(१०) बराडए (वराटक)—कौड़ी, शंख आदि वस्तुओं से निर्मित आकृति।

ये सभी असद्भाव (अतदाकार) स्थापना के उदाहरण हैं।

**Technical Terms—(1) Kattha kamme (kashtha karma)**—Wood work; a shape or design carved or engraved in wood. In ancient times images of deities like Indra, Skanda, Mukunda, etc. were made of wood.

**(2) Chitta kamme (chitra karma)**—Painting; image or design painted on paper or wall.

**(3) Pottha kamme (pust karma)**—Images drawn or made by making perforations with needle on cloth, palm leaf or other surface; also dolls made of cloth. Some scholars are of the opinion that '*pust*' is a word from Pahalvi language and it means leather. In ancient times painting was done and books were written on leather. (*Anuyogadvar,* Acharya Mahaprajna, p. 19)

**(4) Lepya kamme (lepya karma)**—Images made by plastering or moulding damp clay.

**(5) Ganthime (granthim or made by stringing)**—Things or designs such as garland, net, wall hanging, etc. made by stringing or knitting or knotting cloth, cord or thread. As mentioned by Acharya Haribhadra such things were popular in ancient times also.

**(6) Vedhime (veshtim or made by wrapping)**—Things made by wrapping one or more pieces of cloth, such as dolls. Things made by entwining flowers were also called veshtim. (Maladhari's *Vritti,* p. 12)

**(7) Purime (purim made by filling or pouring)**—Images made by casting molten metal like copper and brass in a mould.

**(8) Sanghaime (sanghatim made by interweaving or entwining)**—Things made by entwining one or more pieces of cloth or flowers, such as dolls.

**(9) Akkhe (aksha)**—Blocks or dices made of fossils or wood.

चित्र परिचय ३

Illustration No. 3

# स्थापना के दस भेद

आकृतियो मे किसी वस्तु या व्यक्ति विशेष नाम की स्थापना करना स्थापना निक्षेप समझना चाहिए। इसके अनेक भेद है। जैसे–

(१) **काष्ट कर्म**–काठ मे इन्द्र स्कन्द आदि किसी की कल्पित आकृति स्थापित करना।

(२) **चित्र कर्म**–चित्र मे लक्ष्मी, सरस्वती आदि किसी आकृति की स्थापना करना।

(३) **पुस्तकर्म**–कपडे की पुतली या ताडपत्र आदि पर लिखित पुस्तक व चित्र आदि।

(४) **लेप्य कर्म**–मिट्टी आदि के लेपसे निर्मित प्रतिमा या दीवार पर सोधिया, पहरेदार आदि के चित्र।

(५) **ग्रंथिम कर्म**–वस्त्र, रस्सी या धागे आदि मे गाँठे डालकर माला वृषभ आदि की कोई आकृति बनाना।

(६) **वेष्टिम कर्म**–फूलो से गूँथकर हाथी आदि कोई आकृति बनाना।

(७) **पूरिम**–पीतल, चॉदी, चूना, प्लास्टर आदि की प्रतिमा जो भीतर से पोली होती है।

(८) **संघातिम**–वस्त्र के छोटे-छोटे रग-बिरगे टुकडो को जोडकर मनुष्य आदि की बनाई हुई आकृति।

(९) **अक्ष कर्म**–पासो या मोहरो से बनी आकृति।

(१०) **वराटक**–कौडी या, सीप शख आदि से बनी आकृति।

–सूत्र १०

# TEN TYPES OF STHAPANA

The unrealistic notional installations of some specific thing or person in some images is called *sthapana nikshep* This is done through many medias like—

**(1) Kast karma (wood work)**—An imaginary form of deities like Indra and Skanda made of wood

**(2) Chitra karma (painting)**—Image of Lakshmi, Sarasvati, or other deities painted on paper or other surface

**(3) Pusta karma**—Dolls made of cloth, text or images written or drawn on, palm-leaf, or other surfaces

**(4) Lepya karma**—Images made by plastering or moulding damp clay, also frescoes painted on walls

**(5) Granthim (made by stringing)**—Garlands or shapes like a bull made by knitting or knotting cloth, cord, or thread

**(6) *Veshtim* (entwining)**—Things, such as shape of an elephant, made by entwining flowers

**(7) *Purim* (made by filling or pouring)**—Hollow images made of brass, silver, lime-mortar, plaster, etc

**(8) *Sanghatim* (made by interweaving or entwining)**—Human or other form made by entwining or joining multicolored pieces of cloth.

**(9) Aksha karma**—Images made of blocks or dices

**(10) Varatak**—Images made of shells like *kaudi* and conch shells

—*Sutra* 10

**(10) Varadaye (varatak)**—Things made of shells like *kaudi* and conch shells.

All these are examples of unrealistic notional installations.

*(३) द्रव्य आवश्यक*

**१३. से किं तं दव्वावस्सयं ?**

**दव्वावस्सयं दुविहं पण्णत्तं। तं जहा–१ आगमतो य २ णो आगमतो य।**

१३. (प्रश्न) द्रव्य आवश्यक किसे कहते हैं ?

(उत्तर) द्रव्य आवश्यक दो प्रकार का है–(१) आगमतः (ज्ञान की अपेक्षा से), और (२) नो-आगमतः (मात्र क्रिया की अपेक्षा) से।

**(3) *DRAVYA AVASHYAK***
**(PHYSICAL ASPECT OF *AVASHYAK*)**

**13. (Question)** What is *dravya avashyak* (physical aspect of *avashyak*) ?

**(Answer)** *Dravya avashyak* (physical aspect of *avashyak*) is of two kinds—(1) *Agamatah dravya avashyak* (physical aspect of *avashyak* in context of *Agam* or in context of knowledge), and (2) *No-Agamatah dravya avashyak* (physical aspect of *avashyak* not in context of *Agam* or only in context of action).

**विवेचन**–द्रव्य शब्द के अनेक अर्थ हैं। वृत्तिकार के अनुसार यहाँ द्रव्य शब्द का अर्थ है, जो भूतकालीन और भविष्यकालीन भावों/दशाओ का मूल कारण होता है उसे द्रव्य कहा है। वह चेतन या अचेतन दोनों प्रकार का होता है। जैसे–

*भूतस्य भाविनो वा भावस्य हि कारणं तु यल्लोके।*
*तद् द्रव्यं तत्त्वज्ञैः स चेतनाऽचेतनं कथितम्॥*

उदाहरण के रूप में भविष्य में होने वाले जिन भगवान का जीव छद्मस्थ अवस्था में भी 'जिन' कहा जाता है तथा जिनेश्वर देव की निष्प्राण देह भी 'जिन' कही जाती है। तत्त्व दृष्टि से यह दोनों ही 'द्रव्य जिन' हैं। (पंचाध्यायी पूर्वार्द्ध)

(१) **आगमतः द्रव्य आवश्यक**—जो आगम का ज्ञाता है, आगम का अर्थ जानता है, परन्तु वर्तमान काल में आगम के अर्थ में उपयोग शून्य है, वह आगमतः द्रव्य आवश्यक कहा जाता है।

(२) **नो-आगमतः द्रव्य आवश्यक**—आगम को जानने वाले व्यक्ति का शरीर (मृत अवस्था में) आगम का ज्ञाता नहीं रहता, वह नो-आगमतः द्रव्य आवश्यक है। यहाँ पर 'नो' शब्द कहीं पर पूर्ण निषेध का वाचक है और कही एक आंशिक निषेध में प्रयुक्त हुआ है। (विशेषावश्यक भाष्य, गा. २९/४४-४५)

**Elaboration**—The term *dravya* has many meanings. According to the commentator (*Vritti*) here it has been used to indicate that which is the basic cause of past and future states. It can be both conscious and non-conscious. For example the body of the person destined to be a Jina is called Jina even before enlightenment. Also the lifeless body of the Jina even after his *nirvana* is called Jina. Ontologically these two are *dravya*-Jina or physical aspect of Jina. (*Panchadhyayi,* first part)

**(1) Agamatah dravya avashyak**—A person who has studied and understands *Agam* but is unable to recall it or put it to any use at present is called physical aspect of *avashyak* in context of *Agam* or physical *avashyak* with scriptural knowledge.

**(2) No-agamatah dravya avashyak**—The lifeless body of a scholar of *Agams,* when he is dead, is devoid of the knowledge of *Agam*. It is called physical aspect of *no-avashyak* in context of *Agam* or physical *avashyak* without scriptural knowledge. The word *'no'* has been used both for complete as well as partial negation. (*Visheshavashyak Bhashya,* verse 29/44-45)

*(१) आगमतः द्रव्य आवश्यक*

**१४. से किं तं आगमतो दव्वावस्सयं ?**

**आगमतो दव्वावस्सयं जस्स णं आवस्सए ति पदं सिक्खितं ठितं जितं मितं परिजितं णामसमं घोससमं अहीणक्खरं अणच्चक्खरं अव्वाइद्धक्खरं अक्खलियं अमिलियं अवच्चामेलियं पडिपुण्णं पडिपुण्णघोसं कंठोट्ठविप्पमुकं गुरुवायणोवगयं। से णं तत्थ वायणाए पुच्छणाए परियट्टणाए धम्मकहाए, णो अणुप्पेहाए। कम्हा ? "अणुवओगो दव्व" मिति कट्टु।**

१४. (प्रश्न) आगमतः द्रव्य आवश्यक किसे कहते हैं ?

(उत्तर) आगम से द्रव्य आवश्यक का स्वरूप इस प्रकार है–जिस (श्रमण) ने आवश्यक पद शिक्षित–सीख लिया है। ठित–(हृदय में) स्थिर कर लिया है। जित–स्मृति में धारण कर लिया है। मित–श्लोक, पद आदि की संख्या से भलीभाँति अभ्यास कर लिया है। परिजित–आनुपूर्वी-अनानुपूर्वीपूर्वक परावर्तित कर लिया है। नामसमं–अपने नाम के समान याद कर लिया है। घोषसमं–उदात्त-अनुदात्त स्वरों के अनुरूप उच्चारण किया है। अहीणक्खरं–अक्षरों की हीनतारहित। अनत्यक्षर–अक्षरों की अधिकतारहित। अव्याविद्धाक्षर–व्यतिक्रमरहित, उच्चारण किया है। अस्खलित–बीच-बीच में विराम दिये बिना अथवा अक्षरों को छोड़े बिना धारा-प्रवाह। अमीलित-दूसरे पदों को बिना मिलाये अमिश्रित उच्चारण किया है। अव्यत्याम्रेड़ित–एक ही शास्त्र के भिन्न-भिन्न सूत्रों को एकत्रित करके पाठ नहीं किया है। प्रतिपूर्ण, प्रतिपूर्णघोषयुक्त, कण्ठ और होठ से निकला हुआ तथा जिसे गुरु वाचना से प्राप्त किया गया है, वह आवश्यक पद के अध्ययन, प्रश्न, परावर्तन और धर्मकथा में प्रवृत्त होता है, तब आगमतः द्रव्य आवश्यक है। किन्तु वह अनुप्रेक्षा–अर्थ के अनुचिन्तन रूप उपयोग से शून्य होता है इसलिए उस चित्त की प्रवृत्ति से शून्य को आगमतः द्रव्य आवश्यक कहा है। क्योंकि अनुप्रेक्षारहित उपयोगशून्य क्रिया द्रव्य है।

### (1) AGAMATAH DRAVYA AVASHYAK

**14. (Question)** What is *agamatah dravya avashyak* (physical *avashyak* with scriptural knowledge) ?

**(Answer)** Physical *avashyak* in context of *Agam* is like this—(For instance) a person (an ascetic) has studied properly (*shikshit*); understood and absorbed (*thit*); retained in mind (*jit*); made assessment in terms of number of verses, words, syllables, etc. (*mit*); perfected by revising in normal and reverse sequence (*parijit*); committed to memory as firmly as one's own name (*naamsamam*) the text of *Avashyak (Sutra)* and recited it fluently with phonetic perfection (*ghoshasamam*) without shortening syllables (*ahinaksharam*); without extending syllables (*anatyakshar*),

without shifting syllables (*avyaviddhakshar*); and without skipping syllables (*askhalit*); without mixing up of different phrases (*amilit*); and without combining different phrases and aphorisms (*avyatyamredit*). When such person proceeds to study, inquire into, revise and teach this *Avashyak Sutra* acquired through the discourse of the *guru* (*guruvachanopagat*) emanating from vocal cords and lips (*kanthoshtavipramukta*) and rendered eloquently (*pratipurna*) in perfect accent (*pratipurnaghosh*), he is known as physical *avashyak* in context of *Agam*. This is so due to the fact that he is devoid of the faculty of contemplating the meaning (spirit) of the text and any action devoid of the faculty of contemplating is only physical (*dravya*).

**विवेचन**—इस सूत्र में आगमतः द्रव्य आवश्यक के सत्रह विशेषण उसकी पूर्ण शुद्धि के सूचक हैं। जैसे—

**(१) सिक्खितं (शिक्षित)**—आदि से अन्त तक पूर्ण रूप से पढ़ लिया है।

**(२) ठितं (ठित)**—स्मृति में अच्छी प्रकार जमा लिया है।

**(३) जितं (जित)**—उस पाठ को इतना स्थिर कर लिया है कि पुनरावर्तन के समय तुरन्त स्मृति में आ जाये।

**(४) मितं (मित)**—सीखे हुए ग्रन्थ का श्लोक, पद, वर्ण, मात्रा आदि से भली प्रकार निर्धारण कर लिया है।

**(५) परिजितं (परिजित)**—ग्रंथ का पाठ इतना पक्का जमा लिया है कि उसे क्रम या व्युत्क्रम किसी प्रकार पूछने पर तत्काल दुहरा सकता है।

**(६) णामसमं (नामसम)**—अपने नाम की तरह ग्रन्थ के प्रत्येक भाग को याद रखना।

ये छह विशेषण आगम पाठ कण्ठस्थ करने की प्राचीन पद्धति के सूचक हैं। अगले विशेषण उच्चारण-शुद्धि से सम्बन्धित हैं—

**(७) घोससमं (घोषसम)**—गुरु से सूत्र ग्रहण करते समय उदात्त, अनुदात्त स्वरों का आरोह, अवरोहपूर्वक उच्चारण करना। ध्वनि विज्ञान में उसे ही रीजिंग-फौलिंग टोन कहते हैं।

**(८)–(९) अहीणक्खरं (अहीनाक्षर) तथा अणच्चक्खरं (अन्त्यक्षर)**–हीन व अधिक अक्षर-दोषों से रहित सूत्र का उच्चारण करना। क्योंकि आगम पाठ का एक अक्षर कम होने पर वांछित अर्थ का ज्ञान नहीं हो सकता। उसी प्रकार उसमें अधिक अक्षर जोड़ देने पर अर्थ का अनर्थ भी हो सकता है। टीकाकार ने दो दृष्टान्त देकर इसे स्पष्ट किया है–

*हीनाक्षर दोष का उदाहरण*

(१) राजगृह नगर में भगवान महावीर स्वामी का प्रवचन समाप्त होने पर जब श्रेणिक राजा मंत्री अभयकुमार के साथ अपने राजमहल को वापस लौटने वाले थे, तभी उन्होंने आकाश से नीचे गिरते और पुनः आकाश में उड़ते एक विद्याधर को देखा। भगवान महावीर से उन्होंने विद्याधर के बार-बार ऐसी चेष्टा करने का कारण पूछा तो उन्होंने फरमाया–"यह विद्याधर आकाशगामिनी विद्या की साधना कर रहा है, परन्तु यह अपनी साधना में विद्या का एक अक्षर भूल गया है। इसी कारण उसकी यह विद्या सिद्ध नहीं हो रही है और वह पंख कटे पक्षी की तरह आकाश मे उड़कर वापस नीचे गिर जाता है।" महामंत्री अभयकुमार के पास पदानुसारिणी लब्धि थी। वे उस लब्धि के प्रभाव से किसी भी बात के एक पद (अक्षर) को सुनकर अन्य सभी अक्षरों (पदों) को जान लेने की शक्ति रखते थे। अतः भगवान की बात सुनते ही अभयकुमार तुरन्त उस विद्याधर के पास आये और बोले–"भाई विद्याधर ! यदि तुम मुझे यह आकाशगामिनी विद्या सुना दो तो मै अपनी लब्धि के प्रभाव से तुम्हें विद्या के विस्मृत अक्षर को बता सकता हूँ।" इस पर विद्याधर अभयकुमार की बात पर सहमत हो गया। उसने अभयकुमार को अपनी आकाशगामिनी विद्या का मंत्र सुनाया। मंत्र सुनते ही पदानुसारिणी लब्धि के बल पर अभयकुमार ने मंत्र का विस्मृत अक्षर बता दिया। इस बार मंत्रोच्चारण के समय अक्षर पूर्ण होने से वह विद्याधर उक्त विद्या के प्रभाव से आकाश में निर्विघ्नतापूर्वक उड़ गया।

इस कथा से यह स्पष्ट है कि मंत्र में एक भी अक्षर कम हो तो ज्ञान लाभकारी नहीं होता है। जब भौतिक मंत्रों में भी एक अक्षर की न्यूनता क्षम्य या अभीष्ट नहीं है तो लोकोत्तर महामत्र रूप शास्त्र-पाठ में एक भी अक्षर की हीनता कैसे क्षम्य हो सकती है? अतः शास्त्र-पाठ हीनाक्षर युक्त नहीं होना चाहिए। अहीनाक्षर शास्त्र ही परम साध्य मोक्ष रूप फल को प्राप्त करा सकता है। (हारिभद्रीया वृत्ति, पृ. ४० मु. जं.) इस प्रसंग में–विशेषावश्यक भाष्य, गाथा ८६४ में कहा है–

*विज्जाहररायगिहे उप्पप्पडणं च हीणदोसेण।*
*कहणो सरणागमणं पयाणुसारिस्स दाणं च॥*

अधिक अक्षर से क्या हानि है? इसे वृत्तिकार निम्न दृष्टान्त द्वारा समझाते हैं-

(२) पाटलीपुत्र नगर में मौर्य वंश में उत्पन्न सम्राट् अशोक राज्य करता था। अशोक को अपनी रानी से एक पुत्र हुआ था, जिसका नाम कुणाल था। कुछ समय के बाद ही राजकुमार कुणाल को उज्जयिनी भेज दिया गया। राजकुमार कुणाल उज्जयिनी में रहते-रहते जब आठ वर्ष का हुआ, तब एक सन्देशवाहक द्वारा राजा को खबर मिली कि आपका राजकुमार अब आठ साल का हो गया है। ये समाचार जानकर सम्राट् अशोक ने राजमहल में बैठे-बैठे ही अपने हाथ से एक पत्र लिखा। जिसमें लिखा कि "इदानीमधीयतां कुमारः।" (कुमार अब अध्ययन करें)। परन्तु राजा उस पत्र को लिफाफे में बन्द किये बिना वहीं छोड़कर किसी आवश्यक कार्यवश वहाँ से चले गये। वहाँ जो दूसरी रानी तिष्यरक्षिता खड़ी थी, उसने अवसर पाकर वह पत्र उठाकर पढ़ा। पढ़कर सोचा-'मेरे भी एक पुत्र है महेन्द्र लेकिन कुणाल से उम्र में छोटा है। राजा कुणाल को ही राज्य देंगे, क्योंकि कुणाल ही राजगद्दी के योग्य है मेरा पुत्र नहीं।' यह सोचकर मन ही मन कुछ निर्णय किया, और एक सलाई ली, उसे काजल मे डुबोकर उस कागज में जहाँ 'अधीयताम्' शब्द था, वहाँ 'अंधीयताम्' (कुमार को अंधा कर दो) कर दिया। अब तो एक मात्रा के परिवर्तन से सारा ही अर्थ बदल गया। रानी ने वह पत्र वहीं रख दिया। राजा बाहर से आये तो उस पत्र को दुबारा पढे बिना ही पत्रवाहक के साथ कुणाल को वह पत्र लिफाफे में बन्द करके भेज दिया। कुमार के विश्वस्त सेवक ने पत्र में अप्रिय बात लिखी हुई होने से जोर से बोलकर नहीं सुनाई। कुमार ने उसे पढ़कर सुनाने का आदेश दिया तो उसने डरते-डरते उस पत्र को पढकर सुना दिया। पत्र मे लिखित भाषा पर से कुमार ने सोचा कि 'हमारे मौर्यवंश में उत्पन्न किसी भी व्यक्ति ने आज तक राजाओं की आज्ञा का उल्लंघन नहीं किया है, फिर मैं इसी वंश मे उत्पन्न होकर पिताजी की आज्ञा का उल्लंघन कैसे कर सकता हूँ? ऐसा हो नहीं सकता!' यह सोचकर कुणाल ने तत्काल आग मे तपाई हुई लोहे की सलाई ली और शोकाकुल परिवार के मना करते-करते ही उस गर्म सलाई से अपनी दोनों आँखों को आंज लिया। कुणाल अंधा हो गया। (विशेषावश्यक भाष्य, गाथा ८६१ वृत्ति; हारिभद्रीया वृत्ति, पृ. ४१ मु. जं.)

*अधिक अक्षर दोष पर बन्दर की कथा*

अधिक मात्रा के सम्बन्ध में (विशेषावश्यक भाष्य, गाथा ८६३ तथा हारिभद्रीया वृत्ति, पृ. ४१) एक उदाहरण है।

(३) किसी वन में एक बड़ा सरोवर था। जनता में वह कामिक तीर्थ के नाम से प्रसिद्ध था। सरोवर के किनारे बंजुल का पेड़ था। उस तीर्थ में एक चमत्कार था कि अगर कोई तिर्यंच बंजुल वृक्ष की शाखा पर चढ़कर सरोवर के पानी में गिरता, तो वह उस तीर्थ के प्रभाव से

मनुष्य हो जाता और अगर कोई मनुष्य गिरता, तो वह देव हो जाता किन्तु अगर कोई अधिक लोभवश दुबारा इस शाखा पर से सरोवर के जल में गिरता तो वह अपनी भूतपूर्व मूल अवस्था को प्राप्त कर लेता था। एक दिन एक वानर-युगल के देखते ही देखते एक मानव-युगल (दम्पत्ति) उस बंजुल वृक्ष की शाखा पर से उक्त सरोवर में गिर पड़ा और उस तीर्थ के प्रभाव से देव-युगल हो गया। यह देखकर बन्दर का जोड़ा भी इसी प्रकार सरोवर में गिरा और गिरते ही मनुष्य-युगल हो गया। मनुष्यरूप में बने हुए वानर ने अधिक लोभवश अपनी स्त्री से कहा– "प्रिये ! आओ। हम पुनः इस सरोवर में कूदें, ताकि देव रूप बन जायें।" स्त्री ने इस बात से इन्कार करते हुए कहा–"फिर पानी में गिरने से न मालूम क्या हो जाये? हमारा जो यह मनुष्य रूप है, वही बस है। शास्त्रों में अतिलोभ को अनर्थकर बताकर उसका निषेध किया है।" इस प्रकार स्त्री के मना करने पर भी वह मनुष्यरूपधारी वानर अतिलोभवश पुनः उसी सरोवर में कूद पड़ा और दुर्भाग्य से फिर अपने मूल स्वरूप वानररूप में वह बन्दर बन गया। उसके पश्चात् वहाँ कोई राजा आया। वह उस स्त्री को देखकर उसके रूप पर मोहित हो गया और उसे अपनी रानी बना लिया। उधर उस बन्दर को कोई मदारी ले गया। एक दिन मदारी उस बन्दर को लेकर खेल दिखाने के लिए उस स्त्री (अपनी भूतपूर्व पत्नी) के साथ बैठे हुए राजा के पास आया। बन्दर ने अपनी मनुष्यरूप भूतपूर्व पत्नी को पहचान लिया। वह स्त्री भी बन्दर को पहचान गई। अतः जंजीर से बँधा होने पर भी बन्दर रानी को लेने के लिए बार-बार उसके सम्मुख दौडने लगा। अतः रानी ने उससे कहा–"अरे बन्दर ! जैसा जो समय हो, उसी के अनुसार व्यवहार कर। बंजुल के पेड़ से गिरने के लोभ में आकर भ्रष्ट हुए बन्दर ! अब पुरानी बातों को भूल जाओ। अब तो जैसी हालत में हो, उसी में रहो।"

जैसे अधिक लोभ में आकर सरोवर में कूदना बन्दर के लिए दुःखदायी हुआ, वैसे ही अधिक लोभवश शास्त्र-पाठ मे मात्रा, अक्षर आदि बढा देने से वह भी अनर्थकर होता है। सारांश यह है कि–

*अत्थस्स विसंवाओ सुयभेयाओ तओ चरणभेओ।*
*तत्तो मोक्खाभावो, मोक्खाभावेऽफला दिक्खा॥८६६॥*

कम अक्षर या अधिक अक्षर होने से सूत्र के अर्थ में विसंवाद उत्पन्न हो जाता है। सूत्र का सूत्रत्व नष्ट हो जाता है। अथवा हीनाधिक अक्षर होने से उस सूत्र-पाठ में अन्तर पड़ जाता है। सूत्र-पाठ में भिन्नता होने से अर्थ में भी भिन्नता आ जाती है। अर्थ में भिन्नता होने से चारित्र छिन्न-भिन्न हो जाता है, चारित्र के छिन्न-भिन्न हो जाने से मोक्ष की प्राप्ति नहीं होती और मोक्ष-प्राप्ति के अभाव में महाव्रत दीक्षा या श्रावक की अणुव्रत दीक्षा निष्फल हो जाती है। (हारिभद्रीया वृत्ति, पृ. ४२)

(१०) अव्वाइद्धक्खरं (अव्याविद्धाक्षर)–सूत्र के अक्षर आगे-पीछे करके पाठ करना व्याविद्धाक्षर दोष है। उससे रहित सूत्र का अक्षर पाठ।

(११) अक्खलियं (अस्खलित)–जैसे पथरीली भूमि पर हल बीच-बीच में रुक-रुककर चलता है, वैसे ही रुक-रुककर अथवा अक्षरों को छोडकर शब्द का उच्चारण करने से उसका अर्थ समझ में नहीं आ सकता। अतः सूत्र का उच्चारण अस्खलित होना चाहिए।

(१२) अमिलियं (अमीलित)–अनेक सूत्रों को मिलाकर एक साथ उच्चारण करना मीलित दोष है, जैसे अनेक प्रकार के धान्य मिलाकर पकाने से भली प्रकार नहीं पकते।

*अमीलित दोष पर निम्न उदाहरण ध्यान देने योग्य हैं–*

(४) कुछ ततुवाय जुलाहे मिलकर गोकुल में गये। वहाँ खीर बनाने का निश्चय किया। खीर के लिए बहुत-सा दूध उबाल लिया। फिर सोचा–'इस उबलते दूध में कुछ भी डाला जाये तो खीर बन जायेगी।' यह सोचकर चावल, चौला, मूँग, तिल आदि सब कुछ उसमे डाल दिया। परिणाम यह हुआ कि खीर की जगह भूसा बन गया, जिसका कोई उपयोग नहीं हुआ। ठीक इसी प्रकार एक आगम के सूत्रों में दूसरे आगम का मिश्रण होने से वह किसी भी काम का उपयोगी नहीं रहता।

(१३) अवच्चामेलियं (अव्यत्याम्रेडित)–इसके दो अर्थ हैं–सूत्र-पाठ उच्चारण करते समय जहाँ विराम लेना हो वहाँ विराम नही लेना और जहाँ विराम नही लेना हो वहाँ विराम लेना तथा बीच-बीच मे अपनी बुद्धि से कल्पित सूत्रो का प्रक्षेप करके पढना अव्यत्याम्रेडित दोष है। वृत्तिकार ने दो दृष्टान्त देकर विषय को स्पष्ट किया है–

*अव्यत्याम्रेडित दोष पर भेरी कथा*

(५) द्वारिका नगरी में महाराज श्रीकृष्ण राज्य करते थे। उनके पास देवता द्वारा दी हुई तीन भेरियाँ थीं–कौमुदकी, सांग्रामिकी और औद्भुतिकी। कौमुदी उत्सव की सूचना के लिए पहली, संग्राम की सूचना के लिए दूसरी और आकस्मिक प्रयोजन को सूचित करने के लिए तीसरी भेरी बजाई जाती थी।

श्रीकृष्ण के पास देव-प्रदत्त श्रीखण्ड गोशीर्षमयी एक भेरी और थी जो छह महीने में एक बार बजाई जाती थी। इस भेरी का शब्द सुनने वालों के छह मास का रोग आदि उपशान्त हो जाता और अनागत छह मास तक रोग उत्पन्न नही होता था।

एक दिन दाह-ज्वर से पीड़ित कोई व्यक्ति आया। उसने भेरी बजाने का समय पूछा तो भेरी रक्षक ने कहा–"अब तो छह महीने पश्चात् भेरी बजेगी। वह श्रीकृष्ण ही बजा सकेंगे।"

तब उसने भेरीरक्षक को हजार सुवर्ण-मुद्राओं का प्रलोभन देकर भेरी का कुछ अंश माँगा। लोभवश रक्षक ने वैसा कर लिया और भेरी के कटे भाग में दूसरे चन्दन का थिग्गल लगवा दिया। इसी प्रकार कुछ और व्यक्ति भेरीरक्षक के पास आये और उसने धन के लोभ में थोड़ा-थोड़ा हिस्सा काटकर दे दिया तथा स्थान-स्थान पर दूसरे चन्दन के थिग्गल लगवा दिये।

छह महीने बाद नियत समय पर श्रीकृष्ण ने भेरी मँगाई और व्याधियों की उपशान्ति के लिए उसे बजाना प्रारम्भ किया। भेरी तो बजी पर व्याधियों की उपशान्ति नहीं हुई। श्रीकृष्ण ने इस रहस्य को जानने की कोशिश की तब रक्षक की अप्रामाणिकता स्पष्ट हो गई। थिग्गल लगवाने का इतिहास जानकर श्रीकृष्ण ने उस भेरीरक्षक को दण्डित किया।

श्रीकृष्ण ने पुनः देवाराधना करके दूसरी भेरी प्राप्त की और दूसरा रक्षक नियुक्त किया। वह रक्षक बहुत ईमानदार था अतः प्रयत्नपूर्वक भेरी की रक्षा में सजग रहता।

तात्पर्य यह है कि जो शिष्य गुरु से प्राप्त श्रुत में अन्यतीर्थिकों से प्राप्त श्रुत के थिग्गल जोड़कर उसे जर्जरित करता है, वह शिष्य अयोग्य होता है और श्रुत की यथावत् सुरक्षा करने वाला शिष्य द्वितीय भेरीरक्षक की भाँति योग्य होता है। अव्यत्याम्रेडित का आशय मूल रूप में स्थित श्रुत है। जो आगम गणधरो के द्वारा जिस रूप मे रचित है, उसका उसी रूप में पाठ होना चाहिए। (विशेषावश्यक भाष्य, गाथा ८५५)

(१४) **पडिपुण्णं (प्रतिपूर्ण)**—बिन्दु, मात्रा छन्द आदि में हीन या अधिक न हों।

(१५) **पडिपुण्णघोसं (प्रतिपूर्णघोष)**—सूत्र के पुनरावर्तन के समय लघु, गुरु तथा उदात्त आदि घोषों से युक्त उच्चारण करना।

(१६) **कंठोट्ठविप्पमुक्कं (कण्ठोष्टविप्रमुक्त)**—शब्द उच्चारण के दो मुख्य अंग हैं—कण्ठ और होठ। कण्ठ व होठ से स्पष्ट उच्चारण करना।

(१७) **गुरुवायणोवगयं (गुरु वाचनोपगत)**—गुरु की वाचना से प्राप्त। गुरु दूसरों को वाचना देते हों तब उसे छिपकर सुनना या स्वयं ही पढ़ा हुआ शास्त्र गुरु वाचनोपगत नहीं होता। प्राचीन समय में प्रत्येक शास्त्र की वाचना विधिपूर्वक गुरुजनों से प्राप्त की जाती थी।

सूत्र के अन्त में एक सबसे महत्त्वपूर्ण बात कही है कि इन १७ दोषों से रहित आवश्यक का पूर्ण शुद्ध रीति से उच्चारण, परावर्तन करने पर भी वह द्रव्य आवश्यक क्यों है? इसके उत्तर में कहा है—**णो अणुवेक्खा** उसमें अनुप्रेक्षा नहीं है। जिस प्रकार लौह-पिण्ड को तपाने पर वह अग्निमय बन जाता है, उसी प्रकार सूत्र अर्थ के चिन्तन से वह आत्म-शुद्धि प्रदाता बन जाता है। ऐसे चिन्तन आदि में तन्मय हो जाना अनुप्रेक्षा है। **"तप्तायसपिण्डवदर्पितचेतसो मनसाभ्यासोऽनुप्रेक्षा।"** (तत्त्वार्थ वार्तिक ९/२५)

**Elaboration**—The seventeen adjectives used for physical *avashyak* with scriptural knowledge inform about its absolute correctness. They are—

(1) ***Sikkhitam*** **(shikshit)**—studied or read properly from beginning to end.

(2) ***Thitam*** **(thit)**—understood and absorbed in memory.

(3) ***Jitam*** **(jit)**—retained in mind so as to recall at once at the time of revision.

(4) ***Mitam*** **(mit)**—studied and assessed in terms of number of verses, words, syllables, meter etc.

(5) ***Parijitam*** **(parijit)**—perfected by revising in normal and reverse sequence so as to acquire the ability to recite at will in any desired sequence.

(6) ***Namasamam*** **(namasam)**—to commit every part of the book to memory as firmly as ones own name.

These six adjectives inform about the ancient process of memorizing the *Agam* text. The following adjectives are related to perfection in elocution—

(7) ***Ghosasamam*** **(ghoshasam)**—to recite the text fluently with phonetic perfection in the required high or low pitch. In modern terms it is called rising and falling tone.

**(8)—(9) Ahinakkharam (ahinakshar) and Anachchakkharam (antyakshar)**—to recite without shortening or extending syllables. This is because, if a syllable is missed from the *Agam* text the desired meaning cannot be grasped. In the same way adding syllables can also cause confusion. The commentator (*Tika*) has explained this with examples—

(1) **Missing a syllable**—In Rajagriha city, on conclusion of the discourse of Bhagavan Mahavir, when king Shrenik and minister Abhaya Kumar were about to return to the palace they saw a *vidyadhar* (a type of god) falling from the sky and again

going up. They asked Bhagavan Mahavir the reason for the *vidyadhar's* continued failure at efforts to fly. He said—"This *vidyadhar* is trying to perfect the magical power of flying in the sky. But he is missing one letter from the *mantra* and therefore is unable to perfect it. He flies and falls back like a bird with clipped wings." Prime minister Abhaya Kumar was endowed with the *Padanusarini Labdhi* (the skill of knowing the complete verse or *mantra* by listening just one letter or word of the verse). On hearing Bhagavan's comment he at once went to the *vidyadhar* and said—"Brother ! If you recite the mantra of the power to fly I will be able to tell you the missing letter." The *vidyadhar* agreed and recited the *mantra*. Abhaya Kumar was able to know the missing letter with the help of his skill. When the *vidyadhar* chanted the then complete *mantra* he flew in the sky without any problem.

This story explains how missing of just one letter from a *mantra* makes it worthless. When missing of just one letter is not desired in mundane *mantras* how can it be tolerated in reciting scriptures, which are spiritual *mantras* ? Therefore, reciting of scriptures should be without missing any letter. Reading without missing a syllable alone can lead to liberation. (for details see Haribhadriya *Vritti* of *Visheshavashyak Bhashya,* verse 864, p. 40, Ed. Muni Jambu Vijaya)

(2) **Extending a syllable**—(i) Patliputra was the capital of the Mauryan emperor Ashoka. He had a son named Kunal from his senior queen. When he grew a little he was sent to Ujjaini. When he became eight years old a messenger from Ujjaini brought the news to the emperor. Ashoka at once wrote a note to be sent to Ujjaini—***"Idanimadhiyatam kumarah."*** (make the prince commence his education). After writing, the emperor proceeded to attend some urgent task and left the note unsealed. His other queen, who was standing there, got the chance to read the note. She thought—'I too have a son, Mahendra, who is younger than Kunal. The king will make Kunal his heir because it is his right and not that of my son.' Thinking thus she took a

decision. She took a needle, dipped it into soot and added a dot over the letter *'a'* in the note. This turned *adhiyatam* into *andhiyatam* (make the prince blind). Adding of just one syllable had completely changed the meaning. She replaced the note from where she had lifted it. On returning, the king sealed the note without reading it again and sent it with the messenger. When the attendant of the prince read the note he was dumbfounded. He did not read aloud the unpleasant message. When the prince ordered him to read he did so reluctantly. The prince understood the conspiracy but he thought—'No one in this Maurya clan had disobeyed an order from the king, how can I disobey this order from my father, the king. This is impossible.' With these thoughts Kunal took a heated needle and pierced both his eyes in spite of opposition from grief-stricken family members. Kunal became blind. (Haribhadriya *Vritti* of *Visheshavashyak Bhashya,* verse 861, p. 41, Ed. Muni Jambu Vijaya)

(3) There was a large pond in a jungle. It was popularly called *Kamık-tirth.* On the edge of the pond there was a *banjul* tree. It was a miraculous place because if some animal climbed the *banjul* tree and from there jumped into the pond it turned into a human being. If a human being did the same he or she turned into a god or goddess. However, if out of greed someone repeated the act, he would regain the original form. One day in presence of a monkey-couple a human-couple fell from a branch of the *banjul* tree into the pond and at once turned into a divine-couple. Seeing this the monkey-couple also imitated the act and at once turned into a human-couple. The man turned monkey said to his woman turned mate—"Come darling ! Let's do it again so that we become gods." The woman refused, saying—"We don't know what will happen if we fall into the water once again ? I am satisfied with this human form. Excessive greed is harmful and it is censured in the scriptures." But driven by excessive greed the man turned monkey jumped into the pond once again and to his bad luck, he regained his original form, a monkey. Sometime

later a king came there. When he saw that beautiful woman he fell in love with her and married her. The monkey was captured by a *madari* (a person who trains animals and earns his living by displaying their tricks). One day this *madari* happened to take the monkey for a performance before that king and the woman turned monkey. The monkey and the woman, now the queen, recognized each other. In spite of being chained, the monkey kept on jumping to grab the queen. At this the queen said—"O monkey ! Behave yourself in accordance with the prevailing circumstances. You were corrupted by the greed to jump into the pond from the *banjul* tree. Hey monkey ! Now forget your past and be satisfied with your life as a monkey."

As jumping once again into the pond out of greed was painful for the monkey, so is extending syllables, letters or sounds in the text of the scriptures for the reader. The conclusion is—Meaning gets distorted when syllables are missing or extended. The aphorism or sentence no more remains true to its form. In other words the original text is distorted due to more or less syllables. The distortion in text causes distortion in meaning. This distortion in meaning distorts conduct. A distorted conduct does not lead to liberation. In absence of chance of getting liberated the initiation as an ascetic or a *shravak* goes waste. (Haribhadriya *Vritti*, p. 42)

**(10) *Avvaiddhakkharam* (avyaviddhakshar)**—to recite without shifting syllables.

**(11) *Akkhaliyam* (askhalit)**—on a stony land the movement of a plough is inconsistant and it also skips areas. Such breaks and skipping in reciting distorts the meaning. To avoid such pauses and skipping while reciting is called *askhalit.*

**(12) *Amiliyam* (ameelit)**—to recite without mixing up of different phrases or aphorisms. Mixed grains are difficult to cook properly. The commentator (*Tika*) has explained this with the following example—

(4) A group of weavers went to a cow-shed and decided to cook and eat *Kheer* (a pudding of rice cooked in milk). They boiled a large quantity of milk. After that they thought—'Whatever they put in the boiling milk will be cooked and turned into *Kheer*.' With this idea they put a variety of grains like rice, *chaula* (a type of pulse), *moong* (green gram), *til* (sesame), (etc.). The result was that they got an inedible paste instead of *Kheer*. In the same way mixing aphorisms of one *Agam* with those of others makes them useless.

**(13) *Avachchameliyam* (avyatyamredit)**—This includes avoiding two faults. To pause where a pause is not required and not to pause where a pause is required during elocution. Expanding the text by interpolating it with one's own ideas and matter. The commentator (*Tika*) has explained this with an example.

(5) In Dwarka city ruled king Shrikrishna. He had three divine bugles or trumpets named—Kaumudaki, Sangramiki and Audbhutiki. The first was blown to announce the Kaumudi (moonlit night) festival, the second to announce a war and the third for some sudden warning.

Shrikrishna had one more divine trumpet coated with divine sandalwood paste. This was blown every six months. Those who heard the sound of this trumpet were cured of any disease they contracted during past six months and also became immune to any disease for coming six months.

One day a person suffering from high fever came and asked when the trumpet was scheduled to be blown ? The keeper of the trumpet informed that it was to be blown after six months and only Shrikrishna could blow it. The patient now offered the keeper one thousand gold coins and sought a small portion of the sandalwood coating. Out of greed the keeper agreed. He scraped a small part of the coating replacing it with fresh sandalwood paste. Once started, this process continued and many more

ailing persons enjoyed this benefit on payment. Soon the trumpet was left with a coating of ordinary sandalwood only.

After six months, at the scheduled time Shrikrishna called for the trumpet and blew it for pacifying ailments. The trumpet produced sound but it failed to pacify ailments. When Shrikrishna investigated he found about the misdeed by the keeper. He punished the keeper.

Shrikrishna again performed worship of gods and acquired a new curative trumpet. This time he appointed another keeper who was very honest and was ever alert to protect the divine trumpet.

The lesson of this story is that a disciple who mixes some text obtained from heretics with the lessons given to him by his *guru* and spoils the scriptures is undeserving and the one who protects the scriptures and keeps it undefiled is deserving like the second keeper of the trumpet. *Avyatyamredit* means perfect original text or scripture. The original text of *Agam* as given by *Ganadharas* should be read and recited as it is. (*Visheshavashyak Bhashya,* verse 855)

**(14) *Padipunnam* (pratipurna)**—rendered eloquently and with metrical perfection, not missing any letter or syllable.

**(15) *Padipunnaghosam* (pratipurnaghosh)**—rendered in perfect accent ensuring perfection in low and high pitch as well.

**(16) *Kanthotthavippamukkam* (kanthoshtavipramukta)**—recited perfectly and clearly with vocal cords and lips, these two being the prominent organs of speech in human body.

**(17) *Guruvayanovagayam* (guruvachanopagat)**—acquired through the discourse of the *guru.* That acquired by hearing the *guru's* discourse stealthily or acquired just through reading is excluded from this. In the ancient times each script was learned from the *guru* strictly following the prescribed procedure.

A very important statement is included at the end of this aphorism—even after perfectly reciting and revising the *Avashyak* without any of these seventeen faults why it is still classified as *dravya avashyak* (physical *avashyak*) ? The answer is *'no anuvekkha'* or it has not been pondered over. When a lump of iron is heated it turns into a ball of fire. In the same way when the text goes through the process of contemplation, rumination, and so on, it turns into the energy needed for purification of the self. To be absorbed in such contemplation is called *anuvekkha (anupreksha)*. (*Tattvarth Vartık* 9/25).

*(१) आगमतः द्रव्य आवश्यक और नय दृष्टियाँ*

**१५. (१) णेगमस्स एगो अणुवउत्तो आगमओ एगं दव्वावस्सयं, दोण्णि अणुवउत्ता आगमओ दोण्णि दव्वावस्सयाइं, तिण्णि अणुवउत्ता आगमओ तिण्णि दव्वावस्सयाइं, एवं जावइया अणुवउत्ता तावइयाइं ताइं णेगमस्स आगमओ दव्वावस्सयाइं।**

१५. (१) नैगम नय (सामान्य-विशेष दोनों को ग्रहण करता है) की अपेक्षा एक अनुपयुक्त–उपयोगशून्य आत्मा आगमतः एक द्रव्य आवश्यक है। दो उपयोगशून्य आत्माएँ आगमतः दो द्रव्य आवश्यक हैं। तीन अनुपयुक्त आत्माएँ आगमतः तीन द्रव्य आवश्यक हैं। इस प्रकार जितनी भी अनुपयुक्त आत्माएँ हैं, नैगमनय की अपेक्षा उतनी ही आगमतः द्रव्य आवश्यक हैं।

**(1) *AGAMATAH DRAVYA AVASHYAK* AND NAYA ASPECTS**

**15. (1)** According to the *Naigam naya* (co-ordinated viewpoint that includes ordinary and special both) one non-contemplative soul is one *agamatah dravya avashyak* (physical *avashyak* with scriptural knowledge). Two non-contemplative souls are two physical *avashyaks* with scriptural knowledge. Three non-contemplative souls are three physical *avashyaks* with scriptural knowledge. In the same way as many non-contemplative souls are, there are that many *agamatah dravya avashyaks* (physical *avashyaks* with scriptural knowledge).

**(२) एवमेव ववहारस्स वि।**

(२) इसी प्रकार व्यवहार नय (विशेष अथवा भेद को ग्रहण करने वाला) भी आगमतः द्रव्य आवश्यक के भेद स्वीकार करता है। (नैगम और व्यवहार की कथन-शैली एक समान है)

**(2)** Same is true for *Vyavahar naya* (particularized viewpoint). (The style of stating is same for both co-ordinated and particularized viewpoints).

**(३) संगहस्स एगो वा अणेगा वा अणुवउत्तो वा अणुवउत्ता वा आगमओ दव्वावस्सयं वा दव्वावस्सयाणि वा से एगे दव्वावस्सए।**

(३) संग्रह नय (सामान्य मात्र को ग्रहण करने वाला) एक अनुपयुक्त आत्मा आगमतः एक द्रव्य आवश्यक है। (किन्तु अनेक अनुपयुक्त आत्माएँ आगमतः अनेक द्रव्य आवश्यक हैं–ऐसा स्वीकार नहीं करता है।) वह सभी आत्माओं को एक द्रव्य आवश्यक ही मानता है। क्योंकि वह समूहग्राही है।

**(3)** According to *Samgraha naya* (generalized viewpoint) one non-contemplative soul is one *agamatah dravya avashyak* (physical *avashyak* with scriptural knowledge). (But it does not accept that many non-contemplative souls are many physical *avashyaks* with scriptural knowledge. According to this all non-contemplative souls fall into just one category of physical *avashyak* with scriptural knowledge. This is because it is collective standpoint.

**(४) उज्जुसुयस्स एगो अणुवउत्तो आगमओ एगं दव्वावस्सयं, पुहत्तं नेच्छइ।**

(४) ऋजुसूत्र नय (पर्याय मात्र को ग्रहण करने वाला) की अपेक्षा एक अनुपयुक्त आत्मा आगमतः एक द्रव्य आवश्यक है। वह पृथक्त्व (भेदों) को, भिन्नता को स्वीकार नहीं करता।

**(4)** According to *Rijusutra naya* (precisionistic viewpoint; viewpoint related to specific point or period of time) one non-contemplative soul is one *agamatah dravya avashyak*

(physical *avashyak* with scriptural knowledge). This viewpoint has no scope for variations or differences.

**(५) तिण्हं सद्दनयाणं जाणए अणुवउत्ते अवत्थू। कम्हा ? जइ जाणए अणुवउत्ते ण भवइ। से तं आगमओ दव्वावस्सयं।**

(५) तीनों शब्द नय (शब्द, समभिरूढ़, एवंभूत नय) जो शब्द को ही अपना विषय बनाते हैं, ज्ञायक यदि अनुपयुक्त उपयोगशून्य होता है, तो उसे अवस्तु (अवास्तविक) मानते हैं। क्योंकि ज्ञायक (ज्ञाता) उपयोगशून्य नहीं होता। यदि उपयोगशून्य है तो वह वास्तव में ज्ञायक नहीं है।

यह आगम से द्रव्य आवश्यक का स्वरूप कहा है।

(नयों की विस्तृत व्याख्या आगे नयद्वार में दी जायेगी। यहाँ पर केवल सात नयों की अपेक्षा से आवश्यक क्या है इसी पर संक्षिप्त प्रकाश डाला है।)

**(5)** According to the three *Shabda nayas* (*Shabda naya, Samabhirudha naya* and *Evambhuta naya*) or verbal viewpoints (verbal viewpoint, conventional viewpoint and etymological viewpoint) if a knower is devoid of the faculty of contemplation he is unreal. This is because without the faculty of contemplation he cannot be a knower. Thus if he is non-contemplative he is in fact not a knower.

This concludes the description of *agamatah dravya avashyak* (physical *avashyak* with scriptural knowledge).

(The subject of *nayas* or viewpoints will be dealt in details in the chapter on *nayas*. Here only *Avashyak* has been defined according to the seven viewpoints in brief.)

***(२) नो-आगमतः द्रव्य आवश्यक***

**१६. से किं तं नोआगमतो दव्वावस्सयं ?**

**नोआगमतो दव्वावस्सयं तिविहं पण्णत्तं। तं जहा–(१) जाणगसरीरदव्वावस्सयं (२) भवियसरीरदव्वावस्सयं (३) जाणगसरीर भवियसरीरवतिरित्तं दव्वावस्सयं ।**

१६. (प्रश्न) नो-आगमतः द्रव्य आवश्यक क्या है

(उत्तर) नो-आगमतः द्रव्य आवश्यक तीन प्रकार का है-(१) ज्ञायक शरीर द्रव्य आवश्यक, (२) भव्य शरीर द्रव्य आवश्यक, (३) ज्ञायक शरीर-भव्य शरीर तद् व्यतिरिक्त द्रव्य आवश्यक।

**(2) NO-AGAMATAH DRAVYA AVASHYAK**

**16. (Question)** What is *no-agamatah dravya avashyak* (physical *avashyak* without scriptural knowledge)?

**(Answer)** *No-agamatah dravya avashyak* (physical *avashyak* without scriptural knowledge) is of three types—(1) *Jnayak sharir dravya avashyak,* (2) *Bhavya sharir dravya avashyak,* and (3) *Jnayak sharir-bhavya sharir vyatirikta dravya avashyak.*

*(१) ज्ञायक शरीर द्रव्य आवश्यक*

**१७. से किं तं जाणगसरीरदव्वावस्सयं ?**

**जाणगसरीरदव्वावस्सयं-आवस्सए त्ति पयत्थाधिगारजाणगस्स जं सरीरयं ववगय-चुय-चाविय-चत्तदेहं जीवविप्पजढं सेज्जागयं वा संथारगयं वा सिद्धसिलातलगयं वा पासित्ता णं कोइ वएज्जा—अहो ! णं इमेणं सरीरमुस्सएणं जिणदिट्ठेणं भावेणं आवस्सए त्ति पयं आघवियं पण्णवियं परूवियं दंसियं निदंसियं उवदंसियं।**

**जहा को दिट्ठंतो ? अयं महुकुंभे आसी, अयं घयकुंभे आसी। से तं जाणगसरीर दव्वावस्सयं।**

१७. (प्रश्न) ज्ञायक शरीर द्रव्य आवश्यक क्या है?

(उत्तर) ज्ञायक शरीर द्रव्य आवश्यक इस प्रकार है—यह आवश्यक पद के अर्थाधिकार को जानने वाले का ऐसा शरीर है, जो व्यपगत है—चेतनारहित है। च्युत—आयुष्यकर्म के क्षय होने से प्राण चले गये हैं—च्यावित अथवा शस्त्रादि प्रयोग से जिसे प्राणरहित किया गया है। त्यक्तदेह—अनशन आदि द्वारा जीव से विप्रमुक्त है। (इसका कारण यह है कि) उस शरीर को शय्या, बिछौने, श्मशान भूमि या सिद्धशिला तल पर देखकर यह सामान्य बात है कि कोई कहे—अहो (आश्चर्य है) इस पौद्गलिक शरीर ने

जिन-उपदिष्ट भाव के अनुसार आवश्यक पद का आख्यान किया था, गुरु से अध्ययन किया था, प्रज्ञापन किया था, शिष्यों को पढ़ाया था, प्ररूपणा की थी। दर्शन–अपने आचरण द्वारा शिष्यों को दिखाया था। निदर्शन–अक्षम शिष्यों को विशेष रूप से समझाया था। उपदर्शन–नयों एवं युक्तियों द्वारा शिष्यों के हृदयों में उतारा था।

प्रश्न–(शिष्य पूछता है) इसका समर्थक कोई दृष्टान्त है ?

उत्तर–(गुरु) हाँ, जैसे खाली घडे को सामान्यतया ऐसा कहते हैं कि यह मधु घट था, यह घृत घट था (परन्तु वर्तमान में मधु या घृत से रहित है)। यह ज्ञायक शरीर द्रव्य आवश्यक का स्वरूप है।

**(1) JNAYAK SHARIR DRAVYA AVASHYAK**

**17. (Question)** What is *Jnayak sharir dravya avashyak* (physical *avashyak* as body of the knower).

**(Answer)** *Jnayak sharir dravya avashyak* (physical *avashyak* as body of the knower) is explained thus—It is such a body of the knower of the purview of the meaning of the *Avashyak* that is dead or devoid of life because of end of life-span defining *karmas* (*chyut*), that has been killed or deprived of life using a weapon or other means (*chyavit*), or that has voluntarily embraced death or has been voluntarily abandoned by the soul through fasting or other such religious act (*tyaktadeha*). (This is because it is a natural reaction that) seeing such a body lying on a bed, mattress, cremation ground or *Siddhashila* someone utters—Oh ! this physical body was the instrument of learning the *Avashyak (Sutra)*, as preached by the Jina, from the *guru;* reciting and explaining it to disciples, confirming it by demonstration, giving its special lessons to weak students, and affirming it with the help of logic and multiple perspectives (*naya*).

**Question**—(asked by a disciple) Is there some analogy to confirm this ?

**Answer**—(by the *guru*) Yes, for example (it is conventionally said that) this was a pot of honey or this was a pot of butter (although at present it contains neither honey nor butter).

This concludes the description of *Jnayak sharir dravya avashyak* (physical *avashyak* as body of the knower).

**विशेष शब्दों के अर्थ**—शय्या—देह प्रमाण बिछौना।

संस्तारक—ढाई हाथ प्रमाण बिछौना।

सिद्धशिला—यहाँ सिद्धशिला का अर्थ ईषत् प्राग्भारा नामक पृथ्वी से नहीं है, जहाँ पर सिद्ध आत्मा विराजमान हैं, परन्तु जिस शिला तल पर साधु अनशन आदि स्वीकार कर चुके हैं अथवा जहाँ किसी महान ऋषि ने शरीर त्यागा है, वह शिला पट या क्षेत्र 'सिद्धशिला' कहा जाता है। उस क्षेत्र मे प्रकम्पन/प्रभाव ऐसा होता है कि वहाँ बैठकर साधना करने में शीघ्र सफलता मिल जाती है। उसे यहाँ पर सिद्ध शिला तल समझना चाहिए। (मलधारी वृत्ति १२ तथा चूर्णि, पृ. ९)

**Technical Terms—Shayya**—a body-size bed.

**Samstarak**—a two and a half yard bed.

**Siddha Shila**—Here the term *'Siddha Shila'* has not been used in its conventional meaning of *Ishat Pragbhara* earth or the realm of liberated souls located at the edge of inhabited space (*Lokakasha*). Here it means the surface of the rock over which ascetics have taken the ultimate vow or a place where some great ascetic has embraced meditational death. Such places are supposed to have an atmosphere or vibrations conducive to spiritual practices. Such a place should be considered a *Siddha Shila* here. (Maladhari's *Vritti* 12, *Churni, p*. 9)

*(२) भव्य शरीर द्रव्य आवश्यक*

**१८. से किं तं भवियसरीरदव्वावस्सयं ?**

**भवियसरीरदव्वावस्सयं—जे जीवे जोणिजम्मणणिक्खंते इमेणं चेव सरीरसमुस्सएणं आदत्तएणं जिणोवदिट्ठेणं भावेणं आवस्सए त्ति पयं सेयकाले सिक्खिस्सइ, न ताव सिक्खइ।**

जहा को दिट्ठंतो ?

अयं महुकुंभे भविस्सइ, अयं घयकुंभे भविस्सइ। से तं भवियसरीरदव्वावस्सयं।

१८. (प्रश्न) भव्य शरीर द्रव्य आवश्यक क्या है?

(उत्तर)—गर्भकाल की स्थिति पूर्ण होने पर जब जीव बाहर निकलता है तो वह इस पौद्गलिक शरीर से जिन उपदिष्ट भावों के अनुसार भविष्य में आवश्यक पद सीखेगा, किन्तु अभी वर्तमान में नहीं सीख रहा है, तब तक वह जीव भव्य शरीर द्रव्य आवश्यक कहलाता है।

प्रश्न—(शिष्य पूछता है) इसको समझने के लिए कोई दृष्टान्त है?

उत्तर—(गुरु कहते हैं) यह मधु कुंभ होगा, घृत कुम्भ होगा।

यह भव्य शरीर द्रव्य आवश्यक का स्वरूप है।

ये दोनों दृष्टान्त संकल्प मात्र को ग्रहण करने वाले नैगम नय की अपेक्षा से कहे गये हैं।

**(2) BHAVYA SHARIR DRAVYA AVASHYAK**

**18. (Question)** What is *bhavya sharir dravya avashyak* (physical *avashyak* as body of the potential knower)?

**(Answer)** On maturity a being comes out of the womb or is born and it has the potential to learn the *Avashyak (Sutra),* as preached by the Jina in future, but it is not learning at present. As long as it is not learning, this being is called *bhavya sharir dravya avashyak* (physical *avashyak* as body of the potential knower).

**(Question)** (asked by a disciple) Is there some analogy to confirm this?

**(Answer)** (by the *guru*) Yes, for example (it is conventionally said that) this will be a pot of honey or this will be a pot of butter (although at present it contains neither honey nor butter).

This concludes the description of *bhavya sharir dravya avashyak* (physical *avashyak* as body of the potential knower).

These two analogies are based on *Naigama naya* (co-ordinated viewpoint) that deals with concepts and plurality.

*(३) ज्ञायक शरीर-भव्य शरीर व्यतिरिक्त द्रव्य आवश्यक*

**१९. से किं तं जाणगसरीर भवियसरीरवतिरित्ते दव्वावस्सए ?**

**जाणगसरीर-भवियसरीरवतिरित्ते दव्वावस्सए तिविहे पण्णत्ते। तं जहा– (१) लोइए (२) कुप्पावयणिए (३) लोउत्तरिए।**

१९. (प्रश्न) ज्ञायक शरीर–भव्य शरीर व्यतिरिक्त द्रव्य आवश्यक क्या है ?

(उत्तर) ज्ञायक शरीर-भव्य शरीर व्यतिरिक्त (उन दोनों से भिन्न) द्रव्य आवश्यक तीन प्रकार का है–जैसे–(१) लौकिक, (२) कुप्रावचनिक, और (३) लोकोत्तरिक।

**(3) JNAYAK SHARIR-BHAVYA SHARIR VYATIRIKTA DRAVYA AVASHYAK**

**19. (Question)** What is *Jnayak sharir-bhavya sharir vyatirikta dravya avashyak* (physical *avashyak* other than the body of the knower and the body of the potential knower) ?

**(Answer)** *Jnayak sharir-bhavya sharir vyatirikta dravya avashyak* (physical *avashyak* other than the body of the knower and the body of the potential knower) is of three kinds—(1) *Laukik,* (2) *Kupravachanik,* and (3) *Lokottarik.*

**विवेचन**–जो लोक व्यवहार में आवश्यक कृत्य होते हैं, उन्हें लौकिक द्रव्य आवश्यक कहा है। यह समाज में प्रचलित अर्थ की अपेक्षा से है। कुप्रावचनिक का अर्थ है–एकान्तवादी धर्म प्ररूपक और लोकोत्तर का अर्थ है, अनेकान्तवादी श्रेष्ठ धर्म के प्ररूपक। इनका स्वरूप अगले सूत्रों में बताया है–

**Elaboration**—*Laukik* means mundane and here it includes mundane obligatory duties. *Kupravachanik* means related to

pervert teachings and here it includes teachings of absolutistic schools of thought. *Lokottar* means exceptional or spiritual, here it includes teachings of non-absolutism, the best of all religions. These have been described in the following aphorisms—

*(१) लौकिक द्रव्य आवश्यक*

**२०. से किं तं लोइयं दव्वावस्सयं ?**

**लोइयं दव्वावस्सयं—जे इमे राईसर-तलवर-माडंबिय-कोडुंबिय-इब्भ-सेट्ठि-सेणावइ-सत्थवाहप्पभिइओ कल्लं पाउप्पभायाए रमणीए सुविमलाए फुल्लुप्पल-कमल कोमलुम्मिलियम्मि अहपंडुरे पभाए रत्तासोगप्पगास-किंसुय-सुयमुह-गुंजद्धरागसरिसे कमलागरःनलिणिसंडबोहए उट्ठियम्मि सूरे सहस्सरस्सिम्मि दिणयरे तेयसा जलंते मुहधोयण-दंतपक्खालण-तेल्ल-फणिह-सिद्धत्थय-हरियालिय-अद्दाग-धूव-पुप्फ-मल्ल-गंध-तंबोल-वत्थमाइयाइं दव्वावस्सयाइं करेत्ता ततो पच्छा रायकुलं वा देवकुलं वा आरामं वा उज्जाणं वा सभं वा पवं वा गच्छन्ति। से तं लोइयं दव्वावस्सयं।**

२०. (प्रश्न) लौकिक द्रव्य आवश्यक क्या है?

(उत्तर) लौकिक द्रव्य आवश्यक का स्वरूप इस प्रकार है—जो ये राजेश्वर, तलवर, माडंबिक, कौटुम्बिक, इभ्य, श्रेष्ठी, सेनापति, सार्थवाह आदि हैं, वे रात्रि व्यतीत होने पर, प्रभातकालीन प्रकाश होने पर, रात का अधकार छँटकर निर्मल हो जाने पर, कमल प्रफुल्लित होने पर, पीली आभा वाले अरुणिम प्रभात के समय लाल अशोक की दीप्ति, पलाश के पत्तों जैसे लाल आभा, तोते के मुख और गुंजा (चिरमी) के अर्ध-भाग जैसे लाल रंग वाले जलाशय में रहे कमलों का उद्बोधक सहस्र रश्मि दिनकर सूर्य के उदित होने पर, तेज से देदीप्यमान होने पर अपनी दैनिक आवश्यक क्रियाएँ करने लगते हैं। जैसे—मुँह धोते हैं, दाँत माँजते हैं, तेल मालिश करते हैं, स्नान, कंघी आदि करके केशों को सँवारते हैं। मंगल के लिए सरसों, पुष्प, दूब आदि का प्रक्षेपण करते हैं, दर्पण में मुख देखते हैं, धूप जलाते हैं, पुष्प और पुष्पमालाएँ धारण करते हैं, पान खाते हैं, स्वच्छ वस्त्र पहनते हैं, ये आवश्यक क्रियाएँ सम्पन्न करके राज सभाओं में, देवालयों में, आरामों, उद्यानों में, सभा अथवा प्रपा की ओर जाते हैं, ये सब क्रियाएँ लौकिक द्रव्य आवश्यक हैं।

### (1) LAUKIK DRAVYA AVASHYAK

**20. (Question)** What is *Laukik dravya avashyak* (mundane physical *avashyak*) ?

**(Answer)** *Laukik dravya avashyak* (mundane physical *avashyak*) is explained thus—There are people like kings, princes, knights of honour, landlords, village-heads, senior citizens, businessmen, merchants, commanders, caravan chiefs etc. These people commence their daily chores when night ends, light of the dawn spreads, black of the night scatters, lotus blossoms, and when at the time of the crimson hued pale dawn the sun, the lord of the day, rises with its thousands of rays and grows in brilliance stirring the bunch of lotus flowers to blossom in a pond as red as red *Ashoka* flower, *Palash* leaves, beak of a parrot and the red half of the *Chirmi* seed (*Abru precatorious*). These chores include ablution, brushing teeth, oil massage, bathing and combing hair. They also throw around mustard seeds, flowers and grass as an auspicious act, look into the mirror, burn incense, wear garlands and flowers, chew beetle-leaves and wear clean dress. After concluding these essential duties they proceed to royal assemblies, temples, gardens, parks, congregations or water huts. All these activities are called *Laukik dravya avashyak* (mundane physical *avashyak*).

### *(२) कुप्रावचनिक द्रव्य आवश्यक*

**२१. से किं तं कुप्पावयणियं दव्वावस्सयं ?**

**कुप्पावयणियं दव्वावस्सयं जे इमे चरग-चीरिग-चम्मखंडिय-भिच्छुंडग-पंडुरंग-गोयम-गोव्वइय-गिहिधम्म-धम्मचिंतग-अविरुद्ध-विरुद्ध-वुड्ढसावगप्पभिइयो पासंडत्था कल्लं पाउप्पभायाए रयणीए जाव तेयसा जलंते इंदस्स वा खंदस्स वा रुद्दस्स वा सिवस्स वा वेसमणस्स वा देवस्स वा नागस्स वा जक्खस्स वा भूयस्स वा मुगुंदस्स वा**

अज्जाए वा कोट्टकिरियाए वा उवलेवणसम्मज्जणाऽवरिसण-धूव-पुप्फ-गंध-मल्लाइयाइं दव्वावस्सयाइं करेंति। से तं कुप्पावयणियं दव्वावस्सयं।

२१. (प्रश्न) कुप्रावचनिक द्रव्य आवश्यक क्या है?

(उत्तर) कुप्रावचनिक द्रव्य आवश्यक का स्वरूप इस प्रकार है–उषाकाल में पौ फटने पर, रात्रि के निर्मल होने पर, सूर्य तेज से जाज्वल्यमान दीप्त होने पर जो ये चरक, चीरिक, चर्म-खण्डिक, भिक्षोण्डक, पाण्डुरंग, गौतम, गौव्रतिक, गृहीधर्मी, धर्मचिन्तक अविरुद्ध, विरुद्ध, वृद्ध श्रावक आदि पाषण्डी, इन्द्र, स्कन्द, रुद्र, शिव, वैश्रमण, कुबेर अथवा देव, नाग, यक्ष, भूत, मुकुन्द आर्यादेवी, कोट्टक्रियादेवी आदि की उपासना करते हैं। उपलेपन, संमार्जन, सिंचन, धूप, फूल, गन्ध और माला आदि द्वारा पूजा करके द्रव्य आवश्यक क्रियाएँ सम्पन्न करते हैं। यह कुप्रावचनिक द्रव्य आवश्यक है।

**(2) KUPRAVACHANIK DRAVYA AVASHYAK**

**21. (Question)** What is *Kupravachanik dravya avashyak* (pervert physical *avashyak*)?

**(Answer)** *Kupravachanik dravya avashyak* (pervert physical *avashyak*) is explained thus—When night ends, darkness of the night is shattered, and the sun spreads its brilliance, heretics like *Charak, Cheerik, Charmakhandik, Bhikshondak, Pandurang, Gautam, Gauvratik, Grihidharmi, Dharmachintak, Aviruddha, Viruddha, Vriddha Shravak,* etc. worship deities like Indra, Skanda, Rudra, Shiva, Vaishraman, Kuber or gods, *naags, yakshas, bhoots,* Mukund, *aryas,* Kottakriyadevi, etc. They perform the *dravy avashyak* activities (physical obligatory duties) by smearing (cowdung or sandalwood paste on the floor), sweeping (with broom or cleaning the floor), sprinkling water, burning incense, offering flowers, perfumes and garlands, etc. These activities are *Kupravachanik dravya avashyak* (pervert physical *avashyak*).

**विशेष शब्दों के अर्थ**—चरग (चरक)—समुदाय रूप में एकत्रित होकर भिक्षा माँगने वाले।

चीरिग (चीरिक)—मार्ग में पड़े वस्त्र खण्डों व चिथड़ों को पहनने वाले।

चम्मखंडिय (चर्मखण्डिक)—चमड़े को वस्त्र रूप में पहनने वाले।

भिच्छुंडग (भिक्षोण्डक)—भिक्षा मे प्राप्त अन्न से ही उदर-पूर्ति करने वाले।

पंडुरंग (पाण्डुरांग)—शरीर पर भस्म—राख का लेप करने वाले।

गोयम (गौतम)—बैल को कौड़ियों की मालाओं से विभूषित करके उसकी विस्मयकारक चाल दिखाकर भिक्षावृत्ति करने वाले ।

गोव्वइय (गोव्रतिक)—गोव्रत का पालन करने वाले। ये गायो के मध्य में रहने की इच्छा से गायें जब गाँव से निकलती हैं तब उनके साथ ही निकलते हैं, वे जब बैठती हैं तब बैठते हैं, जब खड़ी होती है तब खडे होते हैं, जब चरती हैं तब कन्द, मूल, फल आदि का भोजन करते है और जब जल पीती हैं तब जल पीते है।

गिहिधम्म (गृहिधर्मा)—गृहस्थ धर्म ही श्रेयस्कर है, ऐसी जिनकी मान्यता है।

धम्मचिंतग (धर्मचिन्तक)—याज्ञवल्क्य और ऋषि प्रणीत धर्मसंहिता आदि के अनुसार धर्म का चिन्तन और तदनुसार दैनिक आचरण करने वाले।

अविरुद्ध (अविरुद्ध)—देव, नृप, माता-पिता और तिर्यंचादि का बिना किसी भेदभाव के एक-सा विनय करने वाले।

विरुद्ध (विरुद्ध)—पुण्य, पाप, परलोक आदि को नही मानने वाले अक्रियावादी।

वुड्ढ सावग (वृद्ध श्रावक)—ब्राह्मण। प्राचीनकाल की अपेक्षा इनमें वृद्धता मानी है क्योंकि भरत चक्रवर्ती ने अपने शासनकाल में देव, धर्म, गुरु का स्वरूप सुनाने के लिए इनकी स्थापना की थी। अथवा वृद्धावस्था में दीक्षा अंगीकार करके तपस्या करने वाले श्रावक।

पासंडत्था (पाषण्डस्थ)—पाषण्ड अर्थात् कुव्रतो का पालन करने वाले।

इंद (इन्द्र)—देवताओं का राजा।

खंद (स्कन्द)—कार्तिकेय—महेश्वर का पुत्र।

रुद्द (रुद्र)—महादेव।

सिव (शिव)—व्यंतरदेव विशेष।

वेसमण (वैश्रमण)—कुबेर, धनरक्षक यक्ष-विशेष।

नाग (नागकुमार)—भवनपति निकाय का देव-विशेष।

जक्ख (यक्ष) तथा भूय (भूत)—व्यंतर जातीय देव।

मुगुंद (मुकुन्द)—बलदेव।

अज्जा (आर्या)—देवी।

कोट्टकिरिया (कोट्टक्रिया)—महिषासुर का कुट्टन-वध करने वाली देवी।

**Technical Terms—Charag (Charak)**—those who beg for alms in groups.

**Cheerig (Cheerik)**—those who wear discarded rags or tattered clothes.

**Chammakhandiya (Charmakhandik)**—those who wear leather.

**Bhichchhunda (Bhikshondak)**—those who live exclusively on begged grains.

**Pandurang (Pandurang)**—those who smear ash on their body.

**Goyam (Gautam)**—mendicants who decorate a bull with garlands of *kaudı* (small shells) and seek alms by displaying its strange playful gait.

**Govvaiya (Gauvratik)**—those who take a vow of following the routine of a cow. When a herd of cows moves out of a village for grazing, such mendicants accompany the herd. When cows sit they also sit, when cows stand they too stand, when cows graze they also eat fruits or vegetables, and when cows drink water they also drink water.

**Gihidhamma (Grihidharma)**—those who believe that the householders way is the best.

**Dhammachintag (Dharmachintak)**—those who think and act according to the *Dharmasamhita* written by Yajnavalkya and other sages.

**Aviruddha (Aviruddha)**—those who are modest and courteous in behaviour towards god, king, parents and even animals without any discrimination.

**Viruddha (Viruddha)**—those who do not believe in merit, demerit, next world, (etc.) like the *Akriyavadis.*

**Vuddha Savag (Vriddha Shravak)**—Brahmans. They are taken to be seniors or ancients because their clan is believed to have been established by Bharat Chakravarti for teaching about gods, religion and *guru.* Also the *shravaks* who get initiated in old age and indulge in austerities.

**Pasandattha (Pashandasth)**—heretics who observe perverse vows.

**Inda (Indra)**—king of gods.

**Khanda (Skanda)**—the popular deity Kartikeya, the son of Maheshvara.

**Rudda (Rudra)**—Mahadeva.

**Siva (Shiva)**—a specific *vyantara deva* (interstitial gods).

**Vesaman (Vaishraman)**—Kuber or god of wealth.

**Naag (Naagkumar)**—specific god of *Bhavanpati nikaya* (the realm of gods living in mansions).

**Jakkha (Yaksha) and Bhooya (Bhoots)**—*vyantara devas* (interstitial gods).

**Mugund (Mukund)**—Baladeva (elder brother of Vasudev).

**Ajja (Aryaa)**—goddess.

**Kottakiriya (Kottakriya)**—the goddess who killed the buffalo demon.

*(३) लोकोत्तरिक द्रव्य आवश्यक*

२२. से किं लोगोत्तरियं दव्वावस्सयं ?

लोगोत्तरियं दव्वावस्सयं जे इमे समण-गुणमुक्कजोगी छक्कायनिरणुकंपा हया इव उद्दामा, गया इव निरंकुसा, घट्ठा मट्ठा तुप्पोट्ठा पंडरपाउरणा जिणाणं अणाणाए सच्छंदं विहरिऊणं उभओकालं आवस्सगस्स उवट्ठंति। से तं लोगुत्तरियं दव्वावस्सयं। से तं

जाणगसरीर-भवियसरीरवइरित्तं दव्वावस्सयं। से तं नोआगमतो दव्वावस्सयं। से तं दव्वावस्सयं।

२२. (प्रश्न) लोकोत्तरिक द्रव्य आवश्यक क्या है?

(उत्तर) लोकोत्तरिक द्रव्य आवश्यक का स्वरूप इस प्रकार है–जो (साधु) श्रमण के मूल और उत्तर गुणों से रहित हों, छह काय के जीवों के प्रति अनुकम्पा न होने के कारण अश्व की तरह उद्दाम (जल्दी-जल्दी चलने वाले) हों, हस्तिवत् निरंकुश हों, स्निग्ध पदार्थों के लेप से अंग-प्रत्यंगों को कोमल, सलौना बनाते हों, जल आदि से बार-बार शरीर को धोते हों, अथवा तेलादि से केशों का संस्कार करते हों, ओठों को मुलायम रखने के लिए मक्खन लगाते हों, पहनने-ओढ़ने के वस्त्रों को धोते हों और जिनेन्द्र भगवान की आज्ञा की उपेक्षा कर स्वच्छंद विहार करते हों, फिर भी प्रातः-सायंकाल दोनों काल आवश्यक करने के लिए उपस्थित हो तो उनकी वह क्रिया लोकोत्तरिक द्रव्य आवश्यक है।

इस प्रकार यह ज्ञायक शरीर-भव्यशरीर तथातद् व्यतिरिक्त द्रव्य आवश्यक का स्वरूप है। यह नो-आगमतः द्रव्य आवश्यक का निरूपण हुआ।

### (3) LOKOTTARIK DRAVYA AVASHYAK

**22. (Question)** What is *Lokottarik dravya avashyak* (spiritual physical *avashyak*)?

**(Answer)** *Lokottarik dravya avashyak* (spiritual physical *avashyak*) is explained thus—There are ascetics who are devoid of the basic and auxiliary attributes of a *shraman* (Jain ascetic), in absence of any compassion for six life-forms who gallop (like a horse), who are unrestrained like an elephant, who make every part of body delicate and smooth by rubbing oily preparations, who often wash their body with water, who rub oil to their hair, who apply butter to lips to keep them soft, who wash their dress and other clothes, and who wander around freely ignoring the teachings of the Jina. (While having such wayward ways—) when they still proceed to indulge in obligatory duties

(*avashyak*) every morning and evening, their this act is known as *Lokottarik dravya avashyak* (spiritual physical *avashyak*).

This concludes the description of *Jnayak sharir-bhavya sharir vyatirikta dravya avashyak* (physical *avashyak* other than the body of the knower and the body of the potential knower). This (also) concludes the description of *no-agamatah dravya-avashyak* (physical *avashyak* without scriptural knowledge).

**विवेचन**-यहाँ आवश्यक के साथ लोकोत्तरिक और द्रव्य ये दो विशेषण जोड़े हैं। इसका अभिप्राय है-आवश्यक एक आध्यात्मिक विधि-विधान है, इसलिए वह लोकोत्तरिक है, परन्तु यदि आवश्यक का पाठ बोलने वाला श्रमण गुणों से हीन है तो उसका वह लोकोत्तर कृत्य भी द्रव्य है, वह आवश्यक के फल से शून्य है।

जो आवश्यक करने का नाटक करता रहता है और बार-बार दोष-सेवन भी करता जाता है, उसका आवश्यक भी द्रव्य आवश्यक है। इस विषय पर एक दृष्टान्त दिया गया है-

वसन्तपुर नामक नगर था। वहाँ एक समय अगीतार्थ (अल्पज्ञानी) एव असंविग्न (वैराग्य वृत्तिरहित) साधुओं का सघ आया। उसमें साधु-गुणों से रहित एक साधु था जो ऊपर-ऊपर से वैराग्य दिखाने वाला था। वह प्रतिदिन पुरःकर्म आदि दोषों से युक्त अनेषणीय आहार ले आता था, किन्तु प्रतिक्रमण (आवश्यक) करते समय बड़े ही वैराग्य भाव से अपने दोषों की आलोचना करता था। गच्छाचार्य स्वयं अगीतार्थ थे, इसलिए उसे प्रायश्चित्त देते हुए समस्त साधुओ को लक्ष्य करके कहते थे-"देखो ! यह साधु कितना भला है कि अपने एक भी दोष को नहीं छिपाता, अपितु सरल भाव से सबकी आलोचना करता है। दोषों का सेवन हो जाना सहज है, किन्तु इस प्रकार से उनकी आलोचना करना बडा कठिन काम है। यह साधु किसी प्रकार के मायाचार के बिना अपने दोषों की आलोचना करके शुद्ध हो जाता है।"

आचार्य के द्वारा इस प्रकार की गई उसकी प्रशसा सुनकर संघ के अन्य अगीतार्थ श्रमण भी उसकी प्रशंसा करने लग जाते। सोचते कि गुरु के सामने इस प्रकार आलोचना करने मात्र से अगर दोषों की शुद्धि हो जाती है, तो बार-बार दोषो के सेवन करने में कोई हर्ज नहीं है।

कुछ समय के बाद एक बार एक संविग्न (क्रियापात्र) गीतार्थ साधु विहार करता हुआ आया और उस संघ के साथ रहने लगा। उसने जब प्रतिदिन इस प्रकार की हरकतें देखीं तो उससे नहीं रहा गया। एक दिन उसने आचार्य से कहा-"भंते ! इस प्रकार से इस शठ साधु

की प्रशंसा करना अग्निभक्त की प्रशंसा करने वाले राजा की तरह हानिकारक है।'' उदाहरण देते हुए उसने कहा–

जैसे गिरि नगर में एक अग्निभक्त व्यापारी रहता था। वह प्रतिवर्ष पद्मरागरत्नों से घर भर देता था और एक दिन उसमें आग लगा देता था। उसके अविवेकपूर्ण कार्य की वहाँ के राजा और प्रजाजन प्रशंसा करने लगे–''धन्य है इस व्यापारी को, जो प्रतिवर्ष अत्यन्त उदारता और भक्तिवश पद्मरागमणियाँ जलाकर अग्निदेव को प्रसन्न करता है।''

एक दिन की बात है, उस व्यापारी ने घर में भरी हुई पद्मरागमणियों को आग लगाई। उसी समय प्रबल आँधी चल रही थी, उसके कारण आग की लपटें दूर-दूर तक इतनी अधिक फैल गईं कि उनको सँभालना मुश्किल हो गया। देखते ही देखते उस आग ने राजमहल सहित सारे नगर को भस्म कर दिया। राजा ने जब इस परिस्थिति पर विचार किया तो उसे अपनी अज्ञानता पर बड़ा पश्चात्ताप हुआ। अन्त में राजा ने उस व्यापारी को दण्डित करके नगर से निकाल दिया। जैसे उस राजा ने उस व्यापारी की झूठी प्रशसा करके अपना और नगर का विनाश कर लिया, वैसे ही आप भी अविधिपूर्वक प्रवृत्त हुए इस साधु की जो प्रशसा करते हैं, वह आपके और समस्त गच्छ के लिए विनाशकारी सिद्ध होगी।''

यदि आप इस संघ में से किसी एक साधु को भी दण्ड दे देगे तो फिर आप अपराधी को दण्ड देने वाले उस राजा की तरह समस्त नगरजन सहित निरापद होकर निश्चिंतता का अनुभव करेंगे।

जैसे, एक राजा था, उसके राज्य मे उस अग्निभक्त व्यापारी की तरह एक व्यापारी रहता था। वह भी पद्मरागमणियों को घर मे भरकर प्रतिवर्ष उनमे आग लगा देता था। इस तरह अग्नि को संतुष्ट करने की उसकी प्रवृत्ति का राजा को पता लगा। राजा ने उसे अपने पास बुलाकर कहा–''देखो ! यदि पद्मरागमणियाँ जलाकर अग्नि को सन्तुष्ट करना तुम्हारे लिए आवश्यक है, तो तुम यह कार्य नगर में रहकर क्यों करते हो? जंगल में जाकर क्यों नहीं करते? क्योंकि तुम्हारी इस प्रवृत्ति से कभी न कभी सारे नगर के नष्ट होने की सम्भावना है। अतः तुम इस दुष्प्रवृत्ति का त्याग कर दो, अन्यथा नगर से बाहर निकल जाओ।''

इस प्रकार डाँट-डपटकर उस राजा ने उक्त व्यापारी को दण्डित करके नगर से बाहर निकाल दिया।

इसी तरह आप भी अपने और संघ के कल्याण के लिए ऐसा ही कीजिए। इस प्रकार उस संविग्न एवं गीतार्थ साधु ने उक्त गच्छाचार्य को बहुत समझाया। परन्तु इतना समझाने पर भी जब वे नहीं माने, तब आगन्तुक संविग्न गीतार्थ साधु ने उस गच्छ के साधुओं से इस प्रकार

कहा–"देखो ! यह गच्छाधिपति आचार्य असंविग्न (वैराग्यरहित) एवं अगीतार्थ है, इनके साथ रहने से आपको बड़ा भारी खतरा पैदा हो सकता है। इनसे अलग हुए बिना आप लोग उस बड़े भारी अनर्थ से बच नहीं सकेंगे।"

इसी प्रकार जो आवश्यक है, वह तो लोकोत्तर है, किन्तु उस आवश्यक प्रक्रिया का जो आचरण है, वह दोष सेवन करते जाने और आलोचना का दिखावा करते जाने वाले उक्त साधु की तरह निष्प्राण, भावशून्य और थोथा है, इसलिए उसे लोकोत्तरिक द्रव्य आवश्यक कहा गया है।

*(मलधारी हेमचन्द्र वृत्ति, पृ. ७१ मुनि जम्बू विजय जी)*

**Elaboration**—Here two adjectives, *lokottarik* (spiritual) and *dravya* (physical) have been added to *avashyak* (obligatory duties). The intended meaning is—as *avashyak* is a spiritual code it is supernatural or exceptional but because the ascetic reciting this code is devoid of the virtues of a *shraman,* this spiritual act by him is a mere formality or just physical (*dravya*) and is devoid of any fruits of *avashyak.*

There are persons who act as if they are sincere in observing the obligatory duties but continue to commit transgressions. The *avashyak* (obligatory duties) performed by such a person is also called *dravya avashyak* (physical *avashyak*). This has been explained with an example—

There was a city named Vasantpur. Once a group of ascetics came there. These ascetics were neither scholarly nor completely detached. There was an ascetic in this group who formally pretended to be detached but was in fact devoid of ascetic virtues. Each day he brought unacceptable and faulty food but at the time of *pratikraman* (critical review; one of the six obligatory duties) he would pose as if he is very sincerely criticizing his faults and wants to atone for them. The *acharya* (head of the group) was also ill-educated. While prescribing atonement for this ascetic the *acharya* commended him before all his disciples—"See ! How sincere is this ascetic. Instead of concealing his faults he criticizes each fault sincerely. To commit a fault is a normal human weakness but such sincere self-

criticism is very difficult. By criticizing his faults without deception this ascetic progresses towards inner purity."

This praise by the *acharya* inspired other ascetics of the group to praise that ascetic. They thought that if such criticism of faults is all that is required for inner purification there is nothing wrong in committing faults frequently.

Once a true and steadfast ascetic came wandering and joined this group. When he saw such superficial atonement as a regular feature within that group, he could not contain himself. One day he approached the *acharya*—"Sir ! Praising a crafty ascetic you are acting like the king who praised the fire-worshipper." And he narreted the story—

In the town of Giri lived a merchant who worshipped fire. Every year he would collect yellow-sapphire gems in his house and would set the house to fire one day. The king and the townsfolk started praising this irrational act—"This merchant is great. Every year he pleases the fire-god by generously and devotedly offering heaps of gems."

As it turned out, one day when the merchant set fire to his house strong wind was blowing and the fire spread rapidly. It became impossible to contain it and soon the conflagration consumed the whole town including the palace. When the king thought over the tragedy he cursed himself for his own foolishness. He finally punished and exiled the merchant. As that king caused the destruction of his kingdom by falsely praising the merchant, likewise your praise for this fraudulent ascetic will prove to be detrimental for you and your sect.

However if you punish even a single ascetic for his lax behaviour you will feel relieved like the king and his subjects who dealt punishment to the offender. Illustrating his version, he said—

There was a king in whose city also lived a merchant like the fire-worshipper in the said town. He also collected sapphire gems and set them to fire every year. The king got the news of his obsession with such fire-worship. He summoned the merchant

and said—"If you feel that to worship fire-god by offering sapphire gems to fire is your essential duty, why do it in the town ? Why don't you go to some remote place in the jungle and perform it ? Your indulgence may some day destroy the whole town. Therefore, either you abstain from indulging in this act or leave the town."

Reprimanding thus the king punished the merchant and exiled him. You should also take such steps for the good of your sect.

The sincere and upright ascetic thus tried to convince the *acharya*. But when he did not heed to him in spite of all this, the visiting ascetic said to his disciples—"See, this head of your sect is ignorant and driven by mundane attachments. Living with him will lead you to difficult predicament. Unless you abandon him you will not be able to avoid your downfall."

Thus what is essential and obligatory duty (*avashyak*) for ascetics is perfect and spiritual. But by committing faults in observation and pretending self-criticism for such faults turns it into a hollow and non-spiritual ritual. That is why it is classified as *lokottarik dravya-avashyak* (spiritual physical *avashyak*).

*(४) भाव आवश्यक*

२३. से किं तं भावावस्सयं ?

भावावस्सयं दुविहं पण्णत्तं। तं जहा—(१) आगमओ य (२) णोआगमओ य।

२३. (प्रश्न) वह भाव आवश्यक क्या है ?

(उत्तर) भाव आवश्यक दो प्रकार का है—(१) आगमतः भाव आवश्यक, और (२) नो-आगमतः भाव आवश्यक।

***(4) BHAAVA AVASHYAK***

**23. (Question)** What is *Bhaava avashyak* (*avashyak* as essence or perfect *avashyak*) ?

**(Answer)** *Bhaava avashyak* (perfect *avashyak*) is of two types—(1) *Agamatah bhaava avashyak* (perfect *avashyak* in

context of *Agam* or in context of knowledge), and (2) *No-Agamatah bhaava avashyak* (perfect *avashyak* not in context of *Agam* or only in context of action).

*(१) आगमतः भाव आवश्यक*

**२४. से किं तं आगमओ भावावस्सयं ?**

**आगमओ भावावस्सयं जाणए उवउत्ते। से तं आगमओ भावावस्सयं।**

२४. (प्रश्न) आगमतः भाव आवश्यक क्या है ?

(उत्तर) जो आवश्यक पद का ज्ञाता हो और साथ ही उपयोगयुक्त हो, वह आगमतः भाव आवश्यक कहलाता है।

***(1) AGAMATAH BHAAVA AVASHYAK***

**24. (Question)** What is *Agamatah bhaava avashyak* (perfect *avashyak* with scriptural knowledge) ?

**(Answer)** One who knows the *Avashyak (Sutra)* and is sincerely involved with it is called *Agamatah bhaava avashyak* (perfect *avashyak* with scriptural knowledge).

*(२) नो-आगमतः भाव आवश्यक*

**२५. से किं तं नोआगमओ भावावस्सयं ?**

**नोआगमओ भावावस्सयं तिविहं पण्णत्तं। तं जहा—(१) लोइयं (२) कुप्पावयणियं, (३) लोगुत्तरियं।**

२५. (प्रश्न) नो-आगमतः भाव आवश्यक किसे कहते हैं ?

(उत्तर) नो-आगमतः भाव आवश्यक तीन प्रकार का है। जैसे—(१) लौकिक, (२) कुप्रावचनिक, और (३) लोकोत्तरिक।

**(2) NO-AGAMATAH BHAAVA AVASHYAK**

**25. (Question)** What is *no-agamatah bhaava avashyak* (perfect *avashyak* without scriptural knowledge) ?

**(Answer)** *No-agamatah-bhaava-avashyak* (perfect-*avashyak* without scriptural knowledge) is of three types—(1) *Laukik,* (2) *Kupravachanik,* and (3) *Lokottarik.*

*(१) लौकिक भाव आवश्यक*

**२६. से किं तं लोइयं भावावस्सयं ?**

**लोइयं भावावस्सयं पुव्वण्हे भारहं, अवरण्हे रामायणं। से तं लोइयं भावावस्सयं।**

२६. **(प्रश्न)** लौकिक भाव आवश्यक किसे कहते हैं ?

(उत्तर) दिन के पूर्वार्ध में महाभारत का और उत्तरार्ध में रामायण का वाचन या श्रवण करने को लौकिक नो-आगमतः भाव आवश्यक कहते हैं।

**(1) LAUKIK BHAAVA AVASHYAK**

**26. (Question)** What is *Laukik bhaava avashyak* (mundane perfect *avashyak*) ?

**(Answer)** To listen to the recital of *Mahabharat* during first half of the day and that of *Ramayan* during the second half of the day is called *laukik no-agamatah bhaava avashyak* (mundane perfect *avashyak* without scriptural knowledge).

**विवेचन**—इस सूत्र मे महाभारत और रामायण जैसे ग्रन्थो का पठन-श्रवण लौकिक नो-आगमतः भाव आवश्यक कहने का अभिप्राय यह है लोक मान्यता के अनुसार महाभारत दिन के प्रथम दो प्रहर मे और रामायण दोपहर के बाद आवश्यक अनुष्ठान के रूप में पढ़ा जाता है। ये लौकिक आगम है अर्थात् लोक मे प्रचलित ज्ञान के साधन हैं और इनके पढने-सुनने में वक्ता-श्रोता उपयोग रूप दत्तचित्त रहते हैं तब लौकिक भाव आवश्यक हो जाता है। किन्तु नो-आगमतः कहने का अभिप्राय यह है कि जन-साधारण की दृष्टि में तो ये आगम हैं, परन्तु पुस्तक के पन्ने पलटना, श्रोता द्वारा हाथ जोड़ना ये सब क्रियाएँ साथ में जुड़ी रहने से एक अपेक्षा से ये नो-आगमतः भी है। क्योंकि क्रिया आगम नहीं है, केवलज्ञान की प्रवृत्ति ही आगम है। यहाँ 'नो' शब्द सर्व निषेधवाचक हैं, किन्तु केवल क्रिया का निषेध सूचन करने की दृष्टि से नो-आगमतः कहा है।

**Elaboration**—The reason for stating reading and reciting of *Ramayan* and *Mahabharat* as mundane perfect *avashyak* without scriptural knowledge is that according to the popular belief

*Mahabharat* was recited during the first quarter of the day and *Ramayan* after the second quarter of the day as an obligatory ritual. These are widely popular sources of knowledge and are therefore called mundane scriptures. When a reader or listener is sincerely involved in them they are said to be mundane perfect *avashyak*. Although in popular belief they are *Agam* (scriptures), reading and reciting them has been called 'without scriptural knowledge' (*no-agamtah*) because turning of pages, joining palms in devotion, and other such ritual activities are also essentially part of the procedure. The true definition of *Agam* is sincere involvement with knowledge and not just ritual actions. Although the prefix *'no'* means complete negation, here the negation is with respect to the rituals only.

*(२) कुप्रावचनिक भाव आवश्यक*

**२७. से किं तं कुप्पावयणियं भावावस्सयं ?**

**कुप्पावयणियं भावावस्सयं जे इमे चरग-चीरिय जाव पासंडत्था इज्जंजलि-होम-जप्प-उंदुरुक्क-नमोक्कारमाइयाइं भावावस्सयाइं करेंति। से तं कुप्पावयणियं भावावस्सयं।**

२७. (प्रश्न) कुप्रावचनिक भाव आवश्यक क्या है ?

(उत्तर) जो ये चरक, चीरिक यावत् पाषण्डस्थ–इज्या–यज्ञ, अंजलि, होम–हवन, जाप, उन्दुरुक्क–धूपप्रक्षेप या बैल जैसी ध्वनि, वंदना आदि भाव आवश्यक करते हैं, वह कुप्रावचनिक भाव आवश्यक है।

**(2) KUPRAVACHANIK BHAAVA AVASHYAK**

**27. (Question)** What is *Kupravachanik bhaava avashyak* (pervert perfect *avashyak*) ?

**(Answer)** The rituals like *yajna* (the Vedic rite of offerings to deities), *anjali* (offerings or salutations with hollowed hands), *hoam* (offerings in fire), *jap* (reciting *mantras*), *undurukka* (burning incense or producing sound like an ox), and *namokkaramaiyai* (offering salutations or homage) performed as perfect *avashyak* by heretics like *Charak*,

*Chirak,* (upto-) *Pashandasth* (as in aphorism 21) are called *kupravachanik bhaava avashyak* (pervert perfect *avashyak*).

**विवेचन**–सूत्र में कुप्रावचनिक भाव आवश्यक का स्वरूप बतलाया है। मिथ्या शास्त्रों को मानने वाले चरक, चीरिक आदि पाषंडी यथावसर जो भाव सहित उपयोगपूर्वक यज्ञ आदि क्रियायें करते हैं, वह कुप्रावचनिक भाव आवश्यक है।

मिथ्या शास्त्रों को मानने पर भी चरक आदि द्वारा निश्चित रूप से किये जाने से यज्ञ आदि आवश्यक रूप हैं तथा इनके करने वालों की इन क्रियाओं में उपयोग एवं श्रद्धा होने से भावरूपता भी है। किन्तु इनका आधार मिथ्या शास्त्र होने से इन क्रियाओं को कुप्रावचनिक भाव आवश्यक कहा है।

**Elaboration**—This aphorism explains the meaning of *kupravachanik bhaava avashyak* (pervert perfect *avashyak*). The rituals like *yajna* performed with sincere involvement from time to time by heretics like *Charak* who believe in heretical scriptures are called pervert perfect *avashyak.*

In spite of their belief in pervert scriptures the *yajna* like rituals are accepted as obligatory duties by the heretics and they also have sincere involvement in them, thus they indeed are perfect *avashyak.* But because their basis is pervert scriptures they are called pervert perfect *avashyak.*

*(३) लोकोत्तरिक भाव आवश्यक*

२८. से किं तं लोगोत्तरियं भावावस्सयं ?

**लोगोत्तरियं भावावस्सय–जण्णं इमं समणे वा समणी वा सावए वा साविया वा तच्चित्ते तम्मणे तल्लेसे तदज्झवसिए तत्तिव्वज्झवसाणे तदट्ठोवउत्ते तदप्पियकरणे तब्भावणाभाविए अण्णत्थ कत्थइ मणं अकरेमाणे उभओकालं आवस्सयं करेंति, से तं लोगोत्तरियं भावावस्सयं। से तं नोआगमतो भावावस्सयं। से तं भावावस्सयं।**

२८. (प्रश्न) लोकोत्तरिक भाव आवश्यक क्या है?

(उत्तर) जो ये श्रमण, श्रमणी, श्रावक, श्राविकायें दत्तचित्त होकर मन की एकाग्रता के साथ, शुभ लेश्या एवं अध्यवसाय से युक्त, यथाविधि क्रिया को करने के लिए उद्यत अध्यवसायों से सम्पन्न होकर, तीव्र आत्मोत्साहपूर्वक आवश्यक के अर्थ में उपयोगयुक्त

होकर एवं तदर्पित करणों–शरीरादि को उसमें नियोजित कर, उसकी भावना से भावित होकर, अन्यत्र कहीं भी मन को डोलायमान किये बिना उभयकाल (प्रातः-संध्या समय) आवश्यक प्रतिक्रमणादि करते हैं, वह लोकोत्तरिक भाव आवश्यक है।

### (3) LOKOTTARIK BHAAVA AVASHYAK

**28. (Question)** What is *Lokottarik bhaava avashyak* (spiritual perfect *avashyak*)?

**(Answer)** There are *shramans* (male ascetics), *shramanis* (female ascetics), *shravaks* (Jain laymen) and *shravikas* (Jain lay-women) who perform the *avashyak* (obligatory duties) including *pratikraman* (critical review of thoughts and deeds of the past) every morning and evening with full attention and concentration, pious attitude (*leshya* being the colour-code indicator of purity of soul) and perseverance, with assiduous intent to follow proper procedure, with intense enthusiasm, with sincere involvement in the meaning of *avashyak,* employing all the required equipment including the body, inspired by its essence and without diverting their mind anywhere else. This is called *Lokottarik bhaava avashyak* (spiritual perfect *avashyak*).

*आवश्यक के पर्यायवाची नाम*

**२९. तस्स णं इमे एगट्ठिया णाणाघोसा णाणावंजणा णामधेज्जा भवंति। तं जहा–**

**(१) आवस्सयं (२) अवस्सकरणिज्जं (३) धुवणिग्गहो (४) विसोही य।**

**(५) अज्झयणछक्कवग्गो (६) नाओ (७) आराहणा (८) मग्गो॥२॥**

**अंतो अहो निसिस्स उ तम्हा आवस्सयं नाम॥३॥**

**से तं आवस्सयं।**

(२९) उस आवश्यक के नाना घोष और अनेक व्यंजन वाले एकार्थक अनेक नाम इस प्रकार हैं–

(१) आवश्यक, (२) अवश्यकरणीय, (३) ध्रुव निग्रह, (४) विशोधि, (५) अध्ययन-षट्कवर्ग, (६) न्याय, (७) आराधना, और (८) मार्ग।

श्रमणों और श्रावकों द्वारा दिन एवं रात्रि के अन्त में अवश्य करने योग्य होने के कारण इसका नाम आवश्यक है।

यह आवश्यक का स्वरूप है।

## SYNONYMS OF AVASHYAK

**29.** Some synonyms, having a variety of vowels and consonants, of this *avashyak* are as follows—

(1) *Avashyak,* (2) *Avashyakaraniya,* (3) *Dhruva nigraha,* (4) *Vishodhi,* (5) *Adhyayan-shatkavarg,* (6) *Nyaya,* (7) *Aradhana,* and (8) *Marg.*

As it is to be essentially (*avashyak*) performed by *shramans* and *shravaks* both at the end of the day and at the end of the night it is named *avashyak* or obligatory duty.

This concludes the description of *avashyak.*

विवेचन–यहाँ आवश्यक के पर्यायवाची नाम बतलाये हैं। जो पृथक् पृथक् उदात्तादि स्वर वाले और अनेक प्रकार के ककारादि व्यंजन वाले होने से किंचित् अर्थभेद रखते हुए भी एकार्थ-समानार्थवाचक हैं–

(१) आवश्यक–अवश्य करने योग्य कार्य को आवश्यक कहते हैं। सामायिक आदि की साधना साधु आदि के द्वारा अवश्य–निश्चित रूप से किये जाने योग्य होने से आवश्यक है।

(२) अवश्यकरणीय–मुमुक्षु साधकों द्वारा नियमतः अवश्य करने योग्य होने के कारण अवश्यकरणीय है।

(३) ध्रुव निग्रह–चूर्णि के अनुसार 'ध्रुव' शब्द का अर्थ है, आठ प्रकार के–कर्म, कषाय तथा इन्द्रिय। आवश्यक द्वारा इनका निग्रह होता है। अथवा अनादि होने के कारण कर्मों को तथा कर्मों के फल जन्म-जरा-मरणादि रूप संसार को ध्रुव कहते हैं और आवश्यक उस कर्मफलरूप संसार का निग्रह करने वाला होने के कारण 'ध्रुव निग्रह' है।

(४) विशोधि–कर्म से मलिन आत्मा की विशुद्धि का हेतु होने से आवश्यक विशोधि कहलाता है।

(५) अध्ययनषट्कवर्ग–आवश्यकसूत्र में सामायिक, चतुर्विंशति स्तव, वन्दन, प्रतिक्रमण, कायोत्सर्ग और प्रत्याख्यान ये छह अध्ययन होने से यह अध्ययनषट्कवर्ग है।

(६) न्याय—अभीष्ट अर्थ की सिद्धि का सम्यक् उपाय होने से न्याय है।

(७) आराधना—आराध्य—मोक्ष-प्राप्ति का हेतु होने से आराधना करने योग्य है।

(८) मार्ग—मार्ग का अर्थ है उपाय। मोक्ष का प्रापक—उपाय होने से मार्ग है।

**Elaboration**—Here some synonyms of *avashyak* have been mentioned. Although they are composed of a variety of vowels and consonants and have slight variation in meaning also but generally speaking they are synonyms—

**(1) Avashyak**—An essential duty or an act to be performed compulsorily is called *avashyak*. As it is obligatory for an ascetic to perform *samayik* and other such practices they are included in *avashyak*.

**(2) Avashyakaraniya**—As it is to be performed by ascetics as a rule it is called *avashyakaraniya*.

**(3) Dhruva nigraha**—*Dhruva* is eternal or permanent and *nigraha* is to discipline or to restrain. According to the commentator (*Churni*) the eight types of *karmas*, passions and sense organs are eternal (*dhruva*) and the disciplining (*nigraha*) of these is *avashyak*. Also the *karmas* and their fruits in the form of birth, decay and death are without a beginning or an end, therefore eternal (*dhruva*), that which restrains (*nigraha*) these fruits of *karma* is *avashyak*. Thus *avashyak* means *dhruva nigraha*.

**(4) Vishodhi**—That which purifies is called *vishodhi*. As *avashyak* is instrumental in cleansing the tarnished soul it is *vishodhi*.

**(5) Adhyayan-shatkavarg—six chapters**—As *Avashyak (Sutra)* has six chapters, viz. *Samayik, Chaturvimshati Stav, Vandan, Pratikraman, Kayotsarga* and *Pratyakhyan,* it is *Adhyayan-shatkavarg*.

**(6) Nyaya—right**—As *avashyak* is the right means of attaining the desired it is *nyaya*.

**(7) Aradhana—worship**—As *avashyak* is the cause of attaining liberation it is worth worship and so *aradhana*.

**(8) Marg—path, means or instrument**—As *avashyak* is the means of attaining liberation, it is *marg*.

# श्रुत प्रकरण
# THE DISCUSSION ON SHRUT

*श्रुत के भेद*

**३०. से किं तं सुयं ?**

**सुयं चउव्विहं पण्णत्तं। तं जहा–**

**(१) नामसुयं, (२) ठवणासुयं, (३) दव्वसुयं, (४) भावसुयं।**

३०. (प्रश्न) श्रुत क्या है ?

(उत्तर) श्रुत चार प्रकार का है–

(१) नाम श्रुत, (२) स्थापना श्रुत, (३) द्रव्य श्रुत, और (४) भाव श्रुत।

**CATEGORIES OF SHRUT**

**30. (Question)** What is *Shrut* ?

**(Answer)** *Shrut* (lingual knowledge) is of four types—(1) *Naam Shrut,* (2) *Sthapana Shrut,* (3) *Dravya Shrut,* and (4) *Bhaava Shrut.*

*(१) नाम श्रुत*

**३१. से किं तं नामसुयं ?**

**नामसुयं जस्स णं जीवस्स वा अजीवस्स वा जीवाण वा अजीवाण वा तदुभयस्स वा तदुभयाणं वा सुए इ नामं कीरति। से तं नामसुयं।**

३१. (प्रश्न) नाम श्रुत क्या है ?

(उत्तर) जिस किसी जीव या अजीव का, जीवों या अजीवों का, जीव-अजीव दोनों का अथवा जीवों-अजीवों दोनों का 'श्रुत' नाम रख लिया जाता है, उसे नाम श्रुत कहते हैं।

(1) NAAM SHRUT

**31. (Question)** What is *naam shrut* (*shrut* as name)?

**(Answer)** To assign *shrut* as a name to a living being, a non-living being, many living beings, many non-living things, an aggregate of living and non-living, and many aggregates of living and non-living is called *nama shrut* or *shrut* as name.

*(२) स्थापना श्रुत*

**३२. से किं तं ठवणासुयं ?**

**ठवणासुयं जण्णं कट्ठकम्मे वा जाव सुए इ ठवणा ठविज्जति। से तं ठवणासुयं।**

३२. (प्रश्न) स्थापना श्रुत किसे कहते हैं ?

(उत्तर) काष्ठ यावत् कौड़ी आदि आकृति में यह श्रुत है, इस प्रकार की स्थापना, कल्पना या आरोप किया जाता है, वह स्थापना श्रुत है। (विशेष पाठ सूत्र ११ के अनुसार समझें।)

(2) STHAPANA SHRUT

**32. (Question)** What is *sthapana shrut* (*shrut* as notional installation)?

**(Answer)** The notional installation or illustration or imagination of *shrut* in or through (things or medias like-) wood work, (up to-) *kaudi* or shells realistically or unrealistically is called *sthapana shrut* (*shrut* as notional installation). (refer to aphorism 11 for more details.)

**३३. नाम-ठवणाणं को पइविसेसो ?**

**नामं आवकहियं, ठवणा इत्तरिया वा होज्जा आवकहिया वा।**

३३. (प्रश्न) नाम और स्थापना में क्या अन्तर है ?

(उत्तर) नाम यावत्कथिक होता है, जबकि स्थापना इत्वरिक और यावत्कथिक दोनों प्रकार की होती है। (विशेष पाठ सूत्र १२ के अनुसार समझें।)

**33. (Question)** What is the difference between *naam* and *sthapana* (name and notional installation) ?

**(Answer)** Name is life-long whereas *sthapana* can be both temporary as well as life-long. (refer to aphorism 12 for more details.)

*(३) द्रव्य श्रुत*

**३४. से किं तं दव्वसुयं?**

**दव्वसुयं दुविहं पण्णत्तं। तं जहा—(१) आगमतो य (२) नोआगमतो य।**

३४. (प्रश्न) द्रव्य श्रुत क्या है ?

(उत्तर) द्रव्य श्रुत दो प्रकार का है। जैसे—(१) आगमतः द्रव्य श्रुत, (२) नो-आगमतः द्रव्य श्रुत।

***(3) DRAVYA-SHRUT***

**34. (Question)** What is *dravya shrut* (physical aspect of *shrut*) ?

**(Answer)** *Dravya shrut* (physical aspect of *shrut*) is of two kinds—(1) *Agamatah dravya shrut* (physical aspect of *shrut* in context of *Agam* or in context of knowledge), and (2) *No-Agamatah dravya shrut* (physical aspect of *shrut* not in context of *Agam* or only in context of action).

*(१) आगमतः द्रव्य श्रुत*

**३५. से किं तं आगमतो दव्वसुयं ?**

**आगमतो दव्वसुयं जस्स णं सुए त्ति पयं सिक्खियं ठियं जियं मियं परिजियं जाव कम्हा ? जइ जाणते अणुवउत्ते ण भवइ। से तं आगमतो दव्वसुयं।**

३५. (प्रश्न) आगमों की अपेक्षा द्रव्य श्रुत क्या है ?

(उत्तर) जिसने 'श्रुत' यह पद सीखा है, स्थिर, जित, मित, परिजित किया है। वह जानता हुआ भी अर्थ के अनुचिन्तन रूप अनुप्रेक्षा में उपयोगशून्य है। यह आगमतः द्रव्य श्रुत है।

**(1) AGAMATAH DRAVYA SHRUT**

**35. (Question)** What is *Agamatah dravya shrut* (physical *shrut* with scriptural knowledge) ?

**(Answer)** Physical *shrut* in context of *Agam* is like this—(For instance) a person (an ascetic) has studied, absorbed, retained, assessed, perfected, and memorized the text of *Shrut (Sutra)*. In spite of all this he is devoid of the faculty of contemplating the meaning (spirit) of the text. This is *Agamatah dravya shrut* (physical *shrut* with scriptural knowledge).

**विवेचन**—सूत्र में आगमतः द्रव्य श्रुत का स्वरूप बतलाया है कि श्रुतपद के अभिधेय आचारादि शास्त्रो को जिसने सीख तो लिया है, किन्तु उसके उपयोग से शून्य है, वह आगम से द्रव्य श्रुत है।

**'जाव कम्हा'** पद द्वारा आवश्यक विषयक पूर्वोक्त सूत्र १४, १५ की तरह नैगम नय आदि की मान्यता सम्बन्धी सूत्रालापक का सूचन किया है।

**Elaboration**—This aphorism describes *Agamatah dravya shrut* (physical *shrut* with scriptural knowledge) as a person who has learned the scriptures like *Acharanga* but is devoid of activities like contemplation.

The term *'java kamha'* means that all the details about this aphorism should be considered same as those mentioned in context with *avashyak* in aphorisms 14, 15.

***(२) नो-आगमतः द्रव्य श्रुत***

**३६. से किं तं णोआगमतो दव्वसुयं ?**

**णोआगमतो दव्वसुयं तिविहं पन्नत्तं। तं जहा–(१) जाणयसरीरदव्वसुयं (२) भवियसरीरदव्वसुयं (३) जाणयसरीर-भवियसरीरवइरित्तं दव्वसुयं।**

३६. (प्रश्न) नो-आगमतः द्रव्य श्रुत क्या है?

(उत्तर) नो-आगमतः द्रव्य श्रुत तीन प्रकार का है। जैसे–(१) ज्ञायक शरीर द्रव्य श्रुत, (२) भव्य शरीर द्रव्य श्रुत, (३) ज्ञायक शरीर-भव्य शरीर व्यतिरिक्त द्रव्य श्रुत।

**(2) NO-AGAMATAH DRAVYA SHRUT**

**36. (Question)** What is *No-Agamatah dravya shrut* (physical *shrut* without scriptural knowledge)?

**(Answer)** *No-Agamatah dravya shrut* (physical *shrut* without scriptural knowledge) is of three types—(1) *Jnayak sharir dravya shrut,* (2) *Bhavya sharir dravya shrut,* and (3) *Jnayak sharir-bhavya sharir vyatirikta dravya shrut.*

*(१) ज्ञायक शरीर द्रव्य श्रुत*

३७. से किं तं जाणयसरीरदव्वसुयं ?

जाणयसरीरदव्वसुयं सुएत्ति पदत्थाहिकारजाणयस्स जं सरीरयं ववगय-चुत-चाविय-चत्तदेह जीवविप्पजढं सेज्जागयं वा संथारगयं वा सिद्धसिलातलगयं वा, अहो ! णं इमेणं सरीरसमुस्सएणं जिणदिट्ठेणं भावेणं सुए इ पयं आघवियं पण्णवियं परूवियं दंसियं निदंसियं उवदंसियं।

जहा को दिट्ठंतो ? अयं मधुकुंभे आसी, अयं घयकुंभे आसी। से तं जाणयसरीरदव्वसुयं।

३७. (प्रश्न) ज्ञायक शरीर द्रव्य श्रुत का क्या अर्थ है?

(उत्तर) श्रुतपद के अर्थाधिकार को जानने वाले व्यक्ति के व्यपगत, च्युत, च्यावित, त्यक्त, जीवरहित शरीर को शय्यागत, संस्तारकगत अथवा सिद्धशिला–तपोभूमिगत देखकर कोई कहे–अहो ! इस पौद्गलिक शरीर ने जिनोपदेशित भावों के अनुसार

'श्रुत' इस पद की गुरु से वाचना ली थी, शिष्यों को सामान्य रूप से प्रज्ञापित और विशेष रूप से प्ररूपित, दर्शित, निदर्शित, उपदर्शित किया था, उसका वह शरीर ज्ञायक शरीर द्रव्य श्रुत है।

(शिष्य) इसका दृष्टान्त ?

(आचार्य) (जैसे किसी घड़े में से मधु या घी निकाल लिए जाने के बाद कहा जाये कि) यह मधु का घडा है, यह घी का घड़ा है। (इसी प्रकार निर्जीव शरीर भूतकालीन श्रुत-पर्याय का आधाररूप होने से ज्ञायक शरीर द्रव्य श्रुत कहलाता है।)

यह ज्ञायक शरीर द्रव्य श्रुत है।

### (1) JNAYAK SHARIR DRAVYA SHRUT

**37. (Question)** What is *jnayak sharır dravya shrut* (physical *shrut* as body of the knower) ?

**(Answer)** *Jnayak sharir dravya shrut* (physical *shrut* as body of the knower) is explained thus. It is such a body of the knower of the true meaning of the *Shrut* who is dead, who has been killed, or who has voluntarily embraced death. (This is because it is a natural reaction that) seeing such a body lying on a bed, mattress, cremation ground or *Siddhashila* someone utters—Oh ! this physical body was the instrument of learning the *Shrut (Sutra),* as preached by the Jina, from the *guru*; reciting and explaining it to disciples, confirming it by demonstration, giving its special lessons, and affirming it with the help of logic and multiple perspectives (*naya*). (details same as aphorism 17)

(Question asked by a disciple) Is there some analogy to confirm this ?

(Answer by the *guru*) Yes, for example (it is conventionally said that) this was a pot of honey or this was a pot of butter (although at present it contains neither honey nor butter). (In the same way a lifeless body, being

चित्र परिचय ४

Illustration No. 4

# द्रव्यश्रुत के भेद

(१) आगमतः द्रव्यश्रुत–एक व्यक्ति श्रुत का अध्ययन कर रहा है। उसका अर्थ आदि भी समझता है, परन्तु वर्तमान मे वार्तालाप मे सलग्न होने से श्रुत में उपयोग शून्य है।

(२) नो आगमतः द्रव्यश्रुत के तीन भेद हैं–

(अ) ज्ञायक शरीर–भूतकाल मे जिसने श्रुतज्ञान का अभ्यास किया था, शिष्यो को भी श्रुतज्ञान पढाया था, परन्तु वर्तमान मे उससे निवृत्त है। जैस–श्रुतज्ञान के अभ्यासी गुरु का मृत शरीर।

(ब) भव्य शरीर–जिन घडो मे भविष्य मे मधु या घृत भरा जायेगा या भरा जा रहा है, किन्तु अभी तक भरा नही है। भविष्य की अपेक्षा उनको वर्तमान मे मधु का घडा, घी का घडा कहा जाता है।

(स) उभय व्यतिरिक्त द्रव्यश्रुत–कागजो व ताड पत्रो पर लिखित शास्त्र-भावश्रुत का कारण है। उक्त दोनो प्रकारो से भिन्न होने का कारण इसे उभय व्यतिरिक्त द्रव्यश्रुत कहा जाता है।

--*सूत्र ३५ से ३७*

## TYPES OF DRAVYA-SHRUT (PHYSICAL-SHRUT)

**(1) Agamatah-dravya-shrut**—A person is studying the text of *Shrut (Sutra)*. He also understands its meaning but at the moment he is busy talking Thus his attention is diverted from contemplating the text or its meaning

**(2) No-Agamatah-dravya-shrut is of three types—**

**(a) Jnayak sharir**—is a person who had learned the *Shrut* and taught it to disciples but is no more doing so For example—the dead body of a learned guru

**(b) Bhavya sharir**—Pots in which honey or butter will be filled in future but are empty at present, are conventionally called pots of honey or butter in context of future

**(c) Ubhaya vyatirikta dravya-shrut**—The texts written on palm leaves or paper are instruments of scriptural knowledge. As they are other than the said two they are called *ubhaya vyatirikta dravya-shrut* (physical-shrut other than the said two).

—*Sutra* *35 to 37*

the instrument of scriptural knowledge in the past, is called physical *shrut* as merely body of the knower.)

This concludes the description of *jnayak sharir dravya shrut* (physical *shrut* as body of the knower).

*(२) भव्य शरीर द्रव्य श्रुत*

**३८. से किं तं भवियसरीदव्वसुयं ?**

**भवियसरीरदव्वसुयं जे जीवे जोणीजम्मणं निक्खंते इमेणं चेव सरीरसमुस्सएणं आदत्तएणं जिणोवइट्ठेणं भावेणं सुए इ पयं सेयकाले सिक्खिस्सति, ण ताव सिक्खति।**

**जहा को दिट्ठंतो ? अयं मधुकुंभे भविस्सति, अयं घयकुंभे भविस्सति। से तं भवियसरीरदव्वसुयं।**

३८. (प्रश्न) भव्य शरीर द्रव्य श्रुत क्या है ?

(उत्तर) भव्य शरीर द्रव्य श्रुत का स्वरूप इस प्रकार है-समय परिपक्व होने पर जो जीव योनि में से निकला और प्राप्त पौद्गलिक शरीर द्वारा भविष्य में जिन द्वारा उपदिष्ट भाव के अनुसार श्रुत सीखेगा, किन्तु वर्तमान में सीख नहीं रहा है, तब तक उस जीव का वह शरीर भव्य शरीर द्रव्य श्रुत कहा जाता है।

(शिष्य) इसका दृष्टान्त क्या है ?

(आचार्य) (मधु और घी जिन घड़ों में भरा जाने वाला है, परन्तु अभी भरा नहीं है, उनके लिए) 'यह मधुघट है, यह घृतघट है' ऐसा कहा जाता है।

(यहाँ भविष्य में भाव श्रुत की कारणरूप पर्याय होने की योग्यता की अपेक्षा भव्य शरीर द्रव्य श्रुत का स्वरूप बताया है।)

**(2) BHAVYA SHARIR DRAVYA SHRUT**

**38. (Question)** What is *bhavya sharir dravya shrut* (physical *shrut* as body of the potential knower) ?

**(Answer)** On maturity a being comes out of the womb or is born and with its physical body it has the potential to learn the *shrut (Sutra)*, as preached by the Jina, but it is

not learning at present. As long as it is not learning, that physical body of this being is called *bhavya sharir dravya shrut* (physical *shrut* as body of the potential knower).

(Question asked by a disciple) Is there some analogy to confirm this ?

(Answer by the *guru*) Yes, for example (it is conventionally said that) this will be a pot of honey or this will be a pot of butter (although at present it contains neither honey nor butter). (In the same way physical *shrut* as body of the potential knower has been described in context of the future potential of learning essence of scriptures.)

This concludes the description of *bhavya sharir dravya shrut* (physical *shrut* as body of the potential knower).

*(३) ज्ञायक शरीर-भव्य शरीर व्यतिरिक्त द्रव्य श्रुत*

**३९. से किं तं जाणयसरीर-भवियसरीरवतिरित्तं दव्वसुयं ?**

**जाणयसरीर-भवियसरीरवतिरित्तं पत्तयपोत्थयलिहियं।**

३९. (प्रश्न) ज्ञायक शरीर-भव्य शरीर व्यतिरिक्त द्रव्य श्रुत क्या है ?

(उत्तर) ताड़-पत्रों अथवा पत्रों के समूह रूप पुस्तक में अथवा वस्त्र-खण्डों पर लिखित श्रुत ज्ञायक शरीर-भव्य शरीर व्यतिरिक्त द्रव्य श्रुत है।

**(3) JNAYAK SHARIR-BHAVYA SHARIR VYATIRIKTA DRAVYA SHRUT**

**39. (Question)** What is *jnayak sharir-bhavya sharir vyatirikta dravya shrut* (physical *shrut* other than the body of the knower and the body of the potential knower) ?

**(Answer)** *Jnayak sharir-bhavya sharir vyatirikta dravya shrut* (physical *shrut* other than the body of the knower and the body of the potential knower) is the *shrut* (scriptural knowledge) written on palm-leaves, bunch of palm-leaves (in book form) or pieces of cloth.

**विवेचन**—पूर्वोक्त ज्ञायक शरीर और भव्य शरीर द्रव्य श्रुत का लक्षण जहाँ घटित न होता हो उनसे भिन्न यह द्रव्य श्रुत का लक्षण यहाँ निरूपित किया है। पत्रादि पर लिखित श्रुत भाव श्रुत का कारण तो है किन्तु स्वयं में उपयोग के अभाव में वह द्रव्य श्रुत ही है। ज्ञायक तथा भव्य दोनों न होने के कारण इसे उभय व्यतिरिक्त–दोनों से भिन्न द्रव्य श्रुत की श्रेणी में रखा है।

**Elaboration**—The *Shrut* (scriptural knowledge not included in the aforesaid two categories, *jnayak sharir and bhavya sharir dravya shrut,* is described here. Although the *shrut* written on palm-leaves, (etc.) is a source of *bhaava shrut* (mental or spiritual *shrut*), in absence of the faculty of contemplation it remains *dravya shrut* (physical *shrut*). As it is neither the body of a knower nor that of a potential knower it has been classified as *dravya shrut* other than these two.

**४०. अहवा सुत्तं पंचविहं पण्णत्तं। तं जहा–(१) अंडयं, (२) बोंडयं, (३) कीडयं, (४) वालयं, (५) वक्कयं।**

४०. अथवा अन्य प्रकार से सूत्र पाँच प्रकार का कहा है–(१) अंडज, (२) बोंडज, (३) कीटज, (४) वालज, (५) बल्कज।

**40.** Also, *sutra* (fiber or yarn) is said to be of five types—(1) of egg origin (silk), (2) of fruit origin (cotton), (3) of insect origin (silk), (4) of hair origin (wool), (5) of bark origin (hessian and linen).

**विवेचन**—इसी आगम के ५१वें सूत्र में सूत्र के दस पर्यायवाची नाम बताये गये हैं। उनमें प्रथम दो नाम 'सुय' और 'सुत्त' हैं। 'सुय' का संस्कृत रूप 'श्रुत' और 'सुत्त' का संस्कृत रूप सूत्र होता है। सूत्र का अर्थ शास्त्र तथा सुभाषित (संक्षिप्त गद्यांश या अर्थगर्भित वाक्य) के अतिरिक्त सूत (तंतु) भी होता है। बौद्धिक विकास में अर्थ वैविध्यता को ध्यान में रखकर यहाँ पर सूत्र के (सूत के अर्थ में) पाँच प्रकार-भेद बताये गये हैं।

**Elaboration**—In aphorism 51 of this book ten synonyms of *sutra* (scripture) have been listed; first two in this list being *suya* and *sutta*. The Sanskrit transcription of *suya* is *shrut* and that of *sutta* is *sutra*. Besides scripture and aphorism, *sutra* also means yarn or fiber. In view of the usefulness of a broader range of meanings in mental development the five kinds of yarns have been included here.

**४१. से किं तं अंडयं ?**

**अंडयं हंसगब्भादि। से तं अंडयं।**

४१. (प्रश्न) अंडज किसे कहते हैं ?

(उत्तर) हंसगर्भादि से बने सूत्र को अंडज कहा जाता है।

**41. (Question)** What is *andayam* or *andaj* (of egg origin) ?

**(Answer)** Yarn made of fiber produced by *hamsagarbh* (cocoon) is called *andaj*.

**४२. से किं तं बोंडयं ?**

**बोंडयं फलिहमादि से तं बोंडयं।**

४२. (प्रश्न) बोंडज किसे कहते हैं ?

(उत्तर) बोंडज–कपास या रुई (अथवा अन्य वनस्पति के फल) से बनाये गये सूत्र को बोंडज कहा जाता है।

**42 (Question)** What is *bondayam* or *bondaj* (of fruit origin) ?

**(Answer)** Yarn made of fiber produced by fruit of the cotton plant (and other plants) is called *bondaj*.

**४३. से किं तं कीडयं ?**

**कीडयं पंचविहं पण्णत्तं। तं जहा–(१) पट्टे, (२) मलए, (३) अंसुए, (४) चीणंसुए, (५) किमिरागे। से तं कीडयं।**

४३. (प्रश्न) कीटज सूत्र क्या है ?

(उत्तर) कीटज सूत्र पाँच प्रकार का है-(१) पट्ट सूत्र, (२) मलय सूत्र, (३) अंशुक सूत्र, (४) चीनांशुक सूत्र, और (५) कृमिराग सूत्र। यह कीटज सूत्र का वर्णन है।

**43. (Question)** What is *kidayam* or *kitaj* (of insect origin)?

**(Answer)** *Kitaj* yarn (of insect origin) is of five kinds—(1) *patte* (*patta* yarn), (2) *malaye* (*malay* yarn), (3) *anshue* (*anshuk* yarn), (4) *chinanshue* (*chinanshuk* yarn), and (5) *kimirage* (*krimirag* yarn). This is the description of yarn of insect origin.

**४४. से किं तं वालयं ?**

**वालयं पंचविहं पण्णत्तं। तं जहा—(१) उण्णिए, (२) उट्टिए, (३) मियलोमिए, (४) कुतवे, (५) किट्टिसे। से तं वालयं।**

४४. (प्रश्न) वालज सूत्र क्या है ?

(उत्तर) वालज सूत्र पाँच प्रकार का है-(१) और्णिक, (२) औष्ट्रिक, (३) मृगलोमिक (मृगरोमज), (४) कौतव (चूहे के रोमो का), (५) किट्टिस (मिश्रित बालों से बना)।

**44. (Question)** What is *valayam* (of hair or fur origin)?

**(Answer)** *Valayam* yarn is of five kinds—(1) *unniye* (*aurnik* yarn), (2) *uttiye* (*aushtrik* yarn), (3) *miyalomiye* (*mrigalomik* yarn), (4) *kutave* (*kautav* yarn), and (5) *kittise* (*kittis* yarn). This is the description of yarn of hair or fur origin.

**४५. से किं तं वक्कयं ?**

**वक्कयं सणमाई। से तं वक्कयं।**

**से तं जाणगसरीर भवियसरीर वतिरित्तं दव्वसुयं। से तं नोआगमतो दव्वसुयं।**

**से तं दव्वसुयं।**

४५. (प्रश्न) वल्कज सूत्र किसे कहते हैं ?

(उत्तर) सन आदि से निर्मित सूत्र को वल्कज कहा जाता है।

इस प्रकार यह ज्ञायक शरीर-भव्य शरीर व्यतिरिक्त द्रव्य श्रुत का वर्णन पूर्ण हुआ और इसके साथ ही नो-आगमतः द्रव्य श्रुत एवं द्रव्य श्रुत का निरूपण समाप्त हुआ।

**45. (Question)** What is *vakkayam* or *valkaj* (of bark origin)?

**(Answer)** Yarn made of fiber produced by *san* (hession) or bark of other trees is called *valkaj.*

This concludes the description of *jnayak sharir-bhavya sharir vyatirikta dravya shrut* (physical *shrut* other than the body of the knower and the body of the potential knower). This also concludes the description of *No-Agamatah dravya shrut* (physical *shrut* without scriptural knowledge) as well as *dravya-shrut* (physical *shrut*).

**विवेचन**–अंडज आदि की व्याख्या–अंडज के रूप मे हंसगर्भ का उल्लेख किया गया है। हस का प्रचलित अर्थ पक्षी विशेष है किन्तु यहाँ इसका अर्थ पतंगा है। ये चतुरिन्द्रिय जाति के जीव हैं, जिसे कोशा भी कहते हैं। गर्भ शब्द भी यहाँ थैली के अर्थ में प्रयुक्त हुआ है। पतंगे के अण्डे से एक कीट (लट) जन्म लेती है। यह लट अपने मुँह से लार निकालती है जो हवा के संपर्क में आते ही तंतु बन जाती है। इस तंतु से यह लट अपने चारों ओर एक थैली बनाकर उसी में बंद हो जाती है। अतः इस ततु अथवा सूत्र का नाम अंडज है और यह रेशम होता है। *(अनुयोगद्वार चूर्णि, पृ. ८६, मुनि जम्बूविजय जी)*

बोंड अर्थात् कपास का फल या कोश और उस कपास से बने सूत को बोडज कहते हैं।

कीट चतुरिन्द्रिय जीव होते हैं। कुछ कीटों की लार से उत्पन्न सूत्र को कीटज कहते है यह भी रेशम होता है। पट्ट आदि पाँचों भेद कीटजन्य होने से कीटज कहे जाते है।

पट्टसूत्र की उत्पत्ति के विषय में ऐसा माना जाता है कि जंगल में सघन लताच्छादित स्थानों में माँस-पुंज रखकर उसकी आजू-बाजू कुछ अन्तर मे ऊँची-नीची अनेक कीलें गाड़ दी जाती हैं। माँस के लोभी कीट-पतंगे माँस-पुंजों पर मँडराते हैं और कीलों के आसपास घूमकर अपनी लार को छोड़ते हैं। उस लार को एकत्रित करके जो सूत बनता है, उसे पट्टसूत्र कहते हैं। *(अनुयोगद्वार चूर्णि, पृ. ८७, मुनि जम्बूविजय जी)*

मलय देश में बने कीटज सूत्र को मलय कहते हैं तथा चीन देश से बाहर कीटों की लार से बना सूत्र अंशुक और चीन देश में बना सूत्र चीनांशुक कहलाता है।

कृमिरागसूत्र का सामान्य अर्थ है कृमचिया रंग का सूत्र। वृत्तिकार के अनुसार इस विषय में ऐसा सुना जाता है कि कुछ क्षेत्र-विशेषों में मनुष्य का रक्त बर्तन में भरकर उसमें रासायनिक पदार्थ मिलाकर उसके मुख को छिद्रों वाले ढक्कन से ढँक देते हैं। उसमें बहुत से लाल रंग के कृमि–कीड़े उत्पन्न हो जाते हैं। वे कृमि छिद्रों से निकलकर बाहर आसपास के प्रदेश में उड़ते हुए अपनी लार छोड़ते हैं। इस लार को इक्ट्ठा करके जो सूत बनाया जाता है, वह कृमिराग सूत्र कहलाता है। लाल रग के कृमियों से उत्पन्न होने के कारण इस सूत का रंग भी लाल होता है। यह भी रेशम होता है।

रोमों–बालो से बने सूत को 'वालज' कहते हैं, यह ऊन होता है। भेड़ के रोमों–बालों से जो सूत बनता है वह और्णिक, ऊँट के रोमों से बना सूत औष्ट्रिक, मृग के रोमों से बना सूत मृगलोमिक तथा चूहे के रोमों से बना सूत कौतव कहलाता है। इन और्णिक आदि सूत्रों को बनाते समय इधर-उधर बिखरे बालों का नाम किट्टिस है। इनसे निर्मित अथवा और्णिक आदि सूत को दुहरा-तिहरा करके बनाया गया सूत अथवा घोड़ों आदि के बालों से बना सूत किट्टिस कहलाता है। *(सचित्र आचारांग, भाग २, पृ. ३११ में पाँच प्रकार के वस्त्रों का वर्णन)*

**Elaboration**—Details of *andaj* and other terms—*Andaj* has been described as *hamsagarbh.* The popular meaning of *hamsa* is swan but here it means moth. These are four sensed beings and are also called *kosha. Garbh* generally means womb but here it means cocoon. The egg of a moth gives birth to a worm, which produces saliva that turns into fiber when it comes in contact with air. The worm weaves a cocoon around itself with this fiber. Therefore yarn made of this fiber is called *andaj* or of egg origin and is included in silk. (*Anuyogadvar Churni* by Jambuvijaya ji, p. 86)

*Bonda* means the fruit of cotton plant. The fiber produced by this fruit is called *bondaj* or of fruit origin. Yarn made of this and other such fibers are included in cotton.

*Kita* (insects) are four-sensed beings. Some of these produce saliva that turns into fiber. Yarn made of this fiber is called *kitaj* or of insect origin and is also included in silk. The said five kinds

of yarns are of insect origin and thus included in the *kitaj* category.

About the *patta sutra* it is said that selecting a dense area in a forest a lump of meat is placed. Around this some large and small pegs are struck in the ground. Attracted by the meat some species of moths hover around and release saliva. This saliva is caught in the pegs in the form of fiber. The yarn made out of these fibers is called *patta sutra*. (*Anuyogadvar Churni* by Jambuvijaya ji, p. 87)

The yarn of insect origin (silk) produced in *Malaya* is called *malay sutra* and that produced in China is called *chinanshuk*.

*Krımirag sutra* is generally red coloured silk yarn. According to the commentator (*Vritti*) it is believed that in some areas a pot filled with human blood and some chemical additives is covered with a perforated cover. In a few days a lot of red insects are produced and they come out of the holes. While flying around these insects salivate. This fiber-turned-saliva is collected and spun into yarn. This is called *krımirag sutra*. The colour of this yarn is permanent red. This is also included in silk.

Yarns made of animal hair or fur are called *valaj* or of hair origin and are included in wool. Those produced from sheep are called *Aurnik*. Those produced from camel are called *aushtrik*, those produced from deer are called *mrıgalomik*, and those produced from rat (Rodentia) are called *kautava*. Loose fibers scattered during processing are also collected and mixed with other fibers to spin yarn, this and the one made of horse-hair is called *kittis*. Also, yarns made of different fibers are entwined to make thicker yarn, this is also called *kittis*. (refer to *Illustrated Acharanga Sutra*, p. 311 for five types of cloth.)

*(४) भाव श्रुत*

**४६. से किं तं भावसुयं ?**

**भावसुयं दुविहं पन्नत्तं। तं जहा—(१) आगमओ य, (२) नोआगमओ य।**

४६. (प्रश्न) भाव श्रुत क्या है?

(उत्तर) भाव श्रुत दो प्रकार का कहा है–(१) आगमतः भाव श्रुत, और (२) नो-आगमतः भाव श्रुत।

#### (4) BHAAVA SHRUT

**46. (Question)** What is *bhaava shrut* (*shrut* as essence or perfect *shrut*)?

**(Answer)** *Bhaava shrut* (perfect *shrut*) is of two types—(1) *Agamatah bhaava shrut* (perfect *shrut* in context of *Agam* or in context of knowledge), and (2) *No-Agamatah bhaava shrut* (perfect *shrut* not in context of *Agam* or only in context of action).

*(१) आगमतः भावश्रुत*

**४७. से किं तं आगमओ भावसुयं?**

**आगमओ भावसुयं जाणए उवउत्ते। से तं आगमओ भावसुयं।**

४७. (प्रश्न) आगमतः भाव श्रुत क्या है?

(उत्तर) जो श्रुत (पद) को जानता है और उसमें उपयोग सहित है, वह आगमतः भाव श्रुत है। यह आगमतः भाव श्रुत का वर्णन है।

#### (1) AGAMATAH BHAAVA SHRUT

**47. (Question)** What is *Agamatah bhaava shrut* (perfect *shrut* with scriptural knowledge)?

**(Answer)** One who knows the *Shrut (Sutra)* and is sincerely involved with it is called *Agamatah bhaava shrut* (perfect *shrut* with scriptural knowledge).

*(२) नो-आगमतः भाव श्रुत*

**४८. से किं तं नोआगमतो भावसुयं?**

**नोआगमतो भावसुयं दुविहं पन्नत्तं। तं जहा–(१) लोइयं, (२) लोउत्तरियं च।**

४८. (प्रश्न) नोआगम की अपेक्षा भाव श्रुत क्या है?

(उत्तर) नो-आगमतः भाव श्रुत दो प्रकार का है। जैसे–(१) लौकिक, और (२) लोकोत्तरिक।

**(2) NO-AGAMATAH BHAAVA SHRUT**

**48. (Question)** What is *No-Agamatah bhaava shrut* (perfect *shrut* without scriptural knowledge)?

**(Answer)** *No-Agamatah bhaava shrut* (perfect *shrut* without scriptural knowledge) is of two types—(1) *Laukik,* and (2) *Lokottarik.*

*(१) लौकिक भाव श्रुत*

**४९. से किं तं लोइयं भावसुयं ?**

**लोइयं भावसुयं जं इमं अण्णाणिएहिं मिच्छदिट्ठीहिं सच्छंदबुद्धि-मइविगप्पियं। तं जहा–भारहं रामायणं भीमासुरुक्कं कोडिलयं घोडमुहं सगडभद्दिआओ कप्पासियं नागसुहुमं कणगसत्तरी वइसेसियं बुद्धवयणं वेसियं काविलं लोयाययं सट्ठितंतं माढरं पुराणं वागरणं नाडगादी, अहवा बावत्तरिकलाओ चत्तारि य वेदा संगोवंगा। से तं लोइयं भावसुयं।**

४९. (प्रश्न) लौकिक भाव श्रुत क्या है?

(उत्तर) जो अज्ञानी (अल्पज्ञानी) मिथ्यादृष्टियों द्वारा अपनी स्वच्छन्द बुद्धि और मति से रचित श्रुत लौकिक भाव श्रुत है। जैसे–महाभारत, रामायण, भीमासुरोक्त, कौटिल्य (अर्थशास्त्र), घोटकमुख, शटकभद्रिका, कार्पासिक, नागसूक्ष्म, कनकसप्तति, वैशेषिकशास्त्र, बौद्धशास्त्र, कामशास्त्र, कपिलशास्त्र, लोकायतशास्त्र, षष्ठितंत्र, माढरशास्त्र, पुराण, व्याकरण, नाटक आदि अथवा बहत्तर कलाएँ और अंग-उपांग सहित चार वेद ये सब लौकिक नो-आगमतः भाव श्रुत हैं।

**(1) LAUKIK BHAAVA SHRUT**

**49. (Question)** What is *laukik bhaava shrut* (mundane perfect *shrut*)?

**(Answer)** The scriptures written by the ignorant and heretics with their willful mind and perspective are called *laukik bhaava shrut* (mundane perfect *shrut*). This includes—*Mahabharat, Ramayan, Bhimasurokta, Kautilya (Arthashastra), Ghotakmukh, Shatakbhadrika, Karpasik, Nagasukshma, Kanak-saptati,* Vaisheshik scriptures, Buddhist scriptures, *Kama-shastra,* Kapil scriptures, Lokayat scriptures, *Shashtitantra,* Mathar scriptures, hagiographies, grammar, plays, etc. as also the seventy two *kalas* (subjects including various arts, crafts and skills) and the four *Vedas* with their *Angas* and *Upangas* (auxiliary literature of the *Vedas*). This concludes the description of *laukik No-Agamatah bhaava shrut* (mundane perfect *shrut* without scriptural knowledge).

**विवेचन**—उक्त सूत्र में लौकिक नो-आगमतः भाव श्रुत का स्वरूप बतलाया है कि सर्वज्ञोक्त प्रवचन से विपरीत अभिप्राय वाली बुद्धि और मति द्वारा विरचित सभी शास्त्र लौकिक भाव श्रुत हैं। *(इसका विशेष वर्णन सचित्र नन्दीसूत्र, पृ. ३५३ पर देखें।)*

**Elaboration**—This aphorism describes *laukik bhaava shrut* (mundane perfect *shrut*) as all the scriptures having views contradictory to the sermons of omniscients, and written by heretics with their willful mind and perspective. (refer to *Illustrated Nandi Sutra,* p. 353 for more details.)

***(२) लोकोत्तरिक भाव श्रुत***

**५०. से किं तं लोगोत्तरियं भावसुयं ?**

**लोगोत्तरियं भावसुयं जं इमं अरहंतेहि भगवंतेहिं उप्पन्ननाण-दंसणधरेहिं तीत-पडुप्पन्न-मणागतजाणएहिं सव्वन्नूहिं सव्वदरिसीहिं तेलोक्कवहिय-महिय-पूइएहिं अप्पडिहयवरनाण-दंसणधरेहिं पणीतं दुवालसंगं गणिपिडगं। तं जहा—(१) आयारो, (२) सूयगडो, (३) ठाणं, (४) समवाओ, (५) वियाहपण्णत्ती, (६) नायाधम्मकहाओ, (७) उवासगदसाओ, (८) अंतगडदसाओ, (९) अणुत्तरोववाइयदसाओ,**

**(१०) पण्हावागरणाइं, (११) विवागसुयं, (१२) दिट्ठिवाओ य। से तं लोगोत्तरियं भावसुयं। से तं नोआगमतो भावसुयं। से तं भावसुयं।**

५०. (प्रश्न) लोकोत्तरिक भाव श्रुत क्या है?

(उत्तर) केवलज्ञान और केवलदर्शन को धारण करने वाले, भूत-भविष्यत् और वर्तमानकालिक पदार्थों को जानने वाले, सर्वज्ञ, सर्वदर्शी, त्रिलोकवर्ती जीवों द्वारा अवलोकित, महित-पूजित, अप्रतिहत श्रेष्ठ ज्ञान-दर्शन के धारक अरिहंत भगवन्तों द्वारा प्रणीत–(१) आचारांग, (२) सूत्रकृतांग, (३) स्थानांग, (४) समवायांग, (५) व्याख्याप्रज्ञप्ति, (६) ज्ञाताधर्मकथा, (७) उपासकदशांग, (८) अन्तकृद्दशांग, (९) अनुत्तरौपपातिकदशांग, (१०) प्रश्नव्याकरण, (११) विपाक श्रुत, (१२) दृष्टिवाद रूप द्वादशांग गणिपिटक लोकोत्तरिक भाव श्रुत हैं।

**(2) LOKOTTARIK BHAAVA SHRUT**

**50. (Question)** What is *lokottarik bhaava shrut* (spiritual perfect *shrut*)?

**50. (Answer)** This *lokottarik bhaava shrut* (spiritual perfect *shrut*) is the canon made available to us in the form of *Dvadashanga Ganipitak* (the twelve part canon compiled by *Ganadharas*) and expounded by those who are *Arhantas* (the venerated ones); *Bhagavantas* (the divinely magnificent ones); who have acquired ultimate knowledge and ultimate perception; who know all things in past, present and future; who are all knowing and all seeing; who are beheld, extolled and worshipped in the three worlds; and who possess uninterrupted excellent knowledge and perception. This *Ganipitak* includes—(1) *Acharanga,* (2) *Sutrakritanga,* (3) *Sthananga,* (4) *Samavayanga,* (5) *Vyakhyaprajnapti,* (6) *Jnatadharmakatha,* (7) *Upasakadashanga,* (8) *Antakrid-dashanga,* (9) *Anuttaraupapatik-dashanga,* (10) *Prashnavyakarana,* (11) *Vipak shrut,* (12) *Drishtivad.*

५१. तस्स णं इमे एगट्ठिया नाणाघोसा नाणावंजणा नामधेज्जा भवंति। तं जहा–

सुय सुत्त गंथ सिद्धंत सासणे आणवयण उवदेसे।
पण्णवण आगमे य एगट्ठा पज्जवा सुत्ते॥ ४ ॥

से तं सुयं।

५१. उदात्तादि अनेक घोषों–स्वरों तथा ककारादि अनेक व्यंजनों से युक्त उस श्रुत के एकार्थवाचक (पर्यायवाची) नाम इस प्रकार हैं–

(१) श्रुत, (२) सूत्र, (३) ग्रन्थ, (४) सिद्धान्त, (५) शासन, (६) आज्ञा, (७) वचन, (८) उपदेश, (९) प्रज्ञापना, तथा (१०) आगम। ये सभी श्रुत के एकार्थक पर्याय हैं।

इस प्रकार श्रुत की वक्तव्यता समाप्त हुई।

**SYNONYMS OF SHRUT**

**51.** Some synonyms, having a variety of vowels and consonants, of this *shrut* are as follows—

(1) *Shrut,* (2) *Sutra,* (3) *Granth,* (4) *Siddhant,* (5) *Shasan,* (6) *Ajna,* (7) *Vachan,* (8) *Upadesh,* (9) *Prajnapana,* and (10) *Agam.*

This concludes the description of *shrut.*

विवेचन–यहाँ श्रुत के पर्यायवाची दस नाम बताये हैं, जिनमें शब्दभेद होने पर भी अर्थभेद नही है–

१. गुरु के मुख से निकले वचन सुने जाने के कारण यह श्रुत है।

२. अर्थों की सूचना मिलने के कारण इसका नाम सूत्र है।

३. तीर्थंकर रूप कल्पवृक्ष के वचन रूप पुष्पों का गुंथन होने से इनका नाम ग्रन्थ है।

४. प्रमाणसिद्ध अर्थ को प्रकट करने वाला होने से यह सिद्धान्त है।

५. मिथ्यात्वादि से दूर रहने की शिक्षा देने के कारण अथवा मिथ्यात्वी को शासित, संयमित करने वाला होने से यह शासन है।

६. मुक्ति के लिए आज्ञा देने वाला होने से इसे आज्ञा कहते हैं।

७. वाणी द्वारा प्रकट किये जाने से यह वचन है।

८. उपादेय में प्रवृत्ति और हेय से निवृत्ति की शिक्षा देने वाला होने से इसे उपदेश कहते हैं।

९. जीवादिक पदार्थों के यथार्थ स्वरूप का प्ररूपण करने वाला होने से यह प्रज्ञापना है।

१०. सुधर्मा स्वामी-परम्परा से आने अथवा आप्त वचन रूप होने से यह आगम है।

**Elaboration**—Ten synonyms of the word *shrut* have been mentioned here. Although they are different words they have the same meaning—

(1) As it is the utterance directly listened from the *guru* it is called *shrut* (that which is listened).

(2) As it is pregnant with meaning it is called *sutra* (aphorism, or the thread linking seeker and preceptor).

(3) As it contains the flower-like words of the wish-fulfilling tree that is the *Tirthankar,* in strung and entwined form it is called *granth* (that which is strung and entwined).

(4) As it exposes the authenticated meaning it is called *siddhant* (principle or that which has been authenticated).

(5) As it edifies about avoiding heretical doctrines, or governs and disciplines the heretic it is called *shasan* (that which governs or disciplines).

(6) As it orders to seek liberation it is called *ajna* (order).

(7) As it is conveyed through speech it is called *vachan* (speech).

(8) As it advises to accept good and reject bad it is called *upadesh* (preaching).

(9) As it establishes the true form of things it is called *prajnapana* (validation).

(10) As it comes from Sudharma Swami, the genuine source, it is called *agam* (the word of the *Tirthankar;* the canon).

## स्कन्ध प्रकरण
## THE DISCUSSION ON SKANDH

*निक्षेप दृष्टि से स्कन्ध निरूपण*

**५२. से किं तं खंधे ?**

**खंधे चउव्विहे पण्णत्ते। तं जहा–(१) नामखंधे, (२) ठवणाखंधे, (३) दव्वखंधे, (४) भावखंधे।**

५२. (प्रश्न) स्कन्ध क्या हैं ?

(उत्तर) स्कन्ध के चार प्रकार हैं। जैसे–(१) नाम स्कन्ध, (२) स्थापना स्कन्ध, (३) द्रव्य स्कन्ध, तथा (४) भाव स्कन्ध।

ATTRIBUTION OF SKANDH

**52. (Question)** What is *skandh* ?

**(Answer)** *Skandh* is of four types—(1) *Naam Skandh,* (2) *Sthapana Skandh,* (3) *Dravya Skandh,* and (4) *Bhaava Skandh.*

विवेचन–खंधं (स्कन्ध) का अर्थ है पुद्गलप्रचय–पुद्गलों का पिण्ड। समूह–समुदाय, कधा, वृक्ष का धड़ (जहाँ से शाखायें निकलती हैं) के लिए भी स्कन्ध शब्द का प्रयोग होता है *(पाइअ सद्द महण्णओ)*। यहाँ पर स्कन्ध शब्द अध्ययनो के समूह के अर्थ में प्रयुक्त है।

**Elaboration**—*Skandh* means a lump or cluster of material particles. The term is also used for a herd or a group, shoulder, trunk of a tree (from where branches stem out). (*Paia-sadda-mahannao*) Here *skandh* conveys the meaning—"a group of chapters".

*(१) नाम स्कन्ध*

**५३. से किं तं नामखंधे ?**

**नामखंधे जस्स णं जीवस्स वा अजीवस्स वा जाव खंधे त्ति णामं कज्जति। से तं णामखंधे।**

५३. (प्रश्न) नाम स्कन्ध क्या है?

(उत्तर) जिस किसी जीव या अजीव का यावत् स्कन्ध यह नाम रखा जाता है, उसे नाम स्कन्ध कहते हैं।

**(1) NAAM SKANDH**

**53. (Question)** What is *naam skandh* (*skandh* as name)?

**(Answer)** To assign *skandh* as a name to a living being, a non-living thing, (etc.) is called *naam skandh* or *skandh* as name. (refer to aphorism 10 for more details.)

*(२) स्थापना स्कन्ध*

**५४. से किं तं ठवणाखंधे ?**

**ठवणाखंधे जण्णं कट्ठकम्मे वा जाव खंधे इ ठवणा ठविज्जति। से तं ठवणाखंधे।**

५४. (प्रश्न) स्थापना स्कन्ध क्या है?

(उत्तर) काष्ठादि में 'यह स्कन्ध है' इस प्रकार का जो आरोप किया जाता है, वह स्थापना स्कन्ध है।

**(2) STHAPANA SKANDH**

**54. (Question)** What is *sthapana skandh* ? (What is this *skandh* as notional installation)?

**(Answer)** The notional installation or illustration or imagination of *skandh* in or through (things or medias like—) wood work, (etc.) realistically or unrealistically is called *sthapana skandh (skandh* as notional installation). (refer to aphorism 11 for more details.)

**५५. णाम-ठवणाणं को पतिविसेसो ?**

**नामं आवकहियं, ठवणा इत्तरिया वा होज्जा आवकहिया वा।**

५५. (प्रश्न) नाम और स्थापना में क्या अन्तर है?

(उत्तर) नाम यावत्कथिक (वस्तु का अस्तित्व रहने तक) होता है परन्तु स्थापना इत्वरिक-स्वल्पकालिक और यावत्कथिक दोनों प्रकार की होती है। (नाम-स्थापना आवश्यक की तरह समझें सूत्र १३-१४ के अनुसार)

**55. (Question)** What is the difference between *naam* and *sthapana* (name and notional installation)?

**(Answer)** Name is life-long whereas *sthapana* can be temporary as well as life-long both. (refer to aphorism 12 for more details.)

*(३) द्रव्य स्कन्ध*

**५६. से किं तं दव्वखंधे ?**

**दव्वखंधे दुविहे पण्णत्ते। तं जहा–(१) आगमतो य, (२) नोआगमतो य।**

५६. (प्रश्न) द्रव्य स्कन्ध क्या है?

(उत्तर) द्रव्य स्कन्ध दो प्रकार का है। यथा–(१) आगमतः द्रव्य स्कन्ध, और (२) नो-आगमतः द्रव्य स्कन्ध।

(3) DRAVYA SKANDH

**56. (Question)** What is *dravya skandh* (physical aspect of *skandh*)?

**(Answer)** *Dravya skandh* (physical aspect of *skandh*) is of two kinds—(1) *Agamatah dravya skandh* (physical aspect of *skandh* in context of *Agam*), and (2) *No-Agamatah dravya skandh* (physical aspect of *skandh* not in context of *Agam*).

*(१) आगमतः द्रव्य स्कन्ध*

**५७. (१) से किं तं आगमओ दव्वखंधे ?**

**आगमओ दव्वखंधे जस्स णं खंधे इ पयं सिक्खियं ठियं जियं मियं जाव णेगमस्स एगे अणुवउत्ते आगमओ एगे दव्वखंधे, दो अणुवउत्ता आगमओ दो दव्वखंधा, तिण्णि अणुवउत्ता आगमओ तिण्णि दव्वखंधाइं, एवं जावइया अणुवउत्ता तावइयाइं ताइं दव्वखंधाइं।**

५७. (प्रश्न) (१) आगमतः द्रव्य स्कन्ध क्या है?

(उत्तर) (१) जिसने स्कन्ध पद सीख लिया है, स्थित किया है, जित, मित किया है यावत् (शेष सूत्र १४ के अनुसार) उसे आगमतः द्रव्य स्कन्ध कहते हैं। नैगम नय की

अपेक्षा एक अनुपयुक्त आत्मा आगम से एक द्रव्य स्कन्ध है, दो अनुपयुक्त आत्मायें दो, तीन अनुपयुक्त आत्मायें तीन आगमतः द्रव्य स्कन्ध हैं, इस प्रकार जितनी भी अनुपयुक्त आत्माएँ हैं, उतने ही आगमतः द्रव्य स्कन्ध जानना चाहिए।

**(1) AGAMATAH DRAVYA SKANDH**

**57. (Question)** What is *Agamatah dravya skandh* (physical *skandh* with scriptural knowledge) ?

**(Answer)** (1) Physical *skandh* in context of *Agam* is like this—(For instance) a person (an ascetic) has studied properly (*shikshit*); retained in mind (*chitt*); understood and absorbed (*jit*); made assessment in terms of number of verses, words, syllables, etc. (*mit*); (and so on as in aphorism 14). This is called *Agamatah dravya skandh* (physical *skandh* with scriptural knowledge). According to the *Naigam naya* (co-ordinated viewpoint that includes ordinary and special both) one non-contemplative soul is one *Agamatah dravya skandh* (physical *skandh* with scriptural knowledge). Two non-contemplative souls are two physical *skandhs* with scriptural knowledge. Three non-contemplative souls are three physical *skandhs* with scriptural knowledge. In the same way as many non-contemplative souls are, there are that many *Agamatah dravya skandhs* (physical *skandhs* with scriptural knowledge).

**(२) एवमेव ववहारस्स वि।**

(२) (नैगम नय की तरह) व्यवहार नय भी आगमतः द्रव्य स्कन्ध के भेद स्वीकार करता है।

**(2)** Same is true for *Vyavahar naya* (particularized viewpoint). (The style of stating is same for both co-ordinated and particularized viewpoints).

**(३) संगहस्स एगो वा अणेगा वा अणुवउत्तो वा अणुवउत्ता वा दव्वखंधे वा दव्वखंधाणि वा से एगे दव्वखंधे।**

(३) सामान्य मात्र को ग्रहण करने वाला संग्रह नय "सभी को एक ही आगमतःद्रव्य स्कन्ध मानता है। वह एक अनुपयुक्त आत्मा एक द्रव्य स्कन्ध और अनेक अनुपयुक्त आत्मायें अनेक आगमतः द्रव्य स्कन्ध" नैगम व्यवहार की इस मान्यता को स्वीकार नहीं करता।

(3) According to *Samgraha naya* (generalized viewpoint) all non-contemplative souls fall into just one category of physical *skandh* with scriptural knowledge. It does not accept the *Naigam* concept that one non-contemplative soul is one *Agamatah dravya skandh* (physical *skandh* with scriptural knowledge) and many non-contemplative souls are many physical *skandhs* with scriptural knowledge.

(४) उज्जुसुयस्स एगो अणुवउत्तो आगमओ एगे दव्वखंधे, पुहत्तं णेच्छति।

(४) ऋजुसूत्र नय से एक अनुपयुक्त आत्मा एक आगमतः द्रव्य स्कन्ध है। वह भेदों को स्वीकार नहीं करता है।

(4) According to *Rijusutra naya* (precisionistic viewpoint; viewpoint related to specific point or period of time) one non-contemplative soul is one *Agamatah dravya skandh* (physical *skandh* with scriptural knowledge). This viewpoint has no scope for variations or differences.

(५) तिण्हं सद्दणयाणं जाणए अणुवउत्ते अवत्थू। कम्हा ? जइ जाणए कहं अणुवउत्ते भवति ?

से तं आगमओ दव्वखंधे।

(५) तीनों शब्द नय ज्ञायक यदि अनुपयुक्त हो तो उसे अवस्तु-असत् मानते हैं। क्योंकि जो ज्ञायक है वह अनुपयुक्त नहीं होता है।

यह आगमतः द्रव्य स्कन्ध का स्वरूप है।

(5) According to the three *Shabda nayas* (*Shabda naya, Samabhirudha naya* and *Evambhuta naya*) or verbal viewpoints (verbal viewpoint, conventional viewpoint and etymological viewpoint) if a knower is devoid of faculty of contemplation he is unreal. This is because without the

faculty of contemplation he cannot be a knower. Thus if he is non-contemplative he is not a knower.

This concludes the description of *Agamatah dravya skandh* (physical *skandh* with scriptural knowledge).

*(२) नो-आगमतः द्रव्य स्कन्ध*

**५८. से किं तं णोआगमतो दव्वखंधे ?**

**णोआगमतो दव्वखंधे तिविहे पण्णत्ते। तं जहा—(१) जाणगसरीरदव्वखंधे, (२) भवियसरीरदव्वखंधे, (३) जाणगसरीर-भवियसरीरवइरित्ते दव्वखंधे ।**

५८. (प्रश्न) नो-आगमतः द्रव्य स्कन्ध क्या है ?

(उत्तर) नो-आगमतः द्रव्य स्कन्ध तीन प्रकार का है। यथा—(१) ज्ञायक शरीर द्रव्य स्कन्ध, (२) भव्य शरीर द्रव्य स्कन्ध, और (३) ज्ञायक शरीर-भव्य शरीर व्यतिरिक्त द्रव्य स्कन्ध।

**(2) NO-AGAMATAH DRAVYA SKANDH**

**58. (Question)** What is *No-Agamatah dravya skandh* (physical *skandh* without scriptural knowledge) ?

**(Answer)** *No-Agamatah dravya skandh* (physical *skandh* without scriptural knowledge) is of three types—(1) *Jnayak sharir dravya skandh,* (2) *Bhavya sharir dravya skandh,* and (3) *Jnayak sharir-bhavya sharir vyatirikta dravya skandh.*

*(१) ज्ञायक शरीर द्रव्य स्कन्ध*

**५९. से किं तं जाणगसरीरदव्वखंधे ?**

**जाणगसरीरदव्वखंधे खंधे इ पयत्थाहिगारजाणगस्स जाव खंधे इ पयं आघवियं पण्णवियं परूवियं जाव से तं जाणगसरीरदव्वखंधे।**

५९. (प्रश्न) ज्ञायक शरीर द्रव्य स्कन्ध क्या है ?

(उत्तर) इस स्कन्ध पद के अर्थाधिकार को जानने वाले यावत् जिसने स्कन्ध पद का (गुरुगम से) अध्ययन किया था, प्रतिपादन किया था, प्ररूपित किया था, आदि पूर्ववत् समझना चाहिए। यह ज्ञायक शरीर द्रव्य स्कन्ध है।

**(1) JNAYAK SHARIR DRAVYA SKANDH**

**59. (Question)** What is *jnayak sharir dravya skandh* (physical *skandh* as body of the knower)?

**(Answer)** *Jnayak sharir dravya skandh* (physical *skandh* as body of the knower) is explained thus—It is such a body of the knower of the purview of the meaning of *skandh,* which is dead (and so on up to 'from the *guru*'); reciting and explaining it to disciples, confirming it by demonstration, giving its special lessons to weak students, and affirming it with the help of logic and multiple perspectives (*naya*). (refer to aphorism 17 for details.)

This concludes the description of *jnayak sharir dravya skandh* (physical *skandh* as body of the knower).

*(२) भव्य शरीर द्रव्य स्कन्ध*

**६०. से किं तं भवियसरीरदव्वखंधे ?**

**भवियसरीरदव्वखंधे जे जीवे जोणिजम्मणनिक्खंते जाव खंधे इ पयं सेयकाले सिक्खिस्सइ।**

**जहा को दिट्ठंतो ?**

**अयं महुकुंभे भविस्सइ, अयं घयकुंभे भविस्सति।**

**से तं भवियसरीरदव्वखंधे।**

६०. (प्रश्न) भव्य शरीर द्रव्य स्कन्ध क्या है?

(उत्तर) समय परिपक्व होने पर यथाकाल कोई योनि स्थान से बाहर निकला और वह यावत् भविष्य में 'स्कन्ध' इस पद के अर्थ को सीखेगा (किन्तु अभी नहीं सीख रहा है), उस जीव का शरीर भव्य शरीर द्रव्य स्कन्ध है।

(शिष्य) इसका दृष्टान्त?

(आचार्य) दृष्टान्त इस प्रकार है (वर्तमान में मधु या घी नहीं भरा है किन्तु भविष्य में भरा जायेगा ऐसे घड़े के लिए कहना) यह मधुकुंभ है, यह घृतकुंभ है।

यह भव्य शरीर द्रव्य स्कन्ध का स्वरूप है।

**(2) BHAVYA SHARIR DRAVYA SKANDH**

**60. (Question)** What is *bhavya sharir dravya skandh* (physical *skandh* as body of the potential knower) ?

**(Answer)** On maturity a being comes out of the womb or is born and it has the potential to learn the *Skandh (Sutra)*, as preached by the Jina, but it is not learning at present. As long as it is not learning this being is called *bhavya sharir dravya skandh* (physical *skandh* as body of the potential knower).

(Question asked by a disciple) Is there some analogy to confirm this ?

(Answer by the *guru*) Yes, for example to say that this is a pot of honey or a pot of butter (for a pot that will be filled with honey or butter, although at present it contains neither honey nor butter).

This concludes the description of *bhavya sharir dravya skandh* (physical *skandh* as body of the potential knower).

*(३) ज्ञायक शरीर-भव्य शरीर व्यतिरिक्त द्रव्य स्कन्ध*

**६१. से किं तं जाणगसरीर-भवियसरीरवइरित्ते दव्वखंधे ?**

**जाणगसरीर-भवियसरीरवइरित्ते दव्वखंधे तिविहे पण्णत्ते। तं जहा–(१) सचित्ते, (२) अचित्ते, (३) मीसए।**

**६१.** (प्रश्न) ज्ञायक शरीर-भव्य शरीर व्यतिरिक्त द्रव्य स्कन्ध क्या है ?

(उत्तर) ज्ञायक शरीर-भव्य शरीर व्यतिरिक्त द्रव्य स्कन्ध के तीन प्रकार हैं। जैसे– (१) सचित्त, (२) अचित्त, और (३) मिश्र।

**JNAYAK SHARIR-BHAVYA SHARIR VYATIRIKTA DRAVYA-SKANDH**

**61. (Question)** What is this *jnayak sharir-bhavya sharir vyatirikta dravya-skandh* (physical-*skandh* other than the body of the knower and the body of the potential knower) ?

**(Answer)** *Jnayak sharir-bhavya sharir vyatirikta dravya skandh* (physical *skandh* other than the body of the knower and the body of the potential knower) is of three kinds—(1) *Sachitta,* (2) *Achitta,* and (3) *Mishra.*

*(१) सचित्त द्रव्य स्कन्ध*

**६२. से किं तं सचित्तदव्वखंधे ?**

**सचित्तदव्वखंधे अणेगविहे पण्णत्ते। तं जहा–हयखंधे गयखंधे किन्नरखंधे किंपुरिसखंधे महोरगखंधे उसभखंधे। से तं सचित्तदव्वखंधे।**

६२. (प्रश्न) सचित्त द्रव्य स्कन्ध क्या है ?

(उत्तर) सचित्त द्रव्य स्कन्ध के अनेक प्रकार हैं। जैसे–हय (अश्व) स्कन्ध, गज (हाथी) स्कन्ध, किन्नर स्कन्ध, किंपुरुष स्कन्ध, महोरग स्कन्ध, वृषभ (बैल) स्कन्ध। इस प्रकार यह सचित्त द्रव्य स्कन्ध का स्वरूप है।

(1) SACHITTA DRAVYA SKANDH

**62. (Question)** What is *sachitta dravya skandh* (living physical *skandh*) ?

**(Answer)** *Sachitta dravya skandh* (living physical *skandh*) are of many types, such as—*skandh* (herd) of horses, *skandh* (herd) of elephants, *skandh* (group) of *kinnars, skandh* (group) of *kimpurush, skandh* (group) of *mahorags,* (these three are *vyantar dev* or interstitial gods), *skandh* (herd) of bulls.

This concludes the description of *sachitta dravya skandh* (living physical *skandh*).

विवेचन—इस सूत्र में आये किन्नर, किंपुरुष और महोरग–ये तीनों व्यन्तर जाति के देव हैं। प्रज्ञापनासूत्र, पद २७ में आठ प्रकार के व्यन्तर जाति के देवों का वर्णन है। ये देव चंचल प्रकृति वाले, क्रीड़ा व कुतूहलप्रिय होते हैं। सुन्दर वस्त्र, आभूषण पहनना, फूलों की सुगन्धित मालाएँ धारण करना और मन इच्छित विविध रूप बनाना इनकी रुचि के विषय हैं। स्थानांगसूत्र के अनुसार किन्नर–असुरराज चमरेन्द्र की रथ सेना का अधिकारी है तथा किंपुरुष बलि वैरोचनेन्द्र का रथ सेनाधिकारी।

**Elaboration**—*Kinnar, Kimpurush* and *Mahorag* are *vyantar* gods or interstitial gods. Description of eight types of *vyantar* gods is available in Prajnapana Sutra. These gods are frivolous (*chanchal*), playful and curious in nature. They love to wear beautiful dresses, ornaments and garlands of fragrant flowers. They are also fond of acquiring a variety of forms and appearances. According to Sthananga Sutra *Kinnar* gods are commanders in the chariot division of *Asuraraj Chamarendra,* and *Kimpurush* gods in that of *Bali Vairochanendra.*

*(२) अचित्त द्रव्य स्कन्ध*

**६३. से किं तं अचित्तदव्वखंधे ?**

**अचित्तदव्वखंधे अणेगविहे पण्णत्ते। तं जहा—दुपएसिए खंधे तिपएसिए खंधे जाव दसपएसिए खंधे संखेज्जपएसिए खंधे असंखेज्जपएसिए खंधे अणंतपएसिए खंधे।**

**से तं अचित्तदव्वखंधे।**

६३. (प्रश्न) अचित्त द्रव्य स्कन्ध क्या है ?

(उत्तर) अचित्त द्रव्य स्कन्ध अनेक प्रकार का है। जैसे—द्विप्रदेशिक स्कन्ध, त्रिप्रदेशिक स्कन्ध यावत् दस प्रदेशिक स्कन्ध, संख्यात प्रदेशिक स्कन्ध, असंख्यात प्रदेशिक स्कन्ध, अनन्त प्रदेशिक स्कन्ध।

यह अचित्त द्रव्य स्कन्ध का स्वरूप है।

**(2) ACHITTA DRAVYA SKANDH**

**63. (Question)** What is *achitta dravya skandh* (non-living physical *skandh*)?

**(Answer)** *Achitta dravya skandh* (non-living physical *skandh*) are of many types, such as—*skandh* with two space-points (*pradesh*), *skandh* with three space-points, (and so on), *skandh* with ten space-points, *skandh* with countable space-points, *skandh* with uncountable space-points and *skandh* with infinite space-points.

This concludes the description of *achitta dravya skandh* (non-living physical *skandh*).

चित्र परिचय ५

Illustration No. 5

# द्रव्य स्कन्ध के तीन भेद

(१) सचित्त द्रव्य स्कन्ध–सजीव पदार्थों का समूह जैसे–हाथी, घोडे, किन्नर, किंपुरुष, महोरग आदि का समूह (स्कन्ध)

परिचय–किन्नर आदि तीनो व्यन्तर निकाय के आठ देवो मे से है। इन्हे यक्ष भी कहते है। किन्नर–यह असुरराज चमरेन्द्र की रथ सेना का अधिकारी है। किंपुरुष–वैरोचन बलीन्द्र की सेना का अधिकारी अश्व शरीर व नर मुख वाला है। तथा महोरग महाकाय वाला, नाग के शरीर व मानव आकृति वाला व्यन्तर देव है। किन्नरो का अशोक, किंपुरुष का–चंपक तथा महोरगो का नाग–वृक्ष, चैत्य वृक्ष है, ये वृक्ष इन्हे सर्वाधिक प्रिय है।

(२) अचित्त द्रव्य स्कन्ध–दो प्रदेशी, पच प्रदेशी से लेकर असख्य प्रदेशी तथा अनन्त प्रदेशी स्कन्ध तक सभी अचित्त द्रव्य स्कन्ध है।

(३) मिश्र द्रव्य स्कन्ध–जिसमे हाथी, घोडे, सैनिक आदि सचेतन तथा तलवार, धनुष आदि अचेतन दोनो का मिश्रण हो, जैसे सेना या सैनिक।

*–सूत्र ६२ से ६४*

## THREE TYPES OF DRAVYA-SKANDH (PHYSICAL-AGGREGATE)

**(1) Sachitt dravya-skandh (living physical-skandh)**—*Skandh* (aggregate or herd or group) of horses, elephants, *Kinnars, skandhs* of *Kimpurush, Mahorags,* etc

**Details**—*Kinnar,* etc are among the eight species of *vyantar* devas (interstitial gods). They are also called *yaksha Kinnar*—they are commanders in the chariot fleet in the army of Chamarendra, the king of *asuras Kimpurush*—they have body of a horse with human face and are officers in the army of Vairochan Balindra *Mahorag*—*Mahorag* is a *vyantar* god with giant serpent's body and human face Ashoka, Champak, and Naag trees are the temple-trees of *Kinnar, Kimpurush,* and *Mahorag* gods respectively as they like these most

**(2) Achitt dravya-skandh (non-living physical-skandh)**—*skandh* with two space-points (*pradesh*), *skandh* with five space-points, (and so on) up to *skandh* with uncountable space-points, and *skandh* with infinite space-points are all included in this

**(3) Mishra dravya-skandh (mixed physical-skandh)**—A mixture of living things like elephants, horses, soldiers, (etc ) and non-living things like sword, bow, (etc.) For example an army or a soldier.

*—Sutra 62-64*

**विवेचन**–दो प्रदेशी स्कन्ध से लेकर अनन्त प्रदेशी स्कन्ध तक जो और जितने भी पुद्गल स्कन्ध हैं वे सब अचित्त द्रव्य स्कन्ध हैं। सबसे अल्प परिमाण वाले पुद्गलास्तिकाय का नाम प्रदेश–परमाणु है। दो आदि अनेक परमाणुओं के मेल से बनने वाले स्कन्धों का मूल परमाणु है। परमाणु स्कन्धों का उत्पादक है इसलिए उसे अस्तिकाय कहा है।

**Elaboration**—Any aggregate or mass of matter starting with a combination of two ultimate particles (*pradesh* or space-point here means ultimate particle) to a heap of infinite ultimate particles are called non-living physical *skandh*. The name of the smallest particle of matter is *pradesh—paramanu* (ultimate particle). Two or more ultimate particles are the constituents of *skandhs* or mass of matter. Therefore it is called *astikaya* (conglamorative ontological category according to Jain philosophy).

*(३) मिश्र द्रव्य स्कन्ध*

**६४. से किं तं मीसदव्वखंधे ?**

**मीसदव्वखंधे अणेगविहे पण्णत्ते। तं जहा–सेणाए अग्गिमखंधे सेणाए मज्झिमखंधे सेणाए पच्छिमखंधे।**

**से तं मीसदव्वखंधे।**

६४. (प्रश्न) मिश्र द्रव्य स्कन्ध क्या है ?

(उत्तर) मिश्र द्रव्य स्कन्ध अनेक प्रकार का कहा गया है। यथा–सेना का अग्रिम स्कन्ध, सेना का मध्य स्कन्ध, सेना का अन्तिम स्कन्ध।

यह मिश्र द्रव्य स्कन्ध का स्वरूप है।

**(3) MISHRA DRAVYA SKANDH**

**64. (Question)** What is *mishra dravya skandh* (mixed physical *skandh*) ?

**(Answer)** *Mishra dravya skandh* (mixed physical *skandh*) are of many types, such as—advance *skandh* (group) of an army, middle *skandh* (group) of an army and rear *skandh* (group) of an army.

This concludes the description of *mishra dravya skandh* (mixed physical *skandh*).

**विवेचन**—सचेतन तथा अचेतन इन दोनों का मिश्रण (संयोग) रूप अवस्था सेना है। हाथी, घोड़े, मनुष्य आदि सचेतन तथा तलवार, धनुष, कवच, भाला आदि अचेतन वस्तुओं के समुदाय का नाम सेना है। इसीलिए इसे मिश्र द्रव्य स्कन्ध कहा है।

**Elaboration**—Army is a mixture or combination of living and non-living. Elephants, horses, soldiers, etc. are the living constituents and sword, bow, shield, lance, etc. are the non-living constituents. A combination of these two is an army. That is why it is called mixed physical *skandh*.

*प्रकारान्तर से स्कन्ध के अन्य भेद*

**६५. अहवा जाणगसरीर-भवियसरीरवतिरित्ते दव्वखंधे तिविहे पण्णत्ते। तं जहा—(१) कसिणखंधे, (२) अकसिणखंधे, (३) अणेगदवियखंधे।**

६५. अथवा ज्ञायक शरीर-भव्य शरीर व्यतिरिक्त द्रव्य स्कन्ध के प्रकारान्तर से तीन प्रकार कहे गये हैं। जैसे—(१) कृत्स्न स्कन्ध (पूर्ण स्कन्ध), (२) अकृत्स्न स्कन्ध (अपूर्ण स्कन्ध), और (३) अनेक द्रव्य स्कन्ध।

**ALTERNATIVE CLASSIFICATION**

**65.** Also, *jnayak sharir-bhavya sharir vyatirikta dravya skandh* (physical *skandh* other than the body of the knower and the body of the potential knower) is alternatively of three types—(1) *Kritsna skandh,* (2) *Akritsna skandh,* and (3) *Aneka dravya skandh.*

*कृत्स्न स्कन्ध का स्वरूप*

**६६. से किं तं कसिणखंधे ?**

**कसिणखंधे से चेव हयक्खंधे गयक्खंधे जाव उसभखंधे। से तं कसिणखंधे।**

६६. (प्रश्न) कृत्स्न स्कन्ध क्या है ?

(उत्तर) हय स्कन्ध, गज स्कन्ध यावत् वृषभ स्कन्ध जो पूर्व में कहे, वही कृत्स्न स्कन्ध हैं। यही कृत्स्न स्कन्ध का स्वरूप है।

**KRITSNA SKANDH**

**66. (Question)** What is *kritsna skandh* (complete *skandh*)?

**(Answer)** The aforesaid *skandh* of horses, *skandh* of elephants (and so on up to *skandh* of bulls) are called *kritsna skandh* (complete *skandh*).

This concludes the description of *kritsna skandh* (complete *skandh*).

***अकृत्स्न स्कन्ध का स्वरूप***

**६७. से किं तं अकसिणखंधे ?**

**अकसिणखंधे से चेव दुपएसियादी खंधे जाव अणंतपदेसिए खंधे।**

**से तं अकसिणखंधे।**

६७. (प्रश्न) अकृत्स्न स्कन्ध क्या है ?

(उत्तर) अकृत्स्न स्कन्ध पूर्व में कहे गये द्वि-प्रदेशिक स्कन्ध आदि यावत् अनन्त प्रदेशिक स्कन्ध हैं।

इस प्रकार अकृत्स्न स्कन्ध का स्वरूप जानना चाहिए।

**AKRITSNA SKANDH**

**67. (Question)** What is *akritsna skandh* (incomplete *skandh*)?

**(Answer)** The aforesaid mentioned *skandh* with two space-points (*pradesh*) (and so on up to *skandh* with infinite space-points) are called *akritsna skandh* (incomplete *skandh*).

This concludes the description of *akritsna skandh* (incomplete *skandh*).

**विवेचन**—अकृत्स्न यानि अपरिपूर्ण। जिस स्कन्ध से अन्य कोई दूसरा बड़ा स्कन्ध होता है, वह अपरिपूर्ण होने के कारण अकृत्स्न स्कन्ध कहलाता है। द्वि-प्रदेशिक (दो परमाणु वाला) आदि स्कन्ध अपूर्ण हैं और इनमें अपरिपूर्णता इस प्रकार है कि द्वि-प्रदेशिक स्कन्ध एक

परमाणु बढाने से आकार बढ़ाये जा सकने की संभावना के कारण अपरिपूर्ण त्रि-प्रदेशिक स्कन्ध से न्यून होने के कारण अपरिपूर्ण है। इसी तरह उत्तरोत्तर की अपेक्षा पूर्व-पूर्व का स्कन्ध अकृत्स्न स्कन्ध जानना चाहिए।

**Elaboration**—*Akritsna* means incomplete. A *skandh* (aggregate) that is smaller than some other *skandh* (aggregate) is comparatively incomplete and thus it is called *akritsna skandh*. Aggregates with two or more *paramanus* (ultimate particles) are incomplete because one with two ultimate particles is smaller (has the scope of becoming larger by adding more ultimate particles, thus incomplete) than that with three ultimate particles and so on. Thus, in this progression every earlier *skandh* should be considered *akritsna* or incomplete as compared to any later *skandh*.

This concludes the description of *akritsna skandh* (incomplete *skandh*).

*अनेक द्रव्य स्कन्ध का स्वरूप*

**६८. से किं तं अणेगदवियखंधे ?**

**अणेगदवियखंधे तस्सेव देसे अवचिते तस्सेव देसे उवचिए। से तं अणेगदवियखंधे।**

**से तं जाणगसरीर-भवियसरीरवतिरित्ते दव्वखंधे। से तं नोआगमतो दव्वखंधे। से तं दव्वखंधे।**

६८. (प्रश्न) अनेक द्रव्य स्कन्ध क्या है ?

(उत्तर) एक देश अपचित (रहित) तथा एक देश उपचित (व्याप्त) भाग मिलकर उनका जो समुदाय बनता है, वह अनेक द्रव्य स्कन्ध है।

इस प्रकार से ज्ञायक शरीर-भव्य शरीर व्यतिरिक्त द्रव्य स्कन्ध का निरूपण समाप्त हुआ। नो-आगमतः द्रव्य स्कन्ध का और साथ ही द्रव्य स्कन्ध का वर्णन भी पूर्ण हुआ।

**ANEKA DRAVYA SKANDH**

**68. (Question)** What is *aneka dravya skandh* (*skandh* of many entities) ?

**(Answer)** An aggregate of one *apachit* (devoid of life) component and one *upachit* (endowed with life) component is called *aneka dravya skandh* (*skandh* of many entities).

This concludes the description of *jnayak sharir-bhavya sharir vyatirikta dravya skandh* (physical *skandh* other than the body of the knower and the body of the potential knower). This also concludes the description of *No-Agamatah dravya skandh* (physical *skandh* without scriptural knowledge) as well as *dravya skandh* (physical *skandh*).

**विवेचन**—एक देश अपचित भाग अर्थात् जीव प्रदेशों से रहित (निर्जीव) नख, केशादि रूप भाग एव एक देश उपचित–जीव प्रदेशो से व्याप्त पीठ, उदर आदि भागों के संयोग से एक विशिष्ट आकार वाला जो देह रूप समुदाय बनता है, वह अनेक द्रव्य स्कन्ध है। जैसे–हय स्कन्ध, गज स्कन्ध आदि।

**Elaboration**—A specific aggregate in shape of a body constituted of some components with space-points devoid of life (such as nails, hair, etc.) and some components with space-points endowed with life (such as back stomach, etc.) is *aneka dravya skandh* (*skandh* of many entities). For example a horse, an elephant, etc.

*(४) भाव स्कन्ध*

**६९. से किं तं भावखंधे ?**

**भावखंधे दुविहे पण्णत्ते। तं जहा–(१) आगमतो य, (२) नोआगमतो य।**

६९. (प्रश्न) भाव स्कन्ध क्या है ?

(उत्तर) भाव स्कन्ध दो प्रकार का गया है। वह इस तरह–(१) आगमतः भाव स्कन्ध, (२) नो-आगमतः भाव स्कन्ध।

**(4) BHAAVA SKANDH**

**69. (Question)** What is *bhaava skandh* (*skandh* as essence or perfect *skandh*) ?

**(Answer)** *Bhaava skandh* (perfect *skandh*) is of two types—(1) *Agamatah bhaava skandh* (perfect *skandh* in context of *Agam*), and (2) *No-Agamatah bhaava skandh* (perfect *skandh* not in context of *Agam*).

*(१) आगमतः भाव स्कन्ध*

**७०. से किं तं आगमतो भावखंधे ?**

**आगमतो भावखंधे जाणए उवउत्ते। से तं आगमतो भावखंधे।**

७०. (प्रश्न) आगमतः भाव स्कन्ध क्या है ?

(उत्तर) जो स्कन्ध इस पद के अर्थ को जानता है और उपयोगयुक्त है, वह आगमतः भाव स्कन्ध है।

**(1) AGAMATAH BHAAVA SKANDH**

**70. (Question)** What is *Agamatah bhaava skandh* (perfect *skandh* with scriptural knowledge) ?

**(Answer)** One who knows the meaning of the word *skandh* (lump or aggregate) and is sincerely involved with it is called *Agamatah bhaava skandh* (perfect *skandh* with scriptural knowledge).

*(२) नोआगमतः भाव स्कन्ध*

**७१. से किं तं नोआगमओ भावखंधे ?**

**नोआगमओ भावखंधे एएसिं चेव सामाइयमाइयाणं छण्हं अज्झयणाणं समुदय-समिइ-समागमेणं निप्पन्ने आवस्सगयसुयक्खंधे भावखंधे त्ति लब्भइ।**

**से तं नोआगमतो भावखंधे। से तं भावखंधे।**

७१. (प्रश्न) नो-आगमतः भाव स्कन्ध क्या है ?

(उत्तर) सामायिक आदि इन्हीं छः अध्ययनों के समुदय के मिलने से निष्पन्न आवश्यक श्रुत स्कन्ध नो-आगमतः भाव स्कन्ध कहलाता है।

इस प्रकार से नो-आगमतः भाव स्कन्ध तथा भाव स्कन्ध की वक्तव्यता जानना चाहिए।

## (2) NO-AGAMATAH BHAAVA SKANDH

**71. (Question)** What is *No-Agamatah bhaava skandh* (perfect *skandh* without scriptural knowledge) ?

**(Answer)** *No-Agamatah bhaava skandh* (perfect *skandh* without scriptural knowledge) is *Avashyak shrut skandh* (the book of this name) made up of the aggregate of six chapters including *Samayik.*

This concludes the description of *No-Agamatah bhaava skandh* (perfect *skandh* without scriptural knowledge). This also concludes the description of *bhaava skandh* (perfect *skandh*).

**विवेचन**–इस सूत्र में समुदय (समूह), समिति (अव्यवहित मिलन) तथा समागम (परस्पर सम्बद्ध होना) इन तीनों शब्दों से यहाँ सामायिक आदि छहों आवश्यकों की एकात्मकता बताई है।

**Elaboration**—This aphorism reveals the oneness of the six obligatory duties (*avashyak*) including *Samayik* by using the three terms *samudaya, samiti* and *samagam. Samudaya* means collection or aggregate. *Samiti* means unrestricted union. *Samagam* means joined together or interwoven.

*स्कन्ध के पर्यायवाची नाम*

**७२. तस्स णं इमे एगट्ठिया नाणाघोसा नाणावंजणा नामधेज्जा भवंति। तं जहा–**

**गण काय निकाय खंध वग्ग रासी पुंजे य पिंड नियरे ये।**
**संघाय आकुल समूह भावखंधस्स पज्जाया॥५॥**

**से तं खंधे।**

७२. उस भाव स्कन्ध के विविध घोषों एवं व्यंजनों वाले एकार्थक (पर्यायवाची) नाम इस प्रकार हैं–

**(गाथार्थ)** (१) गण, (२) काय, (३) निकाय, (४) स्कन्ध, (५) वर्ग, (६) राशि, (७) पुंज, (८) पिण्ड, (९) निकर, (१०) संघात, (११) आकुल, और (१२) समूह–ये सभी भाव स्कन्ध के पर्याय हैं।

## SYNONYMS OF SKANDH

**72.** Some synonyms, having a variety of vowels and consonants, of this *skandh* are as follows—

(1) *Gana,* (2) *Kaya,* (3) *Nikaya,* (4) *Skandh,* (5) *Varg,* (6) *Rashi,* (7) *Punj,* (8) *Pind,* (9) *Nikar,* (10) *Samghat,* (11) *Akul,* and (12) *Samuh.*

**विवेचन**—पर्यायवाची शब्दों की व्याख्या इस प्रकार है—

(१) **गण**—अनेक इकाइयों के संगठित रूप को 'गण' कहते हैं।

(२) **काय**—एक साथ घनीभूत अनेक समान इकाइयों के लिए 'काय' शब्द का प्रयोग किया जाता है, जैसे—पृथ्वीकाय।

(३) **निकाय**—'निकाय' शब्द का प्रयोग पृथक्-पृथक् समूहों के संयुक्त समूह के लिए किया जाता है, जैसे—षड्जीव निकाय।

(४) **स्कन्ध**—अनेक परमाणु निर्मित समूह 'स्कन्ध' कहा जाता है, जैसे—त्रिप्रदेशी स्कन्ध।

(५) **बर्ग**—समान जाति वाले समूह के लिए 'वर्ग' शब्द का व्यवहार होता है, जैसे—गोवर्ग।

(६) **राशि**—ढेर के लिए 'राशि' शब्द का प्रयोग होता है, जैसे—धनराशि।

(७) **पुंज**—बिखरने वाली या विकीर्णधर्मी वस्तुओं के एकत्र समूह के लिए 'पुंज' शब्द का प्रयोग होता है, जैसे—प्रकाश पुंज।

(८) **पिण्ड**—'पिण्ड' शब्द का प्रयोग पृथक् बिखरने वाली वस्तुओ के अपेक्षाकृत स्थायी एकत्र रूप के अर्थ में होता है, जैसे—गुड़ का पिण्ड।

(९)**निकर**—'निकर' शब्द का अर्थ है एक पात्र में डाली हुई वस्तुओं का समूह।

(१०) **संघात**—दूरी कम करते हुए एकत्र होने के अर्थ में 'संघात' शब्द का प्रयोग होता है, जैसे—तीर्थ स्थानों पर एकत्र जन संघात।

(११) **आकुल**—संकीर्ण स्थान पर बहुत भीड इकट्ठी होने के अर्थ मे 'आकुल' शब्द का प्रयोग होता है, जैसे—जनाकुल राजमार्ग।

(१२) **समूह**—समुदाय के अर्थ में 'समूह' शब्द का प्रयोग होता है, जैसे—जनसमुदाय।

**Elaboration**—(1) *Gana* means an organized group of many units, such as a clan or a group of ascetics.

(2) *Kaya* means numerous units coalesced in the form of a body, such as *prithvikaya* or earth-bodied.

(3) *Nikaya* means a group formed by bringing together many groups, such as *shadjiva nikaya* or six life-forms.

(4) *Skandh* means a cluster of many particles, such as a cluster of three ultimate particles.

(5) *Varg* means a group of same species, such as a herd of cows.

(6) *Rashi* means a heap of many things, such as a heap of money.

(7) *Punj* means a mass of things with tendency to scatter or diffuse, such as a mass of light.

(8) *Pind* means a comparatively stable lump of things with tendency to scatter or fall apart, such as a lump of sugar.

(9) *Nikar* means numerous things collected in a vessel.

(10) *Samghat* means coming together to form a group, such as a group of pilgrims.

(11) *Akul* means crowding together in a confined area, such as a crowded highway.

(12) *Samuh* a is a general term for group or herd or mass, such as a mass of people.

## आवश्यक अर्थाधिकार प्रकरण
## THE DISCUSSION ON PURVIEW OF AVASHYAK

*अर्थाधिकार प्ररूपणा*

**७३. आवस्सगस्स णं इमे अत्थाहिगारा भवंति। तं जहा–**

**(१) सावज्जजोगविरती, (२) उक्कित्तणं, (३) गुणवओ य पडिवत्ती।**

**(४) खलियस्स निंदणा, (५) वणतिगिच्छे, (६) गुणधारणा चेव॥६॥**

७३. आवश्यक के अर्थाधिकारों के नाम इस प्रकार हैं–

(गाथार्थ) (१) सावद्ययोग विरति, (२) उत्कीर्तन, (३) गुणवत् प्रतिपत्ति, (४) स्खलित निन्दा, (५) व्रण चिकित्सा, और (६) गुण धारणा।

**PURVIEW OF AVASHYAK**

**73.** The purview of *Avashyak* (*Sutra*) includes the following themes—

(1) *Savadyayog virati,* (2) *Utkirtan,* (3) *Gunavat Pratipatti,* (4) *Skhalit ninda,* (5) *Vrana chikitsa,* and (6) *Guna dharana.*

**७४. आवस्सगस्स एसो पिंडत्थो वण्णितो समासेणं।**

**एत्तो एक्केक्कं पुण अज्झयणं कित्तइस्सामि॥७॥**

**तं जहा–(१) सामाइयं, (२) चउवीसत्थओ, (३) वंदणं, (४) पडिक्कमणं, (५) काउस्सग्गो, (६) पच्चक्खाणं।**

७४. इस प्रकार से आवश्यक के समुदायार्थ का संक्षेप में कथन किया है। अब एक-एक अध्ययन का वर्णन करूँगा।

(१) सामायिक, (२) चतुर्विंशतिस्तव, (३) वंदना, (४) प्रतिक्रमण, (५) कायोत्सर्ग, और (६) प्रत्याख्यान।

**74.** I have already discussed *Avashyak (Sutra)* as an aggregate in brief. Now I will take up each individual chapter, which are listed here—

(1) Samayik, (2) Chaturvimshatistav, (3) Vandana, (4) Pratikraman, (5) Kayotsarg, and vi. Pratyakhyan.

**विवेचन**–आवश्यक का अर्थाधिकार से मतलब है आवश्यक का प्रतिपाद्य विषय। सूत्र ७४ में आवश्यक के छह अध्ययनों के नाम बताये हैं और सूत्र ७३ में उनके प्रतिपाद्य विषय का कथन है। इस प्रकार दोनों सूत्र परस्पर सम्बद्ध हैं। पहले आवश्यक के प्रतिपाद्य का कथन किया जाता है–

(१) **सावद्ययोग विरति**–आवश्यक का प्रथम अध्ययन है सामायिक। इस सामायिक अध्ययन का विषय हैं–सावद्य योगों से विरति। हिंसा, असत्य आदि पापकारी प्रवृत्तियाँ सावद्ययोग हैं, इन प्रवृत्तियों से निवृत्त होना सावद्ययोग विरति है। एक प्रकार से प्रथम सामायिक आवश्यक का यही उद्देश्य है, यही उसका प्रतिपाद्य है।

(२) **उत्कीर्तन**–स्वयं सर्व सावद्ययोगों से विरति करने वाले तथा विरति रूप धर्म का उपदेश देने वाले तीर्थंकर आदि सद्गुणी पुरुषों के गुणों का कीर्तन (कथन) करना उत्कीर्तन है। दूसरा अध्ययन है, चतुर्विंशतिस्तव। इसमें चौबीस तीर्थंकरों के गुणों का कीर्तन है। इससे सम्यक्त्व रूप दर्शन की विशुद्धि होती है तथा ज्ञानावरणीय आदि कर्मों का क्षय होता है।

(३) **गुणवत् प्रतिपत्ति**–'गुण' से अभिप्राय है पाँच महाव्रत रूप, मूलगुण तथा क्षमा आदि उत्तरगुणों को धारण करने वाले गुणी पुरुषों की प्रतिपत्ति–बहुमान–वंदना। बन्दना तीसरे वन्दना आवश्यक का विषय है। आवश्यक निर्युक्ति (११२८) के अनुसार दीक्षा और आयु में ज्येष्ठ पुरुषों का यथायोग्य बहुमान करना गुणवत् प्रतिपत्ति है।

(४) **स्खलित निन्दा**–आवश्यक के चतुर्थ अध्ययन प्रतिक्रमण में स्खलित अर्थात् दोषों की निन्दा की जाती है। अरिहंत देव द्वारा प्ररूपित साधना के नियमों व मर्यादाओं का अतिक्रमण करना स्खलना है। अतिक्रमण से वापस लौटना प्रतिक्रमण है। प्रतिक्रमण मुख्यतः चार विषयों का किया जाता है–

(१) निषिद्ध कार्य करना, (२) विहित कार्य न करना, (३) मोक्ष के साधनों में अश्रद्धा करना, तथा (४) विपरीत प्ररूपणा करना।

(५) **व्रण चिकित्सा**–पाँचवें कायोत्सर्ग नामक अध्ययन का मुख्य विषय है व्रण चिकित्सा। शरीर में घाव हो जाने पर मलहम ऑपरेशन आदि से उसकी चिकित्सा करके शरीर को रोगमुक्त रखा जाता है। उसी प्रकार संयम में दोष लगने पर उसकी शुद्धि हेतु कायोत्सर्ग किया जाता है। आचार्यों ने उपमा द्वारा बताया है–चारित्र पुरुष शरीर रूप है। चारित्र का नाश करने वाली क्रियाएँ उभरे व्रण के समान हैं, दस प्रकार के प्रायश्चित्त, शरीर व्युत्सर्ग (ध्यान) १२ अनुप्रेक्षा-भावना आदि के द्वारा उन घावों की चिकित्सा करना व्रण चिकित्सा है।

(६) गुण धारणा—छठे प्रत्याख्यान आवश्यक का विषय है गुणों को धारण करना। अहिंसा, सत्य आदि मूलगुण तथा दस प्रकार के प्रत्याख्यान रूप उत्तरगुणों को जीवन में धारण कर निरतिचार संयम पालने का संकल्प गुण धारणा है।

प्रत्याख्यान अनागत अर्थात् भविष्य का होता है। विगत की भूलों का प्रतिक्रमण किया जाता है तथा भविष्य के लिए गुणों को धारण करना प्रत्याख्यान का विषय है। *(इनका विस्तृत विवेचन आत्मज्ञान पीयूषवर्षिणी टीका, भाग १; पृ. ३७७-४०० देखें।)*

**Elaboration**—The meaning of the term *arthadhikara* is purview or theme. In aphorism 74 are listed the titles of the six chapters in *Avashyak (Sutra)* and in aphorism 73 are listed their themes or the topics discussed. Thus both aphorisms are related. The themes are discussed first—

**(1) *Savadyayog virati* (abstinence from sinful activities)**—The first chapter of *Avashyak (Sutra)* is *Samayik.* The topic discussed in this chapter is abstinence from sinful or vile activities. Violence, falsity and other sinful attitudes are included in this. To dissociate from all these is abstinence from vile activities. In a way this is the purpose of *samayik,* the first obligatory duty and, therefore, the theme of this chapter.

**(2) *Utkirtan* (eulogize)**—To recite, chant and eulogize the virtues of *Tirthankars* and other sagacious persons who abstain from sinful activities as well as preach such religion. The second chapter is *Chaturvimshatistava.* This contains praise of twenty four *Tirthankars* in the form of panegyrics, etc. This helps purify perception leading to righteousness and destruction of the *Jnanavaraniya karma* (knowledge obscuring *karma*) and other *karmas.*

**(3) *Gunavat Pratipatti* (homage to venerable ones)**—*Guna* means virtues and here it specifically means the five great vows including *ahimsa* and auxiliary virtues like forgiveness. *Pratipatti* means to pay homage. As such, the phrase means to pay homage to the venerable ones endowed with the said virtues. This is the theme of the third chapter, *Vandana.* According to *Avashyak Nirykti* (1128) to offer due respect and veneration to individuals senior in age and initiation is called *Gunavat Pratipatti* (homage to venerable ones).

चित्र परिचय ६

Illustration No. 6

# आवश्यक के छह अधिकार

आवश्यक के छह अर्थाधिकार इस प्रकार है- (आराधना की मुद्राएँ चित्र मे देखे)

(१) **सामायिक**–स्थिर आसन से बैठकर हिंसा, राग-द्वेष आदि सावद्य व्यापार का त्याग करना।

(२) **चतुर्विंशतिस्तव**–स्थिरता व एकाग्रता पूर्वक खडा होकर चौबीस तीर्थंकरो की स्तुति उत्कीर्तना करना।

(३) **वन्दना**–गुणो मे श्रेष्ठ अरिहत देव तथा गुरु आदि को भक्ति पूर्वक वन्दना करना दोनो घुटने टेककर, दो हाथ, तथा मस्तक यो पचाग नमाकर वन्दना की जाती है।

(४) **प्रतिक्रमण**–सामायिक ग्रहण के पश्चात् साधना काल मे प्रमाद आदि वश हुई स्खलना रूप दोषो की शुद्धि करके पुन सयम मे स्थिर होना। यह खडे होकर या स्थिर आसन से बैठकर किया जाता है।

(५) **कायोत्सर्ग**–शरीर एव मन की चचलता तथा आसक्ति का त्याग कर ध्यान मे स्थिर होना। बैठकर या खडे-खडे कायोत्सर्ग किया जाता है।

(६) **प्रत्याख्यान**–गुरुजनो के समक्ष तथा आत्म-साक्षि पूर्वक मूल गुण एव उत्तर गुणो की वृद्धि करते हुए भविष्य के लिए व्रतबद्ध होना

*–सूत्र ७४*

## THE SIX THEMES OF AVASHYAK

The six themes of *Avashyak* are as follows (refer to the illustration for the postures)—

**(1) Samayik**—To sit firmly in a meditative posture and resolve to practice equanimity by abstaining from violence, attachment-aversion and other sinful activities

**(2) Chaturvimshatistava**—To stand firmly and with all concentration recite panegyrics of twenty four *Tirthankars* This helps purify perception and is also called *Utkirtana* (eulogizing)

**(3) Vandana**—To pay homage with all devotion to the venerable ones, including *Tirthankars,* endowed with all virtues This is done by bowing five parts of the body (placing knees on the ground, joining palms and touching forehead to ground)

**(4) Pratikraman**—To undo the faults committed due to ignorance and stupor during the practice of *Samayik* by a critical review and regain the level of concentration This is done both in standing as well as sitting postures

**(5) Kayotsarga**—To abandon fondness for the body, dissociate one's mind from it and be firm in meditation This can be done in sitting as well as standing posture

**(6) Pratyakhyan**—To take a vow for future observance, in presence of seniors and keeping one's soul as witness, aimed at enhancing basic and auxiliary virtues

*—Sutra 74*

**(4) *Skhalit ninda* (criticizing faults)**—*Skhalit* means fallen and here it means cause of falling or faults and failures. *Ninda* means criticism or censure. In the fourth chapter, *Pratikraman,* faults and failings are criticized and censured. Faults and failures mean transgressions (*atikraman*) of codes and disciplines propounded by *Tirthankars.* The process of undoing is through critical review (*pratikraman*). On the spiritual path *pratikraman* (critical review) is done with respect to four actions—

(i) To indulge in censured or proscribed activities.

(ii) To avoid prescribed or pious activities.

(iii) To disbelieve and show disrespect for means of liberation.

(iv) To propagate dissenting or heretic views.

**(5) *Vrana chikitsa* (healing wounds)**—The central theme of the fifth chapter, *Kayotsarg,* is *vran* (wound or sore) *chikitsa* (to heal). When the body is wounded, efforts are made to treat it with the help of surgery or medicine or other such means. In the same way *kayotsarg* (practice of dissociating mind from the body) is done to purge and absolve oneself from the faults and failings in observing ascetic discipline. This has been stated by some *acharyas* metaphorically—'Consider ascetic conduct to be a human body. Sinful activities and transgressions are like wounds on this body. To heal this body with the help of ten types of atonements, meditation and dissociation of mind from body (*kayotsarg*), and twelve types of sublime contemplation is called *vrana chikitsa* (healing wounds).

**(6) *Guna dharana* (acquiring virtues)**—The theme of the sixth chapter, *Pratyakhyan,* is to acquire virtues. The resolve to acquire the basic virtues like *ahimsa* and other great-vows along with the auxiliary virtues like the ten *pratyakhyans* (practice of specific preparatory codes that help acquire virtues) and practice ascetic discipline without any transgressions is called *guna dharana* (acquiring virtues).

*Pratyakhyan* (acquiring virtues) is aimed at future. *Pratikraman* (critical review) is meant for the failures in the past whereas *pratyakhyan* is meant for acquisition of virtues for the future. (refer to the *Tika of Anuyogadvar Sutra* by Shri Jnana Muni, pp. 377-400 for more details.)

*अनुयोगद्वार–नामनिर्देश*

**७५. तत्थ पढमज्झयणं सामाइयं। तस्स णं इमे चत्तारि अणुओगद्दारा भवंति। तं जहा–(१) उवक्कमे, (२) णिक्खेवे, (३) अणुगमे, (४) णए।**

७५. इन (छह अध्ययनों) में से प्रथम सामायिक अध्ययन के यह चार अनुयोग द्वार हैं–(१) उपक्रम, (२) निक्षेप, (३) अनुगम, और (४) नय।

**ANUYOGADVAR**

**75.** First of these chapters is *Samayik* and it has following four *anuyogadvars* (approaches of disquisition)—(1) *Upakram,* (2) *nikshep,* (3) *anugam,* and (4) *naya.*

**विवेचन**–"**एक्केक्कं पुण अज्झयणं कित्तइस्सामि**" के निर्देशानुसार सूत्रकार ने सर्वप्रथम सामायिक सम्बन्धी विचारणा प्रारम्भ की है।

**सामायिक की निर्युक्ति**–"**समस्य आयः–समायः प्रयोजनमस्येति सामायिकम्।**"–सर्वभूतों मे आत्मवत् दृष्टि से सम्पन्न राग-द्वेषरहित आत्मा के (समभाव रूप) परिणाम को सम और इस सम की आय-प्राप्ति या ज्ञानादि गुणोत्कर्ष के साथ लाभ को समाय कहते हैं। यह समाय ही जिसका प्रयोजन है, उनका नाम सामायिक है। अर्थात् समभाव-प्राप्ति की साधना।

पहले बताया जा चुका है कि अध्ययन के अर्थ का कथन करने की विधि का नाम अनुयोग है। अथवा सूत्र के साथ अर्थ का अनुकूल अर्थ स्थापित करना अनुयोग है। जिस प्रकार नगर में प्रवेश करने के चार द्वार होने से नगर में जाना-आना सरल होता है उसी प्रकार शास्त्ररूपी नगर में चार द्वारो से प्रवेश करने पर शास्त्र का रहस्य समझने में सरलता होती है। चार द्वार हैं–उपक्रम, निक्षेप, अनुगम और नय।

**उपक्रम**–शास्त्र की व्याख्या करने का पहला द्वार है उपक्रम। जिससे श्रोता और पाठक को शास्त्र का प्रारम्भिक परिचय प्राप्त होता है, अर्थात् शास्त्र का गम्भीर विषय जिससे अपने समीप आ जाता है उस प्रयत्न को 'उपक्रम' कहा जाता है। इसका समानार्थक शब्द है

चित्र परिचय ७

Illustration No. 7

# उपक्रम और अनुगम

अनुयोग को समझने के चार द्वार है, उपक्रम, निक्षेप, अनुगम और नय।

*उपक्रम*

जैसे किसी ने अंधकार पूर्ण स्थान पर रखी हुई वस्तु को देखने के लिए दीपक का प्रकाश किया तो सभी वस्तुएँ दीखने लग गईं। उसी प्रकार शास्त्र का भाव या रहस्य समझने के लिए पहले उसका प्रारम्भिक परिचय पाना उपक्रम कहा गया है।

*अनुगम*

जैसे मंजिल की ओर कोई जा रहा है, उसकी छायाकृति को देखकर अथवा नदी की बालू रेत पर मँडे चरण चिन्हो का अनुगमन करके दूसरा व्यक्ति लक्ष्य स्थल तक पहुँचा जाता है, उसी प्रकार सूत्र रूप पदो के आधार पर प्रसग के अनुरूप उसके विस्तृत गम्भीर भाव को उद्‌घाटित करना—अनुगम है।

-सूत्र ७५

# UPAKRAM AND ANUGAM

To understand *anuyoga* (disquisition) there are four *dvaras* (doors or approaches)—*upakram, nikshep, anugam,* and *naya*

**Upakram (introduction)**

As things lying in dark become visible by lighting a lamp, likewise the theme or essence of a scripture is revealed by introduction

**Anugam (interpretation)**

By following the shadow or foot-prints in sand of a person proceeding towards a goal, another person can also reach the goal. In the same way by deriving suitable meaning from aphorisms according to the theme or context it is possible to interpret the profound and detailed meaning This process is called *anugam.*

—*Sutra* 75

उपोद्घात। इसकी उपयोगिता का कथन करते हुए जिनभद्र गणि कहते हैं–"जैसे अँधेरे में रखी हुई वस्तु दीपक जलाने से साफ दिखाई देती है, उसी प्रकार शास्त्र में निहित भाव 'उपक्रम' या उपोद्घात द्वारा अभिव्यक्त हो जाता है। *(आचार्य महाप्रज्ञ, पृ. ७१)*

**निक्षेप**–शास्त्र की व्याख्या करने का यह दूसरा द्वार है। शब्द में अर्थ का निक्षेप करके हम उससे अपने कथनीय भाव को व्यक्त कर सकते हैं। इसकी व्याख्या सूत्र ७ के विवेचन में की जा चुकी है।

**अनुगम**–शास्त्र की व्याख्या करने का यह तीसरा द्वार है। सूत्र के अनुकूल अर्थ का कथन करना अनुगम है। निक्षेप से किये हुए भेदों में से प्रकरण या प्रसंग के अनुसार अर्थ की उद्भावना करना अनुगम है। चूर्णिकार के अनुसार **सुत्तं अणु तस्स अणुरूव गमणत्तातो अणुगमो**– 'सूत्र' को अणु कहा है। उसके अनुकूल उचित अर्थ का गमन करना–ग्रहण करना अनुगम है।

**नय**–सूल की व्याख्या करने का चौथा द्वार है 'नय'। वस्तु अनन्त धर्मात्मक होती है, परन्तु उसके अनन्त धर्मों का एक साथ कथन नही किया जा सकता। उसमें रहे अन्य धर्मों का निषेध नहीं करते हुए एक धर्म का सापेक्ष कथन करना नय है। इसकी व्याख्या आगे की जायेगी।

**Elaboration**—Following the statement that 'Now I will take up each individual chapter.' the author first of all starts the discussion about *Samayik,* the first chapter.

**Meaning of *samayik***—The attitude of equanimity present in a soul devoid of attachment and aversion and endowed with a perception of sameness of all elements with the self is called *sam* (equality). The acquisition (*aaya*) of this attitude of equality (*sam*) through enhancing virtues like knowledge is called *samaya.* The instrument or means of this acquisition is called *samayik.* Thus *samayik* means the practice of acquiring the attitude of equality or equanimity.

As already stated, to systematically analyze and elaborate the words and text or to fit (*yoga*) the right meaning at right place is called *anuyoga* (disquisition). It is easy to go in and come out of a city that has four gates (*dvars*). In the same way it is easy to grasp the meaning of a city-like complex scripture if we enter it through four gates (*dvar* or approach). These four *dvars* (approaches) are *upakram, nikshep, anugam* and *naya.*

**Upakram (introduction)**—The first approach is *upakram* or introduction. That which provides preliminary information or an overview of a scripture to audience or reader is called *upakram* (introduction). In other words, the effort to bring the profound and complex content of a scripture within the reach of a reader is called introduction or preface. Stressing its importance Jinbhadra Gani states—As things lying in dark become visible by lighting a lamp, likewise the theme or essence of a scripture is revealed by introduction. (commentary by Acharya Mahaprajna, p. 71)

**Nikshep (attribution)**—The second approach is nikshep, which means to attribute meanings to words to facilitate expressing ideas. (for details see aphorism 7)

**Anugam (interpretation)**—The third approach is *anugam.* To correctly interpret an aphorism or a text is called *anugam.* To select proper terms or meanings from the variety of interpretations made through attribution in accordance with the theme or context is called *anugam* (interpretation). According to the commentator (*Churni*) *Sutra* or aphorism is called *'anu';* to derive a suitable meaning is called *gaman.* Thus to interpret correctly means *anugam.*

**Naya**—The third approach is *naya.* Everything in this universe is multifaceted. All its attributes cannot be expressed at once. To express one of its attributes in relative terms without negating all the other attributes is called *naya* (aspect or viewpoint). This will be discussed in details in due course.

## उपक्रम प्रकरण
## THE DISCUSSION ON UPAKRAM

*उपक्रम के भेद*

**७६. से किं तं उवक्कमे ?**

**उवक्कमे छव्विहे पण्णत्ते। तं जहा–(१) नामोवक्कमे, (२) ठवणोवक्कमे, (३) दव्वोवक्कमे, (४) खेत्तोवक्कमे, (५) कालोवक्कमे, (६) भावोवक्कमे।**

७६. (प्रश्न) उपक्रम क्या है ?

(उत्तर) उपक्रम के छह भेद हैं। वे इस प्रकार हैं–(१) नाम उपक्रम, (२) स्थापना उपक्रम, (३) द्रव्य उपक्रम, (४) क्षेत्र उपक्रम, (५) काल उपक्रम, और (६) भाव उपक्रम।

**TYPES OF UPAKRAM**

**76. (Question)** What is *upakram* ?

**(Answer)** *Upakram* (introduction) is of six types—(1) *Naam upakram,* (2) *Sthapana upakram,* (3) *Dravya upakram,* (4) *Kshetra upakram,* (5) *Kaal upakram,* and (6) *Bhaava upakram.*

*(१) नाम और (२) स्थापना उपक्रम*

**७७. नाम-ठवणाओ गयाओ।**

७७. नाम उपक्रम और स्थापना उपक्रम का स्वरूप नाम आवश्यक एवं स्थापना आवश्यक के समान जानना चाहिए।

**(1) NAAM AND (2) STHAPANA UPAKRAM**

77. *Naam* and *sthapana upakram* should be taken to be same as *naam avashyak* and *sthapana avashyak.*

**विवेचन**–किसी चेतन या अचेतन पदार्थ आदि का 'उपक्रम' ऐसा नाम रख लेना नाम उपक्रम है और किसी पदार्थ में उपक्रम का आरोप करना, उपक्रम रूप से उसे मान लेना स्थापना उपक्रम कहलाता है। (नाम स्थापना की व्याख्या सूत्र १२ के अनुसार समझना चाहिए।)

**Elaboration**—To assign *upakram* as a name to a living being, a non-living thing, (etc.) is called *naam upakram* or *upakram* as name. The notional installation or illustration or imagination of *upakram* in or through a thing is called *sthapana upakram* (*upakram* as notional installation). (refer to aphorisms 10-12 for details.)

*(३) द्रव्य उपक्रम*

**७८. से किं तं दव्वोवक्कमे ?**

**दव्वोवक्कमे दुविहे पण्णत्ते। तं जहा–(१) आगमओ य, (२) नोआगमओ य। जाव जाणगसरीर-भवियसरीरवतिरित्ते दव्वोवक्कमे तिविहे पण्णत्ते। तं जहा–(१) सचित्ते, (२) अचित्ते, (३) मीसए।**

७८. (प्रश्न) द्रव्य उपक्रम क्या है ?

(उत्तर) द्रव्य उपक्रम दो प्रकार का है–(१) आगमतः द्रव्य उपक्रम, (२) नो-आगमतः द्रव्य उपक्रम इत्यादि पूर्ववत् जानना चाहिए यावत् ज्ञायक शरीर-भव्य शरीर व्यतिरिक्त द्रव्य उपक्रम के तीन प्रकार हैं। वे इस तरह हैं–(१) सचित्त द्रव्य उपक्रम, (२) अचित्त द्रव्य उपक्रम, (३) मिश्र द्रव्य उपक्रम।

**(3) DRAVYA UPAKRAM**

**78. (Question)** What is *dravya upakram* (physical aspect of *upakram*) ?

**(Answer)** *Dravya upakram* (physical aspect of *upakram* or introduction) is of two kinds—*Agamatah dravya upakram* (physical aspect of *upakram* in context of *Agam*) and *No-Agamatah dravya upakram* (physical aspect of *upakram* not in context of *Agam* or only in context of action). From this point up to *jnayak sharir-bhavya sharir vyatirikta dravya upakram* (physical *upakram* other than the body of the knower and the body of the potential knower) should be considered same as mentioned earlier. However, *jnayak sharir-bhavya sharir vyatirikta dravya upakram* (physical *upakram* other than the body of the knower and the body of the potential knower) is of three

types—(1) *Sachitt dravya upakram,* (2) *Achitta dravya upakram,* and (3) *Mishra dravya upakram.*

**विवेचन**—द्रव्य उपक्रम की व्याख्या इस प्रकार समझना चाहिए—

भूतकालीन अथवा भविष्यत्कालीन उपक्रम की पर्याय को वर्तमान में उपक्रम रूप से कहना द्रव्य उपक्रम है। इसके भी द्रव्य आवश्यक के भेदों की तरह आगम और नो-आगम को आश्रित करके दो भेद हैं। उनमें से उपक्रम के अर्थ में उपयोग शून्य ज्ञाता की अपेक्षा द्रव्य उपक्रम है और नोआगम को आश्रित करके ज्ञायक शरीर, भव्य शरीर तथा दोनों से व्यतिरिक्त, ये तीन भेद होते हैं। उनमें उपक्रम के अनुपयुक्त ज्ञाता का निर्जीव शरीर नो-आगमतः ज्ञायक शरीर द्रव्य उपक्रम तथा जिस प्राप्त शरीर से जीव आगे उपक्रम के अर्थ को सीखेगा वह भव्य शरीर द्रव्य उपक्रम है और इन दोनों से व्यतिरिक्त नो-आगम द्रव्य उपक्रम का सूत्र में इस प्रकार से संकेत किया है—

जिस उपक्रम का विषय सचित्त द्रव्य है, अचित्त द्रव्य है और सचित्त-अचित्त दोनों प्रकार का द्रव्य है, उसे अनुक्रम से सचित्त द्रव्य उपक्रम, अचित्त द्रव्य उपक्रम और उभय-व्यतिरिक्त मिश्र द्रव्य उपक्रम जानना चाहिए। इनकी विशेषता के साथ स्पष्टीकरण आगे सूत्रों में किया जा रहा है—

**Elaboration**—*Dravya upakram* (physical introduction) is explained as follows—

To call the past and future variant of *upakram* as *upakram* even at the present time is *dravya upakram* (physical introduction). Like *dravya avashyak* this also has two classes in context of *Agam* (physical aspect in context of *Agam*) and *No-Agam* (physical aspect not in context of *Agam*). Of these *dravya upakram* is in context of the knower uninvolved in the meaning of *upakram.* In context of *No-Agam* there are three classifications *jnayak sharir, bhavya sharir,* and other than these two. The lifeless body of an uninvolved knower is *No-Agam jnayak sharir dravya upakram* (physical *upakram* as the body of the knower not in context of *Agam*). The existing body with which he will learn the meaning of *upakram* is *bhavya sharir dravya upakram* (physical *upakram* as the body of the potential knower not in context of *Agam*). The *No-Agam dravya upakram* other then these two has been defined as follows—

The kinds of *upakram* that deal with *sachitt dravya, achitta dravya* and *mishra dravya* are called *sachitt dravya upakram, achitta dravya upakram* and *mishra dravya upakram* (other than the said two) respectively. These will be elaborated in the following aphorisms—

*(१) सचित्त द्रव्य उपक्रम*

**७९. से किं तं सचित्तदव्वोवक्कमे ?**

**सचित्तदव्वोवक्कमे तिविहे पण्णत्ते। तं जहा–(१) दुपयाणं, (२) चउप्पयाणं, (३) अपयाणं। एक्केक्के दुविहे–(१) परिकम्मे य (२) वत्थुविणासे य।**

७९. (प्रश्न) सचित्त द्रव्य उपक्रम क्या है ?

(उत्तर) सचित्त द्रव्य उपक्रम तीन प्रकार का है। यथा–(१) द्विपद–दो पैर वाले मनुष्यादि द्रव्यों का उपक्रम, (२) चतुष्पद–चार पैर वाले पशु आदि का उपक्रम, (३) अपद–बिना पैर वाले वृक्षादि द्रव्यों का उपक्रम। इनमें से प्रत्येक उपक्रम दो-दो प्रकार के हैं–(१) परिकर्म द्रव्य उपक्रम, (२) वस्तुविनाश द्रव्य उपक्रम।

**(1) SACHITT DRAVYA UPAKRAM**

**79. (Question)** What is this *sachitt dravya upakram* (physical *upakram* pertaining to the living) ?

**(Answer)** *Sachitt dravya-upakram* (physical *upakram* pertaining to the living) is of three types—(1) *dvipad* or pertaining to bipads, (2) *chatushpad* or pertaining to quadrupads, and (3) *apad* or pertaining to those without feet. Each of these have two sub-categories—(1) *parikarma dravya upakram* (nourishment oriented) and (2) *vastuvinash dravya upakram* (destruction oriented).

विवेचन–यहाँ उपक्रम का प्रयोग प्रारम्भ करने के अर्थ में किया गया है। इस सूत्र में उपक्रम की प्रक्रिया दो तरह से बताई है–परिकर्म रूप और वस्तुविनाश रूप। मनुष्य, पशु व वृक्ष आदि को घी, दूध, चारा से पुष्ट करना, जल-खाद आदि से संवर्द्धन करना परिकर्म है तथा हानिकारक तत्त्वों व शस्त्र आदि से उनको नष्ट करना वस्तुविनाश द्रव्य उपक्रम है।

**Elaboration**—In this context *upakram* conveys the sense of 'to begin a work'. This aphorism explains the process of *upakram* (commencing the act of) in two ways—as *parikarma* (nourishment) and as *vastuvinash* (destruction). To start nourishing human beings, animals and plants by providing butter and milk, animal-feed, and water and manure respectively is called *parikarma dravya upakram*. To start destroying them with the help of weapons, etc. is *vastuvinash dravya upakram.*

**८०. से किं तं दुपए उवक्कमे ?**

**दुपए उवक्कमे दुपयाणं नडाणं नट्टाणं जल्लाणं मल्लाणं मुट्ठियाणं वेलंबगाणं कहगाणं पवगाणं लासगाणं आइक्खगाणं लंखाणं मंखाणं तूणइल्लाणं तुंबवीणियाणं कायाणं मागहाणं। से ते दुपए उवक्कमे।**

८०. (प्रश्न) द्विपद उपक्रम क्या है ?

(उत्तर) नाट्यकार (नाटक करने वाले), नट (रस्से पर खेल करने वाले), नर्तकों (नृत्य करने वाले), मल्लों (पहलवानों), मौष्टिकों (मुट्ठी से प्रहार करने वालों, पंजा लड़ाने वालों), वेलंबकों (विदूषकों, बहुरूपियों), कथकों (कथा-कहानी कहने वालों), प्लवकों (छलाँग लगाने वालों, तैरने वालों), लासकों (हास्योत्पादक क्रियाएँ करने वालों), भांडों (आख्यायकों, शुभाशुभ बताने वालों, भविष्यवक्ता), लंखों (बाँस आदि पर चढ़कर खेल दिखाने वालों), मंखों (चित्रपट दिखाने वाले भिक्षुओं), तूणिकों (तंतुवाद्य-वादकों), तुंबवीणकों (तुम्बे की वीणा-वादकों), कावडियाओं तथा मागधों (मंगल-पाठकों) आदि दो पैर वालों का (परिकर्म और विनाश करने के लिए) उपक्रम–द्विपद द्रव्य उपक्रम है।

**80. (Question)** What is *dvipad upakram* (*upakram* pertaining to bipads) ?

**(Answer)** The *upakram* related to bipads (men) like *nat* (actors), *nrityak* (dancers), *jalla* (rope-dancers), *malla* (wrestlers), *maushtik* (boxers and arm-wrestlers), *velambak* (clowns and disguise artists), *kathak* (story tellers), *plavak* (divers, swimmers, artists of show jumping), *lasak* (dance-drama artists, eulogizers), *akhyayak* (fortune-tellers), *lankha* (acrobats, specially those who use a pole), *mankha*

(mendicants seeking alms by displaying pictures), *tunika* (beggars playing one-stringed musical instrument), *tumbavink* (musicians playing sitar-like stringed instruments), *kabadik* (those who carry luggage in slings tied at both ends of a pole), and *magadh* (bards) is called *dvipad upakram* (*upakram* pertaining to bipads).

**विवेचन**–आचार्य श्री आत्माराम जी म. ने इसकी व्याख्या की है–वस्तु के मूलगुणों का प्रकाश करना परिकर्म द्रव्य उपक्रम है, यदि मूलगुण का नाश किया जाये तो उसे विनाश द्रव्य उपक्रम कहते हैं।

**Elaboration**—This includes both as *parikarma* (nourishment) and as *vastuvinash* (destruction). Acharya Shri Atmaram ji M. has defined these two as—to expose or enhance the fundamental properties of a thing is *parikarma dravya upakram* and to conceal or destroy the same is *vastuvinash dravya upakram.*

**८१. से किं तं चउप्पए उवक्कमे ?**

**चउप्पए उवक्कमे चउप्पयाणं आसाणं हत्थीणं इच्चाइ। से तं चउप्पए उवक्कमे।**

८१. (प्रश्न) चतुष्पद उपक्रम क्या है ?

(उत्तर) चार पैर वाले अश्व, हाथी आदि पशुओं के उपक्रम को चतुष्पद उपक्रम कहते हैं।

**81. (Question)** What is *chatushpad upakram* (*upakram* pertaining to quadrupads) ?

**(Answer)** The *upakram* related to quadrupads like horse, elephant, and other such animals is called *chatushpad upakram* (*upakram* pertaining to quadrupads).

**विवेचन**–उनको प्रशिक्षित करना, तेल आदि मालिश से पुष्ट बनाना तथा प्रहार आदि से विनष्ट करने का उपक्रम इसी में समझना चाहिए।

**Elaboration**—This includes training them, making them strong by providing nourishment as well as injuring and destroying them.

**८२. से किं तं अपए उवक्कमे ?**

चित्र परिचय ८

Illustration No. 8

# परिकर्म और वस्तु विनाश

सचित्त द्रव्य उपक्रम के तीन भेदो के दो रूप हैं–(१) परिकर्म, और (२) वस्तु विनाश। जैसे–वृक्ष को खाद पानी देकर सुन्दर और सुदृढ बनाने का प्रयास परिकर्म है और उसका समूल उच्छेद कर देना, वस्तु–विनाश है।

(१) **द्विपद परिकर्म**–दो पैर वाले (मनुष्यो को) जैसे -पहलवान को खिला–पिलाकर, तेल, मालिश करके शरीर को पुष्ट करना।

(२) **चतुष्पद परिकर्म**, जैसे--घोडा इत्यादि पशुओ को घास, दाना आदि खिलाना मालिश करना।

(३) **अपद परिकर्म**, जैसे-आम आदि फलो को साफ करके उनके कागज मे लपेट कर पुआल आदि मे सुरक्षित रखना।

(४) **अचित्त द्रव्य परिकर्म**–अचित्त द्रव्य को अधिक गुणकारी बनाना जैसे गुड या शक्कर से मिश्री पतासे बनाना।

(५) **मिश्र द्रव्य परिकर्म**–जैसे-आभूषण पहने हुए घोडे के पाँवो या पीठ पर मालिश करना।

*- सूत्र ७९ से ८४*

## PARIKARMA AND VASTU-VINASH

The three types of *sachitt dravya-upakram* have two sub-categories each—*parikarma* (nourishment) and *vastu-vinash* (destruction) For example to nourish a tree by providing manure and water is *parikarma* To pull it out from roots is *vastu-vinash*

**(1) Dvipad-parikram**—To make a bipad (man), like a wrestler, strong by giving him nourishing food and oil-massage

**(2) Chatushpad-parikram**—To give fodder and grains, and to massage quadrupeds like horse

**(3) Apad-parikram**—To clean, wrap in paper, and place in hay fruits like mango

**(4) Achitt dravya parikarm**—To improve qualities of a material thing, for example to make crystals or condiments from sugar or jaggery.

**(5) Mishra dravya parikarm**—To massage the legs or back of a horse adorned with ornaments

*—Sutra 79-84*

अपए उवक्कमे अंबाणं अंबाडगाणं इच्चाइ। से तं अपए उवक्कमे। से तं सचित्तदव्वोवक्कमे।

८२. (प्रश्न) अपद द्रव्य उपक्रम क्या है?

(उत्तर) आम, आम्रातक आदि बिना पैर वालों से सम्बन्धित उपक्रम को अपद उपक्रम कहते हैं।

यह अपद उपक्रम का वर्णन हुआ। यह सचित्त द्रव्य उपक्रम का वर्णन हुआ। (इसके भी पूर्वोक्त दो भेद समझ लेने चाहिए।)

**82. (Question)** What is *apad upakram* (*upakram* pertaining to those without feet)?

**(Answer)** The *upakram* related to those without feet like mango, *amla* (Emblica officinalis), and other such plants is called *apad upakram* (*upakram* pertaining to those without feet).

This includes the two sub-categories of nourishing and destroying.

This concludes the description of apad upakram (upakram pertaining to those without feet). This also concludes the description of Sachit dravya upakram (physical upakram related to the living).

*(२) अचित्त द्रव्य उपक्रम*

८३. से किं तं अचित्त दव्वोवक्कमे?

अचित्त दव्वोक्कमे खंडाईणं गुडादीणं मत्स्यंडीणं। से तं अचित्तदव्वोवक्कमे।

८३. (प्रश्न) अचित्त द्रव्य उपक्रम क्या है?

(उत्तर) खाँड़ (शक्कर), गुड़, मिश्री अथवा राब आदि पदार्थों से सम्बन्धित उपक्रम को अचित्त द्रव्य उपक्रम कहते हैं।

**(2) ACHITTA DRAVYA UPAKRAM**

**83. (Question)** What is *achitta dravya upakram* (physical *upakram* pertaining to the non-living)?

**(Answer)** The *upakram* related to sugar, jaggery, *mishri* (large crystals of sugar), *raab* (molasses) and other such non-living things is called *achitta dravya upakram* (physical *upakram* pertaining to the non-living).

**विवेचन**–अचित्त द्रव्य उपक्रम के भी उपाय विशेष से मधुरता की वृद्धि करने और इनके विनाश करने रूप पूर्वोक्त दो भेद समझने चाहिये।

**Elaboration**—This includes the two sub-categories of nourishing and destroying.

*(३) मिश्र द्रव्य उपक्रम*

**८४. से किं तं मीसए दव्वोवक्के।**

**मीसए दव्वोवक्कमे से चेव थासग-आयंसगाइमंडिते आसादी। से तं मीसए दव्वोवक्कमे।**

**से तं जाणयसरीर-भवियसरीरवइरित्ते दव्वोवक्कमे। से तं नोआगमओ दव्वोवक्कम्मे। से तं दव्वोवक्कमे।**

८४. (प्रश्न) मिश्र द्रव्य उपक्रम क्या है ?

(उत्तर) बुद्‌बुद के आकार वाले आभूषण और गले के आभूषण आदि से विभूषित अश्व आदि के परिकर्म को मिश्र द्रव्य उपक्रम कहते हैं। (इसके भी पूर्वोक्त दो भेद समझने चाहिये।)

इस प्रकार से ज्ञायक शरीर-भव्य शरीर व्यतिरिक्त द्रव्य उपक्रम का स्वरूप जानना चाहिए और इसके साथ ही नो-आगमतः द्रव्य उपक्रम एवं द्रव्य उपक्रम की वक्तव्यता पूर्ण हुई।

**(3) MISHRA DRAVYA UPAKRAM**

**84. (Question)** What is *mishra dravya upakram* (mixed physical *upakram*)?

**(Answer)** The *upakram* related to animals like horses (living) embellished with drop shaped and other ornaments (non-living) is called *mishra dravya upakram* (mixed physical *upakram*). (This includes the two sub-categories of nourishing and destroying as well as enhancing and reducing.)

This concludes the description of *mishra dravya upakram* (mixed physical *upakram*). This concludes the description of *jnayak sharir-bhavya sharir vyatirikta dravya upakram* (physical *upakram* other than the body of the knower and the body of the potential knower). This concludes the description of *No-Agamatah dravya upakram* (physical aspect of *upakram* not in context of *Agam*) and *dravya upakram* (physical aspect of *upakram*).

*(४) क्षेत्र उपक्रम*

**८५. से किं तं खेत्तोवक्कमे ?**

**खेत्तोवक्कमे जण्णं हल-कुलियादीहिं खेत्ताइं उवक्कामिज्जंति। से तं खेत्तोवक्कमे।**

८५. (प्रश्न) क्षेत्र उपक्रम क्या है ?

(उत्तर) हल, कुलिक आदि के द्वारा क्षेत्र को उपक्रान्त करना क्षेत्र उपक्रम है।

**(4) KSHETRA-UPAKRAM**

**85. (Question)** What is *kshetra upakram* (area *upakram*) ?

**(Answer)** The *upakram* related to changes in a farm-land with the help of plough, *kulik* (a stick-like wooden implement) and other such implements is called *kshetra upakram* (area *upakram*).

**विवेचन**—यहाँ क्षेत्र उपक्रम का स्वरूप बतलाया है अतः क्षेत्र शब्द से गेहूँ आदि अन्न उत्पन्न करने वाले स्थान–खेत को ग्रहण किया है। अतएव हल और कुलिक–खेत में से तृणादि को हटाने के काम में आने वाला एक प्रकार का हल (देशी भाषा में इसे 'बखर' कहते हैं।) से जोतकर खेत को बीजोत्पादन योग्य बनाना परिकर्म विषयक क्षेत्र उपक्रम है और उसी क्षेत्र को हाथी आदि बाँधकर बीजोत्पादन के अयोग्य (बंजर) बना देना विनाश–विषयक क्षेत्र उपक्रम है। क्योंकि हाथी के मल मूत्र से तथा उसके भार से दब जाने के कारण खेत की बीजोत्पादन शक्ति का नाश हो जाता है।

**Elaboration**—Here the area related *upakram* is defined. Area is taken to be an agricultural land or farm. Thus to start making the land suitable for farming by using plough and a stick-like

wooden implement (for removing weeds) is called area related *upakram* in context of improvement (*parikarm*). The excreta of an elephant and compression of the soil by its weight makes the soil infertile. Thus to start making a farm land unsuitable for farming by tethering elephant or other animals there, is area related *upakram* in context of spoiling (*vastuvinash*).

*(५) काल उपक्रम*

८६. से किं तं कालोवक्कमे ?

कालोवक्कमे जं णं नालियादीहिं कालस्सोवक्कमणं कीरति। से तं कालोवक्कमे।

८६. (प्रश्न) काल उपक्रम क्या है ?

(उत्तर) नालिका आदि के द्वारा जो काल का यथावत् ज्ञान होता है, वह काल उपक्रम है।

**(5) KAAL-UPAKRAM**

**86. (Question)** What is *kaal upakram* (time *upakram*) ?

**(Answer)** The *upakram* related to understanding the changes in time with the help of *nalika* (tube-shaped-clock) and other such instruments is called *kaal-upakram* (time *upakram*).

**विवेचन**—नालिका (ताँबे का बना पेंदे में एक छिद्र सहित पात्र-विशेष, जलघड़ी, रेतघड़ी आदि) अथवा कील आदि की छाया द्वारा काल का जो यथार्थ परिज्ञान किया जाता है वह परिकर्मरूप तथा नक्षत्रों आदि की चाल से जो कालविनाश होता है वह वस्तुविनाश रूप काल उपक्रम है; यहाँ इसमें ज्योतिष के अनुसार बुरा समय भी सम्मिलित है।

**Elaboration**—*Nalika* is a tube-shaped copper vessel with a measured hole. When filled with water or sand it gets empty within a specific time thereby providing a means of measuring time. Other such instruments are sand clock, sun-dial, etc. Knowing of exact time with the help of such instruments is *kaal upakram* (time *upakram*) in context of *parikarm* (enhancement; here it means correctness or exactness). Knowing of variations (shortening, etc.) in standard time scale by studying the movement of planets is *kaal upakram* (time *upakram*) in context

of *vastuvinash* (destruction or shortening); this also includes the unfavourable times in astrological terms.

*(६) भाव उपक्रम*

**८७. से किं तं भावोवक्कमे ?**

**भावोवक्कमे दुविहे पण्णत्ते। तं जहा–(१) आगमतो य, (२) नोआगमतो य।**

८७. (प्रश्न) भाव उपक्रम क्या है ?

(उत्तर) भाव उपक्रम के दो प्रकार हैं। वे इस तरह हैं–(१) आगमतः भाव उपक्रम, (२) नो-आगमतः भाव उपक्रम।

**(6) BHAAVA-UPAKRAM**

**87. (Question)** What is *bhaava upakram* (*upakram* as essence or perfect *upakram*) ?

**(Answer)** *Bhaava upakram* (perfect *upakram*) is of two types—(1) *Agamatah bhaava upakram* (perfect *upakram* in context of *Agam*), and (2) *No-Agamatah bhaava upakram* (perfect *upakram* not in context of *Agam*).

*(१) आगमतः भाव उपक्रम*

**८८. से किं आगमओ भावोवक्कमे ?**

**आगमओ भावोवक्कमे जाणए उवउत्ते। से तं आगमओ भावोवक्कमे।**

८८. (प्रश्न) आगमतः भाव उपक्रम क्या है ?

(उत्तर) उपक्रम (साधन) के अर्थ को जानता हो साथ ही जो उसके उपयोग से भी युक्त हो, वह आगमतः भाव उपक्रम है।

**(1) AGAMATAH BHAAVA UPAKRAM**

**88. (Question)** What is *Agamatah bhaava upakram* (perfect *upakram* with scriptural knowledge) ?

**(Answer)** One who knows the meaning of the word *upakram* (means) and is sincerely involved with it is called *Agamatah bhaava upakram* (perfect *upakram* with scriptural knowledge).

(२) नो-आगमतः भाव उपक्रम

**८९. से किं नोआगमतो भावोवक्कमे ?**

**नोआगमतो भावोवक्कमे दुविहे पण्णत्ते। तं जहा-(१) पसत्थे य, (२) अपसत्थे य।**

८९. (प्रश्न) नो-आगमतः भाव उपक्रम क्या है ?

(उत्तर) नो-आगमतः भाव उपक्रम (दूसरों के भावों को जानने का साधन) दो प्रकार का है। यथा-(१) प्रशस्त, और (२) अप्रशस्त।

**(2) NO-AGAMATAH BHAAVA UPAKRAM**

**89. (Question)** What is *No-Agamatah bhaava upakram* (perfect *upakram* without scriptural knowledge)?

**(Answer)** *No-Agamatah bhaava upakram* (perfect *upakram* without scriptural knowledge; here *bhaava upakram* conveys 'the means or effort of knowing the thoughts and intentions of others') is of two types—(1) *Prashast* (righteous), and (2) *Aprashast* (unrighteous).

**९०. से किं तं अपसत्थे भावोवक्कमे ?**

**अपसत्थे भावोवक्कमे डोडिणि-गणियाऽमच्चाईणं। से तं अपसत्थे भावोवक्कमे।**

९०. (प्रश्न) अप्रशस्त भाव उपक्रम क्या है ?

(उत्तर) जैसे डोडिणी ब्राह्मणी, गणिका और अमात्यादि का अन्य के भावो को जानने रूप जो उपक्रम है वह अप्रशस्त भाव उपक्रम है ?

**90. (Question)** What is *aprashast bhaava upakram* (unrighteous means of knowing thoughts of others)?

**(Answer)** The means employed by Dodini Brahmani, courtesan, minister, etc. (this refers to characters in some stories stated hereafter) to know the thoughts or intentions of others falls in the category of *aprashast bhaava upakram* (unrighteous means of knowing thoughts of others).

**विवेचन**-अप्रशस्त भाव उपक्रम को समझने के लिए डोडिणी ब्राह्मणी आदि के तीन उदाहरण दिये गये हैं, जिनका विस्तृत रूप टीकाओं में इस प्रकार मिलता है-

| चित्र परिचय ९ | Illustration No. 9 |
|---|---|

# भाव उपक्रम

*(१) आगमतः भाव उपक्रम*

जो जिस वस्तु को जानता है, वह उसके अर्थ मे उपयुक्त (सलग्न) रहे, यह भावोपक्रम है। जैसे कोई आवश्यक का या **'णमो अरिहंताणं'** पद का अर्थ जानता है और वह उसी अर्थ मे लीन हुआ अरिहत सिद्ध भगवान का ध्यान करता हुआ उनको वन्दना करता है- यह आगमत. भावोपक्रम है।

*(२) नो आगमतः प्रशस्त भावोपक्रम*

गुरुजनो के सकेत को समझकर शिष्य गुरु के पास शास्त्र अध्ययन करता है तो यह नो आगमत प्रशस्त भावोपक्रम है। जैसे–गुरु यदि घडी की तरफ देखे तो शिष्य समझ जाता है शास्त्र स्वाध्याय का समय हो गया है। वह शास्त्र पढने आ जाता है।

*(३) नो आगमतः अप्रशस्त भावोपक्रम*

किसी के आँखो, हाथो आदि के इशारो से उसके भावो, विर्चारो को जान लेना। जैसे राजा सभा मे जाने को तैयार होकर राज मुकुट की तरफ देखता है। तब सेवक मुकुट लेकर हाजिर हो जाता है।

*सूत्र ८८ से ९०*

# BHAVA UPAKRAM

**(1) Agamatah-bhaava-upakram**

One who knows the meaning of a particular thing and is sincerely involved with it. For example—some one who knows the meaning of *Avashyak* or the phrase *Namo Arihantanam* and offers homage to *Arihant Siddha Bhagavan* sincerely meditating about his virtues is called *Agamatah-bhaava-upakram*

**(2) No-Agamatah-Prashast-bhaava-upakram**

While studying from a teacher the disciple who understands his gestures and acts accordingly is called *No-Agamatah-Prashast-bhaava-upakram.* For example when the teacher looks at the clock the student understands that it is time to study He comes to study scriptures.

**(3) No-Agamatah-Aprashast-bhaava-upakram**

To understand the mind of a person through his gestures with eyes or hands. For example—The king, ready to go to the assembly, glances at his crown. The attendant at once brings the crown

*—Sutra . 88-90*

## (१) डोडिणी ब्राह्मणी

किसी ग्राम में डोडिणी नाम की ब्राह्मणी रहती थी। उसकी तीन पुत्रियाँ थीं। उनका विवाह करने के समय माँ के मन में विचार हुआ कि 'जमाइयों के स्वभाव को जानकर मुझे अपनी पुत्रियों को वैसी शिक्षा-सीख देनी चाहिए, जिससे उसी के अनुरूप व्यवहार कर वे अपने जीवन को सुखी बना सकें।'

ऐसा विचार कर उसने अपनी तीनों पुत्रियों को बुलाकर सलाह दी–"सुहागरात के समय जब तुम्हारे पति सोने के लिए शयन-कक्ष में आयें तब तुम कोई न कोई कल्पित दोष लगाकर उनके मस्तक पर लात मारना। तब वह जो कुछ तुमसे कहें वह दूसरे दिन आकर मुझे बता देना।"

पुत्रियों ने माता की बात मान ली और रात्रि के समय अपने-अपने शयन-कक्ष में बैठकर पति की प्रतीक्षा करने लगीं।

जब ज्येष्ठ पुत्री का पति शयन-कक्ष में आया, तब उसने कल्पित दोष लगाकर उसके मस्तक पर एक लात मारी। लात लगते ही पति ने उसका पैर पकड़कर कहा–"प्रिये ! पत्थर से भी कठोर मेरे सिर पर तुमने जो केतकी पुष्प के समान कोमल पग मारा, उससे तुम्हारा चरण दुखने लगा होगा।" इस प्रकार कहकर वह उसके पैर को सहलाने लगा।

दूसरे दिन बड़ी पुत्री ने आकर रात वाली घटना माँ को सुनाई। सुनकर ब्राह्मणी बहुत हर्षित हुई। जमाई के इस बर्ताव से वह उसके स्वभाव को समझ गई और पुत्री से बोली–"तू अपने घर में जो करना चाहेगी, कर सकेगी। क्योंकि तेरे पति के व्यवहार से लगता है कि वह तेरी आज्ञा के अधीन रहेगा।"

दूसरी पुत्री ने भी माता की सलाह के अनुरूप अपने पति के मस्तक पर लात मारी। तब उसका पति थोड़ा रुष्ट हुआ और उसने अपने रोष को मात्र शब्दों द्वारा प्रकट किया–"मेरे साथ तूने जो व्यवहार किया वह कुल-वधुओं के योग्य नहीं है। तुझे ऐसा नहीं करना चाहिए।" ऐसा कहकर वह शान्त हो गया।

प्रातः दूसरी पुत्री ने भी सब प्रसंग माता को कह सुनाया। माता ने संतुष्ट होकर उससे कहा–"बेटी ! तू भी अपने घर में इच्छानुरूप प्रवृत्ति कर सकेगी। तेरे पति का स्वभाव ऐसा है कि वह चाहे जितना रुष्ट हो, लेकिन क्षण मात्र में शान्त-तुष्ट हो जायेगा।"

तीसरी पुत्री ने भी किसी दोष के बहाने अपने पति के मस्तक पर लात मारी। इससे पति के क्रोध का पार नहीं रहा और डाँटकर बोला–"अरी दुष्टा ! कुल-कन्या के अयोग्य यह व्यवहार मेरे साथ क्यों किया?" फिर मार-पीटकर उसे घर से बाहर निकाल दिया। तब रोती-कलपती माँ के पास आई और सब घटना कह सुनाई।

पुत्री की बात से ब्राह्मणी को उसके पति के स्वभाव का पता लग गया और उसी समय वह उसके पास आई। मीठे-मीठे बोलों से जमाई के क्रोध को शान्त करके बोली–"जमाईराज ! हमारे कुल की यह रीति है कि किसी शाप के दुष्प्रभाव से मुक्त होने के लिए सुहागरात में प्रथम समागम के समय पति के मस्तक पर चरण-प्रहार किया जाता है, इसी कारण मेरी पुत्री ने आपके साथ ऐसा व्यवहार किया है, किन्तु दुर्भावना या दुष्टता से यह सब नहीं किया है। इसलिए आप शान्त हों और इस बर्ताव के लिए उसे क्षमा करें।"

सासू की बात से उसका गुस्सा शान्त हुआ।

उसके बाद ब्राह्मणी ने तीसरी पुत्री को सलाह दी–"बेटी ! तेरा पति दुराराध्य है, इसलिए उसकी आज्ञा का बराबर पालन करना और सावधानीपूर्वक देवता की तरह उसकी सेवा करना।"

*(२) विलासवती गणिका की कथा*

किसी नगर में विलासवती नाम की एक गणिका रहती थी। वह चौंसठ कलाओं में निपुण थी। उसने अपने यहाँ आने वाले पुरुषों की रुचि तथा अभिप्राय जानने के लिए अपने रति-भवन में दीवारों पर भिन्न-भिन्न प्रकार की रति-क्रियाएँ करते विविध जाति के पुरुषों के चित्र लगवाये थे। जो पुरुष वहाँ आता वह उसे अपने जाति स्वभाव के अनुसार चित्र के निरीक्षण में तन्मय होकर देखता। उसे देखकर गणिका उसकी रुचि, जाति, स्वभाव आदि को समझ जाती थी और उसी के अनुरूप उस पुरुष के साथ बर्ताव कर उसका आदर-सत्कार करके प्रसन्न कर देती थी। परिणामस्वरूप उसके यहाँ आने वाले व्यक्ति प्रसन्न होकर इनाम मे खूब द्रव्य देकर जाते।

*(३) सुशील अमात्य की कथा*

किसी नगर में भद्रबाहु नाम का राजा राज्य करता था। उसके अमात्य का नाम सुशील था। वह दूसरों के मनोभावों को जानने में निपुण था।

एक दिन अश्व-क्रीड़ा करने के लिए अमात्य सहित राजा नगर के बाहर गया। चलते-चलते रास्ते के किनारे बंजर भूमि में घोड़े ने लघु-शंका (पेशाब) कर दी। वह मूत्र वहाँ जैसा का तैसा भरा रहा, सूखा नहीं। अश्व-क्रीड़ा करने के बाद राजा पुनः उसी रास्ते से वापस लौटा। तब भी मूत्र को पहले जैसा भरा देखकर राजा के मन में विचार आया–'यदि यहाँ तालाब बनवाया जाये तो वह हमेशा जल से भरा रहेगा। यह भूमि बहुत कठोर है।'

इस प्रकार का विचार करता-करता राजा बहुत देर तक उस भूमि-भाग की ओर ताकता रहा और उसके बाद अपने महल में लौट आया।

चित्र परिचय १०

Illustration No. 10

# अप्रशस्त भावोपक्रम

व्यवहार, सकेत, चेहरे के भाव आदि से दूसरे के भावो/विचारो को समझना भावोपक्रम है। जिस भावोपक्रम मे सासारिक वृत्तियाँ प्रधान हो वह अप्रशस्त भावोपक्रम है। उदाहरण के रूप मे–

(१) एक ब्राह्मण कन्या ने माता की सलाह से विवाह की प्रथम रात्रि मे पति के सिर पर लात मारी। स्नेह, अनुराग वश पति उसके पॉव सहलाने लगता है कि कही तुम्हारे कोमल पाँवो को चोट तो नहीं लगी ? इससे पत्नी ने पति की मनोवृत्ति समझ ली–"यह सदा ही पत्नी का आज्ञाधीन रहेगा।"

(२) दूसरी कन्या ने भी पति के सिर पर लात मारी, तब पति ने कुछ रुष्ट होकर कहा - 'ऐसा व्यवहार उचित नही है।' इससे समझा कि पति के साथ व्यवहार मे थोडी–सी सावधानी बरतनी चाहिए।

(३) तीसरी कन्या ने भी पति के सिर पर लात मारी, तब पति ने क्रोध करके उसे डॉटते हुए लाठी से पीटा, चोटी पकडकर धक्के मारकर घर से निकाल दिया। इससे यह निष्कर्ष निकला कि पति का स्वभाव बहुत कठोर है। उसको सदा प्रसन्न रखने का प्रयास करना चाहिए।

*–सूत्र ९०*

# APRASHAST-BHAAVA-UPAKRAM

To understand the feelings and thoughts of a person through his behaviour, gestures, and expressions on the face is *bhaava-upakram* When worldly attitudes are given importance it is called *Aprashast-bhaava-upakram* Examples—

(1) At the advise of her mother a Brahmin girl kicks at the head of her husband on the honeymoon night. Out of love and affection the husband caresses her foot saying that her delicate foot might have been hurt. This reveals his disposition that he will always be a hen-pecked husband

(2) The second daughter also kicked her husband He got a little angry and said, "This does not behove you " This revealed that she will have to be a little careful in dealings with her husband

(3) Third daughter also kicked her husband The husband lost his temper, beat her with a stick, caught her with her hair and threw her out of the house This revealed that the husband was unsparing and he should always be kept in good humour

*—Sutra 90*

चतुर अमात्य राजा के मनोगत भावों को बराबर समझ रहा था। उसने राजा से पूछे बिना ही उस स्थान पर एक विशाल तालाब बनवाया और उसके किनारे षड् ऋतुओं के फल-फूल वाले वृक्ष लगवा दिये।

इसके बाद किसी समय पुनः राजा अमात्य सहित उसी रास्ते पर घूमने निकला। वृक्ष-समूह से सुशोभित जलाशय को देखकर राजा ने अमात्य से पूछा-"यह रमणीक जलाशय किसने बनवाया है?"

अमात्य ने उत्तर दिया-"महाराज! आपने ही तो बनवाया है।"

अमात्य का उत्तर सुनकर राजा को आश्चर्य हुआ। वह बोला-"सचमुच ही यह जलाशय मैंने बनवाया है? जलाशय बनवाने का कोई आदेश मैंने दिया हो, याद नहीं है।"

अमात्य ने पूर्व समय की घटना की याद दिलाते हुए बताया-"महाराज! इस स्थान पर बहुत समय तक मूत्र को बिना सूखा देखकर आपने यहाँ जलाशय बनवाने का विचार किया था। आपके मनोभावों को जानकर मैंने यह जलाशय बनवा दिया है।"

अपने अमात्य की दूसरे के मनोभावो को परखने की प्रतिभा देखकर राजा बहुत प्रसन्न हुआ और उसकी प्रशंसा करने लगा। *(-मलधारी हेमचन्द्र वृत्ति, पृ. १२५-१२६ मु. जं.)*

**Elaboration**—The stories related to the characters referred to in the aphorism as mentioned in commentaries are as follows :

**(1) DODINI BRAHMANI**

In a village lived a *Brahmani* named Dodini. She had three daughters. At the time of their marriage the mother thought that 'she should somehow know about the nature of the three sons-in-law and accordingly educate or advise her daughters to enable them to make their married life happy by making the required adjustments in their behaviour.'

With these thoughts she called her three daughters and said—"On the first night when your husband enters the bed-room you should kick him on his head on pretext of some imaginary mistake by him. Next morning come to me and inform about the reaction."

The daughters agreed and on the said night they all waited for their husbands in their bed-rooms.

When the eldest daughter's husband entered the bed-room, she made an imaginary accusation and kicked him on the head.

On getting hit, the husband held her foot and said—"Darling ! Your soft foot, as delicate as the *ketaki* (screwpine) flower, has struck my hard head. It must have hurt you." With these words he affectionately massaged her foot.

Next morning the elder daughter came and narrated what happened last night. Dodini was very much pleased. She could understand the nature of her son-in-law with this reaction. She said to her daughter—"You will be the master of your household. The behaviour of your husband indicates that he will always be under your command."

As advised by her mother the second daughter also kicked her husband. He was stunned but he expressed his anger only in words—"Your behaviour is not becoming ladies of cultured families. You should refrain from doing so." And he ended the matter there.

Next morning the second daughter also narrated what happened last night. Dodini was very much satisfied. She said to her daughter—"You will also do as you like in your household. Your husband's nature is such that no matter how angry he gets at you, he will soon forgive and forget everything and do as your please."

The third daughter also kicked her husband. He got flared up and shouted—"O wicked woman ! Why this disgraceful behaviour ?" He then beat her up and threw her out of the house. Wailing and weeping she came to her mother and told her everything.

Dodini understood the nature of her son-in-law. She at once came to the son-in-law, pacified him with her sweet soothing words and added—"Son ! This is a tradition in our family that to remove the ill effect of some past curse the husband is kicked on the head on the first night immediately before consummation. That was the reason for my daughter's behaviour. She did not do it with some ill intent or wickedness. Please calm down and forgive her for what she did."

This pacified the son-in-law.

Later Dodini told her third daughter—"Daughter ! Your husband is hard to please. Therefore you should always do as he says and treat him like a god taking due care.

### (2) COURTESAN VILASAVATI

In a city lived a courtesan named Vilasavati. She was accomplished in sixty four arts. In order to assess the taste and expectations of her visitors she had decorated her entertainment hall with erotic paintings of characters of various races and from various places in different erotic postures. She observed the reaction of her visitor when his full attention was drawn to a painting suited to his individual liking and racial preference. With this she could accurately assess the nature, likings and even the background of the visitor. After that she adjusted her behaviour accordingly and pleased the visitor with her favours. As a result her customers went pleased and satisfied and paying her ample rewards.

### (3) MINISTER SUSHIL

In a city ruled a king named Bhadrabahu. The name of his minister was Sushil. He was expert in reading thoughts of others.

One day, accompanied by the minister, the king went out of town for horse riding. After covering some distance the horse urinated at a bare spot on the ground. The pool of urine remained as it was because the hard earth did not absorb it. On his way back when the king looked at the spot he still found the pool of urine. This gave the king an idea—'If a large pond is made here it will always be filled with water. This land is hard and compact.'

With these thoughts the king continued to look at that portion of land for quite some time before returning to the palace.

All the time the clever minister was aware of what went on in the king's mind. Without seeking permission from the king he got a large pond constructed at that spot and filled the space around with all-season flowering and fruit bearing trees and plants.

Much later, once again the king and the minister went for an outing on the same path. Seeing the beautiful pond surrounded

by attractive greenery the king asked the minister—"Who got this beautiful pond made ?"

The minister replied—"Sire ! You only got it made."

The answer surprised the king. He asked—"Indeed, was it me who got this made ? I don't remember giving any such order."

The minister made the king recall the past incident and added—"Sire ! Seeing the urine pool not disappear for some time you thought of making a pond here. Reading your thoughts I got this pond constructed."

The king was pleased with his minister's ability of reading thoughts of other people. He praised and rewarded him. (*Vritti* by Maladhari Hemchandra, pp. 125-126)

**९१. से किं तं पसत्थे भावोवक्कमे ?**

**पसत्थे भावोवक्कमे गुरुमाईणं।**

**से तं पसत्थे भावोवक्कमे। से तं नोआगमतो भावोवक्कमे। से तं भावोवक्कमे।**

९१. (प्रश्न) प्रशस्त भाव उपक्रम क्या है।

(उत्तर) गुरु आदि के अभिप्राय को सम्यक् प्रकार से जानने का प्रयत्न प्रशस्त नो-आगमतः भाव उपक्रम है।

**91. (Question)** What is *prashast bhaava upakram* (righteous means of knowing thoughts of others) ?

**(Answer)** The means employed (effort made) to know the thoughts or intentions of the *guru* etc. is (falls in the category of) *prashast bhaava upakram* (righteous means of knowing thoughts of others).

This concludes the description of *prashast bhaava upakram* (righteous means of knowing thoughts of others). This also concludes the description of *No-Agamatah bhaava upakram* (the means or effort of knowing the thoughts and intentions of others without scriptural knowledge) and *bhaava upakram* (*upakram* as essence or perfect upakram).

**विवेचन**—इस सूत्र में भावोपक्रम के सम्बन्ध में बताया है। प्रसंगानुसार भाव के अनेक अर्थ होते हैं, जैसे—स्वभाव, सत्ता, अभिप्राय, विचार आदि। यहाँ 'भाव' उपक्रम का अर्थ है, किसी का अभिप्राय जानने के लिए किया गया प्रयत्न, उपाय या मनोगत भावों को पहचान कर उसके व्यवहार को समझने की चतुरता, कला। यह एक प्रकार का मनोविज्ञान है।

पिछले सूत्रों की तरह यहाँ भी भावोपक्रम के आगमतः तथा नो आगमतः दो भेद बताये हैं। नो-आगमतः भावोपक्रम के भी दो भेद हैं—(१) अप्रशस्त भावोपक्रम, तथा (२) प्रशस्त भावोपक्रम।

अप्रशस्त का अर्थ है—जिसका उद्देश्य लौकिक हो, स्वार्थपूर्ण हो वह अप्रशस्त तथा आत्म-कल्याण के प्रयोजन से किया गया प्रशस्त है। अप्रशस्त भावोपक्रम को समझाने के लिए शास्त्रकार ने तीन दृष्टान्त दिये हैं।

प्रशस्त भावोपक्रम को समझाने के लिए सूत्रकार ने गुरुजनों के इंगित-संकेत-चेष्टा-मुख मुद्रा आदि से उनका मनोभाव समझकर वैसा अनुकूल व्यवहार करने का उदाहरण दिया है।

**Elaboration**—This aphorism discusses *bhaava-upakram.* With reference to different contexts the word *'bhaava'* has many meanings, such as nature, state, existence, intention, thought, etc. Here *bhaava-upakram* means the attempt or effort made to know the intention of some person or the ability or capacity to understand behaviour by reading a person's thoughts. It is like understanding human psychology.

Like the preceding aphorism here also two broad classifications have been made of *bhaava-upakram, Agamatah* and *No-Agamtah.* Further, there are two categories of *No-Agamatah-bhaava-upakram* (the means or effort of knowing the thoughts and intentions of others without scriptural knowledge)—*Prashast-bhaava-upakram* (righteous means of knowing thoughts of others) and *Aprashast-bhaava-upakram* (unrighteous means of knowing thoughts of others)

*Aprashast* means that which is done with mundane or selfish motives. *Prashast* means that which is done with the motive of spiritual uplift. As already mentioned, the author has given three examples to explain *aprashast-bhaava-upakram* (unrighteous means of knowing thoughts of others).

The example given to explain *prashast-bhaava-upakram* (righteous means of knowing thoughts of others) is that of moulding one's behaviour according to the desires of the seniors after understanding their intentions by studying their actions, words, gestures, and expressions.

*उपक्रम के छह प्रकार*

**९२. अहवा उवक्कमे छव्विहे पण्णत्ते। तं जहा–(१) आणुपुव्वी, (२) नामं, (३) पमाणं, (४) वत्तव्वया, (५) अत्थाहिगारे, (६) समोयारे।**

९२. अथवा उपक्रम के छह प्रकार हैं। यथा–(१) आनुपूर्वी, (२) नाम, (३) प्रमाण, (४) वक्तव्यता, (५) अर्थाधिकार, और (६) समवतार।

**SIX KINDS OF UPAKRAM**

**92.** Also, *upakram* (introduction) is (alternatively) of six types—(1) *Anupurvi* (sequence/sequential configuration), (2) *Nama* (name), (3) *Pramana* (validity), (4) *Vaktavyata* (explication), (5) *Arthadhikar* (giving synopsis), and (6) *Samavatar* (assimilation).

**विवेचन**–उपक्रम के छह प्रकार पहले भी बताये जा चुके है, उनमें से छठे भावोपक्रम के प्रसग में प्रशस्त भावोपक्रम मे गुरुजनों आदि का अभिप्राय जानना एक प्रकार बताया है। आचार्य जिनभद्रगणि क्षमाश्रमण का कथन है–गुरु भावोपक्रम के पश्चात अब शास्त्रीय भावोपक्रम बताते हुए यहाँ पुनः छह भावोपक्रम का वर्णन किया है। जो आगे क्रमशः किया जा रहा है। इन छह की संक्षिप्त परिभाषाएँ इस प्रकार है–

(१) **आनुपूर्वी**–एक के बाद एक क्रमशः होना। परिपाटी या अनुक्रम से किसी चीज की स्थापना करना आनुपूर्वी है। ध्यान देने की बात है कि एक या दो वस्तु में आनुपूर्वी का क्रम नहीं हो सकता। कम से कम तीन वस्तु या तीन का समूह हो तभी आनुपूर्वी होती है।

(२) **नाम**–जीव या पुद्गल को उनकी पहचान के लिए कोई संज्ञा देना नाम है।

(३) **प्रमाण**–सत्य तक पहुँचने का साधन।

(४) **वक्तव्यता**–अध्ययन में आये हुए प्रत्येक अवयव का यथासंभव नियत अर्थ कहना।

(५) **अर्थाधिकार**–अध्ययन में निरूपित विषय का वर्णन करना।

(६) **समवतार**–एक वस्तु का दूसरी वस्तु में अन्तर्भाव अथवा समावेश करना।

**Elaboration**—Six categories of *upakram* (introduction) have already been discussed. In the sixth category, *bhaava-upakram*, one of the sub-category is to understand the intentions of seniors. Acharya Jinabhadragani Kshamashraman states that after discussing 'understanding the thoughts of the teacher' the understanding of the thoughts contained in scriptures has been discussed here and that has six categories. All these will be discussed hereafter. The brief definition of these six categories are—

**(1) Anupurvi**—To put in a sequence. To place things in a progression or sequence is called *anupurvi*. The things so placed are also called *anupurvi* (sequential configuration). It should be noted that a sequence cannot be made of one or two things. Sequence can be made only when there are at least three things or groups.

**(2) Nama**—to assign a noun to a living or material thing for its identity is called *nama* or name.

**(3) Pramana**—the means of arriving at truth is called *pramana* or validity.

**(4) Vaktavyata**—to express as far as possible the right meaning of every component of a text is called *vaktavyata* or explication.

**(5) Arthadhikar**—to describe the theme or the subject of a specific part of the text or a chapter is called *arthadhikar* or giving synopsis.

**(6) Samavatar**—to include or assimilate one thing within another is called *samavatar* or assimilation.

## आनुपूर्वी प्रकरण
## THE DISCUSSION ON ANUPURVI

*आनुपूर्वी के दस भेद*

**९३. से किं तं आणुपुव्वी ?**

**आणुपुव्वी दसविहा पण्णत्ता। तं जहा–(१) नामाणुपुव्वी, (२) ठवणाणुपुव्वी, (३) दव्वाणुपुव्वी, (४) खेत्ताणुपुव्वी, (५) कालाणुपुव्वी, (६) उक्कित्तणाणुपुव्वी, (७) गणणाणुपुव्वी, (८) संठाणाणुपुव्वी, (९) सामायारियाणुपुव्वी, (१०) भावाणुपुव्वी।**

९३. (प्रश्न) आनुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) आनुपूर्वी दस प्रकार की है। जैसे–(१) नामानुपूर्वी, (२) स्थापनानुपूर्वी, (३) द्रव्यानुपूर्वी, (४) क्षेत्रानुपूर्वी, (५) कालानुपूर्वी, (६) उत्कीर्तनानुपूर्वी, (७) गणनानुपूर्वी, (८) संस्थानानुपूर्वी, (९) समाचार्यनुपूर्वी, और (१०) भावानुपूर्वी।

**TEN KINDS OF ANUPURVI**

**93. (Question)** What is this *anupurvi* (sequence) ?

**(Answer)** *Anupurvi* (sequence) is of ten types—(1) *namanupurvi,* (2) *sthapananupurvi,* (3) *dravyanupurvi,* (4) *kshetranupurvi,* (5) *kaalanupurvi,* (6) *utkirtananupurvi,* (7) *ganananupurvi,* (8) *samsthananupurvi,* (9) *samacharyanupurvi,* and (10) *bhaavanupurvi.*

*नाम–स्थापना आनुपूर्वी*

**९४. से किं तं नामाणुपुव्वी ?**

**नाम-ठवणाओ तहेव।**

९४. (प्रश्न) नाम आनुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) नाम और स्थापना आनुपूर्वी का स्वरूप नाम और स्थापना आवश्यक जैसा जानना चाहिए। (सूत्र १० से १२ देखें)

NAMA AND STHAPANA-ANUPURVI

**94. (Question)** What is this *nama-anupurvi* (sequence as name)?

**(Answer)** *Nama-anupurvi* (sequence as name) and *sthapana-anupurvi* (sequence as notional installation) should be read same as *nama* and *sthapana avashyak* (replacing *avashyak* with *anupurvi*). (aphorisms 10-12)

*द्रव्यानुपूर्वी का स्वरूप*

**९५. दव्वाणुपुव्वी जाव से किं तं जाणगसरीर–भवियसरीरवइरित्ता दव्वाणुपुव्वी ?**

**जाणगसरीर–भवियसरीरवइरित्ता दव्वाणुपुव्वी दुविहा पण्णत्ता। तं जहा– (१) उवणिहिया य, (२) अणोवणिहिया य ।**

९५. द्रव्यानुपूर्वी का स्वरूप भी ज्ञायकशरीर–भव्यशरीरव्यतिरिक्त द्रव्यानुपूर्वी के पहले तक के सभी भेद द्रव्यावश्यक के समान जानना चाहिए। (सूत्र १७ से १९ के अनुसार जाने)

(प्रश्न) ज्ञायकशरीर–भव्यशरीरव्यतिरिक्त द्रव्यानुपूर्वी का क्या स्वरूप है ?

(उत्तर) ज्ञायकशरीर–भव्यशरीरव्यतिरिक्त द्रव्यानुपूर्वी दो प्रकार की है। यथा– (१) औपनिधिकी द्रव्यानुपूर्वी, और (२) अनौपनिधिकी द्रव्यानुपूर्वी।

DRVAYANUPURVI

**95.** *Dravya-anupurvi* (physical aspect of *anupurvi* or sequence) should be read same as *dravya avashyak* up to *Jnayak sharir-bhavya sharir vyatirikta dravya-avayshayak* (replacing *avashyak* with *anupurvi*). (aphorisms 17-19)

**(Question)** What is this *Jnayak sharir-bhavya sharir vyatirikta dravya-anupurvi* (physical-anupurvi other than the body of the knower and the body of the potential knower)?

**(Answer)** *Jnayak sharir-bhavya sharir vyatirikta dravya-anupurvi* (physical-anupurvi other than the body of the knower and the body of the potential knower) is of two types—(1) *Aupanidhiki dravya-anupurvi* (orderly physical

sequence) and (2) *Anaupanidhiki dravya-anupurvi* (disorderly physical sequence).

१६. तत्थ णं जा सा उवणिहिया सा ठप्पा।

१६. इनमें से औपनिधिकी द्रव्यानुपूर्वी स्थाप्य है।

**96.** Out of these *Aupanidhiki dravya-anupurvi* (orderly physical sequence) is worth installation only (worth a mention only).

**विवेचन**-प्रस्तुत सूत्र में द्रव्यानुपूर्वी के दो विकल्पों का निरूपण है-औपनिधिक द्रव्यानुपूर्वी और अनौपनिधिकी द्रव्यानुपूर्वी।

इस सूत्र में औपनिधिकी को व्यवहार योग्य नहीं बताकर अनौपनिधिकी द्रव्यानुपूर्वी के पाँच भेदों का वर्णन किया है।

**औपनिधिकी का अर्थ**-'उप' का अर्थ है 'समीप' तथा 'निधि' का अर्थ है रखना अर्थात् सम्बन्धित वस्तु को परस्पर क्रमपूर्वक समीप रखते जाना। किसी विवक्षित अर्थ की पूर्वानुपूर्वी आदि के क्रम से स्थापना करना। इसका मुख्य प्रयोजन द्रव्य की क्रम व्यवस्था समझाना है। जैसे आवश्यक आदि के छह अध्ययनो को पूर्वानुपुर्वी क्रम से स्थापित करना औपनिधिकी आनुपूर्वी है। इसका विषय बहुत सीमित है। इसलिए इसे 'गौण' या 'स्थाप्य' मानकर पहले अनौपनिधिकी द्रव्यानुपूर्वी का वर्णन किया जा रहा है। जब द्रव्यानुपूर्वी का नैगम नय के आधार पर विस्तार करके विषय को समझाना हो तब अनौपनिधि की द्रव्यानुपूर्वी का उपयोग होता है। इसमें पदार्थ की स्थापना क्रमानुसार नहीं होती।

**Elaboration**—This aphorism provides two alternatives of *dravya-anupurvi* (physical sequence)—(1) *Aupanidhiki dravya-anupurvi* (orderly physical sequence) and (2) *Anaupanidhiki dravya-anupurvi* (disorderly physical sequence). In the following aphorisms, after stating *aupanidhiki dravya-anupurvi* (orderly physical sequence) to be of little use, five types of *anaupanidhiki dravya-anupurvi* (disorderly physical sequence) have been described.

**Meaning of aupanidhiki**—*'up'* (pronounced as 'oop' in 'oops') means near and *'nidhi'* means to place. Thus *aupanidhik* means arranging related things one after another in proximity in a sequence. To put the desired meaning in an orderly sequence. Its basic purpose is to understand the sequential arrangement of *dravya* (substances). For

example to place or establish the six chapters of *Avashyak Sutra* in their desired or proper sequence is *aupanidhiki dravya-anupurvi* (orderly physical sequence). As its scope is very limited it is taken to be of little significance and thus worth a mention only. The author proceeds to describe *anaupanidhiki dravya-anupurvi* (disorderly physical sequence) which is useful when a thing or subject is analyzed by elaborating *dravya-anupurvi* (physical sequence) on the basis of *naigam naya* (coordinated viewpoint). Here the things are not arranged in an orderly sequence.

**९७. तत्थ णं जा सा अणोवणिहिया सा दुविहा पन्नत्ता। तं जहा- (१) णेगम-ववहाराणं, (२) संगहस्स य।**

९७. अनौपनिधिकी द्रव्यानुपूर्वी के दो प्रकार हैं-(१) नैगम-व्यवहारनयसंमत, और (२) संग्रहनयसंमत।

**97.** And *anaupanidhiki dravya-anupurvi* (disorderly physical sequence) is of two types—(1) *Naigam-vyavahar naya sammat* (conforming to coordinated and particularized viewpoints) and (2) *Samgrahanaya sammat* (conforming to generalized viewpoint).

विवेचन-अनौपनिधिकी द्रव्यानुपूर्वी दो प्रकार की है-एक नैगम और व्यवहारनय को लेकर चलने वाली, दूसरी संग्रहनय को लेकर चलने वाली। जैन दर्शन मे सात नयों का कथन है। (१) नैगम, (२) सग्रह, (३) व्यवहार, (४) ऋजुसूत्र, (५) शब्द, (६) समभिरूढ़, तथा (७) एवंभूत। जब हम द्रव्य के सामान्य अंगों को ग्रहण करके उनका सामान्य रूप में कथन करना चाहते हैं तब वह दृष्टिकोण 'द्रव्यार्थिकनय' सापेक्ष होता है। जब द्रव्य के किसी एक अंश विशेष का कथन सूक्ष्म रूप से करना होता है तब वही दृष्टि 'पर्यायार्थिक नय' कहलाती है। सातों नय मूलतः इन दोनों में समा जाते हैं। नैगम, संग्रह और व्यवहार ये द्रव्यार्थिक नय हैं, शेष चार पर्यायार्थिक नय हैं, जो वस्तु के एक अंश-पर्याय को ही ग्रहण करते हैं।

द्रव्यार्थिक नय के भी दो भेद हैं-विशुद्ध तथा अविशुद्ध। नैगम और व्यवहार नय-ये दोनों वस्तु के स्वरूप का अधिकाधिक विस्तार पूर्वक निरूपण करते हैं-अतः अविशुद्ध नय हैं। संग्रहनय-अनन्त द्रव्यों में एकता स्वीकार करके संक्षेप में विवेचन करता है अतः यह शुद्ध नय है। यह द्रव्य में पूर्वापर विभाग नहीं मानता। इस प्रकार अनौपनिधिकी आनुपूर्वी के दो भेद हो जाते हैं।

भंगविषयक सूत्र का ही उच्चारण होता है और भंगोपदर्शनमें वही सूत्र अपने विषयभूत अर्थ के साथ कहा जाता है। पहले में भंगों का निर्देश तथा इसमें द्रव्य के साथ भंगों की योजना की जाती है। यही दोनों में अन्तर है।

(४) समवतार–आनुपूर्वी आदि द्रव्यों का स्वस्थान (अपनी जाति) और परस्थान (दूसरी जाति) में अन्तर्भाव–समावेश होने के विचारों के प्रकार का नाम समवतार है।

(५) अनुगम–आनुपूर्वी आदि द्रव्यों का सतूपदप्ररूपणा आदि अनुयोगद्वारों से, द्रव्य, क्षेत्र आदि कोणों से व्याख्या करना अनुगम है।

**Elaboration**—The five methods used to propound *Naigam-vyavahar naya sammat anaupanidhiki dravya-anupurvi* (disorderly physical sequence conforming to coordinated and particularized viewpoints) are defined as follows—

**(1) Arth-padaprarupana**—To enunciate the relationship between word and meaning is called *arth-padaprarupana* (semantics).

**(2) Bhang-samutkirtanata**—Enumeration in brief of various divisions or *bhangs* (alternatives, types, categories, etc.) evolved from steps or components of a sequence (*anupurvi*) is called *bhang-samutkirtanata* (enumeration of divisions or *bhangs*).

**(3) Bhangopadarshanata**—To explicate each of the enumerated divisions or *bhangs* using the predicable form such as triad or aggregate of three *paramanus* (ultimate-particles) is called *bhangopadarshanata* (explication of divisions or *bhangs*). In *Bhang-samutkirtanata* (enumeration of divisions or *bhangs*) only the aphorism containing nomenclature of divisions or *bhangs* is stated but in *bhangopadarshanata* the same aphorism is stated with its meaning and definition of the subject. The first has the nomenclature of divisions or *bhangs* whereas the second has the substance systematically accommodated with the divisions or *bhangs*. This is the basic difference between the two.

**(4) Samavatara**—The kind of contemplation required for compatible assimilation of substances (sequential or otherwise) with those of the same or different categories is called *samavatara* (compatible assimilation).

**(5) Anugam**—The systematic elaboration of substances (sequential or otherwise) with the help of *anuyogadvars* (doors or methods of disquisition) and in context of parameters like matter, area, etc. is called *anugam* (systematic elaboration).

*नैगम–व्यवहारनयसंमत अर्थपदप्ररूपणा*

**९९. से किं तं णेगम–ववहाराणं अट्ठपयपरूवणया ?**

**णेगम–ववहाराणं अट्ठपयपरूवणया तिपएसिए आणुपुव्वी, चउपएसिए आणुपुव्वी जाव दसपएसिए आणुव्वी, संखेज्जपदेसिए आणुपुव्वी, असंखेज्जपदेसिए आणुपुव्वी, अणंतपएसिए आणुपुव्वी।**

**परमाणुपोग्गले अणाणुपुव्वी।**

**दुपएसिए अवत्तव्वए**

**तिपएसिया आणुपुव्वीओ जाव अणंतपएसिया आणुपुव्वीओ।**

**परमाणुपोग्गला अणाणुपुव्वीओ।**

**दुपएसिया अवत्तव्वगाइं। से तं णेगम–ववहाराणं अट्ठपयपरूवणया।**

९९. (प्रश्न) नैगम–व्यवहारनयसंमत अर्थपद की प्ररूपणा क्या है ?

(उत्तर) तीन प्रदेश वाला त्र्यणुकस्कन्ध आनुपूर्वी है। इसी प्रकार चतुष्प्रदेशिक आनुपूर्वी यावत् दसप्रदेशिक, संख्यातप्रदेशिक, असंख्यातप्रदेशिक और अनन्तप्रदेशिक स्कन्ध आनुपूर्वी है। किन्तु परमाणु पुद्‌गल अनानुपूर्वी रूप है। द्विप्रदेशिक स्कन्ध अवक्तव्य है। अनेक त्रिप्रदेशिक स्कन्ध यावत् अनेक अनन्तप्रदेशिक स्कन्ध आनुपूर्वियाँ–अनेक आनुपूर्वी रूप हैं। अनेक पृथक्–पृथक् पुद्‌गल परमाणु अनेक अनानुपूर्वी रूप हैं। अनेक द्विप्रदेशिक स्कन्ध अनेक अवक्तव्य हैं। यह नैगम और व्यवहारनयसंमत अर्थपदप्ररूपणा का स्वरूप जानना चाहिए है।

**NAIGAM-VYAVAHAR NAYA SAMMAT ARTH-PADPRARUPANA**

**99. (Question)** What is this *Naigam-vyavahar naya sammat arth-padaprarupana* (semantics conforming to coordinated and particularized viewpoints)?

**(Answer)** An aggregate (*skandh*) of three space-points or ultimate-particles (*paramanus*) is a sequential configuration (*anupurvi*). In the same way aggregates (*skandhs*) of four space-points or ultimate-particles (*paramanus*), (and so on...), ten space-points or ultimate-particles (*paramanus*), countable, uncountable, and infinite space-points or ultimate-particles (*paramanus*), are all sequential configurations (*anupurvis*). But a single ultimate-particle of matter (*paramanu pudgala*) is non-sequential (*ananupurvi*). An aggregate (*skandh*) of two space-points or ultimate-particles (*paramanus*) is inexpressible (*avaktavya*). Numerous aggregates (*skandhs*) of three space-points or ultimate-particles (*paramanus*), (and so on up to) infinite space-points or ultimate-particles (*paramanus*), are numerous sequential configurations (*anupurvis*). Numerous separate ultimate-particle of matter (*paramanu pudgala*) are numerous non-sequential configurations (*ananupurvis*). Numerous aggregates (*skandhs*) of two space-points or ultimate-particles (*paramanus*) are numerous inexpressible configurations (*avaktavyas*).

This concludes the description of *Naigam-vyavahar naya sammat arth-padaprarupana* (semantics conforming to coordinated and particularized viewpoints).

**विवेचन**–सूत्र में नैगम और व्यवहारनयसंमत अर्थपदप्ररूपणा की व्याख्या की है। त्र्यणुक स्कन्ध आदि जो अर्थ हैं–वे पदार्थ हैं, उनको अपना विषय बनाने वाले आनुपूर्वी आदि जो पद हैं, वे अर्थपद कहे जाते हैं, उनके विषय की प्ररूपणा अर्थ पद–प्ररूपणा है।

यहाँ यह समझना चाहिए कि क्रम व्यवस्था या परिपाटी को आनुपूर्वी कहते हैं और परिपाटी रूप आनुपूर्वी वहीं होती है जहाँ आदि, मध्य और अन्त रूप गणना का व्यवस्थित क्रम बनता है। यह आदि, मध्य और अन्त त्रिप्रदेशिक स्कन्ध से लेकर अनन्तप्रदेशिक स्कन्ध एव स्कन्धों मे होते हैं। इसलिए इनमें प्रत्येक स्कन्ध आनुपूर्वी रूप होता है।

**परमाणु अनानुपूर्वी रूप है**–एक परमाणु अथवा पृथक्–पृथक् स्वतंत्र सत्ता वाले अनेक परमाणुओं में आदि, मध्य और अन्तरूप क्रम रचना नहीं होने से वे अनानुपूर्वी हैं। इसमें पूर्वानुपूर्वी और पश्चानुपूर्वी दोनों ही नहीं होती।

**द्विप्रदेशिक स्कन्ध की अवक्तव्यता**—यद्यपि द्विप्रदेशिक स्कन्ध में दो परमाणु संश्लिष्ट रहते हैं, इसलिए यहाँ एक, एक के बाद दूसरा, इस प्रकार क्रमबद्धता–आनुपूर्वी है। किन्तु मध्य के अभाव में आदि और अन्त का कोई आधार नहीं बनता। अतः सम्पूर्ण गणनानुक्रम नहीं बन पाने के कारण द्विप्रदेशिक स्कन्ध में गणनानुक्रमात्मक आनुपूर्वी रूप से कथन किया जाना अशक्य है और द्विप्रदेशी स्कन्ध में परस्पर की अपेक्षा पूर्व–पश्चाद्भाव होने से पुद्गल परमाणु की तरह अनानुपूर्वी रूप से भी उसे नहीं कह सकते हैं। इस प्रकार आनुपूर्वी और अनानुपूर्वी दोनों रूप से कहा जाना शक्य नहीं होने से यह द्विप्रदेशिक स्कन्ध अवक्तव्य है।

**बहुवचनान्त पदों का निर्देश क्यों?**—त्रिप्रदेशिक स्कन्ध आनुपूर्वी है इत्यादि एक वचनान्त से संज्ञा–संज्ञी सम्बन्ध का कथन सिद्ध हो जाने पर भी आनुपूर्वी आदि द्रव्यों का हर एक भेद अनन्त व्यक्ति रूप है तथा नैगम एवं व्यवहारनय का ऐसा सिद्धान्त है, इस बात को प्रदर्शित करने के लिए बहुवचनान्त प्रयोग किया है। अर्थात् त्रिप्रदेशिक एकद्रव्यरूप एक ही आनुपूर्वी नहीं किन्तु त्रिप्रदेशिकद्रव्य अनन्त हैं, अतः उतनी ही अनन्त आनुपूर्वियों की सत्ता उनमें है।

**क्रमविन्यास का कारण**—यहाँ एक प्रश्न उठता है–सूत्रकार ने एक परमाणु से निष्पन्न अनानुपूर्वी द्रव्य, दो परमाणु के मिलन से निष्पन्न अवक्तव्य द्रव्य और फिर तीन परमाणुओं के सश्लेष से निष्पन्न आनुपूर्वी द्रव्य, इस प्रकार द्रव्य की वृद्धिरूप पूर्वानुपूर्वी क्रम का तथा इसी प्रकार तीन परमाणु से निष्पन्न आनुपूर्वी, दो परमाणु से निष्पन्न अवक्तव्य और एक परमाणु से निष्पन्न अनानुपूर्वी रूप पश्चानुपूर्वी का उल्लंघन करके पहले आनुपूर्वी द्रव्य का, उसके बाद अनानुपूर्वी द्रव्य का और सबसे अन्त में अवक्तव्य द्रव्य का निर्देश क्यों किया है? वृत्तिकार ने इसका कारण यह बताया है कि आनुपूर्वी द्रव्यों की अपेक्षा अनानुपूर्वी द्रव्य अल्प हैं और अनानुपूर्वी द्रव्यों की अपेक्षा अवक्तव्य द्रव्य और भी अल्प हैं। इस प्रकार से द्रव्य की अल्पता–न्यूनता का निर्देश करने के लिए सूत्र में यह क्रमविन्यास किया गया है।

**Elaboration**—This aphorism defines *Naigam-vyavahar naya sammat arth-padaprarupana* (semantics conforming to coordinated and particularized viewpoints). The terms like '*anupurvi* (sequence)' are words and the terms like 'aggregates (*skandhs*) of three ultimate-particles' are material concepts or meaning. To enunciate the relationship between these two (word and meaning) is called *arth-padaprarupana* (semantics).

Here it should be noted that a sequence or sequential configuration is called *anupurvi*. A sequence is possible only where there is a scope of a systematic arrangement having a beginning, middle, and an end. Such arrangement is possible only in aggregates (*skandhs*) having three or more (up to

infinite) ultimate-particles or space-points. Thus each of such aggregates (*skandhs*) is sequential (*anupurvi*).

**Paramanu is non-sequential**—One single ultimate-particle or many freely existing ultimate-particles with independent existence do not have an orderly arrangement with a beginning, middle, and end. Thus they are non-sequential (*ananupurvi*). They also have no scope of ascending or descending sequences.

**Inexpressibility of an aggregate (skandh) of two**—In an aggregate (*skandh*) of two *paramanus* (ultimate-particles) there is a semblance of sequence of one after the other. But in absence of a middle there is no basis for the first and the last. In absence of the possibility of making a perfect sequential arrangement it is not possible to enunciate an aggregate (*skandh*) of two as a countable progressive sequence (*anupurvi*). Also, as a preceding and following relationship between the two components exists in an aggregate (*skandh*) of two it can also not be expressed as a non-sequence like a single ultimate-particle (*paramanu*). Thus an aggregate (*skandh*) of two can neither be expressed as an *anupurvi* (sequence) nor as an *ananupurvi* (non-sequence). Therefore it is said to be inexpressible.

**Why the plurality ?**—An aggregate (*skandh*) of three or a triad is a sequence (*anupurvi*). Even this singular statement validates the word and meaning relationship But the plural expression has been employed in order to convey that every category of sequential configuration of substances has infinite individual forms and they also conform to the conditions of *naigam-vyavahar naya* (coordinated and particularized viewpoints). This means that all triads are not in just one type of sequential configuration. There are infinite different triads and thus there is an existence of infinite sequential configurations in them.

**The order of arrangement**—A question arises here—The author has not arranged the three categories according to the increasing order of *paramanus* (ultimate-particles), viz. first of all non-sequential substances having a single *paramanu* (ultimate-particle), then inexpressible substances having two *paramanus* (ultimate-particles), and lastly sequential substances

having three or more *paramanus* (ultimate-particles). Also he has not used the reverse or the decreasing order viz. first of all sequential substances having three or more *paramanus* (ultimate-particles), then inexpressible substances having two *paramanus* (ultimate-particles), and lastly non-sequential substances having a single *paramanu* (ultimate-particle). Instead, why he has first mentioned sequential substances then non-sequential substances and lastly the inexpressible substances? The commentator (*Vritti*) explains that as compared to the sequential substances the non sequential substances are less in number and the inexpressible substances are even lesser. Thus the order followed here is based on the existing quantum of substances of each category in the universe.

१००. एयाए णं णेगम-ववहाराणं अट्ठपयपरूवणयाए किं पओयणं ?

एयाए णं णेगम-ववहाराणं अट्ठपयपरूवणयाए भंगसमुक्कित्तणया कीरइ।

१००. (प्रश्न) नैगम और व्यवहारनयसंमत अर्थपदप्ररूपणा रूप आनुपूर्वी से क्या प्रयोजन सिद्ध होता है ?

(उत्तर) इस नैगम और व्यवहारनयसंमत अर्थपदप्ररूपणा द्वारा भंगसमुत्कीर्तना की जाती है अर्थात् भंगों का कथन किया जाता है।

**100. (Question)** What is the purpose of this anupurvi (sequence) in the form of naigam-vyavahar naya sammat arth-padaprarupana (semantics conforming to coordinated and particularized viewpoints) ?

**(Answer)** This *anupurvi* (sequence) in the form of *Naigam-vyavahar naya sammat arth-padaprarupana* (semantics conforming to coordinated and particularized viewpoints) is used to derive and state *bhang-samutkirtanata* (enumeration of divisions or *bhangs*).

*नैगम-व्यवहारनयसंमत भंगसमुत्कीर्तनता*

१०१. से किं तं णेगम-ववहाराणं भंगसमुक्कित्तणया ?

१. णेगम-ववहाराणं भंगसमुक्कित्तणया, (१) अत्थि आणुपुव्वी, (२) अत्थि अणाणुपुव्वी, (३) अत्थि अवत्तव्वए, (४) अत्थि आणुपुव्वीओ, (५) अत्थि अणाणुपुव्वीओ, (६) अत्थि अवत्तव्वयाइं।

(१) अहवा अत्थि आणुपुव्वी य अणाणुपुव्वी य, (२) अहवा अत्थि आणुपुव्वी य, अणाणुपुव्वीओ य (३) अहवा अत्थि आणुपुव्वीओ य अणाणुपुव्वी य, (४) अहवा अत्थि आणुपुव्वीओ य अणाणुपुव्वीओ य (१०)

(१) अहवा अत्थि आणुपुव्वी य अवत्तव्वए य, (२) अहवा अत्थि आणुपुव्वी य अवत्तव्वयाइं च, (३) अहवा अत्थि आणुपुव्वीओ य अवत्तव्वए य, (४) अहवा अत्थि आणुपुव्वीओ य अवत्तव्वयाइं च। (१४)

(१) अहवा अत्थि अणाणुपुव्वी य अवत्तव्वए य, (२) अहवा अत्थि अणाणुपुव्वी य अवत्तव्वए य, (३) अहवा अत्थि अणाणुपुव्वीओ य अवत्तव्वए य, (४) अहवा अत्थि अणाणुपुव्वीओ य अवत्तव्वयाइं च। (१८)

(१) अहवा अत्थि आणुपुव्वी य अणाणुपुव्वी य अवत्तव्वए य, (२) अहवा अत्थि आणुपुव्वी य अणाणुपुव्वी य अवत्तव्वयाइं च, (३) अहवा अत्थि आणुपुव्वी य आणुपुव्वीओ य अवत्तव्वए य, (४) अहवा अत्थि आणुपुव्वी य अणाणुपुव्वीओ य अवत्तव्वयाइं च, (५) अहवा अत्थि आणुपुव्वीओ य अणाणुपुव्वी य अवत्तव्वए य, (६) अहवा अत्थि आणुपुव्वीओ य अणाणुपुव्वी य अवत्तव्वयाइं च, (२४)

(७) अहवा अत्थि आणुपुव्वीओय अणाणुपुव्वीओ य अवत्तव्वए य, (८) अहवा अत्थि आणुपुव्वीओ य अणाणुपुव्वीओ य अवत्तव्वयाइं, (८) (२६) एए एट्ठ भंगा। एवं सव्वे वि छव्वीसं भंगा २६। से तं नेगम-ववहाराणं भंगसमुक्कित्तणया।

१०१. (प्रश्न) नैगम और व्यवहारनयसंमत भंगसमुत्कीर्तन क्या है?

(उत्तर) नैगम और व्यवहारनयसम्मत भगसमुत्कीर्तन का स्वरूप इस प्रकार है-

(१) आनुपूर्वी है, (२) अनानुपूर्वी है, (३) अवक्तव्य है, (४) आनुपूर्वियाँ हैं, (५) अनानुपूर्वियाँ है, (६) अवक्तव्यक हैं। (कुल ६ भंग)

(१) आनुपूर्वी है और अनानुपूर्वी है, (२) आनुपूर्वी है और अनानुपूर्वियाँ हैं, (३) आनुपूर्वियाँ है और अनानुपूर्वी है, (४) आनुपूर्वियाँ और अनानुपूर्वियाँ हैं। (४) (कुल दस भंग।)

अथवा–(१) आनुपूर्वी है और अवक्तव्यक है, (२) आनुपूर्वी है और अवक्तव्यक, (३) आनुपूर्वियाँ है और अवक्तव्य है, (४) अथवा आनुपूर्वियाँ और अवक्तव्यक (अनेक) हैं। (४) (कुल १४ भंग।)

अथवा–(१) अनानुपूर्वी है और अवक्तव्य हैं, (२) अनानुपूर्वी है और अवक्तव्य हैं, (३) अनानुपूर्वियाँ अवक्तव्य हैं, (४) अनानुपूर्वियाँ और अनेक अवक्तव्यक हैं। (८) (कुल १८ भंग।)

अथवा–(१) आनुपूर्वी है अनानुपूर्वी है और अवक्तव्य है, (२) आनुपूर्वी है, अनानुपूर्वी है और अवक्तव्यक हैं, (३) आनुपूर्वी है, अनानुपूर्वियाँ है और अवक्तव्य है, (४) आनुपूर्वी है, अनानुपूर्वियाँ है और अवक्तव्यक हैं, (५) आनुपूर्वियाँ है, अनानुपूर्वी है और अवक्तव्य है, (६) आनुपूर्वियां है, अनानुपूर्वी है और अवक्तव्यक हैं, (७) आनुपूर्वियाँ है, अनानुपूर्वियाँ है और अवक्तव्य है, (८) आनुपूर्वियाँ, अनानुपूर्वियाँ और अनेक अवक्तव्यक हैं। (८)। इस प्रकार यह आठ भंग हैं तथा

ये सब मिलकर छब्बीस भंग होते हैं। यह नैगम–व्यवहारनयसम्मतभंगसमुत्कीर्तनता का स्वरूप है।

NAIGAM-VYAVAHAR NAYA SAMMAT BHANG-SAMUTKIRTANATA

**101. (Question)** What is this *naigam-vyavahar naya sammat bhang-samutkirtanata* (enumeration of divisions or *bhangs* conforming to coordinated and particularized viewpoints) ?

**(Answer)** *Naigam-vyavahar naya sammat bhang-samutkirtanata* (enumeration of divisions or *bhangs* conforming to coordinated and particularized viewpoints) is as follows—

a. (1) There is an *anupurvi* (sequence), (2) There is an *ananupurvi* (non-sequence), (3) There is an *avaktavya* (inexpressible), (4) There are many *anupurvis* (sequences), (5) There are many *ananupurvis* (non-sequences), (6) There are many *avaktavyas* (inexpressibles). (6) (a total of 6 divisions or *bhangs*)

b. (1) There is an *anupurvi* (sequence) and an *ananupurvi* (non-sequence), (2) There is an *anupurvi*

(sequence) and many *ananupurvis* (non-sequences), (iii) There are many *anupurvis* (sequences) and an *ananupurvi* (non-sequence), (iv) There are many *anupurvis* (sequences) and many *ananupurvis* (non-sequences). (4) (a total of 10 divisions or *bhangs*)

c. (1) There is an *anupurvi* (sequence) and an *avaktavya* (inexpressible), (2) There is an *anupurvi* (sequence) and many *avaktavyas* (inexpressibles), (3) There are many *anupurvis* (sequences) and an *avaktavya* (inexpressible), (4) There are many *anupurvis* (sequences) and many *avaktavyas* (inexpressibles). (4) (a total of 14 divisions or *bhangs*)

(1) There is an *ananupurvi* (non-sequence) and an *avaktavya* (inexpressible), (2) There is an *ananupurvi* (non-sequence) and many *avaktavyas* (inexpressibles), (3) There are many *ananupurvis* (non-sequences) and an *avaktavya* (inexpressible), (4) There are many *ananupurvis* (non-sequences) and many *avaktavyas* (inexpressibles). (4) (a total of 18 divisions or *bhangs*)

(1) There is an *anupurvi* (sequence), *ananupurvi* (non-sequence), and an *avaktavya* (inexpressible), (2) There is an *anupurvi* (sequence), *ananupurvi* (non-sequence), and many *avaktavyas* (inexpressibles), (3) There is an *anupurvi* (sequence), many *ananupurvis* (non-sequences) and an *avaktavya* (inexpressible), (4) There is an *anupurvi* (sequence), many *ananupurvis* (non-sequences) and many *avaktavyas* (inexpressibles), (5) There are many *anupurvis* (sequences), an *ananupurvi* (non-sequence) and an *avaktavya* (inexpressible), (6) There are many *anupurvis* (sequences), an *ananupurvi* (non-sequence) and many *avaktavyas* (inexpressibles), (7) There are many *anupurvis* (sequences), many *ananupurvis* (non-sequences) and an *avaktavya* (inexpressible), (8) There are many *anupurvis* (sequences), many *ananupurvis* (non-sequences) and many

*avaktavyas* (inexpressibles). (8) (a total of 26 divisions or *bhangs*). Thus the last group has eight divisions or *bhangs* and 26 divisions or *bhangs* in all. This concludes the description of *naigam-vyavahar naya sammat bhang-samutkirtanata* (enumeration of divisions or *bhangs* conforming to coordinated and particularized viewpoints)

**विवेचन**–सूत्र में नैगम–व्यवहारनयसम्मत छब्बीस भंगों का समुत्कीर्तन (कथन) किया है। जो परस्पर संयोग और असंयोग की अपेक्षा से बनते हैं। इन छब्बीस भंगों के मूल आधार आनुपूर्वी, अनानुपूर्वी और अवक्तव्य यह तीन पदार्थ हैं। इनके असंयोग पक्ष में एकवचनान्त तीन और बहुवचनान्त तीन इस प्रकार असंयोगी छह भंग होते हैं।

संयोगपक्ष में इन तीन पदों के द्विकसयोगी भंग तीन चतुर्भंगी रूप होने से कुल बारह हैं। इन एक–एक भग मे दो–दो का संयोग होने पर एकवचन और बहुवचन को लेकर चार–चार भंग होते है। इसलिए तीन चतुर्भंगी और उनके कुल बारह भंग हो जाते हैं।

त्रिकसंयोग मे एकवचन और बहुवचन को लेकर आठ भंग बनते हैं। इस प्रकार छह, बारह और आठ भगो को मिलाने से कुल छब्बीस भंग हो जाते है। सुगमता से बोध के लिए स्थापना यंत्र देखे–

**Elaboration**—The aphorism enumerates 26 divisions or *bhangs* conforming to *naigam-vyavahar naya* (coordinated and particularized viewpoints). These are derived with mutual combination and separation. The basis of these twenty six divisions or *bhangs* are three categories—*anupurvi* (sequence), *ananupurvi* (non-sequence), and *avaktavya* (inexpressible). Separately taken there are six divisions or *bhangs*, three singular and three plural.

Taken in combinations of two, there are three sets of four divisions or *bhangs* making a total of twelve. In each of these sets combinations of a singular and a plural of each of the three categories make four divisions or *bhangs* each, making three sets of four divisions or *bhangs* totaling to twelve divisions or *bhangs*.

Taken in combination of three with singular and plural of each category there are eight divisions or *bhangs*. Thus adding together six, twelve, and eight divisions or *bhangs* make a total of twenty six divisions or *bhangs*. For clarity these have been arranged into a table :

## छब्बीस भंगों का स्थापना यंत्र

### असंयोगी भंग ६

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १. आनुपूर्वी | (१) | ooo | | ४. आनुपूर्वियाँ | (३) | ooo | ooo | ooo |
| २. अनानुपूर्वी | (१) | o | | ५. अनानुपूर्वियाँ | (३) | o | o | o |
| ३. अवक्तव्य | (१) | oo | | ६ अवक्तव्यक | (३) | oo | oo | oo |

### द्विक संयोगी भंग १२

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १. आनुपूर्वी | (१) | ooo | | | अननानुपूर्वी | (१) | o | | |
| २. आनुपूर्वी | (१) | ooo | | | अनानुपूर्विया | (३) | o | o | o |
| ३. आनुपूर्विया | (३) | ooo | ooo | ooo | अनानुपूर्वी | (१) | o | | |
| ४. आनुपूर्वियां | (३) | ooo | ooo | ooo | अनानुपूर्विया | (३) | o | o | o |
| ५. आनुपूर्वी | (१) | ooo | | | अवक्तव्य | (१) | oo | | |
| ६. आनुपूर्वी | (१) | ooo | | | अवक्तव्यक | (३) | oo | oo | oo |
| ७. आनुपूर्वियां | (३) | ooo | ooo | ooo | अवक्तव्य | (१) | oo | | |
| ८. आनुपूर्वियां | (३) | ooo | ooo | ooo | अवक्तव्यक | (३) | oo | oo | oo |
| ९. अनानुपूर्वी | (१) | o | | | अवक्तव्य | (१) | oo | | |
| १०. अनानुपूर्वी | (१) | o | | | अवक्तव्यक | (३) | oo | oo | oo |
| ११. अनानुपूर्वियां | (३) | o | o | o | अवक्तव्य | (१) | oo | | |
| १२. अनानुपूर्वियां | (३) | o | o | o | अवक्तव्यक | (३) | oo | oo | oo |

### त्रिक संयोगी भंग ८

| | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १. आनु. | (१) | | ooo | | अना | (१) | | o | | अव. | (१) | | oo | |
| २. आनु. | (१) | | ooo | | अना. | (१) | | o | | अव. | (३) | oo | oo | oo |
| ३. आनु. | (१) | | ooo | | अना. | (३) | o | o | o | अव. | (१) | | oo | |
| ४. आनु. | (१) | | ooo | | अना. | (३) | o | o | o | अव. | (३) | oo | oo | oo |
| ५. आनु. | (३) | ooo | ooo | ooo | अना. | (१) | | o | | अव. | (१) | | oo | |
| ६. आनु. | (३) | ooo | ooo | ooo | अना | (१) | | o | | अव | (३) | oo | oo | oo |
| ७. आनु. | (३) | ooo | ooo | ooo | अना | (३) | o | o | o | अव | (१) | | oo | |
| ८. आनु. | (३) | ooo | ooo | ooo | अना. | (३) | o | o | o | अव | (३) | oo | oo | oo |

नोट—कोष्टक में (१) का अर्थ है एक वचनान्त (३) का अर्थ है बहुवचनान्त

इन भंगो का समुत्कीर्तन–वर्णन इसलिए किया जाता है कि असयोगी छह और संयोगज बीस भंगों में से वक्ता जिस भंग से द्रव्य की विवक्षा करना चाहता है, वह उस भंग से विवक्षित द्रव्य को कहे। इसी कारण यहाँ नैगम और व्यवहारनयसंमत समस्त भंगों का कथन करने के लिए इन भंगों को यन्त्र मे स्थापित किया है।

## TABLE OF 26 DIVISIONS OR BHANGS

### Taken separately—6 divisions or bhangs

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1. AP | (1) | ooo | 4. APs | (3) | ooo | ooo | ooo |
| 2. AA | (1) | o | 5. AAs | (3) | o | o | o |
| 3. AV | (1) | oo | 6. AVs | (3) | oo | oo | oo |

### Taken in combinations of two—12 divisions or bhangs

| | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1. | AP | (1) | ooo | | | AA | (1) | o | | |
| 2. | AP | (1) | ooo | | | AAs | (3) | o | o | o |
| 3. | APs | (3) | ooo | ooo | ooo | AA | (1) | o | | |
| 4 | APs | (3) | ooo | ooo | ooo | AAs | (3) | o | o | o |
| 5 | AP | (1) | ooo | | | AV | (3) | oo | | |
| 6 | AP | (1) | ooo | | | AVs | (3) | oo | oo | oo |
| 7 | APs | (3) | ooo | ooo | ooo | AV | (1) | oo | | |
| 8 | APs | (3) | ooo | ooo | ooo | AVs | (3) | oo | oo | oo |
| 9 | AA | (1) | o | | | AV | (1) | oo | | |
| 10 | AA | (1) | o | | | AVs | (3) | oo | oo | oo |
| 11 | AAs | (3) | o | o | o | AV | (1) | oo | | |
| 12 | AAs | (3) | o | o | o | AVs | (3) | oo | oo | oo |

### Taken in combination of three—8 divisions or bhangs

| | | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1 | AP | (1) | | ooo | | AA | (1) | | o | | AV | (1) | | oo | |
| 2. | AP | (1) | | ooo | | AA | (1) | | o | | AVs | (3) | oo | oo | oo |
| 3 | AP | (1) | | ooo | | AAs | (3) | o | o | o | AV | (1) | | oo | |
| 4 | AP | (1) | | ooo | | AAs | (3) | o | o | o | AVs | (3) | oo | oo | oo |
| 5. | APs | (3) | ooo | ooo | ooo | AA | (1) | | o | | AV | (1) | | oo | |
| 6 | APs | (3) | ooo | ooo | ooo | AA | (1) | | o | | AVs | (3) | oo | oo | oo |
| 7 | APs | (3) | ooo | ooo | ooo | AAs | (3) | o | o | o | AV | (1) | | oo | |
| 8. | APs | (3) | ooo | ooo | ooo | AAs | (3) | o | o | o | AVs | (3) | oo | oo | oo |

**AP = ANUPURVI. AA = ANANUPURVI. AV = AVAKTAVYA**

These divisions or *bhangs* have been enumerated to facilitate the speaker to select the specific division (*bhang*) out of the six taken separately and twenty taken in combination, in context of which he wants to describe a substance That is why all the divisions conforming to *Naigam-vyavahar naya* (coordinated and particularized viewpoints) have been tabulated.

**१०२. एयाए णं णेगम–ववहाराणं भंगसमुक्कित्तणयाए किं पओयणं ?**

**एयाए णं णेगम–ववहाराणं भंगसमुक्कित्तणयाए भंगोवदंसणया कीरइ।**

१०२. (प्रश्न) इस नैगम और व्यवहारनयसम्मत भंगसमुत्कीर्तनता का क्या प्रयोजन है?

(उत्तर) नैगम व्यवहारनयसम्मत भंगसमुत्कीर्तनता से भंगोपदर्शन–भंगों का कथन किया जाता है।

**102. (Question)** What is the purpose of this *naigam-vyavahar naya sammat bhang-samutkirtanata* (enumeration of divisions or *bhangs* conforming to coordinated and particularized viewpoints) ?

**(Answer)** This *naigam-vyavahar naya sammat bhang-samutkirtanata* (enumeration of divisions or *bhangs* conforming to coordinated and particularized viewpoints) is used to derive and state *Bhangopadarshanata* (explication of divisions or *bhangs*).

**विवेचन**–सूत्र में भंग समुत्कीर्तन का प्रयोजन बताया है। यद्यपि भंगसमुत्कीर्तन और भंगोपदर्शन का आशय स्थूल दृष्टि से एक जैसा प्रतीत होता है, लेकिन जहाँ शब्द भेद होता है वहाँ अर्थभेद भी होता है। जैसे–भगसमुत्कीर्तन में तो भंगो का नाम और उनके विकल्प कितने भंग होते हैं, यह बतलाया है और भंगोपदर्शन मे उनका त्र्यणुक स्कन्ध आदि वाच्यार्थ कहा जाता है। इसलिए भगसमुत्कीर्तनता का फल है भंगोपदर्शनता।

**Elaboration**—This aphorism states the purpose of *bhang-samutkirtanata* (enumeration of divisions or *bhangs*). Broadly looking the purpose of enumeration of divisions or *bhangs* and explication of divisions or *bhangs* appears to be same but where there is a variation of words there is also a variation of meaning. In enumeration of divisions or *bhangs* only the nomenclature and possible combinations are mentioned but in explication of divisions or *bhangs* their intent of meaning, such as triad-aggregate of ultimate-particles, etc., is stated. Thus *bhangopadarshanata* (explication of divisions or *bhangs*) is the

consequence of *bhang-samutkirtanata* (enumeration of divisions or *bhangs*).

*नैगम–व्यवहारनयसम्मत भंगोपदर्शनता*

**१०३. से किं तं णेगम–ववहाराणं भंगोवदंसणया ?**

णेगम–ववहाराणं भंगोवदंसणया (१) तिपदेसिए आणुपुव्वी, (२) परमाणुपोग्गले अणाणुपुव्वी, (३) दुपदेसिए अवत्तव्वए, (४) तिपदेसिया आणुपुव्वीओ, (५) परमाणुपोग्गला अणाणुपुव्वीओ, (६) दुपदेसिया अवत्तव्वयाइं।

अहवा (१) तिपदेसिए य परमाणुपोग्गले य आणुपुव्वी अणाणुपुव्वी य, (२) अहवा तिपदेसिए य परमाणुपोग्गला य आणुपुव्वी य अणाणुपुव्वीओ य, (३) अहवा तिपदेसिया य परमाणुपोग्गले य आणुपुव्वीओ य अणाणुपुव्वी य, (४) अहवा तिपदेसिया य परमाणु पोग्गला य आणुपुव्वीओ य अणाणुपुव्वीओ य (१०)

अहवा (१) तिपदेसिए दुपदेसिए य आणुपुव्वी य अवत्तव्वए य, (२) अहवा तिपदेसिए य दुपदेसिया य आणुपुव्वी या अवत्तव्वयाइं च, (३) अहवा तिपदेसिया य दुपदेसिए य आणुपुव्वीओ य अवत्तव्वए य, (४) अहवा तिपदेसिया य दुपदेसिया य आणुपुव्वीओ य अवत्तव्वयाइं च (१४)

अहवा (१) परमाणुपोग्गले य दुपदेसिए य अणाणुपुव्वी य अवत्तव्वए य, (२) अहवा परमाणुपोग्गले य दुपदेसिया य अणाणुपुव्वी य अवत्तव्वयाइं च, (३) अहवा परमाणुपोग्गला या दुपदेसिए य अणाणुपुव्वीओ य अवत्तव्वए य, (४) अहवा परमाणुपोग्गला य दुपदेसिया य अणाणुपुव्वीओ य अवत्तव्वयाइं च। (१८)

अहवा (१) तिपदेसिए य परमाणुपोग्गले य दुपदेसिए य आणुपुव्वी य अणाणुपुव्वी य अवत्तव्वए य, (२) तिपदेसिए य परमाणुपोग्गले य दुपदेसिया य आणुपुव्वी य अणाणुपुव्वी य अवत्तव्वयाइं च, (३) अहवा तिपदेसिए य परमाणुपोग्गला। दुपदेसिए य आणुपुव्वी य अणाणुपुव्वीओ य अवत्तव्वए य, (४) अहवा तिपएसिए य परमाणुपोग्गला य दुपदेसिया य आणुपुव्वी य अणाणुपुव्वीयो य अवत्तव्वयाइं च (२२)

**अहवा (५) तिपदेसिया य परमाणुपोग्गले य दुपदेसिए य आणुपुव्वीओ य अणाणुपुव्वी य अवत्तव्वए य, (६) अहवा तिपदेसिया य परमाणुपोग्गले य दुपदेसिया य आणुपुव्वीओ य अणाणुपुव्वी य अवत्तव्वयाइं च, (७) अहवा तिपदेसिया य परमाणुपोग्गला य दुपदेसिए य आणुव्वीओ य अणाणुपुव्वीओ य अवत्तव्वए य, (८) अहवा तिपदेसिया य परमाणुपोग्गला य दुपदेसिया या आणुपुव्वीओ य अणाणुपुव्वीओ य अवत्तव्वयाइं च ८। (२६) से तं नेगम-ववहाराणं भंगोदंसणया।**

१०३. (प्रश्न) नैगम और व्यवहारनयसंमत भंगोपदर्शनता क्या है?

(उत्तर) नैगम-व्यवहारनयसंमत भंगोपदर्शनता इस प्रकार है-

(१) त्रिप्रदेशिक आनुपूर्वी, (२) परमाणुपुद्‌गल अनानुपूर्वी, (३) द्विप्रदेशिक अवक्तव्य, (४) त्रिप्रदेशिक आनुपूर्वियाँ, (५) परमाणुपुद्‌गल अनानुपूर्वियाँ हैं, (६) द्विप्रदेशिक अवक्तव्यक। (इस प्रकार असंयोगी छह भंगों का कथन है) अथवा-

(१) त्रिप्रदेशिक है, परमाणुपुद्‌गल है आनुपूर्वी है और अनानुपूर्वी है, (७) (२) त्रिप्रदेशिक है, अनेक परमाणुपुद्‌गल- है, आनुपूर्वी है और अनानुपूर्वियाँ है, (८), (३) अनेक त्रिप्रदेशिक है परमाणुपुद्‌गल है आनुपूर्वियाँ और अनानुपूर्वियाँ हैं, (९) (४) त्रिप्रदेशिक है,अनेक परमाणुपुद्‌गल हैं आनुपूर्वियां और अनानुपूर्वियाँ हैं (१०)। अथवा-

(१) त्रिप्रदेशिक द्विप्रदेशिक है आनुपूर्वी और अवक्तव्य रूप हैं, (११) (२) त्रिप्रदेशिक है अनेक द्विप्रदेशिक है आनुपूर्वी और अवक्तव्य रूप हैं (१२), (३) त्रिप्रदेशिक और और द्विप्रदेशिक आनुपूर्वी अवक्तव्य रूप हैं (१३), (४) त्रिप्रदेशिक और द्विप्रदेशिक आनुपूर्वियों और अवक्तव्यकों रूप हैं। (१४) अथवा-

(१) परमाणुपुद्‌गल और द्विप्रदेशिक है, अनानुपूर्वी अवक्तव्यक रूप हैं (१५), (२) परमाणुपुद्‌गल और द्विप्रदेशिक अनानुपूर्वी अवक्तव्यकों रूप हैं (१६), (३) अनेक परमाणुपुद्‌गल और द्विप्रदेशिक है, अनानुपूर्वी और अवक्तव्य रूप (१७) (४) परमाणुपुद्‌गल और द्विप्रदेशिक अनानुपूर्वियो और अवक्तव्यकों रूप हैं (१८)। अथवा-

(१) त्रिप्रदेशिक है, परमाणुपुद्‌गल है और द्विप्रदेशिक आनुपूर्वी-अनानुपूर्वी अवक्तव्यक रूप है (१९), (२) त्रिप्रदेशिक परमाणुपुद्‌गल है द्विप्रदेशिक है, आनुपूर्वी,

अनानुपूर्वी और अवक्तव्यकों रूप है (२०) (३) त्रिप्रदेशिक अनेक परमाणुपुद्गल द्विप्रदेशिक आनुपूर्वी, अनानुपूर्वियों और अवक्तव्यक रूप हैं (२१), (४) त्रिप्रदेशिक परमाणुपुद्गल और द्विप्रदेशिक आनुपूर्वी, अनानुपूर्वियों और अवक्तव्यकों रूप हैं (२२), (५) अनेक त्रिप्रदेशिक है, परमाणुपुद्गल है और द्विप्रदेशिक आनुपूर्वियों, अनानुपूर्वी और अवक्तव्यक रूप हैं (२३), (६) अनेक त्रिप्रदेशिक है, परमाणुपुद्गल है और अनेक द्विप्रदेशिक आनुपूर्वियों, अनानुपूर्वी और अवक्तव्यकों रूप हैं (२४), (७) अनेक त्रिप्रदेशिक है, परमाणुपुद्गल और द्विप्रदेशिक आनुपूर्वियों, अनानुपूर्वियों और अवक्तव्यक रूप है, (२५). अनेक त्रिप्रदेशिक है, अनेक परमाणुपुद्गल हैं और अनेक द्विप्रदेशिक अनुपूर्वियों-अनानुपूर्वियों-अवक्तव्यकों रूप हैं (२६)।

यह नैगम-व्यवहारनयसंमत भंगोपदर्शनता का स्वरूप है।

**NAIGAM-VYAVAHAR NAYA SAMMAT BHANGOPADARSHANATA**

**103. (Question)** What is this *naigam-vyavahar naya sammat bhangopadarshanata* (explication of divisions or *bhangs* conforming to coordinated and particularized viewpoints)?

**(Answer)** *Naigam-vyavahar naya sammat bhangopadarshanata* (explication of divisions or *bhangs* conforming to coordinated and particularized viewpoints) is as follows—

(1) There is a triad (of three space-points or three ultimate-particles) *anupurvi* (sequence), (2) There is a single particle (*paramanu-pudgala* or ultimate-particle of matter) *ananupurvi* (non-sequence), (3) There is a biunial-aggregate (aggregate of two space-points or ultimate-particles) *avaktavya* (inexpressible), (4) There are many triad *anupurvis* (sequences), (5) There are many single particle *ananupurvis* (non-sequences), (6) There are many biunial-aggregate *avaktavyas* (inexpressibles). (6) (a total of 6 divisions or *bhangs*)

a. (1) There is a triad *anupurvi* (sequence) and a single particle *ananupurvi* (non-sequence), (2) There is a triad *anupurvi* (sequence) and many single particle *ananupurvis* (non-sequences), (3) There are many triad *anupurvis* (sequences) and a single particle *ananupurvi* (non-sequence), (4) There are many triad *anupurvis* (sequences) and many single particle *ananupurvis* (non-sequences). (4) (a total of 10 divisions or *bhangs*)

b. (1) There is a triad *anupurvi* (sequence) and a biunial-aggregate *avaktavya* (inexpressible), (2) There is a triad *anupurvi* (sequence) and many biunial-aggregate *avaktavyas* (inexpressibles), (3) There are many triad *anupurvis* (sequences) and a biunial-aggregate *avaktavya* (inexpressible), (4) There are many triad *anupurvis* (sequences) and many biunial-aggregate *avaktavyas* (inexpressibles). (4) (a total of 14 divisions or *bhangs*)

c. (1) There is a single particle *ananupurvi* (non-sequence) and a biunial-aggregate *avaktavya* (inexpressible), (2) There is a single particle *ananupurvi* (non-sequence) and many biunial-aggregate *avaktavyas* (inexpressibles), (3) There are many single particle *ananupurvis* (non-sequences) and a biunial-aggregate *avaktavya* (inexpressible), (4) There are many single particle *ananupurvis* (non-sequences) and many biunial-aggregate *avaktavyas* (inexpressibles). (4) (a total of 18 divisions or *bhangs*)

d. (1) There is a triad *anupurvi* (sequence), single particle *ananupurvi* (non-sequence), and a biunial-aggregate *avaktavya* (inexpressible), (2) There is a triad *anupurvi* (sequence), single particle *ananupurvi* (non-sequence), and many biunial-aggregate *avaktavyas* (inexpressibles), (3) There is a triad *anupurvi* (sequence), many single

particle *ananupurvis* (non-sequences) and a biunial-aggregate *avaktavya* (inexpressible), (4) There is a triad *anupurvi* (sequence), many single particle *ananupurvis* (non-sequences) and many biunial-aggregate *avaktavyas* (inexpressibles), (5) There are many triad *anupurvis* (sequences), a single particle *ananupurvi* (non-sequence) and a biunial-aggregate *avaktavya* (inexpressible), (6) There are many triad *anupurvis* (sequences), a single particle *ananupurvi* (non-sequence) and many biunial-aggregate *avaktavyas* (inexpressibles), (7) There are many triad *anupurvis* (sequences), many single particle *ananupurvis* (non-sequences) and a biunial-aggregate *avaktavya* (inexpressible), (8) There are many triad *anupurvis* (sequences), many single particle *ananupurvis* (non-sequences) and many biunial-aggregate *avaktavyas* (inexpressibles). (8) (a total of 26 divisions or *bhangs*). This concludes the description of *Naigam-vyavahar naya sammat bhangopadarshanata* (explication of divisions or *bhangs* conforming to coordinated and particularized viewpoints).

**विवेचन**–सूत्र १०१ में भगसमुत्कीर्तन के द्वारा २६ भंगों का जो संक्षेप रूप में संकेत किया था, उसी का यहाँ विस्तार से स्पष्ट किया है कि किस भंग के द्वारा किसके लिए संकेत किया है। त्रिप्रदेशी (ஃ) आनुपूर्वी का, परमाणुपुद्गल (०) अनानुपूर्वी का और द्विप्रदेशी (००) अवक्तव्य शब्द का सूचक है।

**Elaboration**—In aphorism 101 the process of enumeration of division or *bhang* was used to indicate in brief about the 26 divisions or *bhangs*. Here the same has been expanded further to include the theme of each division or *bhang*. Triad of three space-points or three ultimate-particles ஃ is covered by *anupurvi*, single particle (o) or *paramanu-pudgala* (ultimate-particle of matter) is covered by *ananupurvi*, and biunial-aggregate of two ultimate-particles (oo) or two space-points is covered by *avaktavya*.

१०४. (१) से किं तं समोयारे ?

समोयारे णेगम-ववहाराणं आणुपुव्वीदव्वाइं कहिं समोयरंति ? किं आणुपुव्वीदव्वेहिं समोयरंति ? अणाणुपुव्वीदव्वेहिं समोयरंति ? अवत्तव्वयदव्वेहिं समोयरंति ?

णेगम-ववहाराणं आणुपुव्वीदव्वाइं आणुपुव्वीदव्वेहिं समोयरंति, णो अणाणुपुव्वीदव्वेहिं समोयरंति नो अवत्तव्वयदव्वेहिं समोयरंति।

१०४. (प्रश्न १) समवतार का क्या अर्थ है ?

नैगम और व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वीद्रव्य कहाँ समवतरित (समाविष्ट) होते हैं ? क्या आनुपूर्वीद्रव्यों में समवतरित होते हैं, अनानुपूर्वीद्रव्यों में अथवा अवक्तव्यकद्रव्यों में समवतरित होते हैं ?

(उत्तर) नैगम और व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वी द्रव्य आनुपूर्वीद्रव्यों में समवतरित होते हैं, किन्तु अनानुपूर्वीद्रव्यों में या अवक्तव्यद्रव्यों में समवतरित नहीं होते हैं।

SAMAVATARA : ANUPURVI DRAVYA

**104. (Question 1)** What is this *samavatara* (compatible assimilation) ?

Where can there be a compatible assimilation (*samavatara*) of *naigam-vyavahar naya sammat anupurvi dravya* (sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) ? Can they have compatible assimilation (*samavatara*) with sequential substances (*anupurvi dravya*) or non-sequential substances (*ananupurvi dravya*) or inexpressible substances (*avaktavya dravya*) ?

**(Answer)** *Naigam-vyavahar naya sammat anupurvi dravya* (sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) can have compatible assimilation (*samavatara*) with sequential substances (*anupurvi dravya*) only and not with non-sequential

substances (*Ananupurvi dravya*) or inexpressible substances (*Avaktavya Dravya*).

*अनानुपूर्वी द्रव्य*

**(२) णेगम-ववहाराणं अणाणुपुव्वीदव्वाइं कहिं समयोरंति ? किं आणुपुव्वीदव्वेहिं समोयरंति ? अणाणुपुव्वीदव्वेहिं समोयरंति? अवत्तव्वयदव्वेहिं समोयरंति ?**

**णेगम-ववहाराणं अणाणुपुव्वीदव्वाइं णो आणुपुव्वीदव्वेहिं समोयरंति, अणाणुपुव्वीदव्वेहिं समोयरंति, णो अवत्तव्वयदव्वेहिं समोयरंति।**

१०४. (प्रश्न २) नैगम और व्यवहारनयसम्मत अनानुपूर्वीद्रव्य कहाँ समवतरित होते हैं? क्या आनुपूर्वी द्रव्यों में समवतरित होते हैं? अनानुपूर्वीद्रव्यों में या अवक्तव्यकद्रव्यों में समवतरित होते हैं ?

(उत्तर) नैगम और व्यवहारनय सम्मत अनानुपूर्वीद्रव्य आनुपूर्वीद्रव्यों में समवतरित नहीं होते, अनानुपूर्वीद्रव्यों में समवतरित होते हैं। अवक्तव्यकद्रव्यों में समवतरित नहीं होते हैं।

ANANUPURVI DRAVYA

**(Question 2)** Where can there be a compatible assimilation (*samavatara*) of *naigam-vyavahar naya sammat ananupurvi dravya* (non-sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) ? Can they have compatible assimilation (*samavatara*) with sequential (*anupurvi*) substances or non-sequential (*ananupurvi*) substances or inexpressible substances (*avaktavya*) ?

**(Answer)** *Naigam-vyavahar naya sammat ananupurvi dravya* (non-sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) can have compatible assimilation (*samavatara*) not with sequential substances, not with inexpressible substances, but only with non-sequential substances.

(३) णेगम-ववहाराणं अवत्तव्वयदव्वाइं कहिं समोयरंति ? किं आणुपुव्वीदव्वेहिं समोयरंति ? अणाणुपुव्वीदव्वेहिं समोयरंति ? अवत्तव्वयदव्वेहिं समोयरंति ?

णेगम-ववहाराणं अवत्तव्वयदव्वाइं णो आणुपुव्वीदव्वेहिं समोयरंति, णो अणाणुपुव्वीदव्वेहिं समोयरंति, अवत्तव्वयदव्वेहिं समोयरंति। से तं समोयारे।

१०४. (प्रश्न ३) नैगम और व्यवहारनयसम्मत अवक्तव्यद्रव्य कहाँ समवतरित होते हैं ? क्या आनुपूर्वीद्रव्यों में अथवा अनानुपूर्वीद्रव्यों में या अवक्तव्यकद्रव्यों में समवतरित होते हैं ?

(उत्तर) नैगम व्यवहारनयसम्मत अवक्तव्यकद्रव्य आनुपूर्वीद्रव्यों में और अनानुपूर्वीद्रव्यों में समवतरित नहीं होते हैं किन्तु अवक्तव्यकद्रव्यों में समवतरित होते हैं। यह समवतार है।

**AVAKTAVYA DRAVYA**

**(Question 3)** Where can there be a compatible assimilation (*samavatara*) of *naigam-vyavahar naya sammat avaktavya dravya* (inexpressible substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) ? Can they have compatible assimilation (*samavatara*) with sequential substances or non-sequential substances or inexpressible substances ?

**(Answer)** *Naigam-vyavahar naya sammat avaktavya dravya* (inexpressible substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) can have compatible assimilation (*samavatara*) not with sequential substances, not with non-sequential substances, but only with inexpressible substances.

This concludes the description of *samavatara* (compatible assimilation).

विवेचन-कौन द्रव्य किसमें समवतरित होता है इसका स्पष्टीकरण प्रस्तुत सूत्र मे है।

समवतार का तात्पर्य है समावेश अर्थात् आनुपूर्वी आदि द्रव्यों का बिना किसी विरोध के किसी जाति में रहना। द्रव्यों का समवतार जात्यन्तर में नहीं होता। कार्य में कारण का उपचार करके 'आनुपूर्वी' आदि द्रव्यों का अन्तर्भाव स्वस्थान में होता है। आनुपूर्वीद्रव्य–त्रिप्रदेशिक आदि स्कन्ध–आनुपूर्वी में, अनानुपूर्वी द्रव्य–परमाणुपुद्गल–अनानुपूर्वीद्रव्य में और अवक्तव्यद्रव्य–द्विप्रदेशिक स्कन्ध–अवक्तव्यद्रव्य में अविरोध रूप से–अपनी जाति में बिना विरोध के रहते हैं। आनुपूर्वीद्रव्यों का समवतार पर–जाति मे होना द्रव्य स्वभाव के विरुद्ध है।

**Elaboration**—This aphorism explains which substance can have compatible assimilation with which other substance.

*Samavatar* means compatible assimilation of specific type of substances with other substances. In other words, to stay in a class of substances without any contradictions or differences. This assimilation does not take place in substances of different classes. According to the cause and effect consideration *anupurvi* and other substances can have assimilation only with substances of their own class. Sequential substances have compatible assimilation (*samavatara*) without any contradictions or differences only with sequential substances, non-sequential substances only with non-sequential substances, and inexpressible substances only with inexpressible substances. Any compatible assimilation of substances of different class is against the intrinsic nature of substances.

*नवविध–अनुगम प्ररूपणा*

**१०५. से किं तं अणुगमे ?**

**अणुगमे णवविहे पण्णत्ते। तं जहा–**

**(१) संतपयपरूवणया (२) दव्वपमाणं च, (३) खेत्त, (४) फुसणा य,।**

**(५) कालो य, (६) अंतरं, (७) भाग, (८) भाव, (९) अप्पाबहुं चेव॥८॥**

१०५. (प्रश्न) अनुगम क्या है?

(उत्तर) अनुगम नौ प्रकार का है, जैसे–(१) सत्पदप्ररूपणा, (२) द्रव्यप्रमाण, (३) क्षेत्र, (४) स्पर्शना, (५) काल, (६) अन्तर, (७) भाग, (८) भाव और (९) अल्पबहुत्व।

**ANUGAM : NINE KINDS**

**105. (Question)** What is this *anugam* (systematic elaboration)?

**(Answer)** *Anugam* (systematic elaboration) is of nine kinds—(1) *satpad-prarupana,* (2) *dravya-pramana,* (3) *kshetra,* (4) *sparshana,* (5) *kaal,* (6) *antar,* (7) *bhaag,* (8) *bhaava,* and (9) *alpa-bahutva.*

**विवेचन**–वस्तु को जानने के लिए उसके जिन पक्षों को जानना जरूरी है उसका नाम है अनुगम। अनुगम द्वारा सूत्र के अनुकूल अर्थ की व्याख्या की जा सकती है। अनुगम के यहाँ नौ भेद या नो द्वार बताये हैं–

(१) **सत्पद प्ररूपणा**–द्रव्य के अस्तित्व और नास्तित्व का विचार करना। जैसे आनुपूर्वी आदि द्रव्य सत् पदार्थ के वाचक है, असत् पदार्थ के वाचक नहीं। इस प्रकार का निरूपण करना सत्पद प्ररूपणा है। (सूत्र १०६)

(२) **द्रव्य प्रमाण**–विवक्षित पदार्थ की संख्या का निरूपण करना। (सूत्र १०७)

(३) **क्षेत्र**–कथित द्रव्यों के आधारभूत क्षेत्र का विचार करना। (सूत्र १०८)

(४) **स्पर्शना**–कथित द्रव्यों द्वारा स्पर्शित क्षेत्र की पर्यालोचना करना। (सूत्र १०९)

**क्षेत्र और स्पर्शना में अन्तर**–क्षेत्र में केवल आधारभूत क्षेत्र का विचार होता है, जबकि स्पर्शना में आधारभूत क्षेत्र के चारों तरफ के तथा ऊपर-नीचे के अवगाहित-स्पर्शित क्षेत्र का भी विचार होता है। स्पष्टता के लिए सूत्र १०९ का विवेचन देखें।

(५) **काल**–द्रव्यों की स्थिति की मर्यादा का निरूपण करना।

(६) **अन्तर**–विरह काल। किसी पदार्थ के अपनी पर्याय का परित्याग करने के बाद पुनः उसी पर्याय की प्राप्ति के बीच का समय, अन्तर या विरह काल कहलाता है।

(७) **भाग**–विवक्षित द्रव्य दूसरे द्रव्यों के कितने भाग में रहता है। इसका विचार करना।

(८) **भाव**–आनुपूर्वी आदि द्रव्य किस भाव में है, अथवा उनमें औदयिक, औपशमिक आदि कितने भाव होते हैं, इसका निरूपण।

(९) **अल्प-बहुत्व**–आनुपूर्वी आदि द्रव्यों की न्यूनाधिकता का विचार करना। द्रव्यार्थ, प्रदेशार्थ तथा उभयार्थ (दोनों) की अपेक्षा से उनकी अल्पता-बहुलता का विचार विमर्श करना।

**Elaboration**—The process of studying the required parameters in order to understand a thing is called *anugam*. With the help of this systematic study (*anugam*) the proper meaning of an aphorism can be explained. Here nine kinds of *anugam* are listed—

**(1) Satpad-prarupana**—to contemplate over the existence and non-existence of the thing represented by the word under consideration. For example substances like *anupurvi* include only things that exist and not those that do not exist. Such exposition of words is called *Satpad-prarupana* (exposition of words for existent things). (aphorism 106)

**(2) Dravya-pramana**—to study the numerical measure of things under consideration is called *Dravya-pramana* (numerical measure). (aphorism 107)

**(3) Kshetra**—to study the base area where the thing under consideration is located is called *kshetra* (area of location). (aphorism 108)

**(4) Sparshana**—to study area in contact with the thing under consideration is called *sparshana* (area of contact). (aphorism 109)

Difference between *kshetra* and *sparshana*—*kshetra* indicates the base area where a thing stands or is located whereas *sparshana* indicates the area of tactile contact in all directions in space occupied by a thing. (refer to elaboration of aphorism 109 for more details).

**(5) Kaal**—to determine the period of existence of the thing under consideration is called *kaal* (duration of existence or life-span).

**(6) Antar**—to determine the intervening period between termination of the present form and once again regaining the same form (intervening period).

**(7) Bhaag**—to determine the proportion of spatial occupancy is called *bhaag* (spatial proportion).

**(8) Bhaava**—to determine the state of the thing under consideration is called *bhaava* (state).

**(9) Alpa-bahutva**—to determine the comparative quantum in degree (less or more) of the thing under consideration in terms of mass as well as volume is called *alpa-bahutva* (quantum in degree).

*(१) सत्पद प्ररूपणा द्वार*

**१०६. (१) नेगम-ववहाराणं आणुपुव्वीदव्वाइं किं अत्थि णत्थि ?**

**णियमा अत्थि।**

१०६. (प्रश्न १) नैगम और व्यवहारनय की अपेक्षा आनुपूर्वी द्रव्य हैं अथवा नहीं ?

(उत्तर) नियम से-अवश्य हैं।

**(1) SATPAD-PRARUPANA-DVAR**

**106. (Question 1)** Do the *naigam-vyavahar naya sammat anupurvi dravya* (sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) exist or not ?

**(Answer)** -Indeed, as a rule they exist.

**(२) नेगम-ववहाराणं अणाणुपुव्वीदव्वाइं किं अत्थि णत्थि ?**

**णियमा अत्थि।**

१०६. (प्रश्न २) नैगम और व्यवहारनयसम्मत अनानुपूर्वी द्रव्य हैं अथवा नहीं ?

(उत्तर) अवश्य हैं।

**106. (Question 2)** *Do the naigam-vyavahar naya sammat ananupurvi dravya* (non-sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) exist or not ?

**(Answer)** -Indeed, as a rule they exist.

(३) नेगम–ववहाराणं अवत्तव्वगदव्वाइं किं अत्थि णत्थि ?

नियमा अत्थि।

१०६. (प्रश्न ३) नैगम और व्यवहारनयसम्मत अवक्तव्यक द्रव्य हैं या नहीं?

(उत्तर) अवश्य हैं।

**106. (Question 3)** Do the *naigam-vyavahar naya sammat avaktavya dravya* (inexpressible substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) exist or not ?

**(Answer)** -Indeed, as a rule they exist.

*(२) द्रव्य प्रमाण द्वार*

१०७. (१) नेगम–ववहाराणं आणुपुव्वीदव्वाइं किं संखेज्जाइं असंखेज्जाइं अणंताइं ?

नो संखेज्जाइं नो असंखेज्जाइं; अणंताइं।

(२) एवं दोण्णि वि।

(२) इसी प्रकार शेष दोनों (अनानुपूर्वी और अवक्तव्य द्रव्य) भी अनन्त हैं।

१०७. (प्रश्न १) नैगम–व्यवहारनय की अपेक्षा आनुपूर्वी द्रव्य क्या संख्यात हैं, असंख्यात हैं, अथवा अनन्त हैं?

(उत्तर) वे संख्यात नहीं, असंख्यात भी नहीं, किन्तु अनन्त हैं।

**(2) DRAVYA-PRAMANA-DVAR**

**107. (Question 1)** According to the *naigam-vyavahar naya* (coordinated and particularized viewpoints) are the *anupurvi dravya* (sequential substances) numerable, innumerable, or infinite (numerically) ?

**(Answer)** They are neither numerable nor innumerable but are infinite (numerically).

**107. (2)** Same is true for the remaining two, *i.e.* according to the *naigam-vyavahar naya* (coordinated and

particularized viewpoints) both *ananupurvi dravya* (non-sequential substances) and *avaktavya dravya* (inexpressible substances) are infinite (numerically).

**विवेचन**-सूत्र में अनुगम के दूसरे भेद का हार्द स्पष्ट किया है कि आनुपूर्वी, अनानुपूर्वी और अवक्तव्य द्रव्य अनन्त हैं और इनके अनन्त होने का कारण यह है कि ये प्रत्येक आकाश के एक-एक प्रदेश में अनन्त-अनन्त ही पाये जाते हैं।

आनुपूर्वी आदि द्रव्य अनन्त होते हैं, ये अनन्त द्रव्य असंख्य प्रदेशात्मक लोकाकाश में कैसे समा सकते हैं? यह प्रश्न खड़ा होता है, जिसके समाधान में कहा गया है-पुद्गल की परिणति अत्यन्त सूक्ष्म है, तथा आकाश में अवगाहन की क्षमता असीम है। जैसे एक दीपक की प्रभा से व्याप्त एक घर के आकाश प्रदेशों मे दूसरे अनेक दीपकों की प्रभा का समावेश हो जाता है, उसी प्रकार आनुपूर्वी आदि अनन्त द्रव्यों का असंख्यात प्रदेशी लोकाकाश में समावेश सम्भव है। (मल. हेम. वृ. पृ. १४९)

**Elaboration**—This aphorism explains the theme of the second category of *anugam* by informing that *anupurvi* (sequential), *ananupurvi* (non-sequential) and *avaktavya* (inexpressible) substances are infinite. The reason for their being infinite numerically is that in every space-point they are found in infinite number.

**A question arises here**—*Anupurvi*, etc. substances are infinite, how then can they exist in the *lokakasha* (occupied space), which is made up only of innumerable space-points ? Answering this it is stated that material particles are infinitely minute and the capacity of space to provide occupancy is unlimited. For example in a house filled with the light from one lamp, every space-point has the capacity to provide occupancy to the light from numerous other lamps. In the same way it is possible for the infinite *anupurvi*, etc. substances to exist in the *lokakasha* (occupied space) having innumerable space-points. (*Vritti* by Maladhari Hemachandra p. 149)

***(२) क्षेत्र द्वार***

**१०८. (१) णेगम-ववहाराणं आणुपुव्वीदव्वाइं लोगस्स कतिभागे होज्जा ? किं संखेज्जइभागे होज्जा ? असंखेज्जइभागे होज्जा ? संखेज्जेसु भागेसु होज्जा ? असंखेज्जेसु भागेसु होज्जा ? सव्वलोए होज्जा ?**

एगदव्वं पडुच्च लोगस्स संखेज्जइभागे वा होज्जा, असंखेज्जइभागे वा होज्जा, संखेज्जेसु भागेसु वा होज्जा, असंखेज्जेसु भागेसु वा होज्जा, सव्वलोए वा होज्जा। नाणादव्वाइं पडुच्च नियमा सव्वलोए होज्जा।

१०८. (प्रश्न १) नैगम और व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वी द्रव्य (क्षेत्र के) कितने भाग में अवगाढ (स्थित) हैं। (१) क्या लोक के संख्यातवें भाग में हैं? (२) असंख्यातवें भाग में है? (३) क्या संख्यात भागों में हैं? (४) असंख्यात भागों में हैं। (५) अथवा समस्त लोक में हैं?

(उत्तर) किसी एक आनुपूर्वीद्रव्य की अपेक्षा कोई लोक के संख्यातवें भाग में रहता है, कोई लोक के असंख्यातवें भाग में रहता है तथा कोई लोक के संख्यात भागों में रहता है और कोई असंख्यात भागों में रहता है और कोई एक द्रव्य समूचे लोक में रहता है। किन्तु अनेक द्रव्यों की अपेक्षा तो वे नियमतः समस्त लोक में अवगाढ हैं।

**(3) KSHETRA-DVAR**

**108. (Question 1)** In what area or section of the universe (occupied space) do the *naigam-vyavahar naya sammat anupurvi dravya* (sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) exist. Are they in its numerable fraction ? Are they in its innumerable (infinitesimal) fraction ? Are they in its numerable sections ? Are they in its innumerable sections ? or Are they in the whole universe ?

**(Answer)** With respect to a single *anupurvi* (sequential) substance, some exist in numerable fractions of the universe, some in its innumerable (infinitesimal) fractions, some in its numerable sections, some in its innumerable sections and some in the whole universe. But with respect to many substances, as a rule, they occupy the whole universe.

(२) नेगम-ववहाराणं अणाणुपुव्वीदव्वाइं किं लोगस्स संखेज्जइभागे होज्जा ? असंखेज्जइभागे होज्जा ? संखेज्जेसु भागेसु होज्जा ? असंखेज्जेसु भागेसु होज्जा ? सव्वलोए वा होज्जा ?

एगदव्वं पडुच्च नो संखेज्जइभागे होज्जा, असंखेज्जइभागे होज्जा नो संखेज्जेसु भागेसु होज्जा, नो असंखेज्जेसु भागेसु होज्जा, नो सव्वलोए होज्जा। णाणादव्वाइं पडुच्च नियमा सव्वलोए होज्जा।

१०८. (प्रश्न २) नैगम और व्यवहारनयसम्मत अनानुपूर्वीद्रव्य क्या लोक के संख्यातवें भाग में हैं? असंख्यातवें भाग में हैं? संख्यात भागों में हैं या असंख्यात भागों में हैं अथवा समूचे लोक में हैं?

(उत्तर) एक अनानुपूर्वीद्रव्य (परमाणु) की अपेक्षा वह लोक के संख्यातवें भाग में नहीं है, असंख्यातवें भाग में है। संख्यात भागों में नहीं, असंख्यात भागों में नहीं और समूचे लोक में नहीं है। अनेक अनानुपूर्वीद्रव्यों की अपेक्षा नियमतः सर्वलोक में अवगाढ है।

**108. (Question 2)** Do the *naigam-vyavahar naya sammat ananupurvi dravya* (non-sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) exist in numerable fraction of the universe (occupied space), in its innumerable (infinitesimal) fraction, in its numerable sections, in its innumerable sections, or in the whole universe?

**(Answer)** With respect to a single *ananupurvi* (non-sequential) substance (a *paramanu*), it does not exist in a numerable fraction of the universe but exists in its innumerable (infinitesimal) fraction. It also does not exist in its numerable sections, innumerable sections or the whole universe. But with respect to many *ananupurvi* substances, as a rule, they occupy the whole universe.

(३) एवं अवत्तव्वगदव्वाणि वि।

१०८. (३) इसी प्रकार अवक्तव्यद्रव्य के विषय में भी जानना चाहिए।

**108. (3)** The same is true for *avaktavya* (inexpressible) substances.

**विवेचन**—सूत्र १०८ में आनुपूर्वी आदि द्रव्यों के क्षेत्र विषयक पाँच प्रश्नों के उत्तर दिये हैं।

यह पूर्व में बताया जा चुका है कि कम से कम त्रिप्रदेशी स्कन्ध आनुपूर्वीद्रव्य है तथा द्विप्रदेशी स्कन्ध अवक्तव्य और परमाणु अनानुपूर्वी द्रव्य हैं। त्र्यणुक आदि का व्यवहार पुद्‌गलद्रव्य में ही होता है। अतएव पुद्‌गलद्रव्य का आधार यद्यपि सामान्य रूप से तो लोकाकाश क्षेत्र नियत है। परन्तु विशेष रूप से भिन्न-भिन्न पुद्‌गलद्रव्यों के आधार क्षेत्र के परिमाण में अन्तर होता है। आधारभूत क्षेत्र के प्रदेशों की संख्या आधेयभूत पुद्‌गलद्रव्य के परमाणुओं की संख्या से न्यून या उसके बराबर हो सकती है, अधिक नहीं। इसलिए एक परमाणु रूप अनानुपूर्वीद्रव्य आकाश के एक ही प्रदेश में रहता है परन्तु द्विप्रदेशी एक प्रदेश में भी रह सकता है और दो प्रदेशों में भी। इसी प्रकार उत्तरोत्तर संख्या बढ़ते-बढ़ते त्रिप्रदेशी, चतुष्प्रदेशी यावत् संख्यातप्रदेशी स्कन्ध एक प्रदेश, दो प्रदेश, तीन प्रदेश यावत् संख्यात प्रदेशरूप क्षेत्र में ठहर सकते हैं। संख्यातप्रदेशी द्रव्य की स्थिति के लिए असंख्यात प्रदेश वाले क्षेत्र की आवश्यकता नहीं रहती है। इसी प्रकार असंख्यातप्रदेशी स्कन्ध एक प्रदेश से लेकर अधिक से अधिक अपने बराबर के असंख्यात संख्या वाले प्रदेश क्षेत्र में ठहर सकता है। किन्तु अनन्तप्रदेशी और अनन्तानन्तप्रदेशी स्कन्ध के विषय में यह जानना चाहिए कि वह एक प्रदेश, दो प्रदेश इत्यादि क्रम से बढ़ते-बढ़ते संख्यात प्रदेश और असंख्यात प्रदेश वाले क्षेत्र में ठहर सकते हैं। उनकी अवस्थिति के लिए अनन्त प्रदेशात्मक क्षेत्र की जरूरत नहीं है। पुद्‌गलद्रव्य का सबसे बड़ा स्कन्ध, जिसे अचित्त महास्कन्ध कहते हैं और जो अनन्तानन्त अणुओं का बना होता है, वह भी असंख्यातप्रदेशी लोकाकाश में ही ठहर जाता है। लोकाकाश के प्रदेश असंख्यात ही हैं और उससे बाहर पुद्‌गल की अवगाहना सम्भव नहीं है।

उपर्युक्त समग्र कथन आनुपूर्वी आदि एक-एक द्रव्य की अपेक्षा से समझना चाहिए। किन्तु अनेक की अपेक्षा इन समस्त द्रव्यों का अवगाहन समस्त लोकाकाश में है।

अनन्तानन्त पुद्‌गल परमाणुओं से निष्पन्न अचित्त महास्कन्धरूप आनुपूर्वीद्रव्य के एक समय में समस्त लोक में अवगाढ़ रहने को केवलीसमुद्‌घात के चतुर्थ समयवर्ती आत्मप्रदेशों के सर्वलोक में व्याप्त होने के उदाहरण से समझना चाहिए। जो इस प्रकार है—

अचित्त महास्कन्ध एक समय में सकल लोकव्यापी कैसे होता है। इस विषय में टीकाकार मलधारी हेमचन्द्र प्रज्ञापना सूत्र का सन्दर्भ देते हुए लिखते हैं—अचित्त महा स्कन्ध सम्पूर्ण लोक व्यापी, स्वाभाविक परिणमन वाला होता है। वह तिरछे लोक के असंख्य योजन विस्तृत अनियत काल (आठ समय) की स्थिति वाला वृत्त ऊँचे नीचे लोक में चौदह रज्जु परिमाण (एकरज्जु, वह दूरी है जो कोई देव छह माह तक २,०५७,१५२ योजन प्रति सेकेन्ड की गति से निरन्तर चलकर तय करता है) सूक्ष्म पुद्‌गलों के परिणाम से परिणत होता है। प्रथम समय में उसकी आकृति दण्डाकार, द्वितीय समय में कपाटाकार, तृतीय समय में मंथनी के आकार

तथा चौथे समय में वह सम्पूर्ण लोक में व्याप्त हो जाता है। पुनः पाँचवें समय में प्रतिलोम संहरण होने लगता है, छठे में मंथनी की, सातवें में कपाट की आकृति का तथा आठवें समय में दण्ड का संहरण होने के पश्चात् वह विनष्ट हो जाता है। (मल. हेम. वृत्ति. पृ. १५१-५२ केवलि समुद्घात का चित्र देखें)

**Elaboration**—In aphorism 108 five questions regarding the area occupied by *anupurvi* and other substances have been answered.

It has already been explained that an aggregate (*skandh*) of minimum three ultimate-particles forms an *anupurvi* (sequential) substance, an aggregate (*skandh*) of two is *avaktavya* (inexpressible), and a single *paramanu* (ultimate-particle) is *ananupurvi* (non-sequential). The concept of triad and other aggregates (*skandhs*) of ultimate-particles is applicable only to matter. Thus in general terms the whole occupied space (universe) is the area of existence of matter. But in specific terms there are variations in the extant of space occupied by different types of matter. The number of sectional units of space occupied by matter can be less than or equal to the number of occupying ultimate-particles but never more. Therefore, one ultimate-particle occupies only one space-point but an aggregate (*skandh*) of two ultimate-particles can occupy one space-point as well as two space-points. Extending this numerical series, aggregates (*skandhs*) of three, four, and countable numbers can occupy three, four, and countable numbers of space-points. Innumerable space-points are not required for the existence of numerable ultimate-particles. In the same way an aggregate (*skandh*) of innumerable *paramanus* (ultimate-particles) can exist in an area measuring from one space-point to a maximum of innumerable space-points equal to its own size. However, regarding the aggregates (*skandhs*) of infinite and infinite-times-infinite ultimate-particles it should be understood that they can exist in an area of one space-point to numerable and innumerable space-points. It is not necessary to have an area of infinite space-points for their existence. The largest aggregate (*skandh*) of matter is called *achitt-*

चित्र परिचय ११

Illustration No. 11

# केवलि समुद्घात

केवलज्ञानी के जब नाम, गोत्र और वेदनीय कर्म अधिक व आयुष्य कर्म अल्प रहता है, तब उनको सम करने के लिए आत्म-प्रदेशो को फैलाकर समुद्घात करते है। पहले समय मे वे आत्म-प्रदेशो को शरीर प्रमाण चौडाई मे सम्पूर्ण लोक व्यापी दण्डाकृति बनाते है। दूसरे समय मे आत्म-प्रदेशो को चारो दिशाओ मे फैलाकर कपाट की आकृति बनाते है। तीसरे समय मे उन प्रदेशो को मथानी (दही मथनी) के आकार मे फैलाते है और चौथे समय मे मथानी के बीच मे रहे खाली स्थान को भरकर सम्पूर्ण लोक को आत्म-प्रदेशो से व्याप्त कर देते है। पाँचवे से आठवे समय विपरीत क्रम से उन आत्म-प्रदेशो का सकोचन करते है। आठवे समय मे सभी आत्म-प्रदेश शरीर मे समा जाते है।

*-सूत्र १०८*

*(विशेष वर्णन वृत्ति पत्र १५१, तथा प्रज्ञापना सूत्र पद ३६)*

## KEVALI SAMUDGHAT

When the *Naam, Gotra,* and *Vedaniya karmas* of an omniscient are comparatively more than the remaing *Ayushya karma* he activates the process of *Kevali samudghat* in order to equalize them During the first *samaya* he expands the space-points of his soul in stick-shape having the width of his body and covering the whole expanse of universe in length During the second *samaya* he expands it in all directions in door-shape During the third *samaya* he expands it in the shape of a churning-stick During the fourth *samaya* he fills up all the empty space and envelopes the whole *lokakasha* with the space-points of his soul. During the fifth to seventh *samayas* he starts shrinking in reverse order During the eighth all the space-points retract into his body. (for more details see *Vritti* leaf 151 and *Prajnapana Sutra,* verse 36)

*—Sutra 108*

*mahaskandh* and it is made up of infinite-times-infinite atoms. Even this can exist in the *lokakasha* that has only innumerable space-points. The *lokakasha* has only uncountable number of space-points and beyond it matter cannot exist.

The aforesaid statement refers to single *anupurvi* or other type of substance. However, with respect to numerous substances, all these substances are spread over the whole occupied space (*lokakasha*).

The phenomenon of *achitt-mahaskandh,* the largest *anupurvi* substance that is an aggregate (*skandh*) of infinite-times-infinite atoms occupying the whole *lokakasha* (occupied space) for one *samaya* (the smallest unit of time) can be understood with the example of the *atmapradeshas* (soul-space-points) enveloping the whole occupied space (*lokakasha*) during the fourth stage of *Kevalisamudghat* (the process through which an omniscient destroys the residual *karma* particles). It is as follows—

How the *achitt-mahaskandh* envelopes the whole occupied space has been explained by Maladhari Hemachandra, the commentator (*Tika*), giving reference of the *Prajnapana Sutra*— The natural activity of the *achitt-mahaskandh* is to occupy the whole *lokakasha.* This is done by transformation for indefinite period (eight *samaya*) into a huge spheroid with a transverse expanse of innumerable number of *yojans* (one *yojan* being approx eight miles) occupying the transverse space and axial expanse of fourteen *rajju* (a linear unit defined as the distance covered by a god flying non-stop for six months at a speed of 2, 057, 152 *yojans* per second) occupying the vertical space. During the first *samaya* it is stick shaped (cylindrical), in the second it is door shaped (cubical), in the third it is churning-stick shaped, and in the fourth samaya it envelopes the whole lokakasha. After this it starts shrinking in reverse order, *i.e.* in the fifth *samaya* it takes the churning stick shape, in sixth the door shape, in seventh the stick shape and in the eighth the stick shape vanishes and it is destroyed. (*Vritti* by Maladhari Hemachandra p. 151-52)

*(४) स्पर्शना द्वार*

**१०९. (१) णेगम-ववहाराणं आणुपुव्वीदव्वाइं लोगस्स किं संखेज्जइभागं फुसंति ? असंखेज्जइभागं फुसंति ? संखेज्जेभागे फुसंति ? असंखेज्जे भागे फुसंति ? सव्वलोयं फुसंति ?**

**एगदव्वं पडुच्च लोगस्स संखेज्जइभागं वा फुसंति, असंखेज्जइभागं वा फुसंति, संखेज्जे वा भागे फुसंति, असंखेज्जे वा भागे फुसंति, सव्वलोगं वा फुसंति। णाणादव्वाइं पडुच्च नियमा सव्वलोगं फुसंति।**

१०९. (प्रश्न १) नैगम और व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वीद्रव्य क्या लोक के संख्यातवें भाग का स्पर्श करते हैं ? असंख्यातवें भाग का स्पर्श करते हैं ? संख्यात भागों का स्पर्श करते हैं ? अथवा असंख्यात भागों का स्पर्श करते हैं ? अथवा समस्त लोक का स्पर्श करते हैं ?

(उत्तर) एक द्रव्य की अपेक्षा आनुपूर्वीद्रव्य लोक के संख्यातवें भाग का स्पर्श करता है, असंख्यातवें भाग का स्पर्श करता है, संख्यात भागों का स्पर्श करता है, असंख्यात भागों का स्पर्श करता है अथवा सर्वलोक का स्पर्श करता है, किन्तु अनेक (आनुपूर्वी) द्रव्यों की अपेक्षा तो नियमतः सर्वलोक का स्पर्श करते हैं।

**(4) SPARSHANA-DVAR**

**109. (Question 1)** Do the *naigam-vyavahar naya sammat anupurvi dravya* (sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) have spatial contact with numerable fraction of the universe (occupied space), with innumerable (infinitesimal) fraction, with numerable sections, with innumerable sections, or with the whole universe ?

**(Answer)** With respect to a single *anupurvi* (sequential) substance, some have spatial contact with numerable fractions of the universe, some with innumerable (infinitesimal) fraction, some with numerable sections, some with innumerable sections and some with the whole

universe. But with respect to many substances, as a rule, they have spatial contact with the whole universe.

**(२) णेगम-ववहाराणं अणाणुपुव्वीदव्वाणं पुच्छा। एगं दव्वं पडुच्च नो संखेज्जइभागे फुसंति; असंखेज्जइभागं फुसंति, नो संखेज्जे भागे फुसंति, नो असंखेज्जे भागे फुसंति, नो सव्वलोगं फुसंति, नाणादव्वाइं पडुच्च नियमा सव्वलोगं फुसंति।**

१०९. (प्रश्न २) नैगम और व्यवहारनय की अपेक्षा अनानुपूर्वी द्रव्य क्या लोक के संख्यातवें भागे का स्पर्श करते हैं ? इत्यादि पाँचों प्रश्न है।

(उत्तर) एक-एक अनानुपूर्वी द्रव्य की अपेक्षा लोक के संख्यातवें भाग का स्पर्श नहीं करते हैं किन्तु असंख्यातवें भाग का स्पर्श करते हैं, संख्यात भागों का, असंख्यात भागों का या सर्वलोक का स्पर्श नहीं करते हैं किन्तु अनेक अनानुपूर्वी द्रव्यों की अपेक्षा तो नियमतः सर्वलोक का स्पर्श करते हैं।

**109. (Question 2)** Do the *naigam-vyavahar naya sammat ananupurvi dravya* (non-sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) have spatial contact with numerable fraction of the universe (occupied space), with innumerable (infinitesimal) fraction, with numerable sections, with innumerable sections, or with the whole universe ?

**(Answer)** With respect to a single *ananupurvi* (non sequential) substance (a *paramanu*), it does not have spatial contact with a numerable fraction of the universe but has contact with its innumerable (infinitesimal) fraction. It also does not have spatial contact with its numerable sections, innumerable sections or the whole universe. But with respect to many *ananupurvi* substances, as a rule, they have spatial contact with the whole universe.

**(३) एवं अवत्तव्वगदव्वाणि वि भाणियव्वाणि।**

१०९. (३) अवक्तव्य द्रव्यों की स्पर्शना भी इसी प्रकार समझना चाहिए।

**109. (3)** The same is true for *avaktavya* (inexpressible) substances.

**विवेचन**–सूत्र में आनुपूर्वी, अनानुपूर्वी और अवक्तव्य द्रव्यों की एकवचन और बहुवचन की अपेक्षा स्पर्शना का विचार किया है। क्षेत्र और स्पर्शना में यह मुख्य अन्तर है कि जैसे परमाणुद्रव्य की जो अवगाहना एक आकाश प्रदेश में होती है, वह क्षेत्र है तथा परमाणु के द्वारा अपने आधारभूत एक आकाशप्रदेश के अतिरिक्त चारों ओर तथा ऊपर–नीचे के प्रदेशो के छूने को स्पर्शना कहते हैं। परमाणु (एक प्रदेशी) की र्स्पशना आकाश के सात प्रदेशों की इस प्रकार होती है–चारो दिशाओं के चार प्रदेश, ऊपर–नीचे के दो प्रदेश एवं एक वह प्रदेश जहाँ स्वयं वह स्थित है। इस प्रकार अनानुपूर्वी द्रव्य की सात प्रदेशों की स्पर्शना होती है।

**Elaboration**—This aphorism discusses the spatial contact of the said three classes of substances in their singularity and plurality. The basic difference between *kshetra* and *sparsh* is that the space occupied by a substance is *kshetra* and the area in terms of space-points in all directions with which it is in spatial contact during this occupation is called *sparsh*. A *paramanu* (ultimate-particle) occupying one space-point is in spatial contact with seven space-points—four in four transverse directions, one above, one below, and the one which it occupies.

*(५) काल द्वार*

**११०. (१) णेगम–ववहाराणं आणुपुव्वीदव्वाइं कालओ केवचिरं होंति ?**

**एगं दव्वं पडुच्च जहण्णेणं एगं समयं उक्कोसेणं असंखेज्जं कालं, नाणादव्वाइं पडुच्च णियमा सव्वद्धा।**

११०. (प्रश्न १) नैगम और व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वीद्रव्य काल की अपेक्षा कितने काल तक (आनुपूर्वीद्रव्य रूप में) रहते हैं ?

(उत्तर) एक द्रव्य की अपेक्षा वे जघन्यतः एक समय और उत्कृष्ट असंख्यातकाल तक उसी स्वरूप में रहता है और अनेक आनुपूर्वीद्रव्यों की अपेक्षा नियमतः सार्वकालिक होते हैं।

**(5) KAAL-DVAR**

**110. (Question 1)** In context of time, for what duration do the *naigam-vyavahar naya sammat anupurvi dravya*

(sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) exist ?

**(Answer)** With respect to a single *anupurvi* (sequential) substance they exist in the same form for a minimum of one *samaya* and maximum of immeasurable time. With respect to many *anupurvi* (sequential) substances as a rule they exist always.

**(२) एवं दोन्नि वि।**

(२) इसी प्रकार अनानुपूर्वी और अवक्तव्य द्रव्यों की जघन्य और उत्कृष्ट स्थिति भी जानना चाहिए।

**110. (2)** Same is true for the remaining two (*ananupurvi* and *avaktavya* substances).

विवेचन–सूत्र में आनुपूर्वी आदि द्रव्यों का एक और अनेक की अपेक्षा से उन्हीं आनुपूर्वी आदि द्रव्यों के रूप में रहने के काल-(समय) का कथन किया है।

आनुपूर्वीद्रव्य का आनुपूर्वीद्रव्य के रूप में रहने का जघन्य एक समय और उत्कृष्ट असख्यात काल बताया है। इसका कारण है–परमाणुद्वय आदि में दूसरे परमाणुओं के मिलने पर एक नया आनुपूर्वीद्रव्य उत्पन्न हो जाता है और एक समय के बाद ही उसमें से एक आदि परमाणु के वियुक्त हो जाने पर वह आनुपूर्वीद्रव्य उस रूप से विनष्ट हो जाता है। इस अपेक्षा आनुपूर्वीद्रव्य का आनुपूर्वी के रूप में रहने का काल जघन्य एक समय होता है और जब वही एक आनुपूर्वीद्रव्य असंख्यात काल तक उसी आनुपूर्वीद्रव्य के रूप में रहकर एक आदि परमाणु से वियुक्त होता है तब उसकी अवस्थिति का उत्कृष्ट असंख्यात काल कहा गया है।

अनेक आनुपूर्वीद्रव्यों की अपेक्षा तो इन आनुपूर्वीद्रव्यों की स्थिति नियमतः सार्वकालिक है। क्योंकि ऐसा कोई काल नहीं कि जिसमें ये आनुपूर्वीद्रव्य न हों।

किसी भी एक आनुपूर्वीद्रव्यका आनुपूर्वी रूप में रहने का काल अनन्त नहीं है। क्योंकि पुद्गल संयोग की उत्कृष्ट स्थिति असंख्यात काल की ही होती है। कोई भी स्कन्ध असंख्य काल के पश्चात् वर्तमान रूप में नहीं रहता वह या तो वियुक्त हो जाता है या अन्यान्य परमाणुओं अथवा स्कन्धों से संयुक्त हो जाता है। *(विस्तार के लिए देखें श्री ज्ञान मुनि जी कृत हिन्दी टीका पृ. ५१४-१५)*

अनानुपूर्वी और अवक्तव्य द्रव्यों का भी एक और अनेक की अपेक्षा उत्कृष्ट और जघन्य स्थिति काल आनुपूर्वीद्रव्यवत् जानना चाहिए।

**Elaboration**—This aphorism states the duration of existence of *anupurvi* (sequential) and other substances in the same state in their singularity and plurality.

For *anupurvi* (sequential) substances to remain as *anupurvi* (sequential) substances this period is said to be a minimum of one *samaya* and maximum of immeasurable time. The reason for this is that when one or more *paramanus* (ultimate-particles) get fused with an aggregate (*skandh*) of two *paramanus* (ultimate-particles) a new *anupurvi* (sequential) substance is created. When this process is repeated once more just after the lapse of one *samaya* the newly formed *anupurvi* (sequential) substance is once again transformed. Thus the duration of its existence in the same form is just one *samaya* which is minimum. However, when this *anupurvi* (sequential) substance undergoes such process of fusion only after a lapse of immeasurable time, the duration of its existence in the same form is immeasurable time which is maximum.

With respect to many *anupurvi* (sequential) substances the duration of existence in the same state is, as a rule, for all times. This is because there is no time when these anupurvi (sequential) substances become extinct.

The duration of existence of no *anupurvi* (sequential) substance in the same form is infinite. This is because the maximum duration of a material bond is immeasurable time and not infinity. An aggregate (*skandh*) does not remain in the same state after the lapse of immeasurable time, it either disintegrates or gets integrated with other *paramanus* (ultimate-particles) or aggregates (*skandhs*). (for more details refer to the *Tika* of *Anuyogadvara* Sutra by Shri Jnana Muni, p. 514-515)

The same holds true for the remaining two (*ananupurvi* and *avaktavaya* substances) in their singularity and plurality.

*(६) अन्तर प्ररूपणा द्वार*

**१११. (१) णेगम-ववहाराणं आणुपुव्वीदव्वाणमंतरं कालओ केवचिरं होइ ?**

**एगं दव्वं पडुच्च जहण्णेणं एगं समयं उक्कोसेणं अणंतं कालं, णाणादव्वाइं पडुच्च णत्थि अंतरं।**

१११. (प्रश्न १) नैगम और व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वीद्रव्यों में कालकृत अन्तर-विरहकाल कितना होता है ?

(उत्तर) एक द्रव्य की अपेक्षा जघन्य एक समय और उत्कृष्ट अनन्त काल का अन्तर होता है, किन्तु अनेक द्रव्यों की अपेक्षा उनमें अन्तर या विरहकाल नहीं होता।

**(6) ANTAR-DVAR**

**111. (Question 1)** In context of time, what is the *antar* (intervening period between losing the present form and regaining it) in case of *naigam-vyavahar naya sammat anupurvi dravya* (sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) ?

**(Answer)** With respect to a single *anupurvi* (sequential) substance this period is a minimum of one *samaya* and maximum of infinite time. However with respect to many *anupurvi* (sequential) substances this *antar* does not exist.

**(२) णेगम-ववहाराणं अणाणुपुव्वीदव्वाणं अंतरं कालओ केवचिरं होइ ?**

**एगं दव्वं पडुच्च जहण्णेणं एगं समयं उक्कोसेणं असंखेज्जं कालं, णाणादव्वाइं पडुच्च णत्थि अंतरं।**

१११. (प्रश्न २) नैगम और व्यवहारनयसम्मत अनानुपूर्वीद्रव्यों में काल की अपेक्षा अन्तर कितना होता है ?

(उत्तर) एक द्रव्य की अपेक्षा जघन्य एक समय का अन्तरकाल और उत्कृष्ट असंख्यात काल का अन्तर होता है तथा अनेक अनानुपूर्वीद्रव्यों की अपेक्षा अन्तर नहीं होता है।

**111. (Question 2)** In context of time what is the *antar* (intervening period between losing the present form and regaining it) in case of *naigam-vyavahar naya sammat ananupurvi dravya* (non-sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) ?

**(Answer)** With respect to a single *ananupurvi* (non-sequential) substance this period is a minimum of one *samaya* and maximum of immeasurable time. However with respect to many *ananupurvi* (non-sequential) substances the intervening period does not exist.

**(३) णेगम–ववहाराणं अवत्तव्वगदव्वाणं अंतरं कालओ केवचिरं होइ ?**

**एगं दव्वं पडुच्च जहण्णेणं एगं समयं उक्कोसेणं अणंतं कालं, णाणादव्वाइं पडुच्च णत्थि अंतरं।**

१११. (प्रश्न ३) नैगम और व्यवहारनयसम्मत अवक्तव्य द्रव्यों में काल की अपेक्षा अन्तर कितना है ?

(उत्तर) एक अवक्तव्यद्रव्य की अपेक्षा जघन्य एक समय और उत्कृष्ट अनन्त काल का अन्तर होता है, किन्तु अनेक द्रव्यों की अपेक्षा अन्तर नहीं है।

**111. (Question 3)** In context of time, what is the *antar* (intervening period between losing the present form and regaining it) in case of *naigam-vyavahar naya sammat avaktavya dravya* (inexpressible substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) ?

**(Answer)** With respect to a single *avaktavya* (inexpressible) substance this period is a minimum of one *samaya* and maximum of infinite time. However with respect to many *avaktavya* (inexpressible) substances the intervening period does not exist.

**विवेचन**—अन्तर काल का अर्थ है, एक परमाणु के दूसरे परमाणु रूप में परिणत होने के बीच का समय। जैसे एक त्रिप्रदेशी स्कन्ध त्रिप्रदेशी स्कन्ध के रूप को छोड़कर द्विप्रदेशी स्कन्ध तथा एक परमाणु के रूप में चला जाता है अथवा तीन परमाणु के रूप में चला जाता है। फिर वे तीनों परमाणु मिलकर त्रिप्रदेशी स्कन्ध के रूप में आते हैं, उनके बीच का समय अन्तर कहलाता है।

जैसे आनुपूर्वी द्रव्यों–त्रिप्रदेशी स्कन्धों से एक परमाणु बिछुड़ गया, एक समय वह स्कन्ध से अलग रहा, वापस उसी स्कन्ध में आ मिला–इस अपेक्षा से आनुपूर्वी द्रव्य का अन्तर काल जघन्यतः एक समय का होता है। आनुपूर्वी द्रव्य का उत्कृष्ट अन्तर काल अनन्तकाल है। जैसे एक त्रिप्रदेशी यावत् अनन्त प्रदेशी स्कन्ध है, उसके परमाणु बिखर गये। वे कभी परमाणु बने रहे, कभी स्कन्ध के साथ मिल गये इस प्रकार अनेक रूपों में परिवर्तित होते रहे। अनन्त काल के पश्चात् किसी प्रयोग (प्रयत्न) अथवा स्वभाव (सहज ही) से पुनः अपने मूल रूप में आ गये। इस अपेक्षा से उत्कृष्ट अन्तर काल अनन्तकाल कहा है। अवक्तव्य द्रव्य के लिए भी यही नियम लागू होता है।

अनानुपूर्वी द्रव्य का जघन्य अन्तर काल एक समय है। आनुपूर्वी द्रव्य का उत्कृष्ट अन्तर काल असंख्यातकाल है, इसका कारण यह है, एक परमाणु किसी अन्य परमाणु अथवा त्रिप्रदेशी आदि स्कन्धों के साथ असंख्य काल तक ही रह सकता है। उसके बाद फिर बिछुड़ जाता है। जैसा कि भगवती सूत्र (५/६९) में कहा है–'परमाणु परमाणु रूप में उत्कृष्टतः असंख्यकालतक ही रहता है, उसके पश्चात् उसका रूपान्तर अनिवार्य रूप में होता है। द्विप्रदेशी स्कन्ध से अनन्त प्रदेशी स्कन्ध तक भी यही नियम लागू होता है। (अनु. महाप्रज्ञ. पृ. १०३)

**Elaboration**—*Antar* or *virah-kaal* means the intervening period between termination of the present form and again regaining the same form. For example a triad or an aggregate (*skandh*) of three *paramanus* (ultimate-particles) disintegrates into an aggregate (*skandh*) of two and a free *paramanu* (ultimate-particle) or three free *paramanus* (ultimate-particles). These components, after a lapse of time, combine again to form a triad. This intervening period is called *antar*.

A triad loses one *paramanu* (ultimate-particle). This *paramanu* (ultimate-particle) remains free for just one *samaya*

and rejoins the remaining two to reform the triad. This is the example of the minimum intervening period. Aggregates (*skandhs*) of three to infinite *paramanus* (ultimate-particles) get disintegrated. For a long time they continue to integrate and disintegrate to form a variety of aggregates (*skandhs*). After the lapse of an infinite period they combine together to regain the original form either through some effort or naturally. This is the example of the maximum intervening period. The same holds true for inexpressible substances.

In case of the non-sequential substances although the minimum intervening period is same, the maximum is immeasurable time. The reason for this is that a free *paramanu* (ultimate-particle) can remain bonded with another *paramanu* (ultimate-particle) or triad (and other sequential aggregates) only for immeasurable period. After that the bond is broken. Bhagavati sutra (5/69) confirms this—'A free *paramanu* (ultimate-particle) can remain free only for a maximum period of immeasurable time after which it necessarily undergoes a transformation.' This rule is applicable to aggregates (*skandhs*) of two to infinite *paramanus* (ultimate-particles). (*Anuyogadvara* by Acharya Mahaprajna p. 103)

*(७) भागप्ररूपणा द्वार*

**११२. (१) णेगम-ववहाराणं आणुपुव्वीदव्वाइं सेसदव्वाणं कइभागे होज्जा ? किं संखेज्जइभागे होज्जा ? असंखेज्जइभागे होज्जा ? संखेज्जेसु भागेसु होज्जा ? असंखेज्जेसु भागेसु होज्जा ?**

**नो संखेज्जइभागे होज्जा, नो असंखेज्जइभागे होज्जा, नो संखेज्जेसु भागेसु होज्जा नियमा असंखेज्जेसु भागेसु होज्जा।**

११२. (प्रश्न १) नैगम और व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वीद्रव्य शेष द्रव्यों के कितने वें भाग में होते हैं ? क्या संख्यातवें भाग में हैं ? असंख्यातवें भाग में अथवा संख्येय भागों या असंख्येय भागों में हैं ?

(उत्तर) आनुपूर्वीद्रव्य शेष द्रव्यों के संख्यातवें भाग में, असंख्यातवें भाग में अथवा संख्येय भागों में नहीं होते, किन्तु वे नियमतः असंख्येय भागों में होते हैं।

**(7) BHAAG-DVAR**

**112. (Question 1)** In what spatial proportion of other substances do the *naigam-vyavahar naya sammat anupurvi dravya* (sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) exist. Is it numerable fractions ? Is it innumerable (infinitesimal) fractions ? Is it numerable sections ? Or is it innumerable sections ?

**(Answer)** The *anupurvi* (sequential) substance do not exist in numerable fractions or innumerable (infinitesimal) fractions or numerable sections but only in innumerable sections.

(२) णेगम-ववहाराणं अणाणुपुव्वीदव्वाइं सेसदव्वाणं कइभागे होज्जा ? किं संखेज्जइभागे होज्जा ? असंखेज्जइभागे होज्जा ? संखेज्जेसु भागेसु होज्जा ? असंखेज्जेसु भागेसु होज्जा ?

नो संखेज्जइभागे होज्जा असंखेज्जइभागे होज्जा। नो संखेज्जेसु भागेसु होज्जा नो असंखेज्जेसु भागेसु होज्जा।

११२. (प्रश्न २) नैगम और व्यवहारनयसम्मत अनानुपूर्वीद्रव्य शेष द्रव्यों के कितनेवें भाग में होते हैं ? क्या संख्यातवें भाग में होते हैं ? असंख्यातवें भाग में होते हैं ? संख्येय भागों में होते हैं ? असंख्येय भागों में होते हैं ?

(उत्तर) अनानुपूर्वीद्रव्य शेष द्रव्यों के संख्यातवें भाग में नहीं होते किन्तु असंख्यातवें भाग में होते हैं। वे संख्येय भागों अथवा असंख्येय भागों रूप नहीं होते हैं।

**112. (Question 2)** In what spatial proportion of other substances do the *naigam-vyavahar naya sammat ananupurvi dravya* (non-sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) exist. Is it numerable fractions ? Is it innumerable (infinitesimal) fractions ? Is it numerable sections ? Or is it innumerable sections ?

**(Answer)** The *ananupurvi* (non-sequential) substance do not exist in numerable fractions but only in innumerable (infinitesimal) fractions and also not in numerable sections or innumerable sections.

(३) एवं अवत्तव्वगदव्वाणि वि।

(३) अवक्तव्य द्रव्यों सम्बन्धी कथन भी उपर्युक्त अनुसार असंख्यात भाग समझना चाहिए।

**112. (3)** The same holds true for *avaktavya* (inexpressible) substances, *i.e.* they exist in innumerable fractions.

**विवेचन**–आनुपूर्वीद्रव्य, अनानुपूर्वी द्रव्य तथा अवक्तव्य द्रव्य की अपेक्षा असंख्यात भागों में अधिक है।

शेष द्रव्यों की अपेक्षा समस्त आनुपूर्वीद्रव्य अधिक होने का कारण यह है कि अनानुपूर्वी द्रव्य परमाणु रूप है, परमाणु एक प्रदेश का ही अवगाहन करता है। और अवक्तव्यद्रव्य द्व्यणुक रूप है। द्विप्रदेशी स्कन्ध एक प्रदेश का भी अवगाहन कर सकता है, इसलिए ये दोनों लोक के असंख्यातवें भाग में स्थित रहते हैं। आनुपूर्वीद्रव्य त्र्यणुक आदि स्कन्ध से लेकर अनन्ताणुकस्कन्ध पर्यन्त हैं। इसीलिए ये शेष द्रव्यों की अपेक्षा असंख्यात भागों में अधिक हैं।

**Elaboration**—The *anupurvi* (sequential) substances occupy more innumerable units of space as compared to the *ananupurvi* (non-sequential) and *avaktavya* (inexpressible) substances. The reason for this abundance of *anupurvi* (sequential) substances as compared to the others is that *ananupurvi* (non-sequential) substances are in the form of free *paramanus* (ultimate-particles) and one *paramanu* (ultimate-particle) occupies just one space-point. The *avaktavya* (inexpressible) substances are in the form of aggregates (*skandhs*) of two *paramanus* (ultimate-particles) and they occupy just one or two space-point. Thus all together they occupy numerable portion of *lokakasha.* On the other hand the *anupurvi* (sequential) substances are in the form of triads to aggregates (*skandhs*) of infinite *paramanus.* Therefore they occupy more innumerable units of space as compared to other substances.

(८) भाव प्ररूपणा द्वार

११३. (१) णेगम–ववहाराणं आणुपुव्वीदव्वाइं कयरम्मि भावे होज्जा ? किं उदइए भावे होज्जा ? उवसमिए भावे होज्जा ? खाइए भावे होज्जा ? खाओवसमिए भावे होज्जा ? पारिणामिए भावे होज्जा ? सन्निवाइए भावे होज्जा ?

णियमा साइपारिणामिए भावे होज्जा।

११३. (प्रश्न १) नैगम और व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वीद्रव्य किस भाव में होते हैं? क्या औदयिक भाव में होते हैं? अथवा औपशमिक भाव में, क्षायिक भाव में, क्षायोपशमिक भाव में, पारिणामिक भाव में अथवा सान्निपातिक भाव में होते हैं?

(उत्तर) वे नियमतः सादि पारिणामिक भाव में होते हैं।

(8) BHAAVA-DVAR

**113. (Question 1)** In what state do the *naigam-vyavahar naya sammat anupurvi dravya* (sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) exist. Are they in *audayik-bhaava* (culminated state) ? Are they in *aupashamik-bhaava* (pacified state) ? Are they in *kshayik-bhaava* (extinct state) ? Are they in *kshayopashamik-bhaava* (state of extinction-cum-pacification) ? (these four states are in context of *karma* particles) Are they in *parinamik-bhaava* (transformed state) ? Or are they in *sannipatik-bhaava* (mixed state) ?

**(Answer)** As a rule they exist in parinamik-bhaava (transformative state).

(२) अणाणुपुव्वीदव्वाणि अवत्तव्वयदव्वाणि य एवं चेव भाणियव्वाणि।

(२) अनानुपूर्वीद्रव्यों और अवक्तव्यद्रव्यों के लिए भी इसी प्रकार कहना चाहिए। अर्थात् वे भी सादिपारिणामिक भाव में हैं।

**(2)** The same holds true for *ananupurvi* (non-sequential), and *avaktavya* (inexpressible) substances, *i.e.,* they too exist in *parinamik-bhaava* (transformed state).

विवेचन-विभिन्न रूपों में होने वाले द्रव्य के परिणमन-परिवर्तन को परिणाम कहते हैं और यह परिणाम ही पारिणामिक भाव है।

यह पारिणामिकभाव दो प्रकार का है सादि और अनादि। धर्मास्तिकाय आदि अरूपी द्रव्य अनादि पारिणामिक है, और वह परिणमन उनका स्वभाव से ही उस रूप में अनादिकाल से होता चला आ रहा है तथा अनन्तकाल तक होता रहेगा। रूपी पुद्गलद्रव्यों में जो परिणमन होता है, वह सादि-पारिणामिक है। जैसे पर्वत, बादल, इन्द्र-धनुष आदि। क्योंकि पुद्गलों का जो विशिष्ट रूप में परिणमन होता है वह उत्कृष्ट रूप से भी असंख्यातकाल तक ही स्थायी रहता है। इसलिए समस्त आनुपूर्वीद्रव्य सादिपारिणामिक भाव वाले हैं।

इसी प्रकार अनानुपूर्वी और अवक्तव्य द्रव्यों में भी सादिपारिणामिक भाव जानना चाहिए।

**Elaboration**—The transformation of a substance in different forms is called *parinam,* and it is this *parinam* that is called *parinamik-bhaava* or state arrived at due to transformation. This transformed (or transformative) state is of two kinds—*sadi* (with a beginning) and *anadi* (without a beginning). *Dharmastikaya* and other formless entities are *anadi parinamik* (their process of transformation is without a beginning). They are in a state of continued innate transformation and will remain so always. In the material substances having a form, the process of transformation has a beginning; some examples being mountains, clouds, rainbow, etc. The reason is that any specific form arrived at by transformation can remain stable only for a certain period, the maximum period of stability being uncountable time. Therefore all *anupurvi* (sequential) substances are *sadi-parinamik* (transformative with a beginning). The same holds true for *ananupurvi* (non-sequential) and *avaktavya* (inexpressible) substances.

*(९) अल्प-बहुत्व द्वार*

**११४. (१) एएसि णं भंते ! णेगम-ववहाराणं आणुपुव्वीदव्वाणं अणाणुपुव्वीदव्वाणं अवत्तव्वयदव्वाण य दव्वट्ठयाए पएसट्ठयाए दव्वट्ठ-पएसट्ठयाए कयरे कयरेहिंतो अप्पा वा बहुया वा तुल्ला वा विसेसाहिया वा ?**

गोयमा ! सव्वत्थोवाइं णेगम-ववहाराणं अवत्तव्वयदव्वाइं दव्वट्ठयाए, अणाणुपुव्वीदव्वाइं दव्वट्ठयाए विसेसाहियाइं, आणुपुव्वीदव्वाइं दव्वट्ठयाए असंखेज्जगुणाइं।

११४. (प्रश्न १) भंते ! नैगम और व्यवहारनयसम्मत इन आनुपूर्वीद्रव्यों, अनानुपूर्वीद्रव्यों और अवक्तव्यद्रव्यों में से द्रव्य, प्रदेश और द्रव्यप्रदेश की अपेक्षा कौन द्रव्य किन द्रव्यों की अपेक्षा अल्प, अधिक, तुल्य अथवा विशेषाधिक हैं ?

(उत्तर) गौतम ! नैगम और व्यवहारनयसम्मत अवक्तव्यद्रव्य द्रव्य की अपेक्षा सबसे कम(स्तोक) हैं, अनानुपूर्वीद्रव्य, द्रव्य की अपेक्षा अवक्तव्यद्रव्योंसे विशेषाधिक हैं और आनुपूर्वीद्रव्य द्रव्य की अपेक्षा अनानुपूर्वी द्रव्यों से असंख्यातगुणे हैं।

**(9) ALPABAHUTVA-DVAR**

**114. (Questio 1)** Bhante! In terms of substance (mass), space-points (volume), and substance-cum-space-points (mass-cum-volume) which of these *naigam-vyavahar naya sammat anupurvi, ananupurvi,* and *avaktavya dravya* (sequential, non-sequential, and inexpressible substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) are comparatively less than, more than, equal to, or much more than others (in the universe) ?

**(Answer)** Gautam! In terms of *dravya* (substance), *naigam-vyavahar naya sammat avaktavya dravya* (inexpressible substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) are least in the universe; in terms of substance *ananupurvi* (non-sequential) substances are much more than *avaktavya* (inexpressible) substances; and in terms of substance *anupurvi* (sequential) substances are uncountable times more than *ananupurvi* (non-sequential) substances.

(२) पएसट्ठयाए णेगम-ववहाराणं सव्वत्थोवाइं अणाणुपुव्वीदव्वाइं अपएसट्ठयाए, अवत्तव्वयदव्वाइं पएसट्ठयाए विसेसाहियाइं, आणुपुव्वीदव्वाइं पएसट्ठयाए अणंतगुणाइं।

(२) प्रदेश की अपेक्षा नैगम और व्यवहारनयसम्मत अनानुपूर्वीद्रव्य अप्रदेशी होने से सबसे कम हैं, अवक्तव्यद्रव्य प्रदेशों की अपेक्षा अनानुपूर्वी द्रव्यों से विशेषाधिक और आनुपूर्वीद्रव्य अवक्तव्य द्रव्यों से अनन्तगुणे हैं।

**(2)** In terms of *pradesh* (space-points), as they are *apradeshi* (devoid of space-points), *naigam-vyavahar naya sammat ananupurvi dravya* (non-sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) are least in the universe; in terms of space-points *avaktavya dravya* (inexpressible substances) are much more than *ananupurvi* (non-sequential) substances; and in terms of space-points *anupurvi* (sequential) substances are infinite times more than *avaktavya* (inexpressible) substances.

**(३) दव्वट्ठ-पएसट्ठयाए सव्वत्थोवाइं णेगम-ववहाराणं अवत्तव्वगदव्वाइं दव्वट्ठयाए, अणाणुपुव्वीदव्वाइं दव्वट्ठयाए अपएसट्ठयाए विसेसाहियाइं, अवत्तव्वगदव्वाइं पयएसट्ठयाए विसेसाहियाइं, आणुपुव्वीदव्वाइं दव्वट्ठयाए असंखेज्जगुणाइं, ताइं चेव पएसट्ठयाए अणंतगुणाइं। से तं अणुगमे। से तं णेगम-ववहाराणं अणोवणिहिया दव्वाणुपुव्वी।**

(३) द्रव्य और प्रदेश की अपेक्षा नैगम और व्यवहारनयसम्मत अवक्तव्यद्रव्य-द्रव्य की अपेक्षा सबसे अल्प हैं। द्रव्य और अप्रदेशार्थता की अपेक्षा अनानुपूर्वीद्रव्य विशेषाधिक हैं, प्रदेश की अपेक्षा अवक्तव्यद्रव्य विशेषाधिक है, आनुपूर्वीद्रव्य द्रव्य की अपेक्षा असंख्यातगुण और वही प्रदेश की अपेक्षा अनन्तगुण हैं।

इस प्रकार से अनुगम का वर्णन पूर्ण हुआ। नैगम और व्यवहारनयसम्मत अनौपनिधिकी द्रव्यानुपूर्वी की वक्तव्यता पूर्ण हुई।

**(3)** In terms of *dravya* and *pradesh* (substance-cum-space-points), *naigam-vyavahar naya sammat avaktavya dravya* (inexpressible substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) are least in the universe in context of substance. *Ananupurvi* (non-sequential) substances are much more (than *avaktavya* substances) in

context of substance and absence of space-points; *avaktavya* (inexpressible) substances are much more (than *ananupurvi* substances) in context of space-points. *Anupurvi* (sequential) substances are uncountable times more (than *avaktavya* substances) in context of substance and infinite times more (than *avaktavya* substances) in context of space-points.

This concludes the description of *anugam*. This also concludes the description of *naigam-vyavahar naya sammat dravyanupurvi* (sequence of substances conforming to coordinated and particularized viewpoints).

**विवेचन**—सूत्रकार ने नैगम और व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वी आदि द्रव्यों का द्रव्य, प्रदेश और उभय की अपेक्षा अल्पबहुत्व बतलाया है। स्पष्टीकरण इस प्रकार है—

द्रव्यार्थ का मतलब है—एक-एक आनुपूर्वी आदि द्रव्यों की गणना करना।

द्रव्यार्थ से अवक्तव्यद्रव्य सर्वस्तोक-सबसे अल्प है, क्योंकि द्विप्रदेशी स्कन्धों के संघात और भेद के निमित्त कम मिलते हैं। अनानुपूर्वीद्रव्य उनसे विशेषाधिक है, क्योंकि परमाणु बहुतर द्रव्यों की उत्पत्ति में निमित्त बनते हैं और उनसे आनुपूर्वीद्रव्य असंख्यातगुण है, क्योंकि त्रिप्रदेशी आदि द्रव्य प्रचुरता में मिलते हैं, तथा वस्तु स्वभाव भी वही है। दूसरी बात यह है कि अनानुपूर्वी द्रव्य-परमाणु में एक ही और अवक्तव्यद्रव्य में द्विप्रदेशीस्कन्ध रूप एक स्थान ही लभ्य है, परन्तु आनुपूर्वीद्रव्य में त्र्यणुकस्कन्ध से लगाकर एकोत्तर वृद्धि में-एक-एक प्रदेश की उत्तरोत्तरवृद्धि होने से अनन्ताणुक स्कन्ध पर्यन्त अनन्त स्थान हैं। इसीलिए आनुपूर्वीद्रव्य, अनानुपूर्वी और अवक्तव्य द्रव्यों की अपेक्षा असंख्यातगुणे बताये हैं।

प्रदेशों की अपेक्षा अनानुपूर्वीद्रव्य को सबसे कम बताने का कारण यह है कि यदि परमाणु रूप इन अनानुपूर्वी द्रव्यों में भी द्वितीय आदि प्रदेश मान लिए जायें तो प्रदेशार्थता से भी अनानुपूर्वीद्रव्यों की अवक्तव्यद्रव्यों से अधिकता मानी जा सकती है, परन्तु परमाणु पुद्गल का सूक्ष्मतम अविभाज्य अंग होने के कारण अपनी स्वतन्त्र सत्ता की स्थिति में अप्रदेशी है और यहाँ प्रदेशार्थता की अपेक्षा अल्पबहुत्व का कथन किया है। अतः अनानुपूर्वीद्रव्य सर्वस्तोक हैं।

**Elaboration**—The author has stated the quantum of *naigam-vyavahar naya sammat anupurvi* (sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) and

**(Answer)** *Naigam-vyavahar naya sammat arth-padaprarupana* (semantics conforming to coordinated and particularized viewpoints) is described as follows—

An aggregate (*skandh*) of three ultimate-particles (*paramanus*) occupying three space-points is a sequential configuration (*anupurvi*). In the same way aggregates (*skandhs*) of four ultimate-particles (*paramanus*), (and so on...), ten ultimate-particles (*paramanus*), countable, uncountable, and infinite ultimate-particles (*paramanus*), are all sequential configurations (*anupurvis*).

A single ultimate-particle of matter (*paramanu pudgala*) or an aggregate of even uncountable *paramanus* (ultimate-particles) occupying just one space-point is non-sequential (*ananupurvi*).

An aggregate (*skandh*) of two or even uncountable ultimate-particles (*paramanus*) occupying just two space-points is inexpressible (*avaktavya*).

There also are numerous sequential configurations (*anupurvis*) of such aggregates (*skandhs*) of three ultimate-particles (*paramanus*), (and so on up to) infinite ultimate-particles (*paramanus*) occupying three to uncountable space-points.

There also are numerous non-sequential configurations (*ananupurvis*) of such separate ultimate-particles of matter (*paramanu* pudgala) occupying one space-point.

There also are numerous inexpressible configurations (*avaktavyas*) of such aggregates (*skandhs*) of two ultimate-particles (*paramanus*) occupying two space-points.

This concludes the description of *Naigam-vyavahar naya sammat arth-padaprarupana* (semantics conforming to coordinated and particularized viewpoints).

१४४. एयाए णं णेगम-ववहाराणं अट्ठपयपरूवणयाए किं पओयणं ?

एयाए णं णेगम-ववहाराणं अट्ठपयपरूवणयाए णेगम-ववहाराणं भंगसमुक्कित्तणया कीरति।

१४४. (प्रश्न) इस नैगम-व्यवहारनयसम्मत अर्थपदप्ररूपणता का क्या प्रयोजन है ?

(उत्तर) इस नैगम-व्यवहारनयसम्मत अर्थपदप्ररूपणता द्वारा नैगम-व्यवहारनयसम्मत भंगसमुत्कीर्तनता की जाती है।

**144. (Question)** What is the purpose of this *anupurvi* (sequence) in the form of *naigam-vyavahar naya sammat arth-padaprarupana* (semantics conforming to coordinated and particularized viewpoints) ?

**(Answer)** This *anupurvi* (sequence) in the form of *Naigam-vyavahar naya sammat arth-padaprarupana* (semantics conforming to coordinated and particularized viewpoints) is used to derive and state *bhang-samutkirtanata* (enumeration of divisions or *bhangs*).

*क्षेत्रानुपूर्वी-भंगसमुत्कीर्तनता एवं प्रयोजन*

१४५. से किं तं णेगम-ववहाराणं भंगसमुक्कित्तणया ?

णेगम-ववहाराणं भंगसमुक्कित्तणया (१) अत्थि आणुपुव्वी, (२) अत्थि अणाणुपुव्वी, (३) अत्थि अवत्तव्वए। एवं दव्वाणुपुव्वीगमेणं खेत्ताणुपुव्वीए वि ते चेव छव्वीस भंगा भाणियव्वा, जाव से तं णेगम-ववहाराणं भंगसमुक्कित्तणया।

१४५. (प्रश्न) नैगम-व्यवहारनयसम्मत भंगसमुत्कीर्तनता क्या है ?

(उत्तर) नैगम-व्यवहारनयसम्मत भंगसमुत्कीर्तनता इस प्रकार है-(१) आनुपूर्वी है, (२) अनानुपूर्वी है, (३) अवक्तव्यक है इत्यादि द्रव्यानुपूर्वी के पाठ की तरह क्षेत्रानुपूर्वी के भी वही छब्बीस भंग होते हैं। इस प्रकार नैगमव्यवहारनयसम्मत भंगसमुत्कीर्तनता का कथन करना चाहिए। (सूत्र १०१ से १०३ के अनुसार समझें)

**145. (Question)** What is this *naigam-vyavahar naya sammat bhang-samutkirtanata* (enumeration of divisions or *bhangs* conforming to coordinated and particularized viewpoints)?

**(Answer)** *Naigam-vyavahar naya sammat bhang-samutkirtanata* (enumeration of divisions or *bhangs* conforming to coordinated and particularized viewpoints) is as follows—

(1) There is an *anupurvi* (sequence), (2) There is an *ananupurvi* (non-sequence), (3) There is an *avaktavya* (inexpressible), and so on including the twenty six divisions as mentioned in context of *Dravyanupurvi* (see aphorisms 101-103).

**१४६. एयाए णं णेगम–ववहाराणं भंगसमुक्कित्तणयाए किं पओयणं ?**

**एयाए णं णेगम–ववहाराणं भंगसमुक्कित्तणयाए णेगम–ववहाराणं भंगोवदंसणया कज्जति।**

१४६. (प्रश्न) इस नैगम–व्यवहारनयसम्मत भंगसमुत्कीर्तनता का क्या प्रयोजन है ?

(उत्तर) इस नैगम–व्यवहारनयसम्मत भंगसमुत्कीर्तनता द्वारा नैगम-व्यवहारनयसम्मत भंगोपदर्शनता की जाती है।

**146. (Question)** What is the purpose of this *naigam-vyavahar naya sammat bhang-samutkirtanata* (enumeration of divisions or *bhangs* conforming to coordinated and particularized viewpoints)?

**(Answer)** This *naigam-vyavahar naya sammat bhang-samutkirtanata* (enumeration of divisions or *bhangs* conforming to coordinated and particularized viewpoints) is used to derive and state *Bhangopadarshanata* (explication of divisions or *bhangs*).

**१४७. से किं तं णेगम–ववहाराणं भंगोवदंसणया ?**

**णेगम–ववहाराणं भंगोवदंसणया (१) तिपएसोगाढे आणुपुव्वी, (२) एगपएसोगाढे अणाणुपुव्वी, (३) दुपएसोगाढे अवत्तव्वए, (४) तिपएसोगाढाओ आणुपुव्वीओ, (५) एगपएसोगाढाओ अणाणुपुव्वीओ, (६) दुपएसोगाढाइं अवत्तव्वयाइं।**

**अहवा तिपएसोगाढे य एगपएसोगाढे य आणुपुव्वी य अणाणुपुव्वी य, एवं तहा चेव दव्वाणुपुव्वीगमेणं छव्वीसं भंगा भाणियव्वा जाव से तं णेगम–ववहाराणं भंगोवदंसणया।**

१४७. (प्रश्न) नैगम–व्यवहारनयसम्मत भंगोपदर्शनता क्या है ?

(उत्तर) तीन आकाशप्रदेशावगाढ त्र्यणुकादि स्कन्ध आनुपूर्वी हैं। एक आकाशप्रदेशावगाही परमाणुसंघात अनानुपूर्वी तथा दो आकाशप्रदेशावगाही द्व्यणुकादि स्कन्ध क्षेत्र की अपेक्षा अवक्तव्यक कहलाता है।

तीन आकाशप्रदेशावगाही अनेक स्कन्ध 'आनुपूर्वियाँ' एवं एक–एक आकाशप्रदेशावगाही अनेक परमाणुसंघात 'अनानुपूर्वियाँ' तथा द्वि आकाशप्रदेशावगाही द्व्यणुक आदि अनेक द्रव्यस्कन्ध 'अवक्तव्यक' हैं।

अथवा त्रिप्रदेशावगाढस्कन्ध और एक प्रदेशावगाढस्कन्ध एक आनुपूर्वी और एक अनानुपूर्वी है। इस प्रकार द्रव्यानुपूर्वी के पाठ की तरह छब्बीस भंग यहाँ भी जानने चाहिए। यह नैगम–व्यवहारनयसम्मत भंगोपदर्शनता है।

**NAIGAM-VYAVAHAR NAYA SAMMAT BHANGOPADARSHANATA**

**147. (Question)** What is this *naigam-vyavahar naya sammat bhangopadarshanata* (explication of divisions or *bhangs* conforming to coordinated and particularized viewpoints) ?

**(Answer)** *Naigam-vyavahar naya sammat bhangopadarshanata* (explication of divisions or *bhangs* conforming to coordinated and particularized viewpoints) is as follows—

With respect to *kshetra* (area) there is a triad (of three ultimate-particles) *anupurvi* (sequence) occupying three space-points; there is a single particle (*paramanu-pudgala* or ultimate-particle of matter) *ananupurvi* (non-sequence) occupying one space-point; and there is a biunial-aggregate (aggregate of ultimate-particles) *avaktavya* (inexpressible) occupying two space-points.

There are many triad *anupurvis* (sequences) occupying three space-points; there are many single particle *ananupurvis* (non-sequences) occupying one space-point; there are many biunial-aggregate *avaktavyas* (inexpressibles) occupying two space-points.

Also there is a triad *anupurvi* (sequence) occupying three space-points and a single particle *ananupurvi* (non-sequence) occupying one space-point; and so on including the twenty six divisions as mentioned in context of *Dravyanupurvi*. (see aphorism 103)

This concludes the description of *Naigam-vyavahar naya sammat bhangopadarshanata* (explication of divisions or *bhangs* conforming to coordinated and particularized viewpoints).

***क्षेत्रानुपूर्वी की समवतार प्ररूपणा***

**१४८. (१) से किं तं समोयारे ? समोयारे णेगम-ववहाराणं आणुपुव्वीदव्वाइं कहिं समोयरंति ? किं आणुपुव्वीदव्वेहिं समोयरंति ? अणाणुपुव्वीदव्वेहिं समोयरंति ? अवत्तव्वयदव्वेहिं समोयरंति ?**

**आणुपुव्वीदव्वाइं आणुपुव्वीदव्वेहिं समोयरंति, नो अणाणुपुव्वीदव्वेहिं समोयरंति नो अवत्तव्वयदव्वेहिं समोयरंति।**

१४८. (प्रश्न १) समवतार क्या है? नैगम-व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वीद्रव्यों का समावेश कहाँ होता है? क्या आनुपूर्वी द्रव्यों में, अनानुपूर्वी द्रव्यों में अथवा अवक्तव्यक द्रव्यों में समावेश होता है?

(उत्तर) आनुपूर्वी द्रव्य आनुपूर्वी द्रव्यों में समाविष्ट होते हैं, किन्तु अनानुपूर्वी द्रव्यों और अवक्तव्यक द्रव्यों में समाविष्ट नहीं होते हैं।

**KSHETRANUPURVI : SAMAVATARA**

**148. (Question 1)** What is this *samavatara* (compatible assimilation)?

Where can there be a compatible assimilation (*samavatara*) of *naigam-vyavahar naya sammat anupurvi dravya* (sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints)? Can they have compatible assimilation (*samavatara*) with sequential substances or non-sequential substances or inexpressible substances?

**(Answer)** *Naigam-vyavahar naya sammat anupurvi dravya* (sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) can have compatible assimilation (*samavatara*) with sequential substances only and not with non-sequential substances or inexpressible substances.

(२) एवं तिण्णि वि सट्ठाणे समोयरंति त्ति भाणियव्वं। से तं समोयारे।

(२) इस प्रकार तीनों स्व-स्व स्थान में ही समाविष्ट होते हैं। यह समवतार का स्वरूप हैं।

**(2)** In the same way all the three can have compatible assimilation (*samavatara*) with substances of their own class and not with those of other classes.

This concludes the description of *samavatara* (compatible assimilation).

***क्षेत्रानुपूर्वी की अनुगमप्ररूपणा***

१४९. से किं तं अणुगमे ?

अणुगमे णवविहे पण्णत्ते। तं जहा-

(१) संतपयपरूवणया, (२) दव्वपमाणं, च (३) खेत्त, (४) फुसणा य।
(५) कालो, (६) अंतरं, (७) भाग, (८) भाव, (९) अप्पाबहुं, चेव॥१०॥

१४९. (प्रश्न) अनुगम का क्या स्वरूप है?

(उत्तर) अनुगम नौ प्रकार का है। यथा-(१) सत्पदप्ररूपणता, (२) द्रव्य प्रमाण, (३) क्षेत्र, (४) स्पर्शना, (५) काल, (६) अन्तर, (७) भाग, (८) भाव, और (९) अल्पबहुत्व। (विशेषार्थ सूत्र १०५ के अनुसार समझना चाहिए।)

**KSHETRANUPURVI : ANUGAM**

**149. (Question)** What is this *anugam* (systematic elaboration)?

**(Answer)** *Anugam* (systematic elaboration) is of nine kinds—(1) *satpadprarupana,* (2) *dravyapramana,* (3) *kshetra,* (4) *sparshana,* (5) *kaal,* (6) *antar,* (7) *bhaag,* (8) *bhaava,* and (9) *alpabahutva.* (further details should be taken as mentioned in context of *Dravyanupurvi* in aphorism 105)

*(१) क्षेत्रानुपूर्वी : सत्पदप्ररूपणता*

**१५०. से किं तं संतपयपरूवणया ? णेगम ववहाराणं खेत्ताणुपुव्वीदव्वाइं किं अत्थि णत्थि ? णियमा अत्थि। एवं दोण्णि वि।**

१५०. (प्रश्न) सत्पदप्ररूपणता क्या है? नैगम-व्यवहारनयसम्मत क्षेत्रानुपूर्वीद्रव्य (सत्-अस्तित्वरूप) हैं या नहीं?

(उत्तर) नियमतः (सत्) हैं। इसी प्रकार दोनों-अनानुपूर्वी और अवक्तव्यक द्रव्यों के लिए भी समझना चाहिए कि वे भी नियमतः-निश्चित रूप से सत् हैं।

**(1) KSHETRANUPURVI : SATPADPRARUPANA-DVAR**

**150. (Question)** What is this *Satpadprarupana* (exposition of words for existent things)? Do the *naigam-vyavahar naya sammat kshetra-anupurvi dravya* (area-sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) exist or not?

**(Answer)** Indeed, as a rule they exist. Same is true also for *ananupurvi* (non-sequential) and *avaktavya* (inexpressible) substances.

*(२) क्षेत्रानुपूर्वी : द्रव्यप्रमाण*

**१५१. णेगम-ववहाराणं आणुपुव्वीदव्वाइं किं संखेज्जाइं असंखेज्जाइं अणंताइं ?**

**नो संखेज्जाइं नो अणंताइं, नियमा असंखेज्जाइं। एवं दोण्णि वि।**

१५१. (प्रश्न) नैगम-व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वी द्रव्य क्या संख्यात हैं, असंख्यात हैं, अथवा अनन्त हैं ?

(उत्तर) नैगम-व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वी द्रव्य न तो संख्यात हैं और न अनन्त हैं किन्तु नियमतः असंख्यात हैं। इसी प्रकार दोनों-अनानुपूर्वी और अवक्तव्यक द्रव्यों के लिए भी समझना चाहिए।

(2) KSHETRANUPURVI : DRAVYAPRAMANA-DVAR

**151. (Question)** According to the *naigam-vyavahar naya* (coordinated and particularized viewpoints) are the *anupurvi dravya* (sequential substances) countable, uncountable, or infinite (numerically) ?

**(Answer)** They are neither countable nor infinite but are uncountable (numerically). Same is true for the remaining two, *i.e.,* according to the *naigam-vyavahar naya* (coordinated and particularized viewpoints) both *ananupurvi dravya* (non-sequential substances) and *avaktavya dravya* (inexpressible substances) are uncountable (numerically).

**विवेचन**-सूत्र में क्षेत्र की अपेक्षा आनुपूर्वी आदि द्रव्यों का प्रमाण असंख्यात बतलाया है। इसका निम्न कारण है। आकाश के तीन प्रदेशों में स्थित द्रव्य क्षेत्र की अपेक्षा आनुपूर्वी रूप हैं और तीन आदि प्रदेश वाले स्कन्धों के आधारभूत क्षेत्र विभाग असंख्यातप्रदेशी लोक में असंख्यात हैं। इसलिए द्रव्य की अपेक्षा बहुत आनुपूर्वी द्रव्य भी आकाश रूप क्षेत्र के तीन प्रदेशों में तीन, चार, पाँच छह आदि से लेकर अनन्तप्रदेश (परमाणु) वाले अनेक आनुपूर्वीद्रव्य अवगाढ होकर रहते हैं। अतः ये सब द्रव्य तुल्य प्रदेशावगाही होने के कारण

एक हैं। क्षेत्रानुपूर्वी में लोक के ऐसे त्रिप्रदेशात्मक विभाग असंख्यात हैं। इसलिए आनुपूर्वी द्रव्य भी उनके समान संख्या वाले होने के कारण असंख्यात होते हैं।

**Elaboration**—This aphorism gives the quantum with respect to *kshetra* (area) of *anupurvi* (sequential) and other substances as uncountable numerically or inexpressible. This is because *anupurvi* (sequential) substances occupying three space-points are *anupurvi* (sequential) also with respect to area (*kshetra*). Also the divisions of space providing occupancy to aggregates of three or more ultimate-particles (*paramanus*) are uncountable in the loka (universe) that is constituted of uncountable number of space-points. Therefore, a large quantum of physical *anupurvi* (sequential) substances, *i.e.*, aggregates of three, four, five, six, and so on up to infinite *paramanus* (ultimate-particles) can occupy just three space-points of area. As all these substances occupy the same area they are considered one with respect to *kshetra* (area). *Kshetranupurvi* (area-sequence) includes uncountable number of such divisions of three space-point area. Thus the *anupurvi* (sequential) substances having the same number in terms of *kshetra* (area) are also uncountable.

*(३) क्षेत्रानुपूर्वी की अनुगमान्तर्वर्ती क्षेत्रप्ररूपणा*

**१५२. (१) णेगम-ववहाराणं खेत्ताणुपुव्वीदव्वाइं लोगस्स कतिभागे होज्जा ? किं संखिज्जइभागे वा होज्जा ? असंखेज्जइभागे वा होज्जा ? जाव सव्वलोए वा होज्जा ?**

**एगदव्वं पडुच्च लोगस्स संखेज्जइभागे वा होज्जा, असंखेज्जइभागे वा होज्जा, संखेज्जेसु वा भागेसु होज्जा, असंखेज्जेसु वा भागेसु होज्जा; देसूणे वा लोए होज्जा। णाणादव्वाइं पडुच्च णियमा सव्वलोए होज्जा।**

१५२. (प्रश्न १) नैगम-व्यवहारनयसम्मत क्षेत्रानुपूर्वी द्रव्य लोक के कितनेवें भाग में रहते हैं? क्या संख्यातवें भाग में, असंख्यातवें भाग में यावत् सर्वलोक में रहते हैं?

(उत्तर) (१) एक द्रव्य की अपेक्षा लोक के संख्यातवें भाग में, (२) असंख्यातवें भाग में, (३) संख्यातभागों में, (४) असंख्यात भागों में अथवा, (५) देशोन (कुछ न्यून) लोक में रहते हैं, किन्तु विविध द्रव्यों की अपेक्षा नियमतः सर्वलोकव्यापी हैं।

(3) KSHETRANUPURVI : KSHETRA-DVAR

**152. (Question 1)** In what area or section of the universe (occupied space) do the *naigam-vyavahar naya sammat kshetranupurvi dravya* (area-sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) exist. Are they in its countable fraction ? Are they in its uncountable (infinitesimal) fraction ? Are they in its countable sections ? Are they in its uncountable sections ? or Are they in the whole universe ?

**(Answer)** With respect to a single substance they exist in (1) countable fractions of the universe, (2) in its uncountable (infinitesimal) fractions, (3) in its countable sections, (4) in its uncountable sections, (5) and in slightly less than the whole universe. But with respect to many substances, as a rule, they occupy the whole universe.

(२) अणाणुपुव्वीदव्वाणं पुच्छा, एगं दव्वं पडुच्च नो संखिज्जइभागे होज्जा, असंखिज्जइभागे होज्जा, नो संखेज्जेसु. नो असंखेज्जेसु. नो सव्वलोए होज्जा, नाणादव्वाइं पडुच्च नियमा सव्वलोए होज्जा।

१५२. (प्रश्न २) नैगम-व्यवहारनयसम्मत अनानुपूर्वी द्रव्य के विषय में भी यही प्रश्न है।

(उत्तर) एक द्रव्य की अपेक्षा संख्यातवें भाग में, संख्यात भागों में, असंख्यात भागों में अथवा सर्वलोक में अवगाढ नहीं हैं किन्तु असंख्यातवें भाग में हैं तथा अनेक द्रव्यों की अपेक्षा सर्वलोक में व्याप्त हैं।

**152. (Question 2)** The same question is repeated for *ananupurvi dravya* (non-sequential substances).

**(Answer)** With respect to a single substance (a *paramanu*), they do not exist in a countable fraction, countable sections, uncountable sections of the universe or the whole universe but exist only in its uncountable (infinitesimal) fraction. But with respect to many substances, as a rule, they occupy the whole universe.

(३) एवं अवत्तव्वगदव्वाणि वि भाणियव्वाणि।

(३) अवक्तव्यक द्रव्यों के लिए भी इसी प्रकार जानना चाहिए।

**(3) The same is true for *avaktavya* (inexpressible) substances.**

विवेचन—सूत्र में एक और अनेक द्रव्यों की अपेक्षा क्षेत्रानुपूर्वी के द्रव्यों की क्षेत्रप्ररूपणा की गयी है। उसका आशय यह है—एक आनुपूर्वी द्रव्य, द्रव्य की अपेक्षा तो लोक के संख्यातवें या असंख्यातवें भाग में, संख्यात भागों या असंख्यात भागों में रहता है और देशोन लोक में भी रहता है। इसका कारण यह है कि स्कन्ध द्रव्यों की परिणमनशक्ति विचित्र प्रकार की होती है। कोई स्कन्ध छोटा होता है और कोई बड़ा। अतः विचित्र प्रकार की परिणमनशक्ति वाले होने के कारण स्कन्ध द्रव्यों का अवगाह लोक के सख्यात आदि भागों में होता है।

प्रश्न—नैगम और व्यवहारनयसम्मत क्षेत्रानुपूर्वी के प्रसंग में एक द्रव्य की अपेक्षा आनुपूर्वी द्रव्य को देशोन लोक में अवगाढ होना बताया है किन्तु द्रव्यानुपूर्वी में अनन्तान्त परमाणुओं से निष्पन्न एवं पुद्गलद्रव्य के सबसे बड़े स्कन्ध रूप अचित्त महास्कन्ध को सर्वलोकव्यापी कहा है। इस प्रकार अचित्त महास्कन्ध की अपेक्षा एक आनुपूर्वी द्रव्य समस्त लोक में व्याप्त होता है। अतः यहाँ (क्षेत्रानुपूर्वी में) जो एक आनुपूर्वी द्रव्य की अपेक्षा देशोन लोक में अवगाहना कही है, क्या वह युक्तियुक्त है?

उत्तर—इस जिज्ञासा के समाधान के लिए यह समझना चाहिए कि यह लोक आनुपूर्वी, अनानुपूर्वी और अवक्तव्यक द्रव्यो से व्याप्त है, यदि आनुपूर्वी द्रव्य को सर्वलोकव्यापी माना जाये तो फिर अनानुपूर्वी और अवक्तव्यक द्रव्यों के ठहरने के लिए स्थान न होने के कारण उनका अभाव मानना पड़ेगा। किन्तु जब देशोन लोक में एक आनुपूर्वी द्रव्य व्याप्त होकर रहता है, ऐसा मानते हैं तब अचित्त महास्कन्ध से पूरित हुए लोक में कम से कम एक प्रदेश और द्विप्रदेश ऐसे भी रह जाते हैं जो क्रमशः अनानुपूर्वी द्रव्य के विषयरूप से तथा अवक्तव्यक द्रव्य के विषयरूप से हेतु सुरक्षित हो जाते हैं। यदि यह मानें कि आनुपूर्वी द्रव्य हैं तथा द्रव्यानुपूर्वी की अपेक्षा सर्वलोक व्याप्त हैं तब भी इन एक और दो प्रदेशों में आनुपूर्वी द्रव्य का सद्भाव रहता है तो भी अप्रधान होने से वहाँ उसकी नहीं किन्तु अनानुपूर्वी और अवक्तव्यक द्रव्यों की अस्तित्त्ववाची प्रधानता होने से विवक्षा की जाती है। इसीलिए एक आनुपूर्वी द्रव्य की अपेक्षा से देशोन लोक में अवगाहित कहा गया है।

सारांश यह है कि क्षेत्रानुपूर्वी में यदि लोक के समस्त प्रदेश आनुपूर्वी रूप मान लिये जायें तो उस स्थिति में अनानुपूर्वी और अवक्तव्यक प्रदेश कौन से होंगे जिनमें अनानुपूर्वी और

अवक्तव्यक द्रव्य ठहर सकें ? अतः यह मानना चाहिए कि क्षेत्रानुपूर्वी में एक प्रदेश अनानुपूर्वी का विषय है और दो प्रदेश अवक्तव्यक के विषय हैं। अतः अनानुपूर्वी और अवक्तव्यक द्रव्यों के विषयभूत प्रदेश को छोड़कर शेष समस्त प्रदेश आनुपूर्वी रूप हैं। इस प्रकार क्षेत्रानुपूर्वी में एक आनुपूर्वी द्रव्य की अपेक्षा देशोन समस्त लोक में आनुपूर्वी द्रव्य अवगाढ हैं, यह जानना चाहिए।

एक अनानुपूर्वी द्रव्य लोक के असंख्यातवें भाग में अवगाही इसलिए माना है कि अनानुपूर्वी रूप से वही द्रव्य विवक्षित हुआ है जो लोक के एक प्रदेश में अवगाढ हो और लोक का एक प्रदेश लोक का असंख्यातवाँ भाग है।

नाना अनानुपूर्वी द्रव्य सर्वलोकव्यापी इसलिए माने हैं कि एक-एक प्रदेश में अवगाढ अनानुपूर्वी द्रव्यों के भेद समस्त लोक को व्याप्त किये हुए हैं।

अवक्तव्यक द्रव्यों की वक्तव्यता भी अनानुपूर्वी द्रव्यों के समान कथन करने का आशय यह है कि एक अवक्तव्यक द्रव्य लोक के असंख्यातवें भाग में अवगाहित रहता है। क्योंकि लोक के प्रदेशद्वय में अवगाढ हुए द्रव्य को अवक्तव्यक द्रव्य रूप से कहा गया है और ये दो प्रदेश लोक के असंख्यात प्रदेशों की अपेक्षा असंख्यातवें भाग रूप हैं तथा जितने भी अवक्तव्यक द्रव्य हैं वे सभी लोक के दो-दो प्रदेशों में रहने के कारण सर्वलोकव्यापी माने गये हैं।

**Elaboration**—This aphorism refers to the area occupied by *kshetranupurvi dravyas* (area-sequential substances) with respect to one and many substances. It conveys that a single *anupurvi* (sequential) substance exists in countable and uncountable fractions, countable and uncountable sections of the universe, and also in slightly less than the whole universe. The reason for this is that the *skandh-dravyas* (aggregate substances) possess a strange intrinsic power of transformation. Some aggregates are tiny and others are huge. Thus due to this strange capacity of transformation the aggregate substances occupy the aforesaid varying portions of the universe.

**(Question)** In context of *naigam-vyavahar naya sammat kshetranupurvi dravya* (area-sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) with respect to one substance, *anupurvi* (sequential) substance is said to occupy slightly less than the whole universe but in context of *dravyanupurvi* (physical sequence) it is mentioned that an *achitt*

*mahaskandh* (the superlative aggregate of matter), the largest aggregate of matter made up of infinite times infinite *paramanus* (ultimate-particles), occupies the whole universe. Thus with respect to *achitt mahaskandh* a single anupurvi (sequential) substance occupies the whole universe. If that is so, what is the logic for mentioning here (in context of area-sequence) that a single *anupurvi* (sequential) substance occupies slightly less than the whole universe ?

**(Answer)** To understand this, one has to realize that this universe abounds in *anupurvi* (sequential), *ananupurvi* (non-sequential), and *avaktavya* (inexpressible) substances. If a single *anupurvi* (sequential) substance is accepted as occupying the whole universe there would be no space left for the *ananupurvi* (non-sequential) and *avaktavya* (inexpressible) substances. This would imply the denial of their existence. However, when we consider that a single *anupurvi* (sequential) substance occupies slightly less than the whole universe then even in the universe occupied by an *achitt mahaskandh* there is at least one space-point available for occupancy by *ananupurvi* (non-sequential) substance and two space-points available for occupancy by *avaktavya* (inexpressible) substance. If there is a general abundance of *anupurvi* (sequential) substances and with respect to physical sequence it is accepted that the *anupurvi* (sequential) substance occupies whole universe, even than, although occupancy of *anupurvi* (sequential) may be believed to be extending to these one and two space-points, *ananupurvi* (non-sequential) and *avaktavya* (inexpressible) substances get precedence there due to their relative existential importance. That is why it is said that a single *anupurvi* (sequential) substance occupies slightly less than the whole universe.

This means that in *kshetranupurvi* (area-sequence) if all space-points are accepted as *anupurvi* (sequential) then at which space-points the *ananupurvi* (non-sequential) and *avaktavya* (inexpressible) will exist? Therefore it should be accepted that in the *kshetranupurvi* (area-sequence) there is at least one space-

point meant for *ananupurvi* (non-sequential) and two for *avaktavya* (inexpressible). In other words, setting aside one and two space-points meant for *ananupurvi* (non-sequential) and *avaktavya* (inexpressible) respectively, all the remaining space-points in the universe are *anupurvi* (sequential). Thus it should be accepted that in context of *kshetranupurvi* (area-sequence) when we consider a single *anupurvi* (sequential) substance, it occupies slightly less than the whole universe.

A single *ananupurvi* (non-sequential) substance is said to occupy an inexpressible fraction of universe because *ananupurvi* (non-sequential) substance has been defined only as a particle occupying a single space-point which in turn is only an inexpressible fraction of the universe.

Multiple *ananupurvi* (non-sequential) substances are said to be occupying the whole universe because a variety of *ananupurvi* (non-sequential) substances occupying unit space-points are spread all over the universe.

The purpose of stating that 'the same is true for *avaktavya* (inexpressible) substances' is that a single *avaktavya* (inexpressible) substance occupies only an inexpressible fraction of the universe. This is because a substance occupying two space-points is defined as *avaktavya* (inexpressible). Two space-points are just an inexpressible fraction of uncountable space-points constituting the universe. Also a variety of *avaktavya* (inexpressible) substances occupying two space-points are spread all over the universe.

*(४) अनुगम के अनुसार स्पर्शना प्ररूपणा*

**१५३. (१) णेगम-ववहाराणं आणुपुव्वीदव्वाइं लोगस्स किं संखेज्जइभागं फुसंति? असंखेज्जति भागं २ जाव सव्वलोगं फुसंति?**

**एगं दव्वं पडुच्च संखेज्जतिभागं वा फुसंति, असंखेज्जतिभागं वा, संखेज्जे वा भागे, असंखेज्जे वा भागे, देसूणं वा लोगं फुसंति, णाणादव्वाइं पडुच्च णियमा सव्वलोगं फुसंति।**

१५३. (प्रश्न १) नैगम-व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वी द्रव्य क्या (लोक के) संख्यातवें भाग का स्पर्श करते हैं? या असंख्यातवें भाग का, संख्यातवें भागों का अथवा असंख्यातवें भागों का अथवा सर्वलोक का स्पर्श करते हैं?

(उत्तर) एक द्रव्य की अपेक्षा वे संख्यातवें भाग का स्पर्श करते हैं, असंख्यातवें भाग का, संख्यातवें भागों का, असंख्यातवें भागों का अथवा देशोन सर्व लोक का स्पर्श करते हैं अनेक द्रव्यों की अपेक्षा तो नियमतः सर्वलोक का स्पर्श करते हैं।

**(4) KSHETRANUPURVI : SPARSHANA-DVAR**

**153. (Question 1)** Do the *naigam-vyavahar naya sammat kshetranupurvi dravya* (area-sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) have spatial contact with countable fraction of the universe (occupied space), with uncountable (infinitesimal) fraction, with countable sections, with uncountable sections, or with the whole universe ?

**(Answer)** With respect to a single *anupurvi* (sequential) substance, they have spatial contact with countable fractions, with uncountable fraction, with countable sections, with uncountable sections of the universe and with slightly less than the whole universe. But with respect to many substances, as a rule, they have spatial contact with the whole universe.

**(२) अणाणुपुव्वीदव्वाइं अवत्तव्वयदव्वाणि य जहा खेत्तं, नवरं फुसणा भाणियव्वा।**

(२) अनानुपूर्वी और अवक्तव्यक की स्पर्शना का कथन पूर्वोक्त क्षेत्र द्वार के अनुरूप समझना चाहिए, क्षेत्र के बदले यहाँ स्पर्शना (स्पर्श करता है) कहना चाहिए।

**(2)** As regards *ananupurvi* (non-sequential) and *avaktavya* (inexpressible) the aforesaid statement with regard to *kshetra-dvar* should be repeated here changing *kshetra* (area) to *sparsh* (contact).

*(५) अनुगम से कालप्ररूपणा*

**१५४. णेगम–ववहाराणं आणुपुव्वीदव्वाइं कालतो केवचिरं होइ ?**

**एगदव्वं पडुच्च जहन्नेणं एगं समयं उक्कोसेणं असंखेज्जं कालं, णाणादव्वाइं पडुच्च सव्वद्धा। एवं दोण्णि वि।**

१५४. (प्रश्न) नैगम और व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वी द्रव्य काल की अपेक्षा कितने समय तक (आनुपूर्वी द्रव्य के रूप में) रहते हैं।

(उत्तर) एक द्रव्य की अपेक्षा जघन्यतः एक समय और उत्कृष्टतः असंख्यात काल तक रहते हैं। विविध द्रव्यों की अपेक्षा नियमतः (आनुपूर्वी द्रव्यों की स्थिति) सार्वकालिक है। इसी प्रकार दोनों–अनानुपूर्वी और अवक्तव्यक द्रव्यों की भी स्थिति जानना चाहिए।

(5) KSHETRANUPURVI : KAAL-DVAR

**154. (Question)** In context of time for what duration do the *naigam-vyavahar naya sammat anupurvi dravya* (sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) exist (in the same configuration)?

**(Answer)** With respect to a single *anupurvi* (sequential) substance they exist in the same form for a minimum of one *samaya* and maximum of immeasurable time. With respect to many *anupurvi* (sequential) substances as a rule they exist always. Same is true for the remaining two (*ananupurvi* and *avaktavya* substances).

*(६) अनुगम से अन्तरप्ररूपणा*

**१५५. णेगम–ववहाराणं आणुपुव्वीदव्वाणमंतरं कालतो केवचिरं होति ?**

**तिण्णि वि एगं दव्वं पडुच्च जहण्णेणं एगं समयं उक्कोसेणं असंखेज्जं कालं, णाणादव्वाइं पडुच्च णत्थि अंतरं।**

१५५. (प्रश्न) नैगम–व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वी द्रव्यों का काल की अपेक्षा अन्तर कितने समय का है ?

(उत्तर) तीनों (आनुपूर्वी, अनानुपूर्वी और अवक्तव्यक द्रव्यों) का अन्तर एक द्रव्य की अपेक्षा जघन्य एक समय और उत्कृष्ट असंख्यात काल का है किन्तु अनेक द्रव्यों की अपेक्षा अन्तर नहीं है।

**(6) KSHETRANUPURVI : ANTAR-DVAR**

**155. (Question)** In context of time what is the *antar* (intervening period between loosing the present form and regaining it) in case of *naigam-vyavahar naya sammat anupurvi dravya* (sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) ?

**(Answer)** In case of all the three classes of substances (*anupurvi, ananupurvi* and *avaktavya*) with respect to a single *anupurvi* (sequential) substance this period is a minimum of one *samaya* and maximum of immeasurable time. However with respect to many substances this antar does not exist.

*(७) अनुगम से भागप्ररूपणा*

**१५६. णेगम–ववहाराणं आणुपुव्वीदव्वाइं सेसदव्वाणं कतिभागे होज्जा ?**

**तिण्णि वि जहा दव्वाणुपुव्वीए।**

१५६. (प्रश्न) नैगम और व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वी द्रव्य शेष द्रव्यों के कितनेवें भाग प्रमाण होते हैं ?

(उत्तर) द्रव्यानुपूर्वी जैसा ही कथन तीनों द्रव्यों के लिए यहाँ भी समझना चाहिए। (सूत्र ११२ के अनुसार समझें)

**(7) KSHETRANUPURVI : BHAAG-DVAR**

**156. (Question)** In what spatial proportion of other substances do the *naigam-vyavahar naya sammat anupurvi dravya* (sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) exist.

**(Answer)** The answer is same as that with regard to *dravyanupurvi* for all the three classes of substances. (aphorism 112)

**विवेचन**–सूत्र में द्रव्यानुपूर्वी के समान क्षेत्रानुपूर्वी के द्रव्यों की भाग प्ररूपणा का कथन किया है। इसका भाव यह है कि अनानुपूर्वी और अवक्तव्यक द्रव्यों की अपेक्षा आनुपूर्वी द्रव्य असंख्यात भागों से अधिक हैं तथा शेष द्रव्य आनुपूर्वी द्रव्यों के असंख्यातवे भाग प्रमाण है।

इस विषय को अधिक स्पष्ट करने के लिए वृत्ति में स्थापना का प्रयोग किया है। आकाश के पाँच प्रदेशों की कल्पना करके अनानुपूर्वी, अवक्तव्यक और आनुपूर्वी द्रव्यों की स्थापना करके समझाया गया है। विस्तार के लिए देखें (अनु. महाप्रज्ञ. पृ १३०-१३१) तथा (ज्ञानमुनि कृत टीका पृ. ६७२-७८ तक)

**Elaboration**—The aphorism states that the details regarding *bhaag* (spatial proportion) *dvar* (door of disquisition) of *kshetranupurvi* are same as those of *dravyanupurvi*. This indicates that *anupurvi* (sequential) substances are uncountable times more than the *ananupurvi* (non-sequential) and *avaktavya* (inexpressible) substances. In other words *ananupurvi* (non-sequential) and *avaktavya* (inexpressible) substances are equivalent to infinitesimal fraction of *anupurvi* (sequential) substances.

To clarify this, method of placement has been used in the *Vritti*. *Anupurvi* (sequential), *ananupurvi* (non-sequential), and *avaktavya* (inexpressible) substances have been placed in five imaginary space-points to explain the concept. (refer to *Anuyogadvara* by Acharya Mahaprajna p. 130-131; also that by Jnana Muni p. 672-78)

*(८) अनुगम से भावप्ररूपणा*

**१५७. णेगम-ववहाराणं आणुपुव्वीदव्वाइं कयरम्मि भावे होज्जा ?**

**तिन्नि वि, णियमा सादिपारिणामिए भावे होज्जा।**

१५७. **(प्रश्न)** नैगम-व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वीद्रव्य किस भाव में वर्तते हैं ?

(उत्तर) तीनों ही–(आनुपूर्वी, अनानुपूर्वी, अवक्तव्यक) द्रव्य नियमतः सादि पारिणामिक भाव में होते हैं। (देखें सूत्र ११३)

(8) KSHETRANUPURVI : BHAAVA-DVAR

**157. (Question)** In what state do the *naigam-vyavahar naya sammat anupurvi dravya* (sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) exist.

**(Answer)** As a rule all the three class of substances (*anupurvi* or sequential, *ananupurvi* or non-sequential, and *avaktavya* or inexpressible) exist in *sadi-parinamik-bhaava* (transformative state with a beginning). (see aphorism 113).

*(९) अनुगम से अल्पबहुत्व प्ररूपणा*

**१५८. (१) एएसि णं भंते ! णेगम–ववहाराणं आणुपुव्वीदव्वाणं अणाणुपुव्वीदव्वाणं अवत्तव्वयदव्वाण य दव्वट्ठयाए पएसट्ठयाए दव्वट्ठ–पएसट्ठयाए य कयरे कयरेहिंतो अप्पा वा बहुया वा तुल्ला वा विसेसाहिया वा ?**

**गोयमा ! सव्वत्थोवाइं णेगम–ववहाराणं अवत्तव्वयगदव्वाइं दव्वट्ठयाए, अणाणुपुव्वीदव्वाइं दव्वट्ठयाए विसेसाहियाइं, आणुपुव्वीदव्वाइं दव्वट्ठयाए असंखेज्जागुणाइं।**

१५८. (प्रश्न १) भंते ! इन नैगम और व्यवहारनयसम्मत आनुपूर्वी द्रव्यों, अनानुपूर्वी द्रव्यों और अवक्तव्यक द्रव्यों में कौन द्रव्य किन द्रव्यों से द्रव्यार्थता, प्रदेशार्थता और द्रव्यार्थ–प्रदेशार्थता की अपेक्षा अल्प, बहुत्व, तुल्य या विशेषाधिक हैं ?

(उत्तर) गौतम ! नैगम और व्यवहारनयसम्मत अवक्तव्यक द्रव्य द्रव्यार्थता की अपेक्षा सबसे अल्प है। अनानुपूर्वी द्रव्य द्रव्यार्थता की अपेक्षा अवक्तव्यक द्रव्यों से विशेषाधिक हैं और आनुपूर्वी द्रव्य द्रव्यार्थता की अपेक्षा अनानुपूर्वी द्रव्यों से असंख्यातगुण हैं।

(9) ALPABAHUTVA-DVAR

**158. (Question 1)** Bhante! In terms of substance (mass), space-points (volume), and substance-cum-space-points

(mass-cum-volume) which of these *naigam-vyavahar naya sammat anupurvi, ananupurvi,* and *avaktavya dravya* (sequential, non-sequential, and inexpressible substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) are comparatively less than, more than, equal to, are much more than others. (in the universe) ?

**(Answer 1)** Gautam ! In terms of *dravya* (substance), *naigam-vyavahar naya sammat avaktavya dravya* (inexpressible substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) are least in the universe; in terms of substance, *ananupurvi* (non-sequential) substances are much more than avaktavya (inexpressible) substances; and in terms of substance, *anupurvi* (sequential) substances are uncountable times more than *ananupurvi* (non-sequential) substances.

**(२) पएसट्ठयाए सव्वत्थोवाइं णेगम-ववहाराणं अणाणुपुव्वीदव्वाइं अपएसट्ठयाए, अवत्तव्वयदव्वाइं पएसट्ठयाए विसेसाहियाइं, आणुपुव्वीदव्वाइं पएसट्ठयाए असंखेज्जगुणाइं।**

(२) प्रदेशार्थता की अपेक्षा नैगम और व्यवहारनयसम्मत अनानुपूर्वीद्रव्य अप्रदेशी होने के कारण सर्वस्तोक-अल्प है। प्रदेशार्थता की अपेक्षा अवक्तव्यक द्रव्य अनानुपूर्वी द्रव्यों से विशेषाधिक हैं और आनुपूर्वी द्रव्य प्रदेशार्थता की अपेक्षा अवक्तव्यक द्रव्यों से असंख्यातगुण हैं।

**(2)** In terms of *pradesh* (space-points), as they are *apradeshi* (devoid of space-points), *naigam-vyavahar naya sammat ananupurvi* (non-sequential substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) are least in the universe; in terms of space-points, *avaktavya dravya* (inexpressible substances) are much more than *ananupurvi* (non-sequential) substances; and in terms of space-points *anupurvi* (sequential) substances are infinite times more than *avaktavya* (inexpressible) substances.

(३) दव्वट्ठ-पएसट्ठयाए सव्वत्थोवाइं णेगम-ववहाराणं अवत्तव्वयदव्वाइं दव्वट्ठयाए, अणाणुपुव्वीदव्वाइं दव्वट्ठयाए अपएसट्ठयाए विसेसाहियाइं, अवत्तव्वयदव्वाइं पएसट्ठयाए विसेसाहियाइं, आणुपुव्वीदव्वाइं दव्वट्ठयाए असंखेज्जगुणाइं, ताइं चेव पएसट्ठयाए असंखेज्जगुणाइं। से तं अणुगमे। से तं णेगम-ववहाराणं अणोवणिहिया खेत्ताणुपुव्वी।

(३) द्रव्यार्थ-प्रदेशार्थता की अपेक्षा से नैगम-व्यवहारनयसम्मत अवक्तव्यक द्रव्य द्रव्यार्थ से सबसे अल्प है, (क्योंकि पूर्व में द्रव्यार्थता से अवक्तव्यक द्रव्यों में सर्वस्तोकता बताई है।) द्रव्यार्थता और अप्रदेशार्थता की अपेक्षा अनानुपूर्वी द्रव्य अवक्तव्यक द्रव्यों से विशेषाधिक हैं। अवक्तव्यक द्रव्य प्रदेशार्थता की अपेक्षा विशेषाधिक हैं। आनुपूर्वी द्रव्य द्रव्यार्थता की अपेक्षा असंख्यातगुण है और प्रदेशार्थता की अपेक्षा भी असंख्यातगुण हैं।

इस प्रकार से अनुगम की वक्तव्यता जानना चाहिए तथा इसके साथ ही नैगम-व्यवहारनयसम्मत अनौपनिधिकी क्षेत्रानुपूर्वी का वर्णन पूर्ण हुआ।

**(3)** In terms of *dravya* and *pradesh* (substance-cum-space-points), *naigam-vyavahar naya sammat avaktavya dravya* (inexpressible substances conforming to coordinated and particularized viewpoints) are least in the universe in context of substance (as stated earlier). *Ananupurvi* (non-sequential) substances are much more (than *avaktavya* substances) in context of substance and absence of space-points; *avaktavya* (inexpressible) substances are much more (than *ananupurvi* substances) in context of space-points. *Anupurvi* (sequential) substances are uncountable times more (than *avaktavya* substances) in context of substance and uncountable times more (than *avaktavya* substances) in context of space-points as well.

This concludes the description of *anugam*. This also concludes the description of *naigam-vyavahar naya sammat dravyanupurvi* (sequence of substances conforming to coordinated and particularized viewpoints).

विवेचन—द्रव्यों की गणना को द्रव्यार्थता तथा प्रदेशों की गणना को प्रदेशार्थता एवं द्रव्यों तथा प्रदेशों की संयुक्त गणना को द्रव्यार्थ-प्रदेशार्थता या उभयार्थता कहते हैं।

आनुपूर्वी द्रव्यों में तीन प्रदेशों का एक समुदाय, चार आकाश प्रदेशों का एक समुदाय, इत्यादि विशिष्ट पुद्गल स्कन्धों से जितने समुदाय बनते हैं, वे द्रव्य कहलाते हैं और इन समुदायों के जो आरम्भक (इकाई) है, वह प्रदेश है।

अनानुपूर्वी द्रव्य में एक प्रदेशावगाही द्रव्य से सूचित आकाश का प्रत्येक प्रदेश द्रव्य है। इस एक-एक प्रदेशात्मक द्रव्य में अन्य प्रदेश की कल्पना सम्भव नहीं है।

अवक्तव्य-द्रव्य में लोक में द्विप्रदेशावगाढ द्रव्य से सूचित आकाश प्रदेश अवक्तव्य द्रव्य है।

अल्प-बहुत्व-अवक्तव्य द्रव्य-द्विप्रदेशी स्कन्ध सबसे अल्प है। अनानुपूर्वीद्रव्य एक परमाणु रूप है। इसलिए वह अवक्तव्य द्रव्य से दुगुना होना चाहिए, फिर यहाँ विशेषाधिक क्यो कहा? इस शंका का समाधान यह है कि भिन्न-भिन्न परमाणुओं के संयोग से द्विप्रदेशी स्कन्धो का निर्माण होता रहता है। द्विप्रदेशी स्कन्ध अधिक संख्या में हो जाते हैं, तो अनानुपूर्वी द्रव्य (एक प्रदेशी) उससे दुगुने नहीं हो पाते। द्रव्यानुपूर्वी में प्रदेशार्थ की अपेक्षा आनुपूर्वीद्रव्य अवक्तव्य द्रव्य से अनन्त गुना बतलाये गये हैं। क्षेत्रानुपूर्वी के प्रकरण में ये असंख्येय गुणा बतलाये हैं। कारण आकाश-क्षेत्र के प्रदेश असंख्येय ही होते हैं।

**Elaboration**—*Dravyarthata, pradesharthata,* and *dravyarth-pradesharthata* mean assessment or measurement with respect to *dravya* or substance (mass), *pradesh* or space-points (volume), and both combined respectively.

In *anupurvi* (sequential) substances are included all specific *skandhas* (aggregates) of three or more space-points or ultimate-particles. The unit of these is that space-point.

In *ananupurvi* (non-sequential) substances are included every ultimate particle occupying single space-point. Which means every space-point in space is included in this class. In such substance there is no scope for another space-point.

In *avaktavya* (inexpressible) substances are included all space-points occupied by aggregates of two *paramanus* (ultimate-particles)

**Alpa-bahutva (comparison of degree)**—With respect to substance the *avaktavya* (inexpressible) substances are minimum. *Anupurvi* (sequential) substances are in the form of single *paramanu* (ultimate-particle), therefore these should be double the number of *avaktavya* (inexpressible) substances. Then why they are said to be much more here ? This is because the chances of integration and disintegration of aggregates of two *paramanus* (ultimate-particles) are minimal as compared to *ananupurvi* (non-sequential) substances as they are free *paramanus* (ultimate-particles) having a tendency to form aggregates of two or more. In context of *dravyanupurvi, anupurvi* (sequential) substances are said to be infinite times more than *avaktavya* (inexpressible) substances whereas here, in context of *kshetranupurvi,* they are said to be uncountable times more. The reason for this is that the total number of space-points in the universe are only uncountable and not infinite.

*संग्रहनयसम्मत अनौपनिधिकी क्षेत्रानुपूर्वी*

**१५९. से किं तं संगहस्स अणोवणिहिया खेत्ताणुपुव्वी ?**

**जहेव दव्वाणुपुव्वी तहेव खेत्ताणुपुव्वी णेयव्वा। से तं संगहस्स अणोवणिहिया खेत्ताणुपुव्वी। से तं अणोवणिहिया खेत्ताणुपुव्वी।**

१५९. (प्रश्न) संग्रहनयसम्मत अनौपनिधिकी क्षेत्रानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) पूर्वोक्त संग्रहनयसम्मत अनौपनिधिकी द्रव्यानुपूर्वी की तरह इस क्षेत्रानुपूर्वी का भी स्वरूप समझना चाहिए।

इस प्रकार से संग्रहनयसम्मत अनौपनिधिकी क्षेत्रानुपूर्वी का और साथ ही अनौपनिधिकी क्षेत्रानुपूर्वी का वर्णन समाप्त हुआ

(अब क्षेत्रानुपूर्वी के दूसरे भेद औपनिधिकी क्षेत्रानुपूर्वी की प्ररूपणा करते हैं। इसके दो प्रकार हैं–विशेष और सामान्य। पहले विशेषापेक्षया का वर्णन किया जाता है)

## SAMGRAHA NAYA SAMMAT ANAUPANIDHIKI KSHETRA-ANUPURVI

**159. (Question)** What is this *Samgraha naya sammat anaupanidhiki kshetra-anupurvi* (disorderly area-sequence conforming to generalized viewpoint) ?

**(Answer)** *Samgraha naya sammat anaupanidhiki kshetra-anupurvi* (disorderly area-sequence conforming to generalized viewpoint) should be read to be same as the aforesaid *dravyanupurvi* in this context. (aphorism 115)

This concludes the description of *Samgraha naya sammat anaupanidhiki kshetra-anupurvi* (disorderly area-sequence conforming to generalized viewpoint) and *anaupanidhiki kshetra-anupurvi* (disorderly area-sequence).

(Now *aupanidhiki kshetranupurvi* or orderly area-sequence, the second category of *kshetranupurvi,* is being described. This is of two types—special and ordinary. First the special one is described)

*औपनिधिकी क्षेत्रानुपूर्वी की विशेष प्ररूपणा*

**१६०. से किं तं ओवणिहिया खेत्ताणुपुव्वी ?**

**ओवणिहिया खेत्ताणुपुव्वी तिविहा पण्णत्ता। तं जहा–(१) पुव्वाणुपुव्वी, (२) पच्छाणुपुव्वी, (३) अणाणुपुव्वी।**

१६०. (प्रश्न) औपनिधिकी क्षेत्रानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) औपनिधिकी क्षेत्रानुपूर्वी के तीन भेद हैं–(१) पूर्वानुपूर्वी, (२) पश्चानुपूर्वी, और (३) अनानुपूर्वी।

## AUPANIDHIKI KSHETRA-ANUPURVI

**160. (Question)** What is this *Aupanidhiki kshetra-anupurvi* (orderly area-sequence) ?

**(Answer)** This *Aupanidhiki kshetra-anupurvi* (orderly area-sequence) is of three types—(1) *Purvanupurvi*, (2) *Pashchanupurvi*, and (3) *Ananupurvi*.

*पूर्वानुपूर्वी*

**१६१. से किं तं पुव्वाणुपुव्वी ?**

**पुव्वाणुपुव्वी–(१) अहोलोए, (२) तिरियलोए, (३) उड्ढलोए। से तं पुव्वाणुपुव्वी।**

**१६१.** (प्रश्न) पूर्वानुपूर्वी का क्या स्वरूप है ?

(उत्तर) (१) अधोलोक, (२) तिर्यक्लोक, और (३) ऊर्ध्वलोक, इस क्रम से (क्षेत्र-लोक का) निर्देश करना पूर्वानुपूर्वी हैं।

इस प्रकार पूर्वानुपूर्वी का वर्णन समाप्त हुआ।

**PURVANUPURVI**

**161. (Question)** What is this *Purvanupurvi* ?

**(Answer)** *Purvanupurvi* is like this—(1) *Adholoka* (lower world), (2) *Tiryak-loka* (middle world), and (3) *Urdhvaloka* (upper world). Areas (worlds) arranged in such ascending sequential order is called *purvanupurvi* (ascending sequence).

This concludes the description of *purvanupurvi* (ascending sequence).

*पश्चानुपूर्वी*

**१६२. से किं तं पच्छाणुपुव्वी?**

**पच्छाणुपुव्वी–(३) उड्ढलोए, (२) तिरियलोए, (१) अहोलोए। से तं पच्छाणुपुव्वी।**

**१६२.** (प्रश्न) पश्चानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) पूर्वानुपूर्वी के क्रम के विपरीत (१) ऊर्ध्वलोक, (२) तिर्यक्लोक, (३) अधोलोक, इस प्रकार का क्रम कथन करना पश्चानुपूर्वी है।

इस प्रकार पश्चानुपूर्वी वर्णन समाप्त हुआ।

**PASHCHANUPURVI**

**162. (Question)** What is this *Pashchanupurvi* ?

**(Answer)** *Pashchanupurvi* is like this—(3) *Urdhvaloka* (upper world), (2) *Tiryak-loka* (middle world), and (1) *Adholoka* (lower world). Areas arranged in such descending sequential order is called *pashchanupurvi* (descending sequence).

This concludes the description of *pashchanupurvi* (descending sequence).

*अनानुपूर्वी*

**१६३. से किं तं अणाणुपुव्वी ?**

**अणाणुपुव्वी एयाए चेव एगादियाए एगुत्तरियाए तिगच्छगयाए सेढीए अन्नमन्नब्भासो दुरूवणो। से तं अणाणुपुव्वी।**

१६३. (प्रश्न) अनानुपूर्वी किसे कहते हैं ?

(उत्तर) एक से प्रारम्भ कर एक-एक की वृद्धि करते जाये। तीन की संख्या को श्रेणी में परस्पर गुणा करें उससे जो भंग संख्या प्राप्त हो उसमें से आद्य और अन्तिम दो भंगों को छोड़ देने से जो राशि प्राप्त हो वह अनानुपूर्वी है।

इस प्रकार अनानुपूर्वी का वर्णन समाप्त हुआ।

**ANANUPURVI**

**163. (Question)** What is this *Ananupurvi* ?

**(Answer)** Place three numbers starting from one and progressively adding one. Multiply all the six numbers of this arithmetic progression and subtract 2 (depicting the ascending and descending sequence) from the result. This final result is called *ananupurvi* (random sequence). (This number is the total number of sequences that can be made in random order. In other words this is the sum total of all permutations and combinations of the random sequences that can be made with the given set of numbers).

This concludes the description of *ananupurvi* (random sequence).

**विवेचन**—इन तीन सूत्रों में औपनिधिकी क्षेत्रानुपूर्वी का स्वरूप बतलाया है।

औपनिधिकी द्रव्यानुपूर्वी के प्रकरण में जैसे द्रव्यानुपूर्वी का अधिकार होने से धर्मास्तिकाय आदि द्रव्यों को पूर्वानुपूर्वी आदि रूप में बताया हैं, वैसे ही यहाँ क्षेत्रानुपूर्वी का प्रकरण होने से अधोलोक आदि क्षेत्र पूर्वानुपूर्वी आदि के रूप में समझना चाहिए।

संख्या की स्थापना से अनानुपूर्वी का रूप इस प्रकार बनता है, १-२-३ (यह पूर्वानुपूर्वी है) ३-२-१ (यह पश्चानुपूर्वी है।

अब इन सभी संख्याओं को परस्पर गुणा करने से हमें प्राप्त होता है—१ × २ × ३ = ६। यह इन संख्याओं से बनने वाली समस्त श्रृंखलाएँ हैं—१, २, ३; १, ३, २; २, १, ३; २, ३, १; ३, १, २; तथा ३, २, १। अब इसमें से २ घटा दें (क्योंकि १, २, ३ पूर्वानुपूर्वी के रूप में तथा ३, २, १ पश्चानुपूर्वी के रूप में पहले दी जा चुकी हैं) तो हमें प्राप्त होता है ४। अतः इन संख्याओं में चार अनानुपूर्वियाँ हैं—१, ३, २; २, १, ३; २, ३, १; ३, १, २।

**Elaboration**—These three aphorisms describe *Aupanidhiki kshetra-anupurvi* (orderly area-sequence).

Just as entities like *Dharmastikaya* have been presented in ascending and other type of sequences to describe physical sequence, here areas like upper world have been presented in the same way to describe area-sequence.

When represented by numbers *ananupurvi* (random sequence) is like this : {1, 2, 3} is *purvanupurvi* or ascending sequence and {3, 2, 1} is *pashchanupurvi* or descending sequence. Now by multiplying these numbers together we get 1 × 2 × 3 = 6. This is the total number of possible sequences—{1, 2, 3} {1, 3, 2} {2, 1, 3} {2, 3, 1} {3, 1, 2} and {3, 2, 1}. Now subtract 2 (because {1, 2, 3} is *purvanupurvi* and {3, 2, 1} is *pashchanupurvi* and both are already accounted for) from this and the result is 4. Thus there are four random sequences—{1, 3, 2} {2, 1, 3} {2, 3, 1} {3, 1, 2}.

१६४. अहोलोयखेत्ताणुपुव्वी तिविहा पण्णत्ता। तं जहा–(१) पुव्वाणुपुव्वी, (२) पच्छाणुपुव्वी, (३) अणाणुपुव्वी।

१६४. अधोलोक क्षेत्रानुपूर्वी तीन प्रकार की है। जैसे–(१) पूर्वानुपूर्वी, (२) पश्चानुपूर्वी, (३) अनानुपूर्वी।

**ADHOLOKA KSHETRA-ANUPURVI**

**164.** *Adholoka kshetra-anupurvi* is of three types—(1) *Purvanupurvi,* (2) *Pashchanupurvi,* and (3) *Ananupurvi.*

१६५. से किं तं पुव्वाणुपुव्वी ?

पुव्वाणुपुव्वी–(१) रयणप्पभा, (२) सक्करप्पभा, (३) वालुयप्पभा, (४) पंकप्पभा, (५) धूमप्पभा, (६) तमप्पभा, (७) तमतमप्पभा, से तं पुव्वाणुपुव्वी।

१६५. (प्रश्न) अधोलोकक्षेत्रपूर्वानुपूर्वी का क्या स्वरूप है ?

(उत्तर) (१) रत्नप्रभा, (२) शर्कराप्रभा, (३) बालुकाप्रभा, (४) पंकप्रभा, (५) धूमप्रभा, (६) तमःप्रभा, (७) तमस्तमःप्रभा, इस क्रम से (सात नरकभूमियों का) गणना करना अधोलोकक्षेत्र पूर्वानुपूर्वी हैं। यह अधोलोक पूर्वानुपूर्वी का वर्णन हुआ।

**165. (Question)** What is this *Adholoka kshetra-purvanupurvi* ?

**(Answer)** *Adholoka kshetra-purvanupurvi* is like this—(1) *Ratnaprabha,* (2) *Sharkaraprabha,* (3) *Balukaprabha,* (4) *Pankaprabha,* (5) *Dhoom-prabha.* (6) *Tamah-prabha,* (7) *Tamastamah-prabha.* Areas (lower worlds or infernal worlds) arranged in such ascending sequential order is called *Adholoka kshetra-purvanupurvi* (ascending area-sequence of lower worlds).

This concludes the description of *Adholoka kshetra-purvanupurvi* (ascending area-sequence of lower worlds).

१६६. से किं तं पच्छाणुपुव्वी ?

**पच्छाणुपुव्वी (७) तमतमा जाव (१) रयणप्पभा। से तं पच्छाणुपुव्वी।**

१६६. (प्रश्न) अधोलोकक्षेत्र पश्चानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) (७) तमस्तमःप्रभा से लेकर यावत् (१) रत्नप्रभा पर्यन्त व्युत्क्रम से (नरकभूमियों का) गणना करना अधोलोकपश्चानुपूर्वी है। यह अधोलोकपश्चानुपूर्वी का वर्णन हुआ।

**166. (Question)** What is this *Adholoka kshetra-pashchanupurvi* ?

**(Answer)** *Adholoka kshetra-pashchanupurvi* is like this—Arranging areas from (7) *Tamastamah-prabha* to (1) *Ratnaprabha* in reverse order. Areas arranged in such descending sequential order is called *Adholoka kshetra-pashchanupurvi* (descending area-sequence of lower worlds).

This concludes the description of *Adholoka kshetra-pashchanupurvi* (descending sequence).

१६७. से किं तं अणाणुपुव्वी ?

**अणाणुपुव्वी एयाए चेव एगादियाए एगुत्तरियाए सत्तगच्छगयाए सेढीए अण्णमण्णभासो दुरूवूणो। से तं अणाणुपुव्वी।**

१६७. (प्रश्न) अधोलोकक्षेत्र अनानुपूर्वी क्या है?

(उत्तर) अधोलोकक्षेत्र अनानुपूर्वी इस प्रकार है–आदि में एक स्थापित कर सात पर्यन्त एक-एक वृद्धि द्वारा निर्मित श्रेणी में परस्पर गुणा करने से जो राशि प्राप्त होती है। उसमें से प्रथम और अन्तिम दो भंगों को कम करने पर यह अनानुपूर्वी बनती है। यह अधोलोक अनानुपूर्वी का वर्णन हुआ।

**167. (Question)** What is this *Adholoka kshetra-ananupurvi* ?

**(Answer)** Place seven numbers starting from one and progressively adding one. Multiply all the seven numbers of this arithmetic progression and subtract 2 (depicting the

चित्र परिचय १२

Illustration No. 12

# अधोलोक में सात नरक भूमियाँ

इस चौदह राजू लोक मे नीचे का सात राजू लोक अधोलोक कहा जाता है। उसमे रत्नप्रभा पृथ्वी के ऊपर-नीचे के एक-एक हजार योजन छोडकर बीच मे भवनवासी देवो केकरोडो भवन है। विविध प्रकार के रत्नो की प्रभा के कारण इसका नाम रत्नप्रभा है। इसके नीचे घनोदधि-जमी हुई पानी की परत, उसके नीचे घनवात-ठोस वायु और उसके नीचे तनुवात-पतली वायु है। फिर बीच का भाग आकाश से व्याप्त पोला है। उसके नीचे फिर शर्कराप्रभा आदि नरक भूमियाँ है।

रत्नप्रभा से क्रमश शर्कराप्रभा, बालुकाप्रभा, पकप्रभा, धूमप्रभा, तम प्रभा, तमस्तमाप्रभा, क्रमश गणना करना, अधोलोक क्षेत्रपूर्वानुपूर्वी है। इनकी तम स्तम प्रभा, तम प्रभा इस विपरीत क्रम से गणना करना अधोलोक क्षेत्र पश्चानुपूर्वी है।

*सूत्र १६४*

*विस्तृत वर्णन . गणितानुयोग अधोलोक वर्णन*

# THE SEVEN HELLS IN THE LOWER WORLD

In this fourteen *Rajju* high *Loka* the lower seven *Rajju* area is called lower world Here, above and below the *Ratnaprabha* hell, leaving a gap of one thousand *yojans* there are millions of abodes of *Bhavan-vasi* gods. It is called *Ratnaprabha* because it is radiant with the glow of a variety of gems (*ratna*) Below this is a layer of frozen water (*ghanodadhi*) below which there is a layer of dense air (*ghanovat*) followed by that of thin air (*tanuvat*). After this there is hollow space Under this are *Sharkaraprabha* and other hells.

Starting from *Ratnaprabha,* arranging hells named *Sharkaraprabha, Balukaprabha, Pankaprabha, Dhoom-prabha, Tamah-prabha,* and *Tamastamah-prabha* in ascending sequential order is called *Adholoka kshetra-purvanupurvi.* Arranging hells from *Tamastamah-prabha* to *Ratnaprabha* in reverse order is called *Adholoka kshetra-pashchanupurvi.*

*—Sutra . 164*

### (E-8 9) KAALNUPURVI : BHAAVA-DVAR AND ALPABAHUTVA-DVAR

**198.** The details about *Bhaava-dvar* and *Alpabahutva-dvar* are same as those with regard to *kshetra-anupurvi.* (aphorism 114)

This concludes the description of *anugam.* This also concludes the description of *naigam-vyavahar naya sammat anaupanidhiki kaal-anupurvi* (disorderly sequence of substances conforming to coordinated and particularized viewpoints).

### *संग्रहनयसम्मत अनौपनिधिकी कालानुपूर्वी*

**१९९. से किं तं संगहस्स अणोवणिहिया कालाणुपुव्वी ?**

**संगहस्स अणोवणिहिया कालाणुपुव्वी पंचविहा पण्णत्ता। तं जहा– (१) अट्ठपयपरूवणया, (२) भंगसमुक्कित्तणया, (३) भंगोवदंसणया, (४) समोयारे, (५) अणुगमे।**

१९९. (प्रश्न) संग्रहनयसम्मत अनौपनिधिकी कालानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) संग्रहनयसम्मत अनौपनिधिकी कालानुपूर्वी पाँच प्रकार की है– (१) अर्थपदप्ररूपणता, (२) भंगसमुत्कीर्तनता, (३) भंगोपदर्शनता, (४) समवतार और (५) अनुगम।

### SAMGRAHA NAYA SAMMAT ANAUPANIDHIKI KAAL-ANUPURVI

**199. (Question)** What is this *Samgraha naya sammat anaupanidhiki kaal-anupurvi* (disorderly time-sequence conforming to generalized viewpoint) ?

**(Answer)** *Samgraha naya sammat anaupanidhiki kaal-anupurvi* (disorderly time-sequence conforming to generalized viewpoint) is of five types—(1) *Arth-padaprarupana* (semantics), (2) *Bhang-samutkirtanata* (enumeration of divisions or *bhangs*), (3) *Bhangopadarshanata* (explication of divisions or *bhangs*), (4) *Samavatara* (compatible assimilation), and (5) *Anugam* (systematic elaboration).

२००. से किं तं संगहस्स अट्ठपयपरूवणया ?

संगहस्स अट्ठपयपरूवणया एयाइं पंच वि दाराइं जहा खेत्ताणुपुव्वीए संगहस्स तहा कालाणुपुव्वीए वि भाणियव्वाणि, णवरं ठिती अभिलावो जाव से तं संगहस्स अणोवणिहिया कालाणुपुव्वी। से तं अणोवणिहिया कालाणुपुव्वी।

२००. (प्रश्न) संग्रहनयसम्मत अर्थपदप्ररूपणता क्या है ?

(उत्तर) इन पाँचों द्वारों का कथन संग्रहनयसम्मत क्षेत्रानुपूर्वी की तरह समझ लेना चाहिए। विशेष यह कि क्षेत्रानुपूर्वी में जैसे कि प्रदेशावगाढ आदि है, वैसे यहाँ पर तीन समय की स्थिति वाला पुद्‌गल आनुपूर्वी, एक समय की स्थिति वाला अनानुपूर्वी, दो समय की स्थिति वाला अवक्तव्य ऐसा प्रयोग करना चाहिए। यह संग्रहनयसम्मत अनौपनिधिकी कालानुपूर्वी और अनौपनिधिकी कालानुपूर्वी का वर्णन हुआ। (सूत्र ११६ देखें)

**SAMGRAHA NAYA SAMMAT ARTH-PADAPRARUPANA**

**200. (Question)** What is this *Samgraha naya sammat arth-padaprarupana* (semantics conforming to generalized viewpoint) ?

**(Answer)** The description of all these five *dvars* (doors of disqisition) should be read to be same as the aforesaid *kshetra-anupurvi* in this context. The only difference being that the substance having three *samaya* existence is *anupurvi* (sequential), that having one *samaya* existence is *ananupurvi* (non-sequential), and that having two *samaya* existence is *avaktavya* (inexpressible) should be read instead of similar statements with respect to area of occupation, etc. (aphorism 116)

This concludes the description of *Samgraha naya sammat anaupanidhiki kaal-anupurvi* (disorderly time-sequence conforming to generalized viewpoint) and *anaupanidhiki kaal-anupurvi* (disorderly time-sequence).

(Now *aupanidhiki kaalnupurvi* or orderly time-sequence, the second category of *kaalnupurvi,* is being described. This is of two types—special and ordinary. First the special one is described)

*औपनिधिकी कालानुपूर्वी*

२०१. (१) से किं तं ओवणिहिया कालाणुपुव्वी ?

ओवणिहिया कालाणुपुव्वी तिविहा पण्णत्ता। तं जहा—(१) पुव्वाणुपुव्वी, (२) पच्छाणुपुव्वी, (३) अणाणुपुव्वी।

२०१. (प्रश्न १) औपनिधिकी कालानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) औपनिधिकी कालानुपूर्वी के तीन प्रकार हैं—(१) पूर्वानुपूर्वी, (२) पश्चानुपूर्वी, और (३) अनानुपूर्वी।

AUPANIDHIKI KAAL-ANUPURVI

**201. (Question 1)** What is this *Aupanidhiki kaal-anupurvi* (orderly time-sequence)?

**(Answer)** This *Aupanidhiki kaal-anupurvi* (orderly time-sequence) is of three types—(1) *Purvanupurvi,* (2) *Pashchanupurvi,* and (3) *Ananupurvi.*

(२) से किं तं पुव्वाणुपुव्वी ?

पुव्वाणुपुव्वी एगसमयठितीए दुसमयठितीए तिसमयठितीए जाव दससमयठितीए जाव संखेज्जसमयठितीए असंखेज्जसमयठितीए। से तं पुव्वाणुपुव्वी।

२०१. (प्रश्न २) पूर्वानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) पूर्वानुपूर्वी का स्वरूप इस प्रकार है—एक समय की स्थिति वाले, दो समय की स्थिति वाले, तीन समय की स्थिति वाले यावत् दस समय की स्थिति वाले यावत् संख्यात समय की स्थिति वाले, असंख्यात समय की स्थिति वाले द्रव्यों की अनुक्रम से गणना करने को औपनिधिकी पूर्वानुपूर्वी कहते हैं।

**201. (Question 2)** What is this *Purvanupurvi* ?

**(Answer)** *Purvanupurvi* is like this—To arrange substances in ascending sequential order with respect to the period of existence is called *purvanupurvi* (ascending sequence). The arrangement being—substance having existence of one *samaya,* two *samayas,* three *samayas,* and so on... , ten *samayas,* and so on... , countable *samayas,* and uncountable *samayas.*

This concludes the description of *aupanidhiki purvanupurvi* (orderly ascending sequence).

(३) से किं तं पच्छाणुपुव्वी ?

पच्छाणुपुव्वी असंखेज्जसमयठितीए जाव ए एक्कसमयठितीए। से तं पच्छाणुपुव्वी।

२०१. (प्रश्न ३) पश्चानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) असंख्यात समय की स्थिति वाले से लेकर एक समय पर्यन्त की स्थिति वाले द्रव्यों की-व्युत्क्रम से गणना करना पश्चानुपूर्वी है।

**201. (Question 3)** What is this *Pashchanupurvi* ?

**(Answer)** *Pashchanupurvi* is like this—To arrange the aforesaid substances in descending sequential order with respect to the period of existence is called *pashchanupurvi* (descending sequence). The arrangement being—uncountable *samayas* existence, and so on up to one *samaya* existence.

This concludes the description of *pashchanupurvi* (descending sequence).

(४) से किं तं अणाणुपुव्वी ?

अणाणुपुव्वी एयाए चेव एगादिया एगुत्तरियाए असंखेज्जगच्छगयाए सेढीए अण्णमण्णब्भासो दुरूवूणो। से तं अणाणुपुव्वी।

२०१. (प्रश्न ४) अनानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) अनानुपूर्वी का स्वरूप इस प्रकार है—एक से लेकर असंख्यात पर्यन्त एक-एक की वृद्धि द्वारा निष्पन्न श्रेणी में परस्पर गुणाकार करने से प्राप्त राशि में से आदि और अन्त के दो भंगों से न्यून भंग अनानुपूर्वी हैं।

**201. (Question 4)** What is this *Ananupurvi* ?

**(Answer)** Place uncountable numbers starting from one and progressively adding one. Multiply all these numbers of this arithmetic progression and subtract 2 (depicting the ascending and descending sequence) from the result. This final result is called *ananupurvi* (random sequence).

This concludes the description of *ananupurvi* (random sequence).

*औपनिधिकी कालानुपूर्वी : द्वितीय प्रकार*

**२०२. (१) अहवा ओवणिहिया कालाणुपुव्वी तिविहा पण्णत्ता । तं जहा— (१) पुव्वाणुपव्वी, (२) पच्छाणुपुव्वी, (३) अणाणुपुव्वी।**

२०२. (१) अथवा औपनिधिकी कालानुपूर्वी तीन प्रकार की है। जैसे— (१) पूर्वानुपूर्वी, (२) पश्चानुपूर्वी, (३) अनानुपूर्वी।

**ANOTHER AUPANIDHIKI KAAL-ANUPURVI**

**202. (1)** Also, this *Aupanidhiki kaal-anupurvi* (orderly time-sequence) is of three types—(1) *Purvanupurvi,* (2) *Pashchanupurvi,* and (3) *Ananupurvi.*

**(२) से किं तं पुव्वाणुपुव्वी ?**

**पुव्वाणुपुव्वी समए आवलिया आणापाणू थोवे लवे मुहुत्ते दिवसे अहोरत्ते पक्खे मासे उदू अयणे संवच्छरे जुगे वाससए वाससहस्से वाससतसहस्से पुव्वंगे पुव्वे तुडियंगे तुडिए अडडंगे अडडे अववंगे अववे हूहुयंगे हूहुए उप्पलंगे उप्पले पउमंगे पउमे णलिणंगे णलिणे अत्थनिउरंगे अत्थनिउरे अउयंगे अउए नउयंगे नउए पउयंगे पउए चूलियंगे चूलिए सीसपहेलियंगे सीसपहेलिया पलिओवमे सागरोवमे ओसप्पिणी उस्सप्पिणी पोग्गलपरियट्टे तीतद्धा अणागतद्धा सव्वद्धा। से तं पुव्वाणुपुव्वी।**

२०२. (प्रश्न २) पूर्वानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) पूर्वानुपूर्वी का स्वरूप इस प्रकार है–समय, आवलिका, आन (उच्छ्वास), अपान (निःश्वास) प्राण, स्तोक, लव, मुहूर्त, दिवस, अहोरात्र, पक्ष, मास, ऋतु, अयन, संवत्सर, युग, वर्षशत, वर्षसहस्र, वर्षशतसहस्र, पूर्वांग, पूर्व, त्रुटितांग, त्रुटित, अडडांग, अडड, अववांग, अवव, हुहुकांग, हुहुक, उत्पलांग, उत्पल, पद्मांग, पद्म, नलिनांग, नलिन, अर्थनिपुरांग, अर्थनिपुर, अयुतांग, अयुत, नयुतांग, नयुत, प्रयुतांग, प्रयुत, चूलिकांग, चूलिका, शीर्षप्रहेलिकांग, शीर्षप्रहेलिका, पल्योपम, सागरोपम, अवसर्पिणी, उत्सर्पिणी, पुद्गलपरावर्त, अतीतकाल, अनागतकाल और सर्वकाल रूप क्रम से पदों का उपन्यास करना काल पूर्वानुपूर्वी है।

**202. (Question 2)** What is this *Purvanupurvi* (in context of *Aupanidhiki kaal-anupurvi* or orderly time-sequence) ?

**(Answer)** *Purvanupurvi* is like this—*samaya, avalika, aan, apaan, pran, stoka, lava, muhurt, divas, ahoratra, paksha, maas, ritu, ayan, samvatsar, yug, varshashat, varshasahasra, varshashatsahasra, purvanga, purva, trutitanga, trutit, adadanga, adada, avavanga, avava, huhukanga, huhuka, utpalanga, utpala, padmanga, padma, nalinanga, nalina, arthanipuranga, arthanipura, ayutanga, ayut, nayutanga, nayuta, prayutanga, prayuta, chulikanga, chulika, sheershaprahelikanga, sheershaprahelika, palyopam, sagaropam, avasarpini, utsarpini, pudgalaparavart, atitakaal, anagatakaal, and sarvakaal.* The arrangement of these units of time placed in such ascending sequential order (*samaya* being the smallest unit and *sarvakaal* or all-time being the largest unit) is called *purvanupurvi* (ascending sequence).

This concludes the description of *purvanupurvi* (ascending sequence).

विवेचन-जैन ग्रन्थों में काल वर्णन काफ़ी विस्तार पूर्वक मिलता है। वहाँ काल के दो विभाग हैं-प्रथम संख्यात काल तथा दूसरा औपमिक काल।

**Elaboration**—Jains have also worked out the minute, detailed and scientific division of time. This has two sections-one is the countable time and the other is the metaphoric time.

### *(१) संख्यात काल*

### (1) NUMERICAL TIME

| | |
|---|---|
| सूक्ष्मतम निर्विभाज्य काल (Indivisible unit of time) | = १ समय (1 *Samaya*) |
| असंख्यात समय (Innumerable *Samaya*) | = १ आवलिका (1 *Avalika*) |
| संख्यात आवलिका (Numerical *Avalika*) | = १ उच्छ्वास अथवा १ निश्वास (1 Exhalation or 1 Inhalation) |
| १ उच्छ्वास + निश्वास (1 Inhalation + 1 Exhalation) | = १ प्राण (1 *Pran*) |
| ७ प्राण (*Pran*) | = १ स्तोक (*Stok*) |
| ७ स्तोक (*Stok*) | = १ लव (*Lav*) |
| ७७ लव (*Lav*) | = १ मूहूर्त (*Muhurt*) (४८ मिनट 48 minutes) |
| ३० मूहूर्त (*Muhurt*) | = १ अहोरात्र (Day and Night) (24 hrs) |
| १५ अहोरात्र (Day and Night) | = १ पक्ष (Fortnight) |
| २ पक्ष (Fortnight) | = १ मास (Month) |
| २ मास (Month) | = १ ऋतु (Season) |
| ३ ऋतु (Season) | = १ अयन (*Ayan*) (1/2 year) |
| २ अयन (*Ayan*) | = १ संवत्सर (Year) |
| ५ सवत्सर (Year) | = १ युग (*Yug*) (half a decade) |
| २० युग (*Yug*) | = १ शताब्दी (Century) $10^2$ years |
| १० शताब्दी (Century) | = १ सहस्राब्दी (Millennium) $10^3$ years |
| १०० सहस्राब्दी (Millennium) | = १ लक्षाब्दी (*Lakshabdi*) $10^5$ years |
| ८४ लक्षाब्दी (*Lakshabdi*) | = १ पूर्वांग (*Purvang*) $84 \times 10^5$ years |
| ८४ लक्ष पूर्वांग (Lac *Purvang*) | = १ पूर्व (*Purva*) $7056 \times 10^{10}$ years |

'पूर्व' के बाद पच्चीस इकाइयाँ और हैं जो प्रत्येक पूर्ववर्ती इकाई से ८४ लाख गुणा अधिक है। इन इकाइयों के नाम सूत्र २०२ (२) में सूचिबद्ध हैं। अन्तिम इकाई का नाम 'शीर्ष प्रहेलिका' है जिसमें ५४ अंकों के बाद १४० शून्य होते हैं। यह लगभग $7.582 \times 10^{193}$ के बराबर होती है।

After the *'Purva'* there are twenty five units more. The names of these units are listed in aphorism 202 (2). Each unit is a multiple of 84,00,000 and the previous unit. The last such unit of the finite numbers in this series is known as *Sheersh Prahelika.* It contains 54 numbers and 140 zeros. In mathematical terms it is approximately $7.582 \times 10^{193}$. (Exact figure being 75, 82, 63, 25, 30, 73, 01, 02, 41, 15, 79, 73, 56, 99, 75, 69, 64, 06, 21, 89, 66, 84, 80, 80, 18, 32, $96 \times 10^{140}$)

### *(२) औपमिक काल*

यह वह काल है जिसे संख्याओं या गणित से नहीं मापा जा सकता। अतः इसे समझने के लिए उपमा की आवश्यकता होती है। इसकी सबसे छोटी इकाई का नाम है पल्योपम। पल्योपम का परिमाण समझने के लिए शास्त्रोक्त परिभाषा इस प्रकार है-"एक योजन लम्बा-चौड़ा-गहरा प्याले के आकार का गड्ढा खोदा जाये जिसकी परिधि तीन योजन हो। उसे उत्तर कुरु के तुरन्त जन्मे मनुष्य के एक दिन से सात दिनो तक के बालाग्र (अत्यन्त सूक्ष्म बाल का अग्रभाग) से ऐसे ठसाठस भर दिया जाये कि जल और वायु भी प्रवेश न पा सके। उसमें से एक-एक बालाग्र प्रत्येक १०० वर्ष के बाद निकाला जाये। इस प्रकार जितने समय में वह पल्य (गड्ढा) खाली हो जाये उस काल को पल्योपम कहते है।

१० कोटा-कोटि पल्योपम = १ सागरोपम

१० कोटा-कोटि सागरोपम = १ उत्सर्पिणी अथवा १ अवसर्पिणी

२० कोटा-कोटि सागरोपम = १ काल-चक्र

### (2) METAPHORIC TIME SCALE

This is the period of time beyond the scope of numbers or mathematics. As such, it is measured metaphorically, Its smallest unit is *Palyopam.* The definition of *Palyopam* available in Jain scriptures is as follows : Dig a cup shape ditch measuring 1 *yojan* (approx. 8 miles) on all sides. Fill it with miniscule hair of man from Uttar Kuru. It should be so tightly packed that air or water may not find a passage within. Now start taking out one hair every hundred years. The time taken in emptying this ditch is termed as *Palyopam.*

1 thousand trillion *Palyopam* = 1 *Sagaropam*

1 thousand trillion *Sagaropam* = 1 *Utsarpini* or 1 *Avasarpini*

2 thousand trillion *Sagaropam* = 1 time cycle

२० कोटा-कोटि सागरोपम अर्थात् एक उत्सर्पिणी-अवसर्पिणी को मिलाकर एक कालचक्र होता है। अनन्त उत्सर्पिणियाँ-अवसर्पिणियाँ का एक पुद्गल परावर्त होता है। जितने काल में एक जीव (आत्मा) समस्त लोकादाश के प्रत्येक पुद्गल का स्पर्श करता है उसे पुद्गल परावर्त कहा है। अनन्त पुद्गल परावर्तों का समुदाय एक अतीताद्धा (अतीत काल) कहलाता है। इसी प्रकार अनन्त अनागत काल के पुद्गल परावर्तों का समुदाय अनागताद्धा कहा जाता है। अतीत-अनागत-वर्तमान तीनों कालों का सम्मिलित रूप सर्वाद्धा-सर्वकाल कहा जाता है।

Two thousand trillion *Sagaropam* or one *Utsarpini* and one *Avasarpini* make one time cycle. Infinite time cycles make one *pudgal-paravart.* The time taken by a soul to touch each and every matter particle in the whole universe is said to be *pudgal-paravart.* Infinite *pudgal-paravart* is one *atitaddha* (past-eons). Similarly infinite *pudgal-paravart* of future time is one *anagataddha* (future eons). Past-present-future time is called *sarvaddha* or all-time.

(३) से किं तं पच्छाणुपुव्वी ?

पच्छाणुपुव्वी सव्वद्धा अणागतद्धा जाव समए। से तं पच्छाणुपुव्वी।

२०२. (प्रश्न ३) पश्चानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) सर्वकाल, अनागतकाल यावत् समय पर्यन्त व्युत्क्रम से पदों की स्थापना करना पश्चानुपूर्वी है।

**202. (Question 3)** What is this *Pashchanupurvi* ?

**(Answer)** The arrangement of the aforesaid units of time placed in descending sequential order is called *pashchanupurvi* (descending sequence). The arrangement being—*sarvakaal, anagatakaal,* and so on up to *samaya.*

This concludes the description of *pashchanupurvi* (descending sequence).

**(४) से किं तं अणाणुपुव्वी ?**

**अणाणुपुव्वी एयाए चेव एगादियाए एगुत्तरियाए अणंतगच्छगयाए सेढीए अण्णमण्णब्भासो दुरूवूणे। से तं अणाणुपुव्वी। से तं ओवणिहिया कालाणुपुव्वी। से तं कालाणुपुव्वी।**

२०२. (प्रश्न ४) अनानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) इन्हीं समयादि की एक से प्रारम्भ कर एकोत्तर वृद्धि द्वारा सर्वकाल पर्यन्त की श्रेणी स्थापित कर परस्पर गुणाकार से निष्पन्न राशि में से आदि और अन्तिम दो भंगों को कम करने के बाद बचे शेष भंग अनानुपूर्वी हैं।

औपनिधिकी कालानुपूर्वी का वर्णन पूर्ण हुआ। कालानुपूर्वी का वर्णन पूर्ण हुआ।

**202. (Question 4)** What is this *Ananupurvi* ?

**(Answer)** Place numbers starting from one and progressively adding one up to *sarvakaal*. Multiply all the numbers of this arithmetic progression and subtract 2 (depicting the ascending and descending sequence) from the result. This final result is called *ananupurvi* (random sequence).

This concludes the description of *ananupurvi* (random sequence). This concludes the description of *Aupanidhiki kaal-anupurvi* (orderly time-sequence). This also concludes the description of *kaal-anupurvi* (time-sequence).

*उत्कीर्तनानुपूर्वी निरूपण*

**२०३. (१) से किं तं उक्कित्तणाणुपुव्वी ?**

**उक्कित्तणाणुपुव्वी तिविहा पण्णत्ता। तं जहा-(१) पुव्वाणुपुव्वी, (२) पच्छाणुपुव्वी, (३) अणाणुपुव्वी।**

२०३. (प्रश्न १) उत्कीर्तनानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) उत्कीर्तनानुपूर्वी के तीन प्रकार हैं। यथा-(१) पूर्वानुपूर्वी, (२) पश्चानुपूर्वी, (३) अनानुपूर्वी।

**203. (Question 1)** What is this *Utkirtana-anupurvi* (name-chanting sequence)?

**(Answer)** This *Utkirtana-anupurvi* (name-chanting sequence) is of three types—(1) *Purvanupurvi,* (2) *Pashchanupurvi,* and (3) *Ananupurvi.*

**(२) से किं तं पुव्वाणुपुव्वी ?**

**पुव्वाणुपुव्वी–(१) उसभे, (२) अजिए, (३) संभवे, (४) अभिणंदणे, (५) सुमती, (६) पउमप्पभे, (७) सुपासे, (८) चंदप्पहे, (९) सुविही, (१०) सीतले, (११) सेज्जंसे, (१२) वासुपुज्जे, (१३) विमले, (१४) अणंते, (१५) धम्मे, (१६) संती, (१७) कुंथू, (१८) अरे, (१९) मल्ली, (२०) मुणिसुव्वए, (२१) णमी, (२२) अरिट्ठणेमी, (२३) पासे, (२४) वद्धमाणे। से तं पुव्वाणुपुव्वी।**

२०३. (प्रश्न २) (उत्कीर्तन) पूर्वानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) उत्कीर्तन पूर्वानुपूर्वी इस प्रकार है–(१) ऋषभ, (२) अजित, (३) सम्भव, (४) अभिनन्दन, (५) सुमति, (६) पद्मप्रभ, (७) सुपार्श्व, (८) चन्द्रप्रभ, (९) सुविधि, (१०) शीतल, (११) श्रेयांस, (१२) वासुपूज्य, (१३) विमल, (१४) अनन्त, (१५) धर्म, (१६) शान्ति, (१७) कुन्थू, (१८) अर, (१९) मल्लि, (२०) मुनिसुव्रत, (२१) नमि, (२२) अरिष्टनेमि, (२३) पार्श्व, (२४) वर्धमान, इस क्रम से नामोच्चारण करने को उत्कीर्तन पूर्वानुपूर्वी कहते हैं। (२४ तीर्थंकरों के विस्तृत जीवन चरित्र के लिए देखें सचित्र कल्पसूत्र तथा सचित्र तीर्थंकर चरित्र।)

**203. (Question 2)** What is this *Purvanupurvi* (in context of *Utkirtana-anupurvi* (name-chanting sequence)?

**(Answer)** *Purvanupurvi* is like this—(1) Rishabh, (2) Ajit, (3) Sambhav, (4) Abhinandan, (5) Sumati, (6) Padmaprabh, (7) Suparshva, (8) Candraprabh, (9) Suvidhi, (10) Sheetal, (11) Shreyans, (12) Vasupujya, (13) Vimal, (14) Anant, (15) Dharma, (16) Shanti, (17) Kunthu, (18) Ar, (19) Malli, (20) Munisuvrat, (21) Nami, (22) Nemi (Arishtanemi), (23) Parshva, and

(24) Vardhaman. The arrangement of these names chanted in such ascending sequential order (these are the names of *Tirthankars* of this descending cycle of time) is called *purvanupurvi* (ascending sequence). (For detailed life-sketches of 24 Tirthankars refer to *Illustrated Kalpa Sutra* and *Illustrated Tirthankar charitra*.)

This concludes the description of *purvanupurvi* (ascending sequence).

**(३) से किं तं पच्छाणुपुव्वी ?**

**पच्छाणुपुव्वी वद्धमाणे २४ पासे २३ जाव उसभे १। से तं पच्छाणुपुव्वी।**

२०३. (प्रश्न ३) (उत्कीर्तन) पश्चानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) व्युत्क्रम से अर्थात् वर्धमान, पार्श्व से प्रारम्भ करके प्रथम ऋषभ पर्यन्त नामोच्चारण करना पश्चानुपूर्वी है।

**203. (Question 3)** What is this *Pashchanupurvi* ?

**(Answer)** The arrangement of the aforesaid names chanted in descending sequential order is called *pashchanupurvi* (descending sequence). The arrangement being—Vardhaman, Parshva, and so on up to Rishabh.

This concludes the description of *pashchanupurvi* (descending sequence).

**(४) से किं तं अणाणुपुव्वी ?**

**अणाणुपुव्वी एयाए चेव एगादियाए एगुत्तरियाए चउवीसगच्छगयाए सेढीए अण्णमण्णब्भासो दुरूवूणे। से तं अणाणुपुव्वी। से तं उक्कित्तणाणुपुव्वी।**

२०३. (प्रश्न ४) (उत्कीर्तन) अनानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) इन्हीं की (ऋषभ से वर्धमान पर्यन्त की) एक से लेकर एक-एक की वृद्धि करके चौबीस संख्या की श्रेणी स्थापित कर परस्पर गुणाकार करने से जो राशि बनती है उसमें से प्रथम और अन्तिम भंग को कम करने पर शेष भंग अनानुपूर्वी हैं।

**203. (Question 4)** What is this *Ananupurvi* ?

**(Answer)** Place the aforesaid numbers (of names) starting from first and progressively adding one up to

twenty fourth. Multiply all the numbers of this arithmetic progression and subtract 2 (depicting the ascending and descending sequence) from the result. This final result is called *ananupurvi* (random sequence).

This concludes the description of *ananupurvi* (random sequence). This concludes the description of *Utkirtana-anupurvi* (name-chanting sequence).

**विवेचन**–चूर्णिकार ने उत्कीर्तन का अर्थ किया है, उक्कित्तण–गुणवतो थुती–गुणवान पुरुषों का नाम उच्चारण, उनकी स्तुति करना उत्कीर्तन है। इसमें उदाहरण स्वरूप ऋषभ आदि २४ तीर्थंकरो का नामोल्लेख किया है। इसी तरह बारह चक्रवर्ती, कुलकर, गणधर आदि किसी गुणवान पुरुष का नामोत्कीर्तन किया जा सकता है।

**Elaboration**—The commentator (*Churni*) has interpreted *Ukkittana* as *gunavato thuti,* which means chanting names of virtuous individuals or to recite panegyrics for them. Here names of twenty four *Tirthankars* have been given as an example. In the same way names of *Chakravartis, Kulakars, Ganadhars,* and other sets of virtuous individuals can be chanted.

*गणनानुपूर्वी प्ररूपणा*

**२०४. (१) से किं तं गणणाणुपुव्वी ?**

**गणणाणुपुव्वी तिविहा पण्णत्ता। तं जहा–(१) पुव्वाणुपुव्वी, (२) पच्छाणुपुव्वी, (३) अणाणुपुव्वी।**

२०४. (प्रश्न १) गणनानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) गणनानुपूर्वी के तीन प्रकार हैं–(१) पूर्वानुपूर्वी, (२) पश्चानुपूर्वी, (३) अनानुपूर्वी।

**GANANA-ANUPURVI**

**204. (Question 1)** What is this *Ganana-anupurvi* (counting sequence) ?

**(Answer)** This *Ganana-anupurvi* (counting sequence) is of three types—(1) *Purvanupurvi,* (2) *Pashchanupurvi,* and (3) *Ananupurvi.*

(२) से किं तं पुव्वाणुपुव्वी ?

पुव्वाणुपुव्वी एक्को दस सयं सहस्सं दससहस्साइं सयसहस्सं दससयसहस्साइं कोडी, दस कोडीओ, कोडीसयं, दसकोडीसयाइं। से तं पुव्वाणुपुव्वी।

२०४. (प्रश्न २) पूर्वानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) एक, दस, सौ, सहस्र, दस सहस्र, शतसहस्र (लाख), दसशतसहस्र (दस लाख) कोटि (करोड़), दस कोटि, कोटिशत (अरब), दस कोटिशत (दस अरब), इस प्रकार से गिनती करना गणना-पूर्वानुपूर्वी है।

**204. (Question 2)** What is this *Purvanupurvi* (in context of *Ganana-anupurvi* (counting sequence) ?

**(Answer)** *Purvanupurvi* is like this—one, ten, hundred, thousand, ten thousand, hundred thousand (a lac), ten hundred thousand (a million), *koti* (crore or ten million), ten *koti* (hundred million), *kotishat* (hundred *koti* or one *arab* or billion), ten *kotishat* (ten *arab*). The arrangement of these numbers counted in such ascending sequential order is called *purvanupurvi* (ascending sequence).

This concludes the description of *purvanupurvi* (ascending sequence).

(३) से किं तं पच्छाणुपुव्वी ?

पच्छाणुपुव्वी दसकोडिसयाइं जाव एक्को। से तं पच्छाणुपुव्वी।

२०४. (प्रश्न ३) पश्चानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) दस अरब से लेकर व्युत्क्रम से एक पर्यन्त की गिनती करना पश्चानुपूर्वी है।

**204. (Question 3)** What is this *Pashchanupurvi* ?

**(Answer)** The arrangement of the aforesaid numbers counted in descending sequential order is called *pashchanupurvi* (descending sequence). The arrangement being—ten *kotishat* (ten *arab*), *kotishat* (hundred *koti* or one *arab* or billion), and so on up to one.

This concludes the description of *pashchanupurvi* (descending sequence).

(४) से किं तं अणाणुपुव्वी ?

अणाणुपुव्वी एयाए चेव एगादियाए एगुत्तरियाए दसकोडिसयगच्छगयाए सेढीए अन्नमन्नब्भासो दुरूवूणो। से तं अणाणुपुव्वी। से तं गणणाणुपुव्वी।

२०४. (प्रश्न ४) अनानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) इन्हीं को एक से लेकर दस अरब पर्यन्त की एक-एक वृद्धि वाली श्रेणी में स्थापित संख्या का परस्पर गुणा करने पर जो भंग हो, उनमें से आदि और अन्त के दो भंगों को कम करने पर शेष रहे भंग अनानुपूर्वी हैं।

**204. (Question 4)** What is this *Ananupurvi* ?

**(Answer)** Place the aforesaid numbers (of numerical units) starting from first and progressively adding one up to ten *kotishat* (ten *arab*). Multiply all the numbers of this arithmetic progression and subtract 2 (depicting the ascending and descending sequence) from the result. This final result is called *ananupurvi* (random sequence).

This concludes the description of *ananupurvi* (random sequence). This concludes the description of *Gananaanupurvi* (counting sequence).

*संस्थानानुपूर्वी प्ररूपणा*

२०५. (१) से किं तं संठाणाणुपुव्वी ?

संठाणाणुपुव्वी तिविहा पण्णत्ता। तं जहा-(१) पुव्वाणुपुव्वी, (२) पच्छाणुपुव्वी, (३) अणाणुपुव्वी।

२०५. (प्रश्न १) संस्थानानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) संस्थानानुपूर्वी के तीन प्रकार हैं-(१) पूर्वानुपूर्वी, (२) पश्चानुपूर्वी, (३) अनानुपूर्वी।

**205. (1 Question)** What is this *Samsthana-anupurvi* (structural sequence)?

**(Answer)** This *Samsthana-anupurvi* (structural sequence) is of three types—(1) *Purvanupurvi*, (2) *Pashchanupurvi*, and (3) *Ananupurvi*.

**(२) से किं तं पुव्वाणुपुव्वी ?**

**पुव्वाणुपुव्वी–(१) समचउरंसे, (२) णग्गोहमंडले, (३) सादी, (४) खुज्जे, (५) वामणे, (६) हुंडे। से तं पुव्वाणुपुव्वी।**

२०५. (प्रश्न २) (संस्थान) पूर्वानुपूर्वी किसे कहते हैं ?

(उत्तर) (१) समचतुरस्रसंस्थान, (२) न्यग्रोधपरिमंडलसंस्थान, (३) सादिसंस्थान, (४) कुब्जसंस्थान, (५) वामनसंस्थान, (६) हुंडसंस्थान के क्रम से संस्थानों के विन्यास-स्थापना करने को पूर्वानुपूर्वी कहते हैं।

**205. (Question 2)** What is this *Purvanupurvi* (in context of *Samsthana-anupurvi* (structural sequence)?

**(Answer)** *Purvanupurvi* is like this—(1) *Samachaturasra Samsthan*, (2) *Nyagrodhaparimandal Samsthan*, (3) *Sadi Samsthan*, (4) *Kubja Samsthan*, (5) *Vaman Samsthan*, and (6) *Hunda Samsthan*. The arrangement of these types of structures in such ascending sequential order is called *purvanupurvi* (ascending sequence).

This concludes the description of *purvanupurvi* (ascending sequence).

**(३) से किं तं पच्छाणुपुव्वी ?**

**पच्छाणुपुव्वी–हुंडे ६ जाव समचउरंसे १। से तं पच्छाणुपुव्वी।**

२०५. (प्रश्न ३) पश्चानुपूर्वी क्या है ?

चित्र परिचय १४

Illustration No. 14

# छह संस्थानों की आकृति

शरीर के आकार को सस्थान कहा जाता है। वह छह प्रकार का है, जैसे–

(१) **सम चतुरस्र संस्थान**–पालथी मारकर बैठने पर जिस शरीर के चारो कोण समान हो।

(२) **न्यग्रोध परिमंडल संस्थान**–वट वृक्ष के समान जिसका नाभि से ऊपर का भाग विस्तृत फैला हुआ तथा नीचे का भाग सकुचित हो।

(३) **सादिक संस्थान**–नाभि से नीचे का भाग प्रमाण युक्त व सुन्दर हो और ऊपर का भाग सकुचित व दुर्बल हो। जैसे सेमल का वृक्ष नीचे से पुष्ट होता है, ऊपर से कमजोर।

(४) **कुब्ज संस्थान**–जिस शरीर मे हाथ, पैर, सिर, गर्दन आदि अवयव ठीक हों, किन्तु छाती, पेट, पीठ आदि टेढे हो।

(५) **वामन सस्थान**–जिस शरीर मे छाती, पेट, पीठ आदि अवयव परिपूर्ण हो, किन्तु हाथ, पैर, सिर, गर्दन छोटे हो।

(६) **हुंडक संस्थान**–जिस शरीर के सभी अवयव टेढे–मेढे बेडोल हो।

सूत्र २०५

## SIX SAMSTHANAS

The structure of the human body ıs called *Samsthana* It ıs of sıx kınds—

**(1) Samachaturasra Samsthana**—When parallel lınes drawn from the extremıtıes of a body sıttıng cross-legged form a square, the anatomıcal structure ıs called *Samachaturasra Samsthana* For example the dıstance between two knees ıs equal to that between two shoulders In other words all parts of the body are beautıful and ıdeally formed

**(2) Nyagrodhaparimandal Samsthana**—Lıke a banyan tree ıt ıs much broader and developed above the navel and comparatıvely lean and underdeveloped below

**(3) Sadi Samsthana**—It ıs fully developed below the navel and under-developed above the navel Lıke a *Saımal* tree, whıch ıs thıck below and thın above

**(4) Kubja Samsthana**—Here torso ıs weak and deformed and lımbs, head and neck are normal Such as a hunchback

**(5) Vaman Samsthana**—It has a proportıonate torso but smaller lımbs Such as a dwarf.

**(6) Hunda Samsthana**—It has deformıtıes ın every part of the body

—*Sutra . 205*

(उत्तर) हुंडसंस्थान से लेकर समचतुरस्रसंस्थान तक व्युत्क्रम से संस्थानों की स्थापना करना पश्चानुपूर्वी है।

**205. (Question 3)** What is this *Pashchanupurvi* ?

**(Answer)** The arrangement of the aforesaid types of structures in descending sequential order is called *pashchanupurvi* (descending sequence). The arrangement being—*Hunda Samsthan*, and so on up to *Samchaturasra Samsthan.*

This concludes the description of *pashchanupurvi* (descending sequence).

**(४) से किं तं अणाणुपुव्वी ?**

**अणाणुपुव्वी एयाए चेव एगादियाए एगुत्तिरियाए छगच्छगयाए सेढीए अन्नमन्नब्भा दुरूवूणे। से तं अणाणुपुव्वी। से तं संठाणाणुपुव्वी।**

२०५. (४ प्रश्न) (संस्थान) अनानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) एक से लेकर छह तक की एकोत्तर वृद्धि वाली श्रेणी में स्थापित संख्या का परस्पर गुणाकार करने पर निष्पन्न राशि में से आदि और अन्त रूप दो भंगों को कम करने पर शेष भंग अनानुपूर्वी हैं।

यह संस्थानानुपूर्वी का स्वरूप है।

**205. (Question 4)** What is this *Ananupurvi* ?

**(Answer)** Place the aforesaid numbers (of types of structures) starting from one and progressively adding one up to six. Multiply all the numbers of this arithmetic progression and subtract 2 (depicting the ascending and descending sequence) from the result. This final result is called *ananupurvi* (random sequence).

This concludes the description of *ananupurvi* (random sequence). This concludes the description of *Samsthana-anupurvi* (structural sequence).

**विवेचन**—संस्थान, आकार अथवा आकृति, ये पर्यायवाची शब्द हैं। इन संस्थानों की क्रमिक परिपाटी क्रमशः गणना करना संस्थानानुपूर्वी कहलाती है। यद्यपि संस्थान जीव और

अजीव सम्बन्धी होने से अनेक भिन्न प्रकार के हैं, तथापि यहाँ पंचेन्द्रिय जीव सम्बन्धी संस्थान का उल्लेख है।

(१) **समचतुरस्रसंस्थान**–शरीर के नाभि से ऊपर और नीचे के सभी अंग-प्रत्यंग प्रमाणोपेत होते हैं। आरोह-परिणाह (उतार-चढ़ाव) अनुरूप होता है। शरीर अपने अंगुल से एक सौ आठ अंगुल ऊँचाई वाला होता है, यह समचतुरस्रसंस्थान होता है। पलहत्थी मार कर बैठने पर जिस शरीर के चारों कोण (कोने) समान हों, उसे समचतुरस्र संस्थान कहते हैं।

(२) **न्यग्रोधपरिमंडलसंस्थान**–न्यग्रोध-वटवृक्ष का नाम है। इसके समान जिसका मण्डल (आकार) हो अर्थात् जैसे न्यग्रोध-वृक्ष ऊपर में सम्पूर्ण अवयवों वाला होता है और नीचे वैसा नहीं होता। इसी प्रकार यह संस्थान भी नाभि से ऊपर विस्तार वाला और नाभि से नीचे हीन प्रमाण वाला होता है।

(३) **सादिसंस्थान**–नाभि से नीचे का भाग परिपूर्ण हो और नाभि से ऊपर का भाग हीन होता है, वह सादि संस्थान है।

(४) **कुब्जसंस्थान**–जिस संस्थान में सिर, ग्रीवा, हाथ, पैर तो उचित प्रमाण वाले हो, किन्तु हृदय, पीठ और उदर प्रमाण-विहीन हों, कूबड निकली हुई हो वह कुब्जसस्थान है।

(५) **वामनसंस्थान**–जिस संस्थान में वक्षस्थल, उदर और पीठ लक्षणयुक्त प्रमाणोपेत हों और हाथ-पैर आदि छोटे हों, वह वामनसंस्थान है। सामान्य व्यवहार में ऐसे संस्थान वाले को बौना कहा जाता है।

(६) **हुंडसंस्थान**–जिस शरीर में सभी अवयव टेढ़े-मेढ़े बेडोल व बेढब हो।

***Elaboration***—*Samsthan* (structure), *akar* (shape), and *akriti* (shape) have similar meanings. A sequence of these structures or shapes is called *Samsthana-anupurvi* (structural sequence). As structures cover beings and non-beings both, they are of numerous different types. However, here only those related to five sensed beings, specifically human beings, are mentioned. Thus these are anatomical structures or constitution of body.

**(1) Samachaturasra Samsthan**—An anatomical structure of a human being where all the parts of body above and below the navel are of standard dimensions. The dimensions increase and decrease proportionately. The height of the body is 108 times the width of a finger (*angul*). When parallel lines drawn from the extremities of a body sitting cross-legged form a square, the anatomical structure is called *Samachaturasra Samsthan*.

**(2) Nyagrodhaparimandal Samsthan**—*Nyagrodh* means a banyan tree. An anatomical structure similar to the shape of a banyan tree is called *Nyagrodhaparimandal Samsthan.* Like a banyan tree, it is much broader and developed above the navel and comparatively lean and underdeveloped below.

**(3) Sadi Samsthan**—An anatomical structure fully developed below the navel and under-developed above the navel is called *Sadi Samsthan.*

**(4) Kubja Samsthan**—An anatomical structure where torso is weak and deformed and remaining parts including limbs and head are normal is called *Kubja Samsthan.* Such as a hunchback.

**(5) Vaman Samsthan**—An anatomical structure with a proportionate torso but smaller limbs is called *Vaman Samsthan.* Such as a dwarf.

**(6) Hunda Samsthan**—An anatomical structure having deformities in every part of the body is called *Hunda Samsthan.*

*समाचारी–आनुपूर्वीप्ररूपणा*

२०६. (१) से किं तं सामायारी आणुपुव्वी ?

सामायारी आणुपुव्वी तिविहा पण्णत्ता। तं जहा–(१) पुव्वाणुपुव्वी, (२) पच्छाणुपुव्वी, (३) अणाणुपुव्वी ।

२०६. (प्रश्न १) समाचारी–आनुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) समाचारी–आनुपूर्वी तीन प्रकार की है–(१) पूर्वानुपूर्वी, (२) पश्चानुपूर्वी, (३) अनानुपूर्वी।

**SAMACHARI-ANUPURVI**

**206. (Question 1)** What is this *Samachari-anupurvi* (behavioural sequence) ?

**(Answer)** This *Samachari-anupurvi* (behavioural sequence) is of three types—(1) *Purvanupurvi,* (2) *Pashchanupurvi,* and (3) *Ananupurvi.*

(२) से किं तं पुव्वाणुपुव्वी ?

पुव्वाणुपुव्वी–(१) इच्छा, (२) मिच्छा, (३) तहक्कारो, (४) आवसिया, (५) य निसीहिया।

(६) आपुच्छणा, (७) य पडिपुच्छा, (८) छंदणा, (९) य निमंतणा।

(१०) उवसंपया य काले, सामायारी भवे दसविहा॥१६॥

से तं पुव्वाणुपुव्वी।

२०६. (प्रश्न २) (समाचारी) पूर्वानुपूर्वी क्या है?

(उत्तर) पूर्वानुपूर्वी का स्वरूप इस प्रकार है–

(१) इच्छाकार, (२) मिथ्याकार, (३) तथाकार, (४) आवश्यकी, (५) नैषेधिकी, (६) आपृच्छना, (७) प्रतिपृच्छना, (८) छंदना, (९) निमंत्रणा, (१०) उपसंपद्। यह दस प्रकार की समाचारी है।

**206. (Question 2)** What is this *Purvanupurvi* (in context of *Samachari-anupurvi* (behavioural sequence)?

**(Answer)** *Purvanupurvi* is like this—(1) *Icchakar,* (2) *Mithyakar,* (3) *Tathakar,* (4) *Avashyaki,* (5) *Naishedhiki,* (6) *Apricchana,* (7) *Pratiprichhana,* (8) *Chhandana,* (9) *Nimantrana,* and (10) *Upasampad.* The arrangement of these types of behaviour (of ascetics) in such ascending sequential order is called *purvanupurvi* (ascending sequence).

This concludes the description of *purvanupurvi* (ascending sequence).

(३) से किं तं पच्छाणुपुव्वी ?

पच्छाणुपुव्वी उवसंपया १० जाव इच्छा १। से तं पच्छाणुपुव्वी।

२०६. (प्रश्न ३) पश्चानुपूर्वी क्या है?

(उत्तर) उपसंपद् से लेकर इच्छाकार पर्यन्त व्युत्क्रम से स्थापना करना समाचारी सम्बन्धी पश्चानुपूर्वी है।

**206. (Question 3)** What is this *Pashchanupurvi* ?

**(Answer)** The arrangement of the aforesaid types of behaviour in descending sequential order is called *pashchanupurvi* (descending sequence). The arrangement being—*Upasampad*, and so on up to *Icchakar*.

This concludes the description of *pashchanupurvi* (descending sequence).

(४) से किं तं अणाणुपुव्वी ?

**अणाणुपुव्वी एयाए चेव एगादियाए एगुत्तरियाए दसगच्छगयाए सेढीए अन्नमन्नब्भासो दुरूवूणो। से तं अणाणुपुव्वी। से तं सामायारी आणुपुव्वी।**

२०६. (प्रश्न ४) अनानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) एक से लेकर दस पर्यन्त एक-एक की वृद्धि द्वारा श्रेणी रूप में स्थापित संख्या का परस्पर गुणाकार करने से प्राप्त राशि में से प्रथम और अन्तिम भंग को कम करने पर शेष रहे भंग अनानुपूर्वी हैं।

यह समाचारी-आनुपूर्वी का स्वरूप।

**206. (Question 4)** What is this *Ananupurvi* ?

**(Answer)** Place the aforesaid numbers (of types of behaviour) starting from one and progressively adding one up to ten. Multiply all the numbers of this arithmetic progression and subtract 2 (depicting the ascending and descending sequence) from the result. This final result is called *ananupurvi* (random sequence).

This concludes the description of *ananupurvi* (random sequence). This concludes the description of *Samachari-anupurvi* (behavioural sequence).

**विवेचन**-शिष्टजनों (श्रेष्ठ श्रमणों) द्वारा आचरित सम्यक् आचार व क्रियाकलाप को समाचारी कहते हैं। उस समाचारी का इच्छाकार आदि के क्रम से उपन्यास करना पूर्वानुपूर्वी समाचारी आदि है।

(१) इच्छाकार–बिना किसी दबाव के आन्तरिक प्रेरणा से व्रतादि का आचरण करने की इच्छा।

(२) मिथ्याकार–अकृत्य का सेवन हो जाने पर पश्चात्ताप द्वारा मैंने यह मिथ्या–असत् आचरण किया, ऐसा विचार करना।

(३) तथाकार–गुरु के वचनों को 'तहत' कहकर स्वीकार करना।

(४) आवश्यकी–आवश्यक कार्य के लिए बाहर जाने पर गुरु से निवेदन करना।

(५) नैषेधिकी–कार्य करके वापस आने पर अपने प्रवेश की सूचना देना।

(६) आपृच्छना–किसी भी कार्य को करने के लिए गुरुदेव से आज्ञा लेना।

(७) प्रतिपृच्छना–कार्य को प्रारम्भ करते समय पुनः गुरुदेव से पूछना अथवा किसी कार्य के लिए गुरुदेव ने मना कर दिया हो तब थोड़ी देर बाद कार्य की अनिवार्यता बताकर पुनः पूछना।

(८) छंदना–अन्य साभोगिक साधुओं से अपना लाया आहार आदि ग्रहण करने के लिए निवेदन करना।

(९) निमन्त्रणा–आहारादि लाकर (किन्तु अभी तक लाया नहीं है) आपको दूँगा, ऐसा कहकर अन्य साधुओं को निमंत्रित करना।

(१०) उपसंपत्–श्रुतादि की प्राप्ति के लिए अन्य साधु की अधीनता स्वीकार करना।

(इनका विस्तृत वर्णन सचित्र उत्तराध्ययन के समाचारी अध्ययन पृष्ठ ३२२ पर देखें)

**Elaboration**—The right behaviour or conduct as followed by civilized and virtuous people (here it means accomplished ascetics) is called *samachari* (behaviour). To arrange the parts of that *samachari* in a specific order is *purvanupurvi* (ascending sequence), and others.

(1) *Icchakar*—to have the desire to indulge in observing religious duties, like vows, of one's own volition without any compulsion.

(2) *Mithyakar*—to accept with a feeling of repentance any misdeed committed.

(3) *Tathakar*—to assent to the order or word of the preceptor by uttering *'tahat'*.

(4) *Avashyaki*—to inform the guru when going out for any necessary work.

(5) *Naishedhiki*—to inform or announce on return after doing some work.

(6) *Apricchana*—to seek permission of the guru before doing any work.

(7) *Pratiprichhana*—to seek permission again just before commencing the work; also to re-seek permission by explaining the compulsion, if permission is denied at the first instance.

(8) *Chhandana*—to offer acquired things including food to other ascetics of the group.

(9) *Nimantrana*—to invite other ascetics of the group to partake things to be acquired in future.

(10) *Upasampad*—to submit to other senior ascetic or guru in order to acquire knowledge including that of scriptures.

(for details refer to the chapter on *Samachari* in *Uttardhyayan Sutra*).

*भावानुपूर्वीप्ररूपणा*

२०७. (१) से किं तं भावाणुपुव्वी ?

भावाणुपुव्वी तिविहा पण्णत्ता। तं जहा-(१) पुव्वाणुपुव्वी, (२) पच्छाणुपुव्वी, (३) अणाणुपुव्वी।

२०७. (प्रश्न १) भावानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) भावानुपूर्वी तीन प्रकार की है। यथा-(१) पूर्वानुपूर्वी, (२) पश्चानुपूर्वी, (३) अनानुपूर्वी।

**BHAAVA-ANUPURVI**

**207. (Question 1)** What is this *Bhaava-anupurvi* (state-sequence) ?

**(Answer)** This *Bhaava-anupurvi* (state-sequence; here state refers to the state of a being) is of three types—(1) *Purvanupurvi*, (2) *Pashchanupurvi*, and (3) *Ananupurvi*.

(२) से किं तं पुव्वाणुपुव्वी ?

पुव्वाणुपुव्वी उदइए (१) उवसमिए, (२) खतिए, (३) खओवसमिए, (४) पारिणामिए, (५) सन्निवातिए, (६) से तं पुव्वाणुपुव्वी।

२०७. (प्रश्न २) (भाव) पूर्वानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) (१) औदयिकभाव, (२) औपशमिकभाव, (३) क्षायिकभाव, (४) क्षायोपशमिकभाव, (५) पारिणामिकभाव, (६) सान्निपातिकभाव, इस क्रम से भावों का उपन्यास करना भाव-पूर्वानुपूर्वी है।

**207. (Question 2)** What is this *Purvanupurvi* (in context of *Bhaava-anupurvi* (state-sequence) ?

**(Answer)** *Purvanupurvi* is like this—(1) *audayik-bhaava* (culminated state), (2) *aupashamik-bhaava* (pacified state), (3) *kshayik-bhaava* (extinct state), (4) *kshayopashamik-bhaava* (state of extinction-cum-pacification), (these four states are in context of *karma* particles), (5) *parinamik-bhaava* (transformed state), and (6) *sannipatik-bhaava* (mixed state). The arrangement of these states (of beings) in such ascending sequential order is called *purvanupurvi* (ascending sequence).

This concludes the description of *purvanupurvi* (ascending sequence).

(३) से किं तं पच्छाणुपुव्वी ?

पच्छाणुपुव्वी सन्निवातिए ६ जाव उदइए १। से तं पच्छाणुपुव्वी।

२०७. (प्रश्न ३) पश्चानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) सान्निपातिकभाव से लेकर औदयिकभाव पर्यन्त भावों की व्युत्क्रम से स्थापना करना पश्चानुपूर्वी है।

**207. (Question 3)** What is this *Pashchanupurvi* ?

**(Answer)** The arrangement of the aforesaid states in descending sequential order is called *pashchanupurvi*

(descending sequence). The arrangement being—*sannipatik-bhaava*, and so on up to *audayik-bhaava*.

This concludes the description of *pashchanupurvi* (descending sequence).

(४) से किं तं अणाणुपुव्वी ?

अणाणुपुव्वी एयाए चेव एगादियाए एगुत्तरियाए छगच्छगयाए सेढीए अन्नमन्नब्भासो दुरूवूणो। से तं अणाणुपुव्वी। से तं भावाणुपुव्वी। से तं आणुपुव्वी त्ति पदं समत्तं।

२०७. (प्रश्न ४) अनानुपूर्वी क्या है ?

(उत्तर) एक से लेकर एकोत्तर वृद्धि द्वारा छह पर्यन्त की श्रेणी में स्थापित संख्या का परस्पर गुणाकार करने पर प्राप्त राशि में से प्रथम और अन्तिम भंग को कम करने पर शेष रहे भंग अनानुपूर्वी हैं।

यह भाव-अनानुपूर्वी का वर्णन पूर्ण हुआ। (विशेष-छह भावों का वर्णन आगे सूत्र २३३ से २५९ तक किया गया है।)

॥ आनुपूर्वी प्रकरण समाप्त ॥

**207. (Question 4)** What is this *Ananupurvi* ?

**(Answer)** Place the aforesaid numbers (of states) starting from one and progressively adding one up to six. Multiply all the numbers of this arithmetic progression and subtract 2 (depicting the ascending and descending sequence) from the result. This final result is called *ananupurvi* (random sequence).

This concludes the description of *ananupurvi* (random sequence). This concludes the description of *Bhaava-anupurvi* (state-sequence). This also concludes the description of *Anupurvi* (sequence). (The detailed description of the said six states is available in aphorisms 233-259)

● **END OF THE DISCUSSION ON ANUPURVI** ●

## नामाधिकार प्रकरण
## THE DISCUSSION ON NAMA

सूत्र-९२ में उपक्रम के आनुपूर्वी, नाम, प्रमाण, वक्तव्यता, अर्थाधिकार तथा समवतार- इन छह भेदों का वर्णन करने का कथन किया गया है। आनुपूर्वी के सभी भेदों का वर्णन किया जा चुका है। अब नाम आदि का वर्णन प्रारम्भ कर रहे हैं।

It has been stated in aphorism 92 that six categories of *Upakram,* namely *Anupurvi, Nama, Pramana, Vaktavyata, Arthandhikara,* and *Samavatar,* will be discussed. Discussion on all the kinds of *Anupurvis* has been concluded. Now the discussion on *Nama* is being taken up.

*नाम*

**२०८. से किं तं णामे ?**

**णामे दसविहे पण्णत्ते। तं जहा-(१) एगणामे, (२) दुणामे, (३) तिणामे, (४) चउणामे, (५) पंचणामे, (६) छणामे, (७) सत्तणामे, (८) अट्ठणामे, (९) नवणामे, (१०) दसणामे।**

२०८. (प्रश्न) वह नाम क्या है ?

(उत्तर) नाम के दस प्रकार हैं-(१) एक नाम, (२) दो नाम, (३) तीन नाम, (४) चार नाम, (५) पाँच नाम, (६) छह नाम, (७) सात नाम, (८) आठ नाम, (९) नौ नाम, (१०) दस नाम।

**NAMA**

**208. (Question)** What is this *nama* ?

**(Answer)** *Nama* (name) is of ten types—(1) *Eka nama* (one-named), (2) *Do nama* or *Dvinama* (*Two-named* or *bi-named*), (3) *Teen nama* or *Trinama* (Three-named or tri-named), (4) *Char nama* or *Chaturnama* (Four-named), (5) *Panch nama* (Five-named), (6) *Chhaha nama* (Six-

named), (7) *Saat nama* (Seven-named), (8) *Aath nama* (Eight-named), (9) *No nama* (Nine-named), (10) *Dus nama* (Ten-named).

**विवेचन**–जीव, अजीव आदि प्रत्येक पदार्थ की पहचान नाम से होती है। वस्तु का वाचक शब्द 'नाम' कहलाता है।

इस नाम के एक, दो, तीन आदि दस भेद हैं। किसी विवक्षित पदार्थ के समस्त रूपों के कथन के लिए जितने नामों की आवश्यकता पड़ती है उस पर नाम के ये प्रकार आधारित हैं। जिस एक नाम से समस्त पदार्थों का कथन हो जाय, वह एक नाम है। जैसे 'सत्'। ऐसा कोई भी पदार्थ नहीं जो सत्ता से विहीन हो अतः इस 'सत्' नाम से लोकवर्ती समस्त पदार्थों का एक साथ कथन हो जाने से 'सत्' एक नाम का उदाहरण है।

इसी प्रकार जिन दो, तीन, चार, यावत् दस नामों से समस्त विवक्षित पदार्थ कहने योग्य बनते हैं वे क्रमशः दो से लेकर दस नाम तक बताये गये हैं।

**Elaboration**—Every substance including being and non-being is recognized by a name. A word attributed to a thing is called *nama* or name. Ten classes of names have been mentioned here with numerical values of one to ten. These classes are based on the number of names required to express all possible forms or categories of a thing. Eka nama (One name) is that name by which all things can be expressed. For example *sat* (existent). There is no substance or thing that is without existence. As the word existent is one single word (noun) that covers all things in this universe, it is an example of the class *Eka nama* (One-named).

In the same way the number of nouns required to express the desired thing indicates its place among the said list of ten classes of names.

*(१) एक नाम*

**२०९. से किं तं एगणामे ?**

**णामाणि जाणि काणि वि दव्वाण गुणाण पज्जवाणं च।**
**तेसिं आगमनिहसे नामं ति परूविया सण्णा॥१७॥**

**से तं एगणामे।**

२०९. (प्रश्न) एक नाम क्या है?

(उत्तर) द्रव्यों, गुणों एवं पर्यायों के जितने नाम लोक में प्रचलित हैं, उन सबका 'नाम' ऐसी एक संज्ञा आगम में कही गई है।।१७।। यह एक नाम है।

### (1) EKA NAMA (ONE-NAMED)

**209. (Question)** What is this *Eka nama* (one-named)?

**(Answer)** Whatever names there are of substances, attributes, and modes (alternatives or transformations) have all been assigned to the term *'nama'* (name) in *Agam*. (17)

This concludes the description of *Eka nama* (one-named).

**विवेचन**-**द्रव्यों**-अर्थात् जीव, अजीव आदि, **गुणों**-द्रव्य के गुण जैसे ज्ञान, बुद्धि, गंध, रूप, स्पर्श आदि और **पर्यायों**-द्रव्य के विविध पर्याय अवस्था आदि-जैसे नारक, देव, मनुष्य। ये सभी लोक में प्रचलित जितने भी शब्द हैं, वे भिन्न-भिन्न होने पर भी 'नाम' शब्द में आ जाते हैं। अतः 'नाम'-वह एक नाम है जो किसी भी पदार्थ के समस्त रूप को सम्पादित कर लेता है।

**Elaboration**—Substances include being, non-being, etc.; their attributes include knowledge, wisdom, smell, form, taste, touch, etc; their modes include infernal beings, human beings, divine, beings, etc.; all these words in use in this world fall under the single category name. Thus name is a word that covers all possible forms or attributes of any given thing.

### *(२) द्विनाम*

**२१०. से किं तं दुणामे ?**

**दुणामे दुविहे पण्णत्ते। तं जहा-(१) एगक्खरिए य, (२) अणेगक्खरिए य।**

२१०. (प्रश्न) द्विनाम क्या है?

(उत्तर) द्विनाम के दो प्रकार हैं-(१) एकाक्षरिक और, (२) अनेकाक्षरिक।

### (2) DO NAMA (TWO-NAMED)

**210. (Question)** What is this *Do nama* (Two-named)?

**(Answer)** *Do nama* (Two-named) is of two kinds—(1) *Ekasharika* (monosyllable) and (2) *Anekaksharik* (multi-syllable).

**२११. से किं तं एगक्खरिए ?**

**एगक्खरिए अणेगविहे पण्णत्ते। तं जहा—हीः श्रीः धीः स्त्री। से तं एगक्खरिए।**

२११. (प्रश्न) एकाक्षरिक द्विनाम क्या है ?

(उत्तर) एकाक्षरिक द्विनाम के अनेक प्रकार हैं, जैसे—ह्री (लज्जा अथवा देवता विशेष), श्री (लक्ष्मी अथवा देवता विशेष), धी (बुद्धि), स्त्री आदि एकाक्षरिक नाम हैं।

**211. (Question)** What is this Ekasharika (monosyllable)?

**(Answer)** There are many kinds of Ekasharika Do nama (monosyllable Two-named)—Hri, Shri, Dhi, Stree, etc. (Sanskrit monosyllable names meaning shyness or a specific deity, wealth or specific deity, wisdom, and woman respectively.)

**२१२. से किं तं अणेगक्खरिए ?**

**अणेगक्खरिए अणेगविहे पण्णत्ते। तं जहा—कण्णा वीणा लता माला। से तं अणेगक्खरिए।**

२१२. (प्रश्न) अनेकाक्षरिक द्विनाम क्या है ?

(उत्तर) अनेकाक्षरिक नाम के भी अनेक प्रकार हैं। यथा—कन्या, वीणा, लता, माला आदि अनेकाक्षरिक द्विनाम हैं।

**212. (Question)** What is this *Anekasharika* (multi-syllable)?

**(Answer)** There are many kinds of *Anekasharika Do nama* (multi-syllable Two-named)—Kanya, Vina, Lata, Mala, etc. (Hindi nouns meaning daughter, a stringed musical instrument, creeper, and garland respectively.)

विवेचन–किसी भी वस्तु का उच्चारण अक्षरों के माध्यम से होता हैं। अतः एक अक्षर से निष्पन्न नाम को एकाक्षरिक और एक से अधिक–अनेक अक्षरों से निष्पन्न बने नाम को अनेकाक्षरिक कहते हैं।

श्री, ह्री आदि नामों के अतिरिक्त अन्य नामों को भी एकाक्षरिक नाम समझना चाहिए तथा वीणा, माला आदि दो अक्षरों के योग से बने नामों की तरह, बलाका, पताका आदि तीन अक्षरों या इनसे अधिक अक्षरों से बने नामों को अनेकाक्षरिक नाम जानना चाहिए।

**Elaboration**—Each word or name is made up of syllables. As such a word or name having just one syllable is called monosyllable name. A name having more than one syllable is called multi- syllable.

Names with one syllable, other than those mentioned here, are also monosyllable names. Names with two or more syllables, such as *balaka, pataka,* etc. are also multi-syllable names like *vina, mala,* etc. mentioned here.

**२१३. अहवा दुनामे दुविहे पण्णत्ते। तं जहा–(१) जीवनामे य, (२) अजीवनामे य।**

२१३. अथवा द्विनाम के दो प्रकार हैं। यथा–(१) जीवनाम और (२) अजीवनाम।

**213.** Also there are another two kinds of *Dvinama* (bi-named)—(1) *Jiva-nama* (name of a being) and (2) *Ajiva-nama* (name of a non-being).

**२१४. से किं तं जीवणामे ?**

**जीवणामे अणेगविहे पण्णत्ते। तं जहा–देवदत्तो जण्णदत्तो विण्हुदत्तो सोमदत्तो। से तं जीवनामे।**

२१४. (प्रश्न) जीवनाम क्या है ?

(उत्तर) जीवनाम के अनेक प्रकार हैं। जैसे–देवदत्त, यज्ञदत्त, विष्णुदत्त, सोमदत्त इत्यादि। यह जीवनाम का स्वरूप है।

**214. (Question)** What is this *Jiva-nama* (name of a being) ?

**(Answer)** There are many kinds of *Jiva-nama* (name of a being)—Devadatt, Yajnadatta, Vishnudatta, Somadatta, etc.

This concludes the description of *Jiva-nama* (name of a being).

**२१५. से किं तं अजीवनामे ?**

**अजीवनामे अणेगविहे पण्णत्ते। तं जहा–घडो पडो कडो रह। से तं अजीवनामे।**

२१५. (प्रश्न) अजीवनाम क्या है ?

(उत्तर) अजीवनाम भी अनेक प्रकार के हैं। यथा–घट, पट, कट, रथ इत्यादि। यह अजीवनाम हैं।

**215. (Question)** What is this *Ajiva-nama* (name of a non-being) ?

**(Answer)** There are many kinds of Ajiva-nama (name of a non-being)—*Ghat, Pat, Kat, Rath,* etc.

This concludes the description of *Ajiva-nama* (name of a non-being).

*दो नाम के सामान्य –विशेष भेद*

**२१६. (१) अहवा दुनामे दुविहे पण्णत्ते। तं जहा–(१) विसेसिए य, (२) अविसेसिए य।**

२१६. (१) अथवा अपेक्षादृष्टि से द्विनाम के और भी दो प्रकार हैं। यथा–(१) विशेषित (भेद वाला) और (२) अविशेषित (सामान्य)।

**SPECIFIC AND GENERAL**

**216. (1)** Also, comparatively speaking there are two more kinds of *Dvinama* (bi-named)—(1) Specific and (2) general.

**(२) अविसेसिए दव्वे, विसेसिए जीवदव्वे य अजीवदव्वे य।**

(२) द्रव्य यह अविशेषित (सामान्य) नाम है और जीवद्रव्य एवं अजीव द्रव्य ये विशेषित (विशेष) नाम हैं।

**(2)** *Dravya* (substance) is a general name whereas *Jiva dravya* (living substance) and *Ajiva dravya* (non-living substance) are specific names.

(5) *Mishra*. For example *ashva* (horse) is *Namik nama* (name or noun), *khalu* is *Naipatik nama* (indeclinable), *dhavati* is *akhyatik nama* (verb), *pari* is *Aupasargik nama* (prefix), and *smayat* is *Mishra nama* (mixed).

**विवेचन**–व्याकरण के नियमानुसार नाम पाँच प्रकार कहे हैं–

(१) **नामिक**–कोई भी अर्थवान शब्द नाम कहलाता है–जैसे अश्व।

(२) **नैपातिक**–कुछ विशेष अर्थों को व्यक्त करने के लिए निश्चित किये गये वे 'पद' जो सब लिंगों और विभक्तियों में समान होते हैं–जैसे 'च' 'खलु' 'वा' आदि।

(३) **आख्यातिक**–धातु (क्रिया पद) के आगे प्रत्यय लगाकर जो धातु रूप बनता है, वह आख्यातिक जैसे–धावति, भवति।

(४) **औपसर्गिक**–'प्र', 'परा', 'परि' आदि उपसर्गों से बनने वाले शब्द जैसे 'प्रहार', 'पराभूत', 'परिष्कार' आदि।

(५) **मिश्र**–उपसर्ग, धातु और प्रत्यय आदि के मिश्रण-योग से बने शब्द जैसे–संयत, सुदर्शन आदि।

*(–विस्तार के लिए देखें हिन्दी टीका भाग २ पृ. ८०–८२)*

**Elaboration**—According to Sanskrit grammar there are five types of name :

*Namik*—noun.

*Naipatik*—indeclinable.

*Akhyatik*—verb.

*Aupasargik*—prefix.

*Mishra*—of mixed nature.

(For details refer to *Anuyogadvar Hindi* Tika part-2 by Jnana Muni p. 80-82)

## भाव प्रकरण
## THE DISCUSSION ON BHAAVA

*भाव वर्णन : छह नाम*

२३३. से किं तं छनामे ?

छनामे छव्विहे पण्णत्ते। तं जहा–(१) उदइए, (२) उवसमिए, (३) खइए, (४) खओवसमिए, (५) पारिणामिए, (६) सन्निवातिए।

२३३. (प्रश्न) छह नाम क्या है ?

(उत्तर) छह नाम के छह प्रकार कहे हैं–(१) औदयिक, (२) औपशमिक, (३) क्षायिक, (४) क्षायोपशमिक, (५) पारिणामिक, और (६) सान्निपातिक।

CHHAHA NAMA (SIX-NAMED)

**233. (Question)** What is this *Chhaha nama* (Six-named)?

**(Answer)** *Chhaha nama* (Six-named) is of six types—(1) *audayik,* (2) *aupashamik,* (3) *kshayik,* (4) *kshayopashamik*, (5) *parinamik*, and (6) *sannipatik.*

**विवेचन**–भाव जीव का गुण भी है, और पर्याय भी है। जीव का समग्र स्वरूप समझने के लिए उसकी विभिन्न पर्यायों को जानना आवश्यक है। कर्मों के उदय, उपशम आदि से होने वाला जीव का स्पन्दन या स्वरूप भाव है। भाव के छह प्रकार हैं–

(१) **औदयिकभाव**–ज्ञानावरण आदि आठ प्रकार के कर्मों के विपाक–फल का अनुभव करने को उदय कहते हैं। इस उदय का अथवा उदय से निष्पन्नभाव पर्याय (उदयोप्राप्त अवस्था) का नाम औदयिकभाव है। संसारी जीव को कर्म का उदय निरन्तर होता रहता है। नरक–मनुष्य आदि अवस्थाएँ उदय निष्पन्न भाव हैं।

(२) **औपशमिकभाव**–सत्ता में रहते हुए भी कर्मों का उदय में नहीं रहना अर्थात् आत्मा में कर्म की निज शक्ति का कारणवश प्रकट न होना या प्रदेश और विपाक दोनों प्रकार के कर्मोदय का रुक जाना उपशम है, जैसे राख से आच्छादित अग्नि छिपी रहती है, उसी प्रकार इस उपशम अवस्था में कर्मों का उदय नहीं होता है, किन्तु वे सत्ता में रहते हैं। जैसे मिट्टी युक्त जल की मिट्टी नीचे दब जाने पर ऊपर जल स्वच्छ दिखाई देता है। मिट्टी नीचे दबी रहती है। इस उपशम से निष्पन्न भाव को औपशमिकभाव कहते हैं। यह भाव सादि–सान्त है।

आठ कर्मों मे चार अघाति कर्मों का उपशम नहीं होता। जैसे आयुष्य कर्म निरन्तर भोगा जाता है। साता-असाता के रूप मे वेदनीय कर्म भी निरन्तर भोगा जा रहा है। घाति कर्मों में ज्ञानावरणीय, दर्शनावरणीय तथा अन्तराय कर्म का उपशम नहीं होता। केवल एक मोहनीय कर्म का उपशम होता है, क्योंकि मोहनीय कर्म की प्रकृतियाँ संवेगात्मक और विकारक होती हैं।

नीरस किये हुए कर्म दलिकों का वेदन प्रदेशोदय तथा रसयुक्त कर्म दलिकों का फल भोग-विपाकोदय है।

(३) **क्षायिक भाव**-कर्म के पूर्ण विनाश को क्षय कहते हैं। क्षय से जो भाव प्राप्त होता है वह क्षायिकभाव है। यह भाव सादि-अनन्त है। जैसे जीव की अरिहंत सिद्ध आदि अवस्थाएँ।

(४) **क्षायोपशमिकभाव**-कर्मों का क्षय और उपशम होना क्षयोपशम है। क्षयोपशम से उत्पन्न क्षायोपशमिकभाव है। यह भाव कुछ बुझी हुई और कुछ नहीं बुझी हुई अग्नि के समान जानना चाहिए।

क्षयोपशम की प्रक्रिया मे उदयावलिका प्राप्त अथवा उदीर्ण दलिको का क्षय होता रहता है। सत्ता में रहते हुए भी जो दलिक उदय में आने योग्य नही है उन अनुदीर्ण दलिको का उपशम होता रहता है।

इसके दो रूप बनते हैं-(१) उदय मे आने योग्य कर्म दलिको को विपाकोदय को अयोग्य बना देना।

(२) तीव्र रस को मद रस में परिणत करना। क्षयोपशम केवल चार घाति कर्म का ही होता है। अघाति कर्म का क्षयोपशम नही होता।

घातिकर्म आत्मा के ज्ञान, दर्शन, आदि चार मौलिक गुणो को आवृत तथा विकृत करते है, किन्तु उनका सर्वथा नाश नहीं करते इसलिए उनका क्षयोपशम होता है।

(५) **पारिणामिकभाव**-परिणाम का अर्थ है-नये-नये पर्यायों में जाना। यह दो प्रकार का होता है-स्वाभाविक तथा प्रयोगजनित। यह परिणाम ही पारिणामिकभाव है। अथवा जिसके कारण मूल वस्तु में किसी प्रकार का परिवर्तन न हो, वस्तु की स्वभाव में ही परिणति होते रहना पारिणामिक भाव है।

(६) **सान्निपातिकभाव**-इन पाँचो भावों में से दो-तीन आदि भावों का मिलना सन्निपात है, यह सन्निपात ही सान्निपातिक भाव कहलाता है। इन भावो का विस्तारपूर्वक स्वरूप निरूपण आगे किया जाता है।

**Elaboration**—*Bhaava* is both attribute as well as mode of beings. In order to understand a being or soul fully it is necessary to understand its various modes. The form or activity of soul

चित्र परिचय १६

Illustration No. 16

## पाँच भाव

(१) **उदय भाव**–कर्मो का फल-विपाक देने की स्थिति मे आना। जैसे–बीज वृक्ष बनकर फल देने की स्थिति मे आ गया है। (१) **उदय निष्पन्न भाव**–मनुष्य, पशु आदि योनियाँ।

(२) **उपशम भाव**–भीतर कर्मो की सत्ता रहते हुए भी ऊपर से अनुदय की स्थिति। जैसे–राख से दबी आग या मिट्टी से नितरा हुआ पानी। (२) **उपशम निष्पन्न भाव** मे आत्मा के क्रोध आदि कषाय शान्त रहते हैं।

(३) **क्षय भाव**–चार घाति या आठो कर्मो का सम्पूर्ण क्षय होना। जैसे–चित्र मे बताया है मिट्टी हट जाने से पानी बिलकुल स्वच्छ हो गया है। कर्मरूपी अकुर पूर्ण रूप से जलकर राख हो गये है। (३) **क्षय निष्पन्न भाव** मे अरिहत तथा सिद्ध अवस्था प्राप्त होती है।

(४) **क्षयोपशम भाव**–उदय प्राप्त कर्मों का क्षय तथा अनुदीर्ण कर्मो का उपशम होना। जैसे–पानी का कुछ भाग पूर्णत स्वच्छ है तथा कुछ भाग की मिट्टी नीचे जम जाने से ऊपर पानी स्वच्छ दीखता है। (४) **क्षायोपशम निष्पन्न भाव**–जैसे आचार्य हेमचन्द्र सूरि श्रुत ज्ञानावरण का विशेष क्षयोपशम होने से विपुल साहित्य का निर्माण कर सके।

(५) **पारिणामिक भाव**–प्रतिक्षण नये-नये पर्यायो मे जाना। इसके दो भेद है-(१) **सादि पारिणामिक**। जैसे–वृक्ष, पर्वत, बादल गुड, घी आदि। (२) **अनादि पारिणामिक** जैसे-लोक, अलोक आदि।

-सूत्र २३५-२५९

## FIVE BHAAVA (STATES)

**(1) Udaya bhaava**—Maturing of *karmas* to the stage of fruition For example a seed has grown into a tree and come to the stage of giving fruits (1) *Udaya nishpanna bhaava*—Genuses like human, animal etc

**(2) Upasham bhaava**—In spite of being in existence the *karmas* do not come to fruition, they remain dormant For example a cinder covered with ash or water with settled impurities (2) *Upasham nishpanna bhaava*—The passions like anger remain in pacified state

**(3) Kshaya Bhaava**—Complete destruction of four vitiating *karmas* or all the eight *karmas* For example water becomes clean by removing all impurities All the *karmas* in form of sprouts are burnt to ash (3) *Kshaya nishpanna bhaava*—Attainment of the state of *Arihant* and *Siddha*

**(4) Kshayopasham bhaava**—The destruction of *karmas* coming to fruition and pacification of non-fruiting *karmas* For example one part of the water is absolutely pure and another appears clean due to settled impurities (4) *Kshayopasham nishpanna bhaava*—For example Acharya Hemchandra could write vast literature because of the extreme destruction-cum-pacification of *Shrut jnanavaran karma.*

**(5) Parinamik**—To undergo transformation every moment. It has two kinds—(i) *Sadi-parinamik* like tree, hill, clouds, jaggery, butter, etc. (ii) *Anadi-parinamik* like universe, space, etc

*—Sutra . 235-259*

inspired or caused by fruition or precipitation, pacification, etc. of *karmas* is called *bhaava*, which are of six kinds—

**(1) Audayik-bhaava (culminated state)**—To experience the fruits or consequences of the maturing or precipitating of *karmas* (the eight kinds including *Jnananvaraniya* or knowledge obscuring) from their dormant state is called *udaya* or *culmination*. The state caused by this culmination is called *audayik-bhaava* (culminated state). A worldly being or soul continuously experiences the culmination or precipitation of *karmas*. States like human beings, hell-beings are culminated states.

**(2) Aupashamik-bhaava (pacified state)**—The state where the *karmas* are not active, although they exist, is called *Upasham*. In other words the energy of *karmas* attached to a soul is in a dormant and not active state. In this state *karmas* remain pacified and partial or complete fruition does not take place. Like a cinder covered in ash, *karmas* do not precipitate or come into action but they still exist. As when dissolved impurities precipitate and settle down, water appears clean and pure. This pacified state is called *Aupashamik-bhaava* (pacified state). It is with a beginning as well as an end.

Of the eight *karmas* the four non-vitiating ones cannot be pacified. For example the age determining *karma* is always active or in state of fruition. As pleasure or pain the *Vedaniya karma* is also always active. Of the vitiating *karmas* *Jnanavaraniya, Darshanavaraniya* and *Antaraya* also cannot be pacified. Only *Mohaniya karmas* can be pacified because its consequences are intense and maligning.

The suffering caused by pacified or less potent *karmas* is called *pradeshodaya* or partial fruition and that caused by potent *karmas* is called *vipakodaya* or mature fruition.

**(3) Kshayik-bhaava (extinct state)**—The destruction of *karma* is called *kshaya*. The state produced by destruction of karma is called *Kshayik-bhaava*. It is also with a beginning as well as an end. For example Arihant and Siddha states of a being.

**(4) Kshayopashamik-bhaava (state of extinction-cum-pacification)**—Destruction-cum-pacification of *karmas* is called *kshayopasham*. The state produced by destruction-cum-pacification is called *Kshayopashamik-bhaava*. This state is like a fire partly live and partly extinguished. In this state the *karma* particles attaining maturity get destroyed and those still dormant get pacified.

This has two categories—(1) To diffuse the mature *karma* particles that are about to come to fruition. (2) To reduce the potency of *karma* particles. The process of extinction-cum-pacification is applicable only to vitiating *karmas* and not non-vitiating *karmas*. The vitiating *karmas* only obscure and distort the four basic attributes of soul (Knowledge, perception, etc.) they cannot completely destroy these. That is why they can have extinction-cum-pacification.

**(5) Parinamik-bhaava (transformed state)**—*Parinam* means to get transformed into new modes. This is of two kinds—natural and enforced. This transformed state is called *Parinamik-bhaava*. In other words that which causes modal changes only and not basic changes in a thing is called *Parinamik-bhaava*.

**(6) Sannipatik-bhaava (mixed state)**—The combination of any two or more of the aforesaid states is called *sannipat*. This combination is called *Sannipatik-bhaava*. More details of these states will be discussed in following aphorisms.

*(१) औदयिक भाव*

**२३४. से किं तं उदए ?**

**उदए दुविहे पण्णत्ते। तं जहा–(१) उदए य, (२) उदयनिप्फण्णे य।**

२३४. (प्रश्न) औदयिकभाव क्या है ?

(उत्तर) औदयिकभाव दो प्रकार का कहा है–(१) उदय, और (२) उदयनिष्पन्न।

**(1) AUDAYIK BHAVA**

**234. (Question)** What is this *Audayik-bhaava* (culminated state) ?

**(Answer)** *Audayik-bhaava* (culminated state) is of two types—(1) *Udaya* and (2) *Udayanishpanna.*

**२३५. से किं तं उदए ?**

**उदए अट्ठण्हं कम्मपगडीणं उदएणं।**

२३५. (प्रश्न) उदय क्या है ?

(उत्तर) ज्ञानावरणादिक आठ कर्मप्रकृतियों का उदय होता है। उदय से होने वाला औदयिकभाव है।

**235. (Question)** What is this *Udaya* (culmination) ?

**(Answer)** *Jnanavaran* and other seven natures of *karma* undergo fruition. The state produced by this fruition is called *Audayik-bhaava.*

**२३६. से किं तं उदयनिप्फण्णे ?**

**उदयनिप्फण्णे दुविहे पण्णत्ते। तं जहा–(१) जीवोदयनिप्फन्ने य, (२) अजीवोदयनिप्फन्ने य।**

२३६. (प्रश्न) उदयनिष्पन्न औदयिकभाव क्या है ?

(उत्तर) उदय निष्पन्न औदयिकभाव के दो प्रकार हैं–(१) जीवोदयनिष्पन्न, (२) अजीवोदयनिष्पन्न।

**236. (Question)** What is this *Udayanishpanna Audayik-bhaava* (culminated state caused by fruition) ?

**(Answer)** *Udayanishpanna Audayik-bhaava* (culminated state caused by fruition) is of two types—(1) *Jivodaya-nishpanna* (culminated state manifesting directly in soul) and (2) *Ajivodaya-nishpanna* (culminated state caused by non-being).

**विवेचन**–ये तीन सूत्र औदयिकभाव निरूपण की भूमिका हैं। ज्ञानावरणादि आठ कर्मों का उदय और कर्मों के उदय से होने वाला भाव–अवस्थाएँ–पर्याय औदयिकभाव है जो उदय में आकर किसी अन्य पर्याय को जन्म देता है।

उदयनिष्पन्न के जीवोदयनिष्पन्न और अजीवोदयनिष्पन्न भेद मानने का कारण यह है कि कर्मोदयजन्य जो अवस्थाएँ साक्षात् जीव को प्रभावित करती हैं अथवा कर्म के उदय से जो पर्यायें जीव में निष्पन्न होती हैं, वे जीवोदयनिष्पन्न और अजीव अर्थात् पुद्गल के योग से जीव में जिन अवस्थाओं का उदय होता है, वे अजीवोदयनिष्पन्न औदयिकभाव हैं।

**Elaboration**—These three aphorisms give outline of *Audayik-bhaava* (culminated state). The fruition of *karmas* (*Jnanavaraniya*, etc.) and the states or modes caused by this fruition are called *Audayik-bhaava* (culminated state) which on fruition give rise to some other mode.

The two categories of *Udayanishpanna Audayik-bhaava* (culminated state caused by fruition), namely *Jivodaya-nishpanna* and *Ajivodaya-nishpanna* are explained as—the conditions caused by fruition of *karma* directly influencing soul are called *Jivodaya-nishpanna*. In other words the modes manifested in soul due to fruition of *karmas* is called *Jivodaya-nishpanna*. The modes manifested in soul due to its contact with matter or non-being are called *Ajivodaya-nishpanna Audayik-bhaava* (culminated state caused by non-being).

*जीवोदयनिष्पन्न औदयिकभाव का स्वरूप*

**२३७. से किं तं जीवोदयनिप्फन्ने ?**

**जीवोदयनिप्फन्ने अणेगविहे पण्णत्ते। तं जहा—णेरइए तिरिक्खजोणिए मणुस्से देवे, पुढविकाइए जाव वणस्सइकाइए, तसकाइए, कोहकसायी जाव लोहकसायी, इत्थीवेदए पुरिसवेदए णपुंसगवेदए, कण्हलेसे एवं नील. काउ. तेउ. पम्ह. सुक्कलेसे, मिच्छादिट्ठी अविरए अण्णाणी आहारए छउमत्थे सजोगी संसारत्थे असिद्धे। से तं जीवोदयनिप्फन्ने।**

२३७. (प्रश्न) जीवोदयनिष्पन्न औदयिकभाव क्या है ?

(उत्तर) जीवोदयनिष्पन्न औदयिकभाव अनेक प्रकार का है। यथा—नैरयिक, तिर्यंचयोनिक, मनुष्य, देव, पृथ्वीकायिक यावत् वनस्पतिकायिक, त्रसकायिक, क्रोधकषायी यावत् लोभकषायी, स्त्रीवेदी, पुरुषवेदी, नपुंसकवेदी, कृष्णलेश्यी,

नील-कापोत-तेज-पद्म-शुक्ललेश्यी, मिथ्यादृष्टि, अविरत, अज्ञानी, आहारक, छद्मस्थ, सयोगी, संसारस्थ, असिद्ध। यह जीवोदयनिष्पन्न औदयिकभाव है।

[ये आत्मशुद्धि के स्तरानुसार जीव के विभिन्न भावों के नाम हैं। प्रत्येक नाम की विस्तृत परिभाषा भाग-2 मे परिशिष्ट मे दी जा रही है।]

JIVODAYA-NISHPANNA AUDAYIK-BHAAVA

**237. (Question)** What is this *Jivodaya-nishpanna Audayik-bhaava* (culminated state manifesting directly in soul) ?

**(Answer)** Jivodaya-nishpanna Audayik-bhaava (culminated state manifesting directly in soul) is of many types—*Nairayik, Tiryanch-yonik, Manushya, Deva, Prithvikiyik to Vanaspatikayik, Traskayik, Krodh-kashayi to Lobh-kashayi, Stri-vedi, Purush-vedi, Napumsak-vedi, Krishna-leshyi, Neel-Kapot-Teja-Padma-Shukla-leshyi, Mithydrishti, Avirat, Ajnani, Aharak, Chhadmasth, Sayogi, Samsarasth, Asiddha*, etc.

[These are names of various states (in terms of disposition and attitude) of a being based on levels of purity of soul. Detailed description of these names is given in appendix in vol-2]

This concludes the description of Jivodaya-nishpanna Audayik-bhaava.

*अजीवोदयनिष्पन्न औदयिकभाव का स्वरूप*

**२३८. से किं तम अजीवोदयनिप्फन्ने ?**

**अजीवोदयनिष्फन्ने चोद्दसविहे पण्णत्ते। तं जहा-(१) ओरालियं वा सरीरं, (२) ओरालियसरीरपयोगपरिणामियं वा दव्वं, (३) वेउव्वियं वा सरीरं, (४) वेउव्वियसरीरपयोगपरिणामियं वा दव्वं, (५-६) एवं आहारगं सरीरं, (७-८) तेयगं सरीरं, (९-१०) कम्मगं सरीरं च भाणियव्वं, (११) पयोगपरिणामिए वण्णे, (१२) गंधे, (१३) रसे, (१४) फासे। से तं अजीवोदयनिप्फण्णे। से तं उदयनिप्फण्णे। से तं उदए।**

२३८. (प्रश्न) अजीवोदयनिष्पन्न औदयिकभाव क्या है ?

(उत्तर) अजीवोदयनिष्पन्न औदयिकभाव चौदह प्रकार का है। यथा– (१) औदारिकशरीर, (२) औदारिकशरीर के प्रयोग से परिणामित (बनाया हुआ) पुद्‌गल द्रव्य, (३) वैक्रियशरीर, (४) वैयिक्रशरीर के प्रयोग से परिणामित द्रव्य, इसी प्रकार (५–६) आहारक शरीर और आहारकशरीर के प्रयोग द्वारा परिणामित द्रव्य, (७–८) तैजसशरीर और तैजसशरीर के प्रयोग से परिणामित द्रव्य, (९–१०) कार्मणशरीर और कार्मणशरीर के प्रयोग से परिणामित द्रव्य तथा (११–१४) पांचों शरीरों के व्यापार से परिणामित वर्ण, गंध, रस, स्पर्शद्रव्य।

यह अजीवोदयनिष्पन्न उदयभाव तथा उदयनिष्पन्न और औदयिक दोनों प्रकार के औदयिकभावों की प्ररूपणा है।

**AJIVODAYA-NISHPANNA AUDAYIK BHAAVA**

**238. (Question)** What is this *Ajivodaya-nishpanna* (culminated state caused by non-being) ?

**(Answer)** *Ajivodaya-nishpanna Audayik Bhaava* (culminated state caused by non-being) is of fourteen types—(1) *Audarik Sharir,* (2) Substance produced by action of *Audarik Sharir,* (3) *Vaikriya Sharir,* (4) Substance produced by action of *Vaikriya Sharir,* (5) *Aharak Sharir,* (6) Substance produced by action of *Aharak Sharir,* (7) *Taijas Sharir,* (8) Substance produced by action of *Taijas Sharir,* (9) *Karman Sharir,* (10) Substance produced by action of *Karman Sharir,* (11) Substance produced by action of these five types of *Sharir* and responsible for attributes of *Varna* (appearance) (12) that of *Gandh* (smell), (13) that of *Rasa* (taste), and (14) that of *Sparsh* (touch).

This concludes the description of *Ajivodaya-Nishpanna Audayik Bhaava* (culminated state caused by non-being). This also concludes the description of *Udai-Nishpanna* (culminated state caused by fruition) and *Udaya* (culmination).

[These are names of various types of bodies of beings and substances produced by their action. Detailed description of these names is given in appendix in vol-2].

विवेचन-जीवोदयनिष्पन्न औदयिकभाव में नारक आदि चार गतियाँ, क्रोधादि चार कषाय, तीन वेद, मिथ्यादर्शन, अज्ञान, छह लेश्यायें, असंयम, संसारित्व, असिद्धत्व आदि परिगणित किये गये हैं, क्योंकि ये सब भाव कर्म के उदय से जीव में ही निष्पन्न होते हैं। जैसे कि गतिनामकर्म के उदय से मनुष्यगति आदि। इसी प्रकार क्रोधादि चारों कषायों का उदय कषायचारित्र मोहनीयकर्मजन्य है तथा नोकषायचारित्रमोहनीय का उदय होने पर स्त्री आदि वेदत्रिक, हास्यादि नोकषाय निष्पन्न होते हैं। इस प्रकार जो भी जीव के स्वाभाविक गुणों के घातक कर्म हैं, उन सबके उदय से उत्पन्न पर्यायों को जीवोदयनिष्पन्न औदयिक भावरूप समझना चाहिए।

अजीवोदयनिष्पन्न औदयिकभाव के भी अनेक प्रकार बताये हैं। जैसे औदारिक आदि शरीर। औदारिक आदि शरीरनामकर्मों का विपाक मुख्यतया शरीर रूप परिणत पुद्‌गलों में होने से इन्हें पुद्‌गलविपाकी प्रकृतियों में परिगणित किया है और पुद्‌गल अजीव है। अतः इनको अजीवोदयनिष्पन्न औदयिकभाव रूप माना जाता है।

**Elaboration**—*Jivodaya - nishpanna Audayik - bhaava* (culminated state manifesting directly in soul) includes four *Gatis* (dimension or realm of birth) such as *Narak* (hell), four *kashayas* (passions) such as anger, three *vedas* (genders), *mithyadarshan* (false perception), *ajnana* (ignorance), six *leshyas* (complexion of soul), *asamyam* (indiscipline), *samsaritva* (mundane state), *Asiddhatva* (absence of ultimate purity), etc. This is because all these states and attitudes manifest within the soul due to fruition of *karmas*. For example *Gati-nama-karma* causes birth as a human being, etc. In the same way passions like *krodh* (anger) are caused by precipitation of *Kashaya-charitra-mohaniya karma; veda* (gender) and *nokashaya* (sub-passions) are caused by *Nokashaya-charitra-mohaniya karma.* Thus the modes or changes caused by *karmas* vitiating natural attributes of soul should be considered *Jivodaya-nishpanna Audayik-bhaava* (culminated state manifesting directly in soul).

*Ajivodaya-nishpanna Audayik-bhaava* (culminated state caused by non-being) are also said to be of many types such as *Audarik- sharir.* As the fruition of *Sharira-nama karmas* such as *audarik* mainly manifests as aggregates of matter particles forming the body these have been classified as matter-manifesting *karma* categories. And matter is a non-being, therefore they are considered to be *Ajivodaya-nishpanna Audayik-bhaava* (culminated state caused by non-being).

*(२) औपशमिकभाव का स्वरूप*

**२३९. से किं तं उवसमिए ?**

**उवसमिए दुविहे पण्णत्ते। तं जहा–(१) उवसमे य, (२) उवसमनिष्फण्णे य।**

२३९. (प्रश्न) औपशमिकभाव क्या है ?

(उत्तर) औपशमिक भाव दो प्रकार का है। यथा–(१) उपशम, और (२) उपशमनिष्पन्न।

AUPASHAMIK-BHAAVA

**239. (Question)** What is this *Aupashamik-bhaava* (pacified state) ?

**(Answer)** *Aupashamik-bhaava* (pacified state) is of two types—(1) *Upasham* and (2) *Upasham-nishpanna.*

**२४०. से किं तं उवसमे ?**

**उवसमे मोहणिज्जस्स कम्मस्स उवसमेणं। से तं उवसमे।**

२४०. (प्रश्न) उपशम भाव क्या है ?

(उत्तर) मोहनीयकर्म के उपशम से होने वाले भाव को उपशम (औपशमिक) भाव कहते हैं।

**240. (Question)** What is this *Upasham bhaava* (state of pacification) ?

**(Answer)** The state caused by *upasham* (pacification) of *Mohaniya Karma* (deluding *karma*) is called *Upasham* or *Aupashamik bhaava* (state of pacification).

This concludes the description of Aupashamik-bhaava (pacified state).

**२४१. से किं तं उवसमनिप्फण्णे ?**

**उवसमनिप्फण्णे अणेगविहे पण्णत्ते। तं जहा–उवसंतकोहे जाव उवसंतलोभे उवसंतपेज्जे उवसंतदोसे उवसंतदंसणमोहणिज्जे उवसंतचरित्तमोहणिज्जे**

उवसंतमोहणिज्जे उवसमिया सम्मत्तलद्धी उवसमिया चरित्तलद्धी उवसंतकसायछउमत्थवीतरागे। से तं उवसमनिप्फण्णे। से तं उवसमिए।

२४१. (प्रश्न) उपशमनिष्पन्न औपशमिकभाव क्या है ?

(उत्तर) उपशमनिष्पन्न औपशमिकभाव के अनेक प्रकार हैं। जैसे कि उपशांतक्रोध यावत् उपशान्तलोभ, उपशान्तराग, उपशांतद्वेष, उपशांतदर्शनमोहनीय, उपशांतचारित्र मोहनीय, उपशांतमोहनीय, औपशमिक सम्यक्त्वलब्धि, औपशमिक चारित्रलब्धि, उपशान्तकषाय छद्मस्थवीतराग आदि उपशमनिष्पन्न औपशमिकभाव हैं।

यह औपशमिकभाव का स्वरूप है।

**241. (Question)** What is this *Upasham-nishpanna Aupashamik bhaava* (pacified state produced by pacification of *karmas*) ?

**(Answer)** *Upasham-nishpanna Aupashamik bhaava* (pacified state produced by pacification of *karmas*) is of many types—*Upashanta krodh* to *Upashanta lobha, Upashanta raga, Upashanta dvesh, Upashanta Darshan mohaniya, Upashanta Charitra mohaniya, Upashanta mohaniya, Aupashamik Samyaktva-labdhi, Aupashamik Charitra-labdhi, Upashanta-kashaya Chhadmasth-vitarag,* etc.

This concludes the description of *Upasham-nishpanna Aupashamik bhaava* (pacified state produced by pacification of *karmas*). This also concludes *Aupashamik-bhaava* (pacified state).

**विवेचन**—मोहनीयकर्म के दो भेद हैं, दर्शनमोहनीय और चारित्रमोहनीय। दर्शनमोहनीय के उदय से जीव आत्म-स्वरूप का दर्शन, श्रद्धान करने में असमर्थ रहता है और चारित्रमोहनीय के उदय से जीव आत्मस्वरूप में स्थिर नहीं हो पाता है। दर्शनमोहनीय के तीन भेदों और चारित्रमोहनीय के पच्चीस भेदों को मिलाने से मोहनीयकर्म के अट्ठाईस भेद हैं। मोहनीयकर्म का पूर्ण उपशम ग्यारहवें गुणस्थान में होता है।

दर्शनमोहनीय के उपशम से सम्यक्त्वलब्धि की और चारित्रमोहनीय के उपशम से चारित्रलब्धि की प्राप्ति होती है। (विशेष विस्तार के लिए देखें भाग-२ में परिशिष्ट।)

**Elaboration**—There are two categories of *Mohaniya Karma* (deluding *karma*)—*Darshan* (perception) *Mohaniya* and *Charitra* (conduct) *Mohaniya*. A soul or being is incapable of perceiving and having faith in the real form of soul due to fruition of *Darshan Mohaniya karma* (perception deluding *karma*). Due to the fruition of *Charitra Mohaniya* (conduct deluding *karma*) the soul becomes incapable of stabilization in the real form of soul. There are twenty eight categories of *Mohaniya karma* including three of *Darshan Mohaniya karma* (perception deluding *karma*) and twenty five of *Charitra Mohaniya* (conduct deluding *karma*). Complete pacification of *Mohaniya karma* is attained at the eleventh *Gunasthana*. (the Jain system of levels of purity of soul)

The pacification of *Darshan Mohaniya karma* (perception deluding *karma*) results in *Samyaktva-labdhi* (attaining righteousness) and that of *Charitra Mohaniya* (conduct deluding *karma*) in *Charitra-labdhi* (attaining purity of conduct). (for more details see appendix in part-2.)

*(३) क्षायिक भाव का स्वरूप*

**२४२. से किं तं खइए ?**

**खइए दुविहे पण्णत्ते। तं जहा–(१) खए य, (२) खयनिप्फण्णे य।**

२४२. (प्रश्न) क्षायिकभाव क्या है ?

(उत्तर) क्षायिकभाव दो प्रकार का है। यथा–(१) क्षय, और (२) क्षयनिष्पन्न।

**(3) KSHAYIK-BHAAVA (EXTINCT STATE)**

**242. (Question)** What is this *Kshayik-bhaava* (extinct state)?

**(Answer)** *Kshayik-bhaava* (extinct state) is of two types—(1) *Kshaya* (state of extinction) and (2) *kshaya-nishpanna* (produced by extinction).

**२४३. से किं तं खए ?**

**खए अट्ठण्हं कम्मपगडीणं खएणं। से तं खए।**

२४३. (प्रश्न) क्षय किसे कहते हैं ?

(उत्तर) आठ कर्मप्रकृतियों के क्षय से होने वाला भाव क्षायिक है।

**243. (Question)** What is this *Kshaya* (state of extinction of karmas) ?

**(Answer)** The process of extinction of eight categories of *karma* particles is called *Kshaya* (state of extinction).

२४४. से किं तं खयनिप्फण्णे ?

(१) खयनिप्फण्णे अणेगविहे पण्णत्ते। तं जहा—उप्पण्णणाणदंसणधरे—अरहा जिणे केवली, खीण—आभिणिबोहियणाणावरणे खीणसुयणाणावरणे खीणओहिणाणावरणे खीणमणपज्जवणाणावरणे खीणकेवलणाणावरणे अणावरणे णिरावरणे खीणावरणे णाणावरणिज्जकम्मविप्पमुक्के।

(२) केवलदंसी सव्वदंसी खीणनिद्दे खीणनिद्दानिद्दे खीणपयले खीणपयलापयले खीणथीणगिद्धे खीणचक्खुदंसणावरणे खीणअचक्खुदंसणावरणे खीणओहिदंसणावरणे खीणकेवलदंसणावरणे अणावरणे निरावरणे खीणावरणे दरिसणावरणिज्जकम्मविप्पमुक्के।

(३) खीणसायवेयणिज्जे खीणअसायवेयणिज्जे अवेयणे निव्वेयणे खीणवेयणे सुभाऽसुभवेयणिज्जकम्मविप्पमुक्के।

(४) खीणकोहे जाव खीणलोभे खीणपेज्जे खीणदोसे खीणदंसणमोहणिज्जे खीणचरित्तमोहणिज्जे अमोहे निम्मोहे खीणमोहे मोहणिज्जकम्मविप्पमुक्के।

(५) खीणणेरइयाउए खीणतिरिक्खजोणियाउए खीणमणुस्साउए खीणदेवाउए अणाउए निराउए खीणाउए आउयकम्मविप्पमुक्के।

(६) गति - जाति - सरीरंगोवंग - बंधण - संघात - संघयण - अणेगबोंदिविंदसंघायविप्पमुक, खीणसुभनामे खीणासुभणामे अणामे निण्णामे खीणनामे सुभाऽसुभणामकम्मविप्पमुक्के।

(७) खीणउच्चागोए खीणणीयागोए अगोए निग्गोए खीणगोए सुभाऽसुभगोत्तकम्मविप्पमुक्के।

**(८) खीणदाणंतराए खीणलाभंतराए खीणभोगंतराए खीणुवभोगंतराए खीणविरियंतराए अणंतराए णिरंतराए खीणंतराए अंतराइयकम्मविप्पुमुक्के।**

**सिद्धे बुद्धे मुत्ते परिणिव्वुए अन्तगडे सव्वदुक्खप्पहीणे। से तं खयनिप्फण्णे। से तं खइए।**

२४४. (प्रश्न) क्षय से होने वाला भाव क्या है?

(उत्तर) (१) क्षयनिष्पन्न क्षायिकभाव अनेक प्रकार का है। यथा– उत्पन्नज्ञानदर्शनधारी, अर्हत्, जिन, केवली, क्षीणआभिनिबोधिकज्ञानावरणवाला, क्षीणश्रुतज्ञानावरणवाला, क्षीणअवधिज्ञानावरणवाला, क्षीणमनः पर्ययज्ञानावरणवाला, क्षीणकेवलज्ञानावरण, अविद्यमान आवरण, निरावरणवाला, क्षीणावरण, **ज्ञानावरणीयकर्मविप्रमुक्त।**

(२) केवलदर्शी, सर्वदर्शी, क्षीणनिद्र, क्षीणनिद्रानिद्र, क्षीणप्रचलावाला, क्षीणप्रचलाप्रचलावाला, क्षीणस्त्यानगद्धि, क्षीणचक्षुदर्शनावरणवाला, क्षीणअचक्षुदर्शनावरणवाला, क्षीणअवधिदर्शनावरणवाला, क्षीणकेवलदर्शनावरणवाला, अनावरण, निरावण, क्षीणावरण, **दर्शनावरणीयकर्मविप्रमुक्त।**

(३) क्षीणसातावेदनीय, क्षीणअसातावेदनीय, अवेदन, निर्वेदन, क्षीणवेदन, शुभाशुभ–**वेदनीयकर्मविप्रमुक्त।**

(४) क्षीणक्रोध यावत् क्षीणलोभ, क्षीणराग, क्षीणद्वेष, क्षीणदर्शनमोहनीय, क्षीणचारित्रमोहनीय, अमोह, निर्मोह, क्षीणमोह, **मोहनीयकर्मविप्रमुक्त।**

(५) क्षीणनरकायुष्क, क्षीणतिर्यंचायुष्क, क्षीणमनुष्यायुष्क, क्षीणदेवायुष्क, अनायुष्क, निरायुष्क, क्षीणायुष्क, **आयुकर्मविप्रमुक्त।**

(६) गति–जाति–शरीर–अंगोपांग–बंधन–संघात–संहनन–अनेक शरीरवृन्दसंघात से विप्रमुक्त, क्षीण–शुभनाम, क्षीण–अशुभनाम, अनाम, निर्नाम, क्षीणनाम, शुभाशुभ **नामकर्मविप्रमुक्त।**

(७) क्षीण–उच्चगोत्र, क्षीण–नीचगोत्र, अगोत्र, निर्गोत्र, क्षीणगोत्र, **शुभाशुभगोत्रकर्म** से विप्रमुक्त।

(८) क्षीण–दानान्तराय, क्षीण–लाभान्तराय, क्षीण–भोगान्तराय, क्षीण–उपभोगान्तराय, क्षीणवीर्यान्तराय, अनन्तराय, निरन्तराय, क्षीणान्तराय, **अन्तरायकर्म से विप्रमुक्त।**

सिद्ध, बुद्ध, मुक्त, परिनिर्वृत्त, अन्तकृत, सर्वदुःखप्रहीण।

यह क्षयनिष्पन्न क्षायिकभाव का स्वरूप है।

(विस्तार हेतु देखें ज्ञान मुनि कृत हिन्दी टीका भाग-२, पृ. ११४-१४० तथा सचित्र अनुयोगद्वार सूत्र के भाग-२ मे परिशिष्ट।)

**244. (Question)** What is this *kshaya-nishpanna* (produced by extinction)?

**(Answer)** (1) *Kshaya-nishpanna* (produced by extinction) *Kshayik-bhaava* (extinct state) is of many types—*Utpanna-jnana-darshan-dhari, Arhat, Jina, Kevali,* having *Ksheena-abhinibodhik-janavarana,* having *Ksheena-shruta-janavarana,* having *Ksheena-avadhi-janavarana,* having *Ksheena-manahparyava-janavarana,* having *Ksheena-Keval-janavarana,* having *avidyaman-janavarana,* having no *avarana,* having *Ksheena-avarana,* and *Jnanavaraniya-karma-vipramukta.*

(2) *Keval-darshi, Sarva-darshi,* having *Ksheena-nidra,* having *Ksheena-nidranidra,* having *Ksheena-prachala,* having *Ksheena-prachalaprachala,* having *Ksheena-styanagriddhi,* having *Ksheena-chakshu-darshan-avarana,* having *Ksheena-achakshu-darshan-avarana,* having *Ksheena-avadhi-darshan-avarana*, having *Ksheena-Kevala-darshan-avarana,* having *avidyaman-darshanavarana,* having no *avarana,* having *Ksheena-avarana,* and *Darshanavaraniya-karma-vipramukta.*

(3) *Ksheena-sata-vedaniya, Ksheena-asata-vedaniya,* having *avidyaman-vedaniya*, having no *vedana,* having *Ksheena-vedana,* and *Shubh-ashubh-Vedaniya-karma-vipramukta.*

(4) *Ksheena-krodh* to *Ksheena-lobha, Ksheena-raga, Ksheena-dvesh, Ksheena-darshan-mohaniya, Ksheena-charitra-mohaniya,* having *avidyaman-mohaniya*, having no *moha,* having *Ksheena-moha,* and *Mohaniya-karma-vipramukta.*

(4) *Ksheena-narak-ayushk, Ksheena-tiryanch-ayushk, Ksheena-manushya-ayushk, Ksheena-deva-ayushk,* having *avidyaman-ayushk,* having no *ayush,* having *Ksheena-ayush,* and *Ayush-karma-vipramukta.*

(5) *Gati-Jati-Sharira-Angopanga-Bandhan-Sanghat-Samhanan-Anekashariravrindasamghata Vipramukta, Ksheena-shubh-nama, Ksheena-ashubha-nama,* having *avidyaman-nama,* having no *nama,* having *Ksheena-nama,* and *Shubh-ashubh-Nama-karma-vipramukta.*

(6) *Ksheena-uchcha-gotra, Ksheena-nicha-gotra,* having *avidyaman-gotra,* having no *gotra,* having *Ksheena-gotra,* and *Shubh-ashubh-Gotra-karma-vipramukta.*

(7) *Ksheena-dana-antaraya, Ksheena-labha-antaraya, Ksheena-bhoga-antaraya, Ksheena-upabhoga-antaraya, Ksheena-virya-antaraya,* having *avidyaman-antaraya,* having no *antaraya,* having *Ksheena-antaraya,* and *Antaraya-karma-vipramukta.*

(8) *Siddha, Buddha, Mukta, Parinirvitta, Antakrit, Sarvaduhkhapahina.*

This concludes the description of *Kshaya-nishpanna* (produced by extinction) and also of *Kshayik-bhaava* (extinct state).

(for more details see Hindi Tika part-2 by Jnana Muni p 114-140 and also Illustrted Anuyogadvar Sutra Part-2, Appendix)

**विशेष शब्दों के अर्थ**—उत्पन्न ज्ञान—दर्शन धर—ज्ञानावरणीय कर्म के सम्पूर्ण क्षय से उत्पन्न केवलज्ञान, केवलदर्शन को धारण करने वाले।

अर्हत्—जगत के पूजनीय अथवा जिनसे कोई रहस्य अज्ञात नहीं है।

जिन—कर्म शत्रु के विजेता (चूर्णि) राग—द्वेष को जीतने वाले (हरिभद्रसूरि) आवरण शत्रु को जीतने वाले (मल. हेमचन्द्र)

अनावरण—आवरणों से मुक्त—जैसे निर्मल आकाश में चन्द्र का बिम्ब।

निरावरण—भविष्य में आने वाले आवरणों से मुक्त, जैसे राहु से चन्द्रमा।

क्षीणावरण—जिनके समस्त आवरण क्षीण हो गये। आवरण का बीज नष्ट हो चुका है।

अवेदन—वेदनारहित। वेदना का अभाव।

निर्वेदन—बाहर से आने वाले वेदना के हेतुओं से अप्रभावित।

क्षीण वेदन—भविष्य में आने वाली वेदना की सम्भावना से मुक्त। (चूर्णि एवं टीका की व्याख्याओं के अनुसार)

**Technical Terms—Utpanna-jnana-darshan-dhar**—One who has *Keval-jnana* (omniscience) and *Keval-darshan* (ultimate-perception) caused by complete extinction of *Jananavaraniya karma* (knowledge obscuring *karma*).

**Arhat**—Revered by the whole world; those for whom no secret is unknown.

**Jina**—The victors of the enemy in the form of *karma* (*Churni*); The victors of attachment and aversion (Haribhadra Suri); The victors over the enemy in the form of *avarana* (veil) (Maladhari Hemachandra).

**Anavarana**—Those who have removed the veil; like moon in clear sky.

**Niravarana**—Without a veil; those who are free also of impending veils; like moon from eclipse.

**Ksheen-avarana**—Those who have weakened their veils having destroyed the source of veils.

**Avedan**—Free of sufferings; absence of sufferings.

**Nirvedan**—Not effected by afflictions and their sources.

**Ksheen-vedana**—Free of future possibilities of sufferings.

(These explanations are based on *Churni* and *Tika*)

*(४) क्षायोपशमिकभाव का वर्णन*

**२४५. से किं तं खओवसमिए ?**

**खओवसमिए दुविहे पन्नत्ते। तं जहा–(१) खओवसमे य, (२) खओवसमनिप्फन्ने य।**

२४५. (प्रश्न) क्षायोपशमिकभाव क्या है ?

(उत्तर) क्षायोपशमिकभाव दो प्रकार का है। यथा–(१) क्षयोपशम, और (२) क्षयोपशनिष्पन्न।

(4) KSHAYOPASHAMIK-BHAAVA

**245. (Question)** What is this *Kshayopashamik-bhaava* (state of extinction-cum-pacification) ?

**(Answer)** *Kshayopashamik-bhaava* (state of extinction-cum-pacification) is of two types—(1) *Kshayopasham* (extinction-cum-pacification) and (2) *Kshayopasham-nishpanna* (produced by extinction-cum-pacification).

**२४६. से किं तं खओवसमे ?**

**खओवसमे चउण्हं घाइकम्माणं खओवसमेणं। तं जहा–(१) नाणावरणिज्जस्स, (२) दंसणावरणिज्जस्स, (३) मोहणिज्जस्स, (४) अंतराइयस्स। से तं खओवसमे।**

२४६. (प्रश्न) क्षयोपशम क्या है ?

(उत्तर) (१) ज्ञानावरणीय, (२) दर्शनावरणीय, (३) मोहनीय, और (४) अन्तराय, इन चार घातिकर्मों के क्षयोपशम को क्षयोपशमभाव कहते हैं।

**246. (Question)** What is this *Kshayopasham* (extinction-cum-pacification) ?

**(Answer)** The process of extinction-cum-pacification of the four vitiating *karmas*—(1) *Jananavaraniya*, (2) *Darshanavaraniya*, (3) *Mohaniya*, and (4) *Antaraya*—is called *Kshayopasham* (extinction-cum-pacification).

**२४७. से किं तं खओवसमनिप्फन्ने ?**

**खओवसमनिप्फन्ने अणेगविहे पण्णत्ते। तं जहा–खओवसमिया आभिणिबोहियणाणलद्धी जाव खओवसमिया मणपज्जवणाणलद्धी, खओवसमिया मतिअण्णाण लद्धी खओवसमिया सुयअण्णाणलद्धी खओवसमिया विभंगणाणलद्धी,**

**खओवसमिया चक्खुदंसणलद्धी एवमचक्खुदंसणलद्धी, एवं सम्मद्दंसणलद्धी मिच्छादंसणलद्धी सम्मामिच्छादंसणलद्धी,**

**खओवसमिया सामाइयचरित्तलद्धी एवं छेदोवट्ठावणलद्धी खपरिहारविसुद्धियलद्धी सुहुमसंपराइयलद्धी एवं चरित्ताचरित्तलद्धी,**

खओवसमिया दाणलद्धी एवं लाभ. भोग. उवभोग. खओवसमिया वीरियलद्धी एवं पंडियवीरियलद्धी बालवीरियलद्धी बालपंडियवीरियलद्धी, खओवसमिया सोइंदियलद्धी जाव खओवसमिया फासिंदियलद्धी,

खओवसमिए आयारधरे एवं सूयगडधरे ठाणधरे समवायधरे विवाहपण्णत्तिधरे एवं नायाधम्मकहा. उवासदगदसा. अंतगडदसा अणुत्तरोववाइयदसा. पण्हावागरण. खओवसमिए विवागसुयधरे खओवसमिए दिट्ठिवायधरे, खओवसमिए णवपुव्वी जाव चोद्दसपुव्वी, खओवसमिए गणी, खओवसमिए वायए। से तं खओवसमनिप्फण्णे। से तं खओवसमिए।

२४७. (प्रश्न) क्षयोपशमनिष्पन्न क्षायोपशमिकभाव का क्या स्वरूप है ?

(उत्तर) क्षयोपशमनिष्पन्न क्षायोपशमिकभाव अनेक प्रकार का है। यथा–क्षायोपशमिकी आभिनिबोधिकज्ञानलब्धि यावत् क्षायोपशमिकी मनःपर्यायज्ञानलब्धि, क्षायोपशमिकी मति-अज्ञानलब्धि, क्षायोपशमिकी श्रुत-अज्ञानलब्धि, क्षायोपशमिकी विभंगज्ञानलब्धि, क्षायोपशमिकी चक्षुदर्शनलब्धि, इसी प्रकार अचक्षुदर्शनलब्धि, अवधिदर्शनलब्धि, सम्यग्दर्शनलब्धि, मिथ्यादर्शनलब्धि, सम्यग्मिथ्यादर्शनलब्धि, क्षायोपशमिकी सामायिकचारित्रलब्धि, छेदोपस्थापनालब्धि, परिहार-विशुद्धिलब्धि, सूक्ष्मसंपरायिकलब्धि, चारित्राचारित्रलब्धि, क्षायोपशमिकी दान-लाभ-भोग-उपभोगलब्धि, क्षायोपशमिकी वीर्यलब्धि, पण्डितवीर्यलब्धि, बालवीर्यलब्धि, बालपण्डितवीर्यलब्धि, क्षायोपशमिकी श्रोत्रेन्द्रियलब्धि यावत् क्षायोपशमिकी स्पर्शनेन्द्रियलब्धि, क्षायोपशमिक आचारांगधारी, सूत्रकृतांगधारी, स्थानांगधारी समवायांगधारी, व्याख्याप्रज्ञप्तिधारी, ज्ञाताधर्मकथांगधारी, उपासकदशांगधारी, अन्तकृद्दशांगधारी, अनुत्तरोपपातिकदशांगधारी, प्रश्नव्याकरणधारी, क्षायोपशमिक विपाकश्रुतधरी, क्षायोपशमिक दृष्टिवादधारी, क्षायोपशमिक नवपूर्वधारी यावत् चौदहपूर्वधारी, क्षायोपशमिक गणी, क्षायोपशमिक वाचक। ये सब क्षयोपशमनिष्पन्नभाव हैं।

(यह विभिन्न कर्मों के क्षयोपशम से निष्पन्न उपलब्धियों की सूची है। इसका विस्तार भाग-२ में परिशिष्ट में दिया जा रहा है।)

यह क्षायोपशमिकभाव का स्वरूप है।

**247. (Question)** What is this *Kshayopasham-nishpanna Kshayopashamik-bhaava* (state of extinction-cum-pacification caused by extinction-cum-pacification)?

**(Answer)** *Kshayopasham-nishpanna Kshayopashamik-bhaava* (state of extinction-cum-pacification caused by extinction-cum-pacification) is of many types—*Kshayopashamiki-Abhinibodhik-jnana-labdhi* to *Kshayopashamiki-Manahparyava-jnana-labdhi, Kshayopashamiki-Mati-ajnana-labdhi, Kshayopashamiki-Shrut-ajnana-labdhi, Kshayopashamiki-Vibhanga-jnana-labdhi, Kshayopashamiki-Chakshu-darshan-labdhi, Kshayopashamiki-Achakshu-darshan-labdhi, Kshayopashamiki-Avadhi-darshan-labdhi, Kshayopashamiki-Samyak-darshan-labdhi, Kshayopashamiki-Mithya-darshan-labdhi, Kshayopashamiki-Samyagmithya-darshan-labdhi, Kshayopashamiki-Samayik-charitra-labdhi, Kshayopashamiki-Chedopasthapana-labdhi, Kshayopashamiki-Parihara-vishuddhi-labdhi, Kshayopashamiki-Sukshma-samparayik-labdhi, Kshayopashamiki-Charitracharitra-labdhi, Kshayopashamiki-Dana-Labha-Bhoga-upabhoga-labdhi, Kshayopashamiki-Virya-labdhi, Kshayopashamiki-Pandit-Virya-labdhi, Kshayopashamiki-Baal-Virya-labdhi, Kshayopashamiki-Baal-Pandit-Virya-labdhi, Kshayopashamiki-Shrotrendriya-labdhi* to *Kshayopashamiki-Sparshanendriya-labdhi, Kshayopashamiki-Acharanga-dhari, Kshayopashamiki-Sutrakritanga-dhari, Kshayopashamiki-Sthananga-dhari, Kshayopashamiki-Samvayanga-dhari, Kshayopashamiki-Vyakhyaprajnapti-dhari, Kshayopashamiki-Jnatadharmakathanga-dhari, Kshayopashamiki-Upasakadashanga-dhari, Kshayopashamiki-Antakriddashanga-dhari, Kshayopashamiki-Anutaraupapatikadashanga-dhari, Kshayopashamiki-Prashnavyakaran-dhari, Kshayopashamiki-Vipakashrut-dhari, Kshayopashamiki-Drishtivada-dhari, Kshayopashamiki-Navapurva-dhari* to *Chaturdashpurva-dhari, Kshayopashamiki-Gani, Kshayopashamiki-Vachak.*

(This is the list of attainments caused by extinction-cum-pacification of various Rarmas. Details of these are included in Part-2, Appendix.)

This concludes the description of *Kshayopasham-nishpanna Kshayopashamik-bhaava* (state of extinction-cum-pacification caused by extinction-cum-pacification). This also concludes the description of *Kshayopashamik-bhaava* (state of extinction-cum-pacification).

*(५) पारिणामिकभाव*

**२४८. से किं तं पारिणामिए ?**

**पारिणामिए दुविहे पण्णत्ते। तं जहा—(१) सादिपारिणामिए य, (२) अणादिपारिणामिए य।**

२४८. (प्रश्न) पारिणामिकभाव किसे कहते हैं ?

(उत्तर) पारिणामिकभाव के दो प्रकार हैं। यथा—(१) सादिपारिणामिक, (२) अनादिपारिणामिक। [विस्तार के लिए देखें सूत्र ११३(२)]

**(5) PARINAMIK BHAAVA**

**248. (Question)** What is this *Parinamik-bhaava* (transformed state) ?

**(Answer)** *Parinamik-bhaava* (transformed state) is of two types—(1) *Sadi-parinamik* (transformative state with a beginning) and (2) *Anadi-parinamik* (transformative state without a beginning). [for details refer to aphorism 113 (2)]

**२४९. से किं तं सादिपारिणामिए ?**

**सादिपारिणामिए अणेगविहे पण्णत्ते। तं जहा—**

**जुण्णसुरा जुण्णगुलो जुण्णघयं जुण्णतंदुला चेव।**

**अब्भा य अब्भरुक्खा संझा गंधव्वणगरा य॥२४॥**

उक्कावाया दिसादाघा गज्जियं विज्जू णिग्घाया जूवया जक्खादित्ता धूमिया महिया रयुग्घाओ चंदोवरागा सूरोवरागा चंदपरिवेसा सूरपरिवेसा पडिचंदया पडिसूरया इंदधणू उदगमच्छा कविहसिया अमोहा वासा वासधरा गामा णगरा घरा पव्वता पायाला भवणा निरया रयणप्पभा सक्करप्पभा वालुयप्पभा पंकप्पभा धूमप्पभा तमा तमतमा सोहम्मे ईसाणे जाव आणए पाणए आरणे अच्चुए गेवेज्जे अणुत्तरोववाइया ईसीपब्भारा परमाणुपोग्गले दुपदेसिए जाव अणंतपदेसिए। से तं सादिपारिणामिए।

२४९. (प्रश्न) सादिपारिणामिकभाव क्या है ?

(उत्तर) सादिपारिणामिकभाव के अनेक प्रकार हैं। जैसे–

जीर्ण सुरा, जीर्ण गुड़, जीर्ण घी, जीर्ण तंदुल, अभ्र, अभ्रवृक्ष, संध्या, गंधर्वनगर ॥२४॥

तथा–उल्कापात, दिग्दाह, मेघगर्जना, विद्युत, निर्घात, यूपक, यक्षादिप्त, धूमिका, महिका, रजोद्घात, चन्द्रग्रहण, सूर्यग्रहण, चन्द्रपरिवेष, सूर्यपरिवेष, प्रतिचन्द्र, प्रतिसूर्य, इन्द्रधनुष, उदकमत्स्य, कपिहसित, अमोघ, वर्ष (भरतादि क्षेत्र), वर्षधर (हिमवानादि पर्वत), ग्राम, नगर, घर, पर्वत, पातालकलश, भवन, नरक, रत्नप्रभा, शर्कराप्रभा, बालुकाप्रभा, पंकप्रभा, धूमप्रभा, तमःप्रभा, तमस्तमःप्रभा, सौधर्म, ईशान, यावत् आनत, प्राणत, आरण, अच्युत, ग्रैवेयक, अनुत्तरोपपातिक देवविमान, ईषत्प्राग्भारा पृथ्वी, परमाणुपुद्गल, द्विप्रदेशिक स्कन्धसे लेकर अनन्तप्रदेशिक स्कन्ध सादिपारिणामिकभाव रूप हैं।

**249. (Question)** What is this *Sadi-parinamik Bhaava* (transformative state with a beginning) ?

**(Answer)** *Sadi-parinamik Bhaava* (transformative state with a beginning) is of many types—*Jirna Sura* (stale wine), *Jirna Gud* (stale jaggery), *Jirna Ghee* (stale butter), *Jirna Tandul* (stale rice), *Abhra* (clouds), *Abhra Vriksha* (cloud-trees), *Sandhya* (evening), *Gandharva Nagar* (castle in the air). (24)

Also—*Ulkapat* (falling of meteor), *Digdaha* (conflagration in certain direction), *Meghagarjana* (thunder), *Vidyut* (lightening), *Nirghat* (thunder storm), *Yupak* (mixing of lights of sun and moon at dusk specially during the first

three days of the bright half of a month), *Yakshadipt* (demonic glow), *Dhoomika* (mist), *Mahika* (frost), *Rajodghat* (sandstorm), *Chandragrahan* (lunar eclipse), *Suryagrahan* (solar eclipse), *Chandra-parivesh* (halo of the moon), *Surya-parivesh* (halo of the sun), *Pratichandra* (double moon), *Pratisurya* (double moon), *Indradhanush* (rainbow), *Udak-matsya* (portion of a rainbow), *Kapihasit* (laugh of a monkey), *Amogh* (lines appearing around the solar disc after sunrise and before sunset), *Varsh* (countries like Bharat), *Varshdhar* (mountains like Himavan), *Gram* (village), *Nagar* (city), *Ghar* (house), *Parvat* (mountain), *Patal-kalash* (subterranean regions), *Bhavan* (abodes of gods), *Narak* (hells)—*Ratnaprabha, Sharkaraprabha, Balukaprabha, Pankaprabha, Dhoom-prabha, Tamah-prabha, Tamastamah-prabha*; (abodes of gods—) *Saudharma, Ishan to Anat, Pranat, Arana, Achyut, Graveyak, Anuttaraupapatik, Ishatpragbharaprithvi; paramanu-pudgal* (ultimate-particle of matter), aggregates of two to infinite *paramanu* (ultimate-particle).

This concludes the description of *Sadi-parinamik Bhaava* (transformative state with a beginning).

२५०. से किं अणादिपारिणामिए ?

अणादिपारिणामिए धम्मत्थिकाए अधम्मत्थिकाए आगासत्थिकाए जीवत्थिकाए पोग्गलत्थिकाए अद्धासमए लोए अलोए भवसिद्धिया अभवसिद्धिया। से तं अणादिपारिणामिए। से तं पारिणामिए।

२५०. (प्रश्न) अनादिपारिणामिकभाव क्या है ?

२५०. धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय, जीवास्तिकाय, पुद्‌गलास्तिकाय, अद्धासमय, (काल) लोक, अलोक, भवसिद्धिक, अभवसिद्धिक ये अनादि पारिणामिक हैं।

यह पारिणामिकभाव का स्वरूप है।

**250. (Question)** What is this *Anadi-parinamik* (transformative state without a beginning) ?

**(Answer)** *Anadi-parinamik Bhaava* (transformative state without a beginning) is—*Dharmastikaya* (motion entity), *Adharmastikaya* (rest entity), *Akashastikaya* (space entity), *Jivastikaya* (life entity), *Pudgalastikaya* (matter entity), *Addhakala* (time), *Loka* (occupied space), *Aloka* (space beyond or unoccupied space), *Bhava-siddhik* (soul worthy of liberation), and *Abhava-siddhik* (soul unworthy of liberation).

This concludes the description of *Anadi-parinamik* (transformative state without a beginning). This also concludes the description of *Parinamik* (transformative state).

**विवेचन–पारिणामिकभाव का लक्षण व विशेषता–**द्रव्य के मूल स्वभाव मे रहते हुए पूर्व अवस्था का विनाश तथा उत्तर अवस्था की उत्पत्ति होती रहना परिणमन–परिणाम है।

**क्या भरतादि क्षेत्र सादिपारिणामिक है?**–भरतादि क्षेत्र, हिमवान् आदि वर्षधर पर्वत, नरक–भूमियाँ एवं देवविमान अपने आकार मात्र से अवस्थित रहने के कारण शाश्वत अवश्य हैं किन्तु वे पौद्‌गलिक हैं और पुद्‌गलद्रव्य परिणमनशील होने से जघन्य एक समय और उत्कृष्ट असंख्यात काल बाद उसमें अवश्य परिणमन होता है। तब विलग हुए उन पुद्‌गलस्कन्धों के स्थान में दूसरे–दूसरे स्कन्ध मिलकर उस–उस रूप मे परिणत हो जाते हैं। इसलिए वर्षधरादिकों को सादिपारिणामिकता के रूप मे उदाहृत किया है। मेघ आदि तो कुछ काल पर्यन्त ही रहते हैं, अतः सादिरूपता स्वयंसिद्ध है।

धर्मास्तिकाय आदि षड्‌द्रव्य, लोक, अलोक, भवसिद्धिक, अभवसिद्धिक आदि अनादिपारिणामिकभाव–इसलिए है कि वे स्वभावतः अनादि काल से उस–उस रूप से परिणत है और अनन्तकाल तक रहेंगे।

**Elaboration**—Definition of transformative state is—The basic nature of a substance remaining same, the destruction of present state and creation of a new state is called *parinaman* or transformation. The state arrived at through this process is called transformative state.

Are areas like Bharat examples of transformative state ?—Countries like Bharat, mountains like Himavan, infernal worlds, and divine worlds apparently maintain their existing form, and

in that context they are eternal. But they still are of material origin. Matter being a continuously transforming substance essentially undergoes transformation within a minimum of one *samaya* and maximum of inexpressible time. In this process aggregates of *paramanus* (ultimate-particles) get exchanged with other aggregates even though the resulting apparent form remains the same. That is why all these have been included in the list of transformative substances with a beginning. Clouds and other such things have evident transformation during much shorter span of time, thus they naturally fall in this category.

*Dharmastikaya* and other things of the second list exist since time immemorial and will continue to do so, thus they are transformative without a beginning.

**कठिन शब्दों के अर्थ**–**अब्भा**–अभ्र, मेघ। **अब्भरुक्खा**–अभ्रवृक्ष–वृक्षाकार में परिणत हुए मेघ। **संझा**–संध्या–दिनरात्रि का संधिकाल। **गंधव्वणगरा**–गंधर्वनगर–उत्तम प्रासाद से शोभित नगर की आकृति जैसे आकाश में बने हुए पुद्‌गलो का परिणमन। **उक्कावाया**–उल्कापात–आकाशप्रदेश से गिरता हुआ तेजपुंज। **दिसादाघा**–दिग्दाह–किसी एक दिशा की ओर आकाश में जलती हुई अग्नि का आभास होना–दिखाई देना। **णिग्घाया**–निर्घात–गाज युक्त बिजली कौंधना अथवा गिरना। **जूवया**–यूपक–शुक्लपक्ष सम्बन्धी प्रथम तीन दिन का बाल चन्द्र/संध्या की प्रभा तथा चन्द्रमा की प्रभा का मिश्रण। **जक्खादित्ता**–यक्षादीप्त–आकाश में दिखाई देती हुई पिशाचाकृतिमय अग्नि। **धूमिया**–धूमिका–आकाश में रूक्ष और विरल दिखाई पड़ती हुई धुएँ जैसी एक प्रकार की धूमस/कुहासा। **महिया**–महिका–जलकणयुक्त धूमस। **रयुग्घाओ**–रजोद्‌घात–आकाश मे धूलि का उड़ना, आँधी। **चंदोवराग सूरोवराग**–चन्दोपराग, सूर्योपराग–चन्द्रग्रहण और सूर्यग्रहण। **चंदपरिवेसा सूरपरिवेसा**–चन्द्रपरिवेश, सूर्यपरिवेश–चन्द्र और सूर्य के चारों ओर गोलाकार में परिणत हुए पुद्‌गल परमाणुओं का मण्डल। **पडिचंदया, पडिसूरया**–प्रतिचन्द्र, प्रतिसूर्य–उत्पात आदि का सूचक द्वितीय चन्द्र और द्वितीय सूर्य का दिखाई पड़ना। **इंदधणु**–इन्द्रधनुष–आकाश में नील–पीत आदि वर्ण विशिष्ट धनुषाकार आकृति। **उदगमच्छ**–उदकमत्स्य–इन्द्रधनुष के खण्ड, टुकडे। **कविहसिया**–कपिहसिता–कभी–कभी आकाश से सुनाई पड़ने वाली अति कर्णकटु ध्वनि। **अमोहा**–अमोघ–उदय और अस्त के समय सूर्य की किरणों द्वारा उत्पन्न लम्बी–लम्बी काली रेखा विशेष।

**Technical Terms**—**Abbha**—*abhra*; clouds. **Abbharukkha**—*abhra-vriksha*; clouds in the shape of a tree. **Sanjjha**—*sandhya*; conjunction (*sandhi*) of day and night; dusk.

**Gandhavvanagara**—*Gandharva-nagar*; clouds taking form of a beautiful city; imaginary city in sky; castle in the air. **Ukkavaya**—*Ulkapat*; falling of meteor. **Disadagha**—*Digdaha*; conflagration in certain direction. **Nigghaya**—*Nirghat*; thunder storm. **Juvaya**—*Yupak*; mixing of the glow of the sun and that of the moon at dusk specially during the first three days of the bright half of a month. **Jakkhaditta**—*Yakshadipt*; fiery glow in demonic form seen in the skies. **Dhoomia**—*Dhoomika*; mist. **Mahiya**—*Mahika*; frost. **Rayugghao**—*Rajodghat*; rising of dust; sandstorm. **Chandovarag**—*Chandroparag* or *Chandragrahan*; lunar eclipse. **Surovarag**—*Suryoparag* or *Suryagrahan*; solar eclipse. **Chandaparivesa**—*Chandra-parivesh*; halo of the moon. **Suraparivesa**—*Surya-parivesh*; halo of the sun. **Padichandaya**—*Pratichandra*; to see double moon, a bad omen. **Padisuraya**—*Pratisurya*; to see double sun, a bad omen. **Indadhanu**—*Indradhanush*; rainbow. **Udagamachha**—*Udak-matsya*; portions of a rainbow. **Kavihasiya**—*Kapihasit*; an ominous sound like laughter of a monkey sometimes appearing to come from nowhere; laugh of a monkey. **Amoha**—*Amogh*; black lines appearing around the solar disc immediately after sunrise and just before sunset.

***(६) सान्निपातिक भाव***

**२५१. से किं तं सण्णिवाइए ?**

**सण्णिवाइए एतेसिं चेव उदइय-उवसमिय-खइय-खओवसमिय-पारिणामियाणं भावाणं दुयसंजोएणं तियसंजोएणं चउक्कसंजोएणं पंचगसंजोएणं जे निप्पज्जंति सव्वे से सन्निवाइए नामे। तत्थ णं दस दुगसंजोगा, दस तिगसंजोगा, पंच चउक्कसंजोगा, एक्के पंचगसंजोगे।**

२५१. (प्रश्न) सान्निपातिक (नाम) क्या है ?

(उत्तर) औदयिक, औपशमिक, क्षायिक, क्षायोपशमिक और पारिणामिक, इन पाँचों भावों के द्विकसंयोग, त्रिकसंयोग, चतुःसंयोग और पंचसंयोग से जो भाव निष्पन्न होते हैं वे सब सान्निपातिकभाव नाम हैं।

उनमें से द्विकसंयोगज दस, त्रिकसंयोगज दस, चतुःसंयोगज पाँच और पंचसंयोगज एक भाव हैं। इस प्रकार सब मिलाकर ये छब्बीस सान्निपातिकभाव हैं।

(6) SANNIPATIK-BHAAVA

**251. (Question)** What is this *Sannipatik-bhaava* (mixed state)?

**251.** Various permutations and combinations arrived at by mixing two, three, four or five of the five states called *audayik, aupashamik, kshayik, kshayopashamik,* and *parinamik* are called *Sannipatik-bhaava* (mixed state).

Of these there are ten alternatives of the combination of two, ten of the combination of three, five of the combination of four and one of the combination of five. Thus in total there are 26 mixed states.

विवेचन–अनेक भावों के संयोग से होने वाला भाव सान्निपातिक भाव है। उसके छब्बीस भेदो का वर्णन अगले सूत्रों में किया जा रहा है। आचार्यों का कथन है कि–जीव की भिन्न-भिन्न पर्याय को ही यहाँ 'भाव' कहा है। वे मुख्यतः पाँच ही होती हैं, जिनका वर्णन पूर्व में किया जा चुका है। यह छठा सान्निपातिक भाव उन सबके संयोग से होता है। अतः यह मूल भाव नहीं होकर सयोगज भाव है।

**Elaboration**—The state resulting from combination of many states is called *Sannipatik-bhaava* (mixed state). Its twenty six alternatives or types will be discussed now. *Acharyas* state that—Different *paryayas* (modes; the form in which a thing or one of its attributes manifests itself) of beings are called states here. Mainly they are five as already described. This sixth state is the result of their combinations. Thus it is a coincidental state and not basic.

*द्विकसंयोगज दस सान्निपातिक भाव नाम*

**२५२. तत्थ णं जे से दस दुगसंजोगा ते णं इमे–(१) अत्थि णामे उदइए उवसमनिप्पण्णे, (२) अत्थि णामे उदइए खयनिप्पण्णे, (३) अत्थि णामे उदइए खओवसमनिप्पण्णे, (४) अत्थि णामे उदइए पारिणामियनिप्पण्णे, (५) अत्थि णामे उवसमिए खयनिप्पण्णे, (६) अत्थि णामे उवसमिए खओवसमनिप्पण्णे, (७) अत्थि**

**Elaboration**—According to musicology the pitch of human voice sometimes goes very high and sometimes very low. This rise and fall of the pitch is called *aaroha* or ascending scale and *avaroha* or descending scale. This is of three types *manda* (low), *madhya* (medium), and *taar* (high). This is called *saptak* (musical octave). This variation or rise and fall in the pitch of musical notes is called *gram* (scale).

The progressive shift in changing from one *gram* (scale) to the other is called *murcchana* (modulation). Each *gram* (scale) has seven *murcchanas* (modulations). Thus three *grams* (scales) and twenty one *murcchanas* (modulations) of seven *svars* (musical notes) have been mentioned here.

The commentator (*Tika*), Hemachandra, states that the Svar Prabhrit Chapter of *Purvas* (subtle canons) contained detailed description of musicology. But as it has become extinct, the relevant information should be taken from the *Natya Shastra* of Bharat. (Tika of *Anuyogadvara Sutra* by Shri Jnana Muni, part-2, p. 260)

*सप्त स्वरोत्पत्ति विषयक जिज्ञासा : समाधान*

(१०. अ) सत्त स्सरा कतो संभवंति? गीयस्स का हवति जोणी ?

कतिसमया ऊसासा? कति वा गीयस्स आगारा ॥४३॥

सत्त सरा नाभीओ संभवंति, गीतं च रुन्नजोणीयं।

पायसमा उस्सासा, तिण्णि य गीयस्स आगारा ॥४४॥

आइमिउ आरभंता, समुव्वहंता य मज्झगारम्मि।

अवसाणे य झवेंता, तिन्नि वि गीयस्स आगारा ॥४५॥

२६०. (१०-अ) (प्रश्न) (१) सप्त स्वर कहाँ से-किससे उत्पन्न होते हैं, (२) गीत की योनि-जाति क्या है? (३) इसके उच्छ्वासकाल का समयप्रमाण कितना है? (४) गीत के कितने आकार (आकृतियाँ) होते हैं?

(उत्तर) (१) सातों स्वर नाभि से उत्पन्न होते हैं। (२) रुदन गीत की योनि-जाति है। (३) पादसम-जितने समय में किसी छन्द का एक चरण गाया जाता है, उतना उसका (गीत का) उच्छ्वासकाल होता है। (४) गीत के तीन आकार होते हैं-

आदि में मृदु, आरोहण करते समय मध्य में तीव्र (तार) और अन्त में मंद। इस प्रकार से गीत के तीन आकार जानने चाहिए॥४३/४४/४५॥

**SOME QUERIES ABOUT SEVEN SVARS**

**260. (10-a) (Question)** (1) Where is the origin of seven *svars* (musical notes) ? (2) What is the origin or genus of song ? (3) What is the length of breath (utterance in one breath) (of a song) ? How many are the special tones of a song) ? (43)

**(Answer)** (1) The place of origin of seven *svars* (musical notes) is navel. (2) Wailing is the origin or genus of song. (3) The length of breath (utterance in one breath) of a song is same as the metrical quarter of a stanza. (4) There are three special tones of a song. (44)

Soft at the beginning, raise to high at the middle, and end with low tone. Thus a song has three special tones. (45)

*गीतगायक की योग्यता का निरूपण*

(१०. आ) छद्दोसे अट्ठ गुणे तिण्णि य वित्ताणि दोण्णि भणितीओ।

जो णाही सो गाहिति सुसिक्खितो रंगमज्झम्मि॥४६॥

(२६०. १०-आ) संगीत के छह दोषों, आठ गुणों, तीन वृत्तों और दो भणितियाँ- गीत की भाषा को यथावत् जानने वाला सुशिक्षित-गायनकलाकुशल व्यक्ति रंगमंच पर गाता है॥४६॥

**ATTRIBUTES OF A SINGER**

**260. (10-b)** There are six faults, eight merits, three meters, and two languages (in singing a song). A well trained performer who knows these can give a stage performance. (46)

*गीत के छह दोष*

(१०. इ) भीयं दुयमुप्पिच्छं उत्तालं च कमसो मुणेयव्वं।

काकस्सरमणुनासं छ द्दोसा होंति गीयस्स॥ ४७ ॥

(२६०. १०-इ) गीत के छह दोष इस प्रकार हैं-

(१) भीतदोष-भयभीत दशा में डरते हुए गाना।

(२) द्रुतदोष-उद्वेगवश जल्दी-जल्दी गाना।

(३) उत्पिच्छदोष-श्वास लेते हुए या हाँफते हुए गाना।

(४) उत्तालदोष-तालविरुद्ध गाना।

(५) काकस्वरदोष-कौए के समान कर्णकटु स्वर में गाना।

(६) अनुनासदोष-नाक से स्वरों का उच्चारण करते हुए गाना॥४७॥

**SIX FAULTS OF A SINGING**

**260. (10-c)** The six faults of singing are as follows—

**(1)** ***Bheet dosh***—to sing in a frightened state of mind.

**(2)** ***Drut dosh***—to sing fast in excitement.

**(3)** ***Utpatti dosh***—to sing with unstable breathing or getting short of breath while singing.

**(4)** ***Uttal dosh***—to sing out of beats or rhythm.

**(5)** ***Kakasvar dosh***—to sing in crow-like harsh or coarse voice.

**(6)** ***Anunasa dosh***—to sing in nasal voice. (47)

*गीत के आठ गुण*

**(१०. ई) पुण्णं रत्तं च अलंकिय च वत्तं तहेव मविघुट्ठं।**

**महुरं समं सुललियं अट्ठगुणा होंति गीयस्स॥४८॥**

(२६०. १०-ई) गीत के आठ गुण इस प्रकार हैं-

(१) पूर्णगुण-स्वर के आरोह-अवरोह आदि से पूर्ण होना।

(२) रक्तगुण-गेयराग से युक्त होकर गाना।

(३) अलंकृतगुण-विविध शुभ स्वरों से सम्पन्न होकर गाना।

(४) व्यक्तगुण-गीत के बोलों-स्वर-व्यंजनों का स्पष्ट रूप से उच्चारण करके गाना।

(५) अविघुष्टगुण—विकृति और विशृंखलता से रहित नियत और नियमित स्वर से गाना।

(६) मधुरगुण—कर्णप्रिय मनोरम स्वर से कोयल की भाँति गाना।

(७) समगुण—सुर-ताल-लय आदि से समनुगत-संगत स्वर में गाना।

(८) सुललितगुण—स्वरघोलनादि के द्वारा ललित-श्रोत्रेन्द्रियप्रिय सुखदायक स्वर में गाना॥४८॥

EIGHT MERITS OF SINGING

**260. (10-d)** Eight merits of singing are as follows—

**(1)** ***Purna guna***—to sing with perfection rendering all notes in classical order.

**(2)** ***Rakta Guna***—to sing following proper grammar of the *Raga* (composition).

**(3)** ***Alankrit Guna***—to sing with selection of melodious notes.

**(4)** ***Vyakta guna***—to sing with clear rendering of the words of the song with proper pronunciation.

**(5)** ***Avighusta guna***—to sing without discordance and distortions.

**(6)** ***Madhur guna***—to sing in sweet and melodious tone like that of a cuckoo.

**(7)** ***Sama guna***—to sing harmoniously with rhythm and beat.

**(8)** ***Sulalit guna***—to sing with sweet and enchanting combination of softness and melody.

*दूसरी प्रकार से संगीत के आठ गुण—*

(१०. उ) उर-कंठ-सिरविसुद्धं च गिज्जते मउय-रिभियपदबद्धं।

समताल पदुक्खेवं सत्तस्सरसीभरं गीयं॥४९॥

(२६०. १०–उ) गीत के आठ गुण और भी हैं, जो इस प्रकार हैं–

(१) उरोविशुद्ध–जो स्वर उरस्थल में विशाल होता है।

(२) कंठविशुद्ध–जो स्वर कंठ में नहीं फटता है।

(३) शिरोविशुद्ध–जो स्वर शिर से उत्पन्न होकर भी नासिका के स्वर से मिश्रित नहीं होता है।

(४) मृदुक–जो राग मृदु–कोमल स्वर में गाया जाता है।

(५) रिभित–घोलनाबहुल–आलाप द्वारा खेल सा करते हुए गीत में चमत्कार पैदा करना।

(६) पदबद्ध–गीत को विशिष्ट पदरचना से निबद्ध करना।

(७) समतालपदोत्क्षेप–जिस गीत में (हस्त) ताल, वाद्य–ध्वनि और नर्तक का पादक्षेप चरण–न्यास सम हो अर्थात् एक दूसरे से मिलते हों।

(८) सप्तस्वर सीभर–जिसमें षड्ज आदि सातों स्वर तंत्री आदि वाद्यध्वनियों के अनुरूप हों। अथवा वाद्यध्वनियाँ गीत के स्वरों के समान हों। ४९। (विशेष वर्णन देखें ठाणांग सूत्र स्थान ७)

**OTHER EIGHT MERITS OF SINGING**

**260. (10-e)** There are eight other merits of singing. They are as follows—

**(1)** ***Urovishuddh***—to sing with a note that rises clear or resounding from the chest.

**(2)** ***Kanthavishuddh***—to sing with note that does not get distorted in the throat.

**(3)** ***Shirovishuddh***—to sing with a note that originates in the head but does not become nasal.

**(4)** ***Mriduk***—to sing with soft and regulated note.

**(5)** ***Ribhit***—to sing with fine variations and modulations in notes producing enchanting effects on audience.

**(6)** ***Padabaddh***—to sing a song with attractive poetic composition of words.

**(7)** ***Samatalapadokshep*****—**to sing in perfect harmony and rhythm with beats, instrumental music, and dancing steps.

**(8)** ***Saptasvar Sibhar*****—**to sing with notes that are in perfect tuning with accompanying notes from musical instruments. (49) (for more details refer to *Sthananga Sutra*, sthan-7)

**(१०. ऊ) अक्खरसमं पयसमं तालसमं लयसमं गहसमं च।**

**निस्ससि–उस्ससियासमं संचारसमं सरा सत्त॥५०॥**

(२६०. १०–ऊ) सप्तस्वर सीभर की व्याख्या (प्रकारान्तर से) इस प्रकार है–

(१) **अक्षरसम**–ह्रस्व–दीर्घ–प्लुत और सानुनासिक अक्षरों के अनुरूप ह्रस्वादि स्वरयुक्त गीत।

(२) **पदसम**–स्वर के अनुरूप पदों और पदों के अनुरूप स्वरों के अनुसार गाया जाने वाला गीत।

(३) **तालसम**–तालवादन के अनुरूप स्वर में गाया जाने वाला गीत।

(४) **लयसम**–वीणा आदि वाद्यों की धुनों के अनुसार गाया जाने वाला गीत।

(५) **ग्रहसम**–वीणा आदि द्वारा ग्रहीत स्वरों के अनुसार गाया जाने वाला गीत।

(६) **निश्वसितोच्छ्वसितसम**–सांस लेने और छोड़ने के क्रमानुसार गाया जाने वाला गीत।

(७) **संचारसम**–सितार वाद्यों के तारों पर अंगुली के संचार के साथ गाया जाने वाला गीत।

इस प्रकार गीत स्वर, तंत्री आदि के साथ सम्बन्धित होकर सात प्रकार का हो जाता है॥५०॥

**260. (10-f)** The details about Saptasvar Sibhar are as follows—

**(1)** ***Akshar sam*****—**there is a harmony with vowels including long, short, protracted, and nasal.

**(2)** ***Pada sam*****—**there is a harmony with words, stanzas, rhyming, and rendering.

(3) ***Taal sam***—there is a harmony with beats (of percussion instruments).

(4) ***Laya sam***—there is a harmony with rhythm of musical instruments (string, wind, and other).

(5) ***Graha sam***—there is a harmony with the set notes of musical instruments.

(6) ***Nishvasitocchavasit sam***—there is a harmony with inhalation and exhalation.

(7) ***Sanchar sam***—there is a harmony with the (speed of) movement of fingers on musical instruments.

Thus the rendering of a song has seven qualities in consonance with musical instruments. (50)

**(१०. ए) निद्दोसं सारवंतं च हेउजुत्तमलंकियं।**

**उवणीयं सोवयारं च मियं महुरमेव य॥५१॥**

(२६०. १०–ए) गेय पदों के आठ गुण इस प्रकार भी हैं–

(१) निर्दोष–बत्तीस दोषों से रहित होना।

(२) सारवंत–अर्थ से युक्त होना।

(३) हेतुयुक्त–हेतु से संयुक्त होना।

(४) अलंकृत–उपमा–उत्प्रेक्षा आदि अलंकारों से युक्त होना।

(५) उपनीत–उपसंहार से युक्त होना।

(६) सोपचार–अविरुद्ध कोमल अलज्जनीय अर्थ का प्रतिपादन करना।

(७) मित–अल्पपद और अल्पअक्षर वाला होना।

(८) मधुर–शब्द, अर्थ और प्रतिपादन की अपेक्षा प्रिय होना॥५१॥

**260. (10-g)** The eight merits of a song are as follows—

**(1) *Nirdosh***—It should be free of thirty two faults.

**(2) *Saravanta***—It should be meaningful.

(3) ***Hetuyukta***—It should be purposeful.

(4) ***Alamkrit***—It should be embellished with poetic qualities like alliteration.

(5) ***Upanit***—It should be well concluded.

(6) ***Sopachar***—It should be expressive of kind, consistent, and blameless meaning.

(7) ***Mit***—It should be well measured (not tediously long).

(8) ***Madhur***—It should be sweet in terms of word, meaning as well as rendering. (51)

*गीत के वृत्त–छन्द*

(१०. ऐ) **समं अद्धसमं चेव सव्वत्थ विसमं च जं।**

**तिण्णि वित्तप्पयाराइं चउत्थं नोवलब्भइ॥५२॥**

(२६०. १०–ऐ) गीत के वृत्त–छन्द तीन प्रकार के होते हैं–

(१) सम–जिसमें गीत के चरण और अक्षर सम हों अर्थात् चार चरण हों और उनमें गुरु–लघु अक्षर भी समान हों।

(२) अर्धसम–जिसमें प्रथम और तृतीय तथा द्वितीय और चतुर्थ चरण समान हों।

(३) सर्वविषम–जिसमें सभी चरणों में अक्षरों की संख्या विषम हो, जिसके चारों चरणविषम हों।

इनके अतिरिक्त चौथा प्रकार नहीं पाया जाता है॥५२॥

**VRITTA OF SONG**

**260. (10-h)** There are three kinds of *vritta* (*chhand* or meter) of a song—

(1) ***Sam***—wherein all the quarter-verses are identical in structure measured in equal number of syllables (long and short).

(2) ***Ardh-sam***—wherein first quarter-verse is identical in structure with third and second with forth.

(3) ***Sarva Visham***—wherein all the four quarter-verses are different in structure.

There is no fourth kind. (52)

*गीत की भाषा*

(१०. ओ) सक्कया पायया चेव भणिईओ होंति दुण्णि उ।

सरमंडलम्मि गिज्जंते पसत्था इसिभासिया॥५३॥

(२६०. १०—ओ) भणितियाँ–गीत की भाषायें दो प्रकार की कही गई हैं–संस्कृत और प्राकृत। ये दोनों प्रशस्त एवं ऋषिभाषित हैं और स्वरमण्डल में पाई जाती है॥५३॥

**LANGUAGE OF A SONG**

**260. (10-i)** There are said to be two languages of songs—Sanskrit and Prakrit. These two languages are exalted and spoken by sages. They are sung in full range of *svars* (musical notes). (53)

*गीतगायक के प्रकार*

(११. क) केसी गायति महुरं ? केसी गायति खरं च रुक्खं च ?।

केसी गायति चउरं ? केसी य विलंबियं ? दुतं केसी ?

विस्सरं पुण केरिसी ?॥५४॥ (पंचपदी)

सामा गायति महुरं, काली गायति खरं च रुक्खं च।

गोरी गायति चउरं, काणा य विलंबियं, दुतं अंधा,

विस्सरं पुण पिंगला॥५५॥ (पंचपदी)

(२६०. ११—क. प्रश्न) (१) कौन स्त्री मधुर स्वर में गीत गाती है ? (२) परुष और रूक्ष स्वर में कौन गाती है ? (३) चतुराई से कौन गाती है ? (४) विलम्बित स्वर में कौन गाती है ? (५) द्रुत स्वर में कौन गाती है ? तथा (६) विकृत स्वर में कौन गाती है ?

(उत्तर) (१) श्यामा (षोडशी) स्त्री मधुर स्वर में गीत गाती है, (२) काली स्त्री खर (परुष) और रूक्ष स्वर में गाती है, (३) गौरवर्णा स्त्री चतुराई से गीत गाती है, (४) कानी स्त्री विलम्बित (मंद) स्वर में गाती है, (५) अंधी स्त्री शीघ्रता से गाती है, और ६) पिंगला (कपिला) विकृत स्वर में गाती है॥५४/५५॥

TYPES OF SINGER

**260. (Question 11-a)** (1) What sort of woman sings in sweet tone ? (2) What sort of woman sings in rough and harsh tone ? (3) What sort of woman sings with skill ? (4) What sort of woman sings in slow rhythm ? (5) What sort of woman sings in quick rhythm ? (6) What sort of woman sings out of tune ?

**(Answer)** (1) A young woman sings in sweet tone ? (2) A woman with dark complexion sings in rough and harsh tone ? (3) A woman with fair complexion sings with skill ? (4) A one-eyed woman sings in slow rhythm ? (5) A blind woman sings in quick rhythm? (6) A woman with pale or tawny complexion sings out of tune ? (54-55)

*उपसंहार*

**(११. ख) सत्त सरा तओ गामा मुच्छणा एक्कवीसई।**

**ताणा एगूणपण्णासं सम्मत्तं सरमंडलं॥५६॥ से तं सत्तनामे ॥**

(२६०. ११–ख) इस प्रकार सात स्वर, तीन ग्राम और इक्कीस मूर्च्छनायें होती हैं। प्रत्येक स्वर सात तानों से गाया जाता है, इसलिए उनके (७ × ७ = ४९) उनपचास भेद हो जाते हैं। इस प्रकार स्वरमण्डल का वर्णन समाप्त हुआ॥५६॥

सप्तनाम की वक्तव्यता भी समाप्त हुई।

CONCLUSION

**260. (11-b)** Thus there are seven *svars* (musical notes), three *grams* (scales), and twenty one *murcchanas* (modulations). Each *svar* (musical note) is sung with seven tones making a total of 49 tones. This concludes the description of the sphere of *svars* (musical notes).

This concludes the description of *Saat nama* (Seven-named).

## विभक्ति प्रकरण
## THE DISCUSSION ON DECLENSION

२६१. (१) से किं तं अट्ठनामे ?

अट्ठनामे अट्ठविहा वयणविभत्ती पण्णत्ता। तं जहा–

(१) निद्देसे पढमा होति, (२) बितिया उवएसणे।

(३) तइया करणम्मि कया, (४) चउत्थी संपयावणे॥५७॥

(५) पंचमी य अपायाणे, (६) छट्ठी सस्सामिवायणे।

(७) सत्तमी सन्निहणत्थे, (८) अट्ठमाऽऽमंतणी भवे॥५८॥

२६१. (प्रश्न १) वह अष्टनाम क्या है?

(उत्तर) आठ प्रकार की वचन विभक्तियों को अष्टनाम कहते हैं। वचनविभक्ति के वे आठ प्रकार यह हैं–

(१) निर्देश–अर्थ में प्रथमा विभक्ति होती है।

(२) उपदेश मे द्वितीया विभक्ति होती है।

(३) क्रिया के साधकतम करण में तृतीया विभक्ति,

(४) सम्प्रदान में चतुर्थी विभक्ति होती है।

(५) अपादान (पृथक्ता) बताने के अर्थ में पंचमी विभक्ति,

(६) स्व–स्वामित्वकथन करने के अर्थ में षष्ठी विभक्ति।

(७) सन्निधान (आधार) का कथन करने के अर्थ में सप्तमी विभक्ति, तथा

(८) आमंत्रण के अर्थ में अष्टमी विभक्ति होती है॥५७, ५८॥

**261. (Question 1)** What is this *Aath nama* (Eight-named)?

**(Answer)** The eight kinds of *vachan-vibhaktis* (inflections or case-endings) of words (in Sanskrit grammar) are called *Aath nama* (Eight-named). These *vachan-vibhaktis* (case-endings) are as follows—

(1) The first *vachan-vibhakti* (case-ending) is used for indication (*nirdesh*) of the meaning of the word including its gender and number. (Nominative case)

(2) The second *vachan-vibhakti* (case-ending) is used for advice (*upadesh*). (Accusative case)

(3) The third *vachan-vibhakti* (case-ending) is used for instrument (*karan*). (Instrumental case)

(4) The fourth *vachan-vibhakti* (case-ending) is used for recipient (*sampradan*). (*Dative case*)

(5) The fifth *vachan-vibhakti* (case-ending) is used for the object from which something is separated (*apadan*). (*Ablative* case)

(6) The sixth *vachan-vibhakti* (case-ending) is used to indicate the relation of one's ownership (*sva-svamitva*). (Genitive case)

(7) The seventh *vachan-vibhakti* (case-ending) is used to mean the receptacle of something (*sannidhan*). (Vocative case)

(8) The eighth *vachan-vibhakti* (case-ending) is used in addressing (*amantran*) someone. (57-58)

*आठ विभक्तियों के उदाहरण–*

(२) तत्थ पढमा विभत्ती निद्देसे सो इमो अहं व त्ति १।
बितिया पुण उवदेसे भण कुणसु इमं व तं व त्ति २ ॥५९॥
ततिया करणम्मि कया भणियं व कयं व तेण व मए वा ३।
हंदि णमो साहाए हवति चउत्थी पयाणम्मि ४ ॥६०॥
अवणय गिण्ह य एत्तो इतो त्ति वा पंचमी अपायाणे ५।
छट्ठी तस्स इमस्स व गयस्स वा सामिसंबंधे ६ ॥६१॥

हवति पुण सत्तमी तं इमम्मि आधार काल भावे य ७।
आमंतणी भवे अट्ठमी उ जह हे जुवाण ! त्ति ८॥६२॥

से तं अट्ठणामे।

२६१. (२) (१) निर्देश में प्रथमा विभक्ति होती है। जैसे–सो–वह, इमा–यह अथवा अहं–मैं।

(२) उपदेश में द्वितीया विभक्ति होती है।–जैसे इमं भण–इसको कहो, तं कुणसु–वह करो आदि।

(३) करण में तृतीया विभक्ति होती है। जैसे–तेण भणियं उसके द्वारा कहा गया अथवा मए कयं–मेरे द्वारा किया गया।

(४) सम्प्रदान, (हंदि) नमः तथा स्वाहा अर्थ में चतुर्थी विभक्ति होती है। जैसे विप्राय गां ददाति–ब्राह्मण को (के लिए) गाय देता है। नमो जिनाय–जिनेश्वर के लिए मेरा नमस्कार हो। अग्नये स्वाहा–अग्नि देवता को हवि दिया जाता है।

(५) अपादान में पंचमी होती है। जैसे–एत्तो अपणय–यहाँ से दूर करो अथवा इतो गिण्ह–इससे ले लो।

(६) स्व-स्वामी सम्बन्ध बतलाने में षष्ठी विभक्ति होती है। जैसे–तस्स इमे वत्थु–उसकी अथवा इसकी यह वस्तु है।

(७) आधार, काल और भाव में सप्तमी विभक्ति होती है। जैसे इमम्मि–(वह) इसमें है।

(८) आमंत्रण अर्थ में अष्टमी विभक्ति होती है। जैसे–हे जुवाण–हे युवक ! ॥५९-६२॥

यह आठ विभक्तिरूप अष्टनाम का वर्णन है।

**EXAMPLES OF EIGHT VIBHAKTIS**

**261. (2)** (1) The example of the first *vachan-vibhakti* (case-ending) in the sense of indication (nirdesh) is *so* (he), *imo* (this person), or *aham* (I). (Nominative case)

(2) The example of the second *vachan-vibhakti* (case-ending) in the sense of advice (*upadesh*) is *imam bhan* (speak this), *tam kunasu* (do that). (Accusative case)

(3) The example of the third *vachan-vibhakti* (case-ending) in the sense of instrument (*karan*) is *tena bhaniyam* (was spoken by him) or *maye kayam* (was done by me). (Instrumental case)

(**Note** : This is apparently a case of third case-ending in nominative sense. But if the preceptor is the ultimate doer, his disciples are the instruments in learning the scriptures or doing some work ordered by the preceptor. In this way this becomes instrumental.)

(4) The example of the fourth *vachan-vibhakti* (case-ending) in the sense of recipient (*sampradan*) is in the form of *namah* and *svaha* (obeisance and oblation) and the examples are *viprayam gam dadati* (gives cow to the Brahmin); *Namo Jinaya* (I offer obeisance to the *Jina*); and *agnayee svaha* (oblations are offered to the fire god). (Dative case)

(5) The example of the fifth *vachan-vibhakti* (case-ending) in the sense of the object from which something is separated (*apadan*) is *etto apanaya* (take away from here) or *ito ginha* (snatch from him). (Ablative case)

(6) The example of the sixth *vachan-vibhakti* (case-ending) in the sense of indicating the relation of one's ownership (*sva-svamitva*) is *tassa ime vastu* (this thing belongs to him or this person). (Genitive case)

(7) The example of the seventh *vachan-vibhakti* (case-ending) in the sense of the receptacle of something (*sannidhan*) is *imammi* (that thing is in this). (Vocative case)

(8) The example of the eighth *vachan-vibhakti* (case-ending) in the sense of addressing (*amantran*) someone is *Hay juvan* (Oh ! young man). (59-62)

This concludes the description of *Aath nama* (Eight-named).

**विवेचन**—वस्तु का कथन करने वाले पद को 'वचन' कहा जाता है। कर्ता, कर्म, करण आदि के रूप मे उसके अलग-अलग भेद करना विभक्ति है। यह वचनों का भेद—'वचन विभक्ति' कही जाती है। नाम से आगे लगने वाली आठ विभक्तियाँ हैं।

प्राचीन व्याकरण के अनुसार 'सम्बोधन' को आठवीं विभक्ति माना गया है। नव्य व्याकरण नियमों के अनुसार सम्बोधन को 'प्रथमा' पहली विभक्ति में सम्मिलित कर लिया है। इसे 'प्रथमा' विभक्ति कहते हैं।

(१) निर्देश—'यह' 'वह' आदि क्रिया के कर्ता का उल्लेख करना।

(२) उपदेश—क्रिया मे प्रवृत्ति की प्रेरणा देना। इसे कर्म या द्वितीया विभक्ति कहते हैं।

(३) करण—क्रिया करने में साधक कारण व तृतीया विभक्ति है।

(४) सम्प्रदान—निमित्त जिसके लिए या जिसको दिया जाय वह निमित्त या सम्प्रदान चतुर्थी विभक्ति है।

(५) अपादान—एक वस्तु को दूसरी वस्तु से अलग करना। जैसे—'से'। यह पचमी विभक्ति है।

(६) स्व—स्वामि सम्बन्ध—'स्व' और 'स्वामि' का परस्पर सम्बन्ध जोडना। इसे षष्ठी विभक्ति कहते हैं।

(७) सन्निधान—आधार या अधिकरण। यह सप्तमी विभक्ति है।

(८) आमंत्रणी—किसी को पुकारना, सम्बोधित करना।

**Elaboration :** The combination of syllables that represents a thing is called word. To put it into various grammatical categories of subject, object, instruments, etc. is called declension (*Vibhakti*). It is reflected in eight inflectional terminations or case-endings.

Accodring to ancient Sanskrit grammar *sambodhan* (address) is said to be the eighth inflection. In new Sanskrit grammar rules it is taken as the first. The eight inflections are as follows :

**(1) Nirdesh (Nominative Case)**—Indicates the subject of the verb or pronoun in a sentence. This is the first case-ending.

**(2) Updesh (Accusative Case)**—Inspires indulgence in activities. This is the second case-ending.

(3) **Karan (Instrumental Case)**—Instrument in an activity. This is the third case-ending.

(4) **Sampradan (Dative Case)**—The recipient or the object of an activity. To whom or for whom something is given. This is the fourth case-ending.

(5) **Apadan (Ablative Case)**—Separating a thing from another, for example '*se*' (from). This is the fifth case-ending.

(6) **Sva-svamitva sambandh (Genetive Case)**—Establishing relation between self and the owner. This is the sixth case-ending.

(7) **Sannidhan (Vocative Case)**—Receptacle of something. This is the seventh case-ending.

(8) **Amantrani (address)**—To call or address someone. This is the eight case-ending.

## नवरस प्रकरण
## THE DISCUSSION ON NINE-SENTIMENTS

*नवनाम : काव्य–रस प्रकरण*

२६२. (१) से किं तं नवनामे ?

**नवनामे णव कव्वरसा पण्णत्ता। तं जहा–**

**(१) वीरो, (२) सिंगारो, (३) अब्भुओ य, (४) रोद्दो य होइ बोधव्वो।**

**(५) वेलणओ, (६) बीभच्छो, (७) हासो, (८) कलुणो, (९) पसंतो य॥६३॥**

२६२. (प्रश्न १) नवनाम का क्या स्वरूप है ?

(उत्तर) काव्य के नौ रस नवनाम कहलाते है। जिनके नाम हैं–

(१) वीररस, (२) शृंगाररस, (३) अद्‌भुतरस, (४) रौद्ररस, (५) व्रीडनकरस, (६) बीभत्सरस, (७) हास्यरस, (८) करुणरस, और (९) प्रशांतरस; ये नवरसों के नाम हैं।।६३॥

**NO NAMA**

**262. (Question 1)** What is this *No nama* (Nine-named) ?

**(Answer)** The *nine rasas* (sentiments) of poetry are called *No nama* (Nine-named). They are—

(1) *Vira-rasa* (heroic sentiment), (2) *Shringar-rasa* (amatory or erotic sentiment), (3) *Adbhut-rasa* (sentiment of wonder), (4) *Raudra-rasa* (sentiment of rage or fury), (5) *Vridanak-rasa* (sentiment of shame or bashfulness), (6) *Vibhatsa-rasa* (sentiment of disgust), (7) *Hasya-rasa* (sentiment of humour or comic sentiment), (8) *Karun-rasa* (pathos or tragic sentiment of), and (9) *Prashant-rasa* (sentiment of serenity). (63)

**विवेचन**—नाटक आदि के नव रस इस प्रकार हैं–शृंगार, हास्य., करुणा, रौद्र–वीर–भयानक–बीभत्स–अद्‌भत और शान्त रस।

काव्य के 'रस' बताने से पहले टीकाकारों ने काव्य का अर्थ करते हुए कहा है–कवेरभिप्रायः काव्यं–कवि के कर्म, अभिप्राय या भाव को काव्य कहा जाता है। रस्यन्ते अन्तरात्मनाऽनुभूयन्ते इति रसाः–जो अन्तरात्मा के द्वारा अनुभव किये जाते हैं, किसी उक्ति, पद आदि को सुनने या दृश्य को देखने से हृदय में जो भिन्न प्रकार के भाव उत्पन्न होते हैं, उन भावों की अनुभूति अथवा उत्कर्ष–उद्रेक, रस है। काव्य शास्त्र के अनुसार स्थायीभाव जब विभाव, अनुभाव तथा संचारी भावों से परिपक्व होकर देखने, सुनने, पढ़ने वाले के हृदय को तरंगित/भव विभोर कर देते हैं तब वे 'रस' कहलाते हैं। आचार्य हरिभद्र ने चित्त की वृत्तियों को भी रस कहा है। जैसे वेदनीय कर्म के दो रस होते हैं, सुख और दुःख। इसी प्रकार काव्य के भी रस होते हैं।

प्राचीन काल से काव्य के नो रसों की ही मान्यता है। काव्यानुशासन में नो रसों का ही उल्लेख है। इसके पश्चात्वर्ती काल में 'वात्सल्य' और 'भक्ति' दो रसों को जोड़कर ग्यारह रस मानने की चर्चा भी मिलती है। काव्य शास्त्र में और प्रस्तुत आगम में रसों के नामों में कुछ भिन्नता है। जैसे कहा गया है–

शृंगार-हास्य-करुणा-रौद्र-वीर-भयानकाः।
बीभत्सादूभुत शान्ताश्च नव नाट्ये रसाः स्मृताः।।

जैन आचार्यों ने 'भयानक रस' के स्थान पर 'व्रीडनक रस–लज्जारस तथा शान्त रस के स्थान पर 'प्रशान्त रस' यह नाम परिवर्तन किया है। आचार्य मलयगिरि के कथनानुसार भयानक रस का अन्तर्भाव रौद्र रस में कर दिया गया है। काव्य शास्त्र में, व्रीडनकरस को स्वीकार नहीं किया है। आगे सूत्रों में नवरसों के सम्बन्ध में विस्तारपूर्वक वर्णन है।

**Elaboration**—The nine sentiments in drama or other literary works are—*Shringar-rasa* (amatory or erotic sentiment), *Hasya-rasa* (sentiment of humour or comic sentiment), *Karun-rasa* (pathos or tragic sentiment), *Raudra-rasa* (sentiment of rage or fury), *Vira-rasa* (heroic sentiment), *Bhayanak-rasa* (sentiment of fear or horror), *Vibhatsa-rasa* (sentiment of disgust), *Adbhut-rasa* (sentiment of wonder), and *Shant-rasa* (sentiment of tranquillity).

Before stating the sentiments of poetry the commentators have defined poetry as—the work, intention, or feeling of a poet is called poetry. After that they define *rasa* (sentiment) as that which is experienced by inner-self. The act of experiencing, or enhancement in intensity of, the variety of feelings aroused by listening to some comment, poetic composition, or other statement or by looking at something is called *rasa* (sentiment). According to poetics when expressions; maturing with feelings, gestures, and moods; excite the observer, listener, or reader they

are called *rasas* (sentiments). Acharya Haribhadra has also included attitudes of mind in *rasas* (sentiments). As *vedaniya karma* (*karma* that causes feelings of happiness or misery) has two *rasas* (sentiments) of happiness and misery, in the same way poetry has nine *rasas* (sentiments).

Since ancient times it is believed that in poetics and rhetoric there are nine *rasas* (sentiments). *Kavyanushasana* too has a mention of nine *rasas* (sentiments). In later works there are mentions of eleven *rasas* (sentiments) also. It appears that at some point of time *Vatsalya* (parents' love towards progeny) and *Bhakti* (devotion) were also included. There is a slight difference in the lists of *rasas* (sentiments) found in works on poetics and this Agam.

Comparing the two we find that Jain *acharyas* have replaced *Bhayanak-rasa* (sentiment of fear or horror) with *Vridanak-rasa* (sentiment of shame or bashfulness) and *Shant-rasa* (sentiment of tranquillity) with *Prashant-rasa* (sentiment of profound serenity). According to *acharya* Malayagiri *Bhayanak-rasa* (sentiment of fear or horror) has been assimilated into *Raudra-rasa* (sentiment of rage or fury). However, in poetics *Vridanak-rasa* (sentiment of shame or bashfulness) is not accepted as a *rasa* (sentiment). Details of these nine *rasas* (sentiments) will be discussed now.

*१. वीररस*

(२) तत्थ (१) परिच्चायम्मि य, (२) तव–चरणे, (३) सत्तुजणविणासे य।

अणणुसय–धिति–परक्कमचिण्हो वीरो रसो होइ॥६४॥

२६२. (२) इन नव रसों में (१) परित्याग (दान) करने में अननुशय–गर्व या पश्चात्ताप न होना, (२) तपश्चरण में धृति–धैर्य, और (३) शत्रुओं का विनाश करने में पराक्रम ये तीन वीर रस के लक्षण हैं।।६४॥

वीरो रसो जहा–

सो णाम महावीरो जो रज्जं पयहिऊण पव्वइओ।

काम–क्कोहमहासत्तुपक्खनिग्घायणं कुणइ॥६५॥

वीररस का बोधक उदाहरण इस प्रकार है–

जो राज्य--वैभव का परित्याग करके दीक्षित हो गया है और दीक्षित होकर काम-क्रोध आदि महाशत्रुओं का निग्रह करता है-उनका दमन तथा विनाश करता है, वह महावीर है।।६५॥

**1. VIRA-RASA**

**262. (2)** Of these (nine *rasas*) the characteristics of *Vira-rasa* (heroic sentiment) are (1) absence of pride or repentance in giving charity, (2) patience and perseverance in austerities, and (3) valour in destroying enemies. (64)

The example of *Vira-rasa* (heroic sentiment) is—

He indeed is a great hero (*mahavir*) who, after renouncing his kingdom and becoming an ascetic, subdues and destroys great enemies like lust and anger. (65)

*२. शृंगाररस*

(३) सिंगारो नाम रसो रतिसंजोगाभिलाससंजणणो।

मंडण-विलास-विब्बोय-हास-लीला-रमणलिंगो।।६६॥

२६२. (३) रति और संयोग (मिलन) की अभिलाषा से शृंगार रस उत्पन्न होता है। मंडन (अलंकार), विलास (कामोत्तजक चेष्टाएँ) तथा विब्बोक (काम क्रीड़ा की प्रवृत्ति) हास्य, लीला और रमण ये सभी शृंगाररस के लक्षण हैं।।६६।।

सिंगारो रसो जहा-

महुरं विलासललियं हिययुम्मादणकरं जुवाणाणं।

सामा सद्दुद्दामं दाएती मेहलादामं॥६७॥

शृंगाररस का उदाहरण है-

कोई मनोहर श्यामा (सोलह वर्ष की तरुणी) मधुर विलास से ललित, युवकों के हृदय को उन्मत्त करने वाले अपने घुँघरू के शब्दो से मुखर मेखला सूत्र का प्रदर्शन करती है॥६५॥

**2. SHRINGAR-RASA**

**262. (3)** The *Shringar-rasa* (amatory or erotic sentiment) is born out of indulgence and the desire for union with

objects of enjoyment. Its characteristics are adornment (with ornaments etc.), erotic gestures, indulgence in the sexual act, laughter, merriment, and amorous dalliance. (66)

The example of *Shringar-rasa* is—

A dark beauty displays her girdle with the sweet and charming sound of its jingling bells (produced with her inviting movements) to evoke passion in the hearts of young men and excite them. (67)

### ३. अद्भुतरस

(४) विम्हयकरो अपुव्वो वऽ भूयपुव्वो व जो रसो होइ।
सो हरिस–विसायुप्पत्तिलक्खणो अब्भुतो नाम॥६८॥

२६२. (४) जिसका कभी पहले अनुभव नहीं किया ऐसा (अभूतपूर्व) तथा विस्मयकारी–आश्चर्यकारक जो 'रस'–भाव उत्पन्न होता है, वह अद्भुत रस है। हर्ष और विषाद की उत्पत्ति अद्भुतरस का लक्षण है॥६८॥ जैसे–

अब्भुओ रसो जहा–

अब्भुयतरमिह एत्तो अन्नं किं अत्थि जीवलोगम्मि।
जं जिणवयणेणऽत्था तिकालजुत्ता वि णज्जंति ! ॥६९॥

अद्भुत रस का उदाहरण–इस जीवलोक में इससे बढ़कर अद्भुत और आश्चर्यकारक क्या हो सकता है कि जिनवचन के द्वारा त्रिकाल सम्बन्धी समस्त भाव जान लिए जाते हैं॥६९॥

### 3. ADBHUT-RASA

**262. (4)** The *Adbhut-rasa* (sentiment of wonder) is that which causes surprise of novelty (that which was never experienced before). It is characterized by rising of joy and sorrow. (68)

The example of *Adbhut-rasa* (sentiment of wonder) is—

What else could produce greater wonderment than the fact that in the words of the *Jina* are revealed all the objects and states of all the three sections of time (past, present, and future). (69)

चित्र परिचय १८

Illustration No. 18

# आकृति से नव रसों की पहचान

(१) वीरस रस–दृढता, साहसिकता, धीरता, पराक्रमशीलता आदि भाव वीर रस का लक्षण है।

(२) शृंगार रस–विभूषा, विलास आदि भावो से शृगार रस की पहचान होती है।

(३) अद्‌भुत रस–नई अद्‌भुत और आश्चर्यजनक वस्तु देखने, सुनने से अद्‌भुत रस की प्रतीति होती है।

(४) रौद्र रस–भयोत्पादक दृश्यो आदि से मन मे भय व घृणा का भाव जगना।

(५) व्रीड़नक रस–लज्जा, अपमान व मर्यादा भग होने पर मन मे सकोच का भाव जगना।

(६) बीभत्स रस–घृणास्पद अशुचि पदार्थो के देखने–सुनने से जुगुप्सा भाव पैदा होना।

(७) हास्य रस–विचित्र दृश्य–श्रव्य के कारण विस्मय तथा हँसी आना।

(८) करुण रस–किसी स्नेही आदि के वियोग से मन मे शोक, रुदन आदि की अनुभूति।

(९) शान्त रस–इन्द्रिय–सयम व निर्विकार मन युक्त एकाग्रता व शान्ति व समाधि की अनुभृति।

–सूत्र २६२

## RECOGNIZING NINE SENTIMENTS FROM APPEARANCES

**(1) Vira-rasa**—Awakening of the emotions of firmness, bravery, patience, valour etc is the characteristic of this rasa

**(2) Shringar-rasa**—Its characteristics are adornment (with ornaments etc ), erotic gestures, etc.

**(3) Adbhut-rasa**—It is experienced by seeing and hearing about new, strange, and astonishing things

**(4) Raudra-rasa**—It is evoked by thinking and talking about horrendous forms, etc It is characterized by emotions of fear and revulsion

**(5) Vridanak-rasa**—It has its origin in acts of shame, insult, transgressing codes of modest behaviour It is characterized by shame and apprehension

**(6) Vibhatsa-rasa**—It is caused by looking at and smelling the stench of filthy things It is characterized by feeling of disgust

**(7) Hasya-rasa**—It is inspired by paradox or bizarreness It produces surprise and laughter

**(8) Karun-rasa**—It is caused by separation from the beloved It is characterized by sorrow, lamenting, etc

**(9) Prashant-rasa**—It is the experience of tranquillity and inner peace (*samadhi*) with discipline over senses, unblemished mind, and complete concentration

—*Sutra 262*

### ४. रौद्ररस

(५) भयजणणरूव—सद्दंधकार—चिंता—कहासमुप्पन्नो।
सम्मोह—संभम—विसाय—मरणलिंगो रसो रोद्दो॥७०॥

(२६२–५) भयंकर रूप, शब्द अथवा अंधकार के चिन्तन और कथन, दर्शन आदि से रौद्ररस उत्पन्न होता है। संमोह (विवेक शून्यता), संभ्रम (व्याकुलता), विषाद (खेद) एवं मरण उसके लक्षण हैं।।७०।।

रोद्दो रसो जहा—

भिउडीविडंबियमुहा ! संदट्ठोट्ठ ! इय रुहिरमोकिण्णा !
हणसि पसं असुरणिभा ! भीमरसिय ! अतिरोद्द ! रोद्दोऽसि॥७१॥

रौद्र रस का उदाहरण—भृकुटियाँ ऊपर चढ़ने से तेरा मुख विकराल बन गया है, तेरे दाँत होठों को चबा रहे हैं, तेरा शरीर खून से लथपथ हो रहा है, तेरे मुख से भयानक—भयोत्पादक शब्द निकल रहे हैं, जिससे तू राक्षस जैसा डरावना हो गया है। तू पशुओं की हत्या कर रहा है। इसलिए अतिशय रौद्ररूपधारी तू साक्षात रौद्ररस है।।७१।।

### 4. RAUDRA-RASA

262. (5) The *Raudra-rasa* (sentiment of rage or fury) is evoked by thinking and talking about horrendous forms, sounds, and darkness and witnessing these. It is characterized by perplexity, alarm, sorrow, and death. (70)

The example of *Raudra-rasa* (sentiment of rage or fury) is—

Raised eye-brows have made your face hideous, you are biting your lips, your body is drenched in blood and you are producing fearsome sound. All this makes you awesome like a demon. You are killing animals. Thus O extremely horrendous one, you are fury (*Raudra-rasa*) personified. (71)

### ५. व्रीडनकरस

(६) विणयोवयार—गुज्झ—गुरुदार—मेरावतिक्कमुप्पण्णो।
वेलणओ नाम रसो लज्जा—संकाकरणलिंगो॥७२॥

२६२. (६) (१) विनयोपचार-विनय करने से, (२) गुप्त रहस्यों को प्रकट करने से, तथा (३) गुरुपत्नी आदि के समक्ष मर्यादा का उल्लंघन करने से व्रीडनकरस उत्पन्न होता है। लज्जा और शंका इस रस के लक्षण हैं।।७२।।

**वेलणओ रसो जहा–**

**किं लोइयकरणीओ लज्जणियतरं ति लज्जिया मोत्ति।**

**वारिज्जम्मि गुरुजणो परिवंदइ जं वहूपोत्तिं।।७३।।**

**व्रीडनकरस का उदाहरण**–(कोई नव वधू कहती है–) इस लौकिक व्यवहार से अधिक लज्जास्पद और क्या बात हो सकती है–मैं तो इससे बहुत लजाती हूँ–कि वर-वधू का प्रथम समागम होने पर गुरुजन–सास आदि वधू द्वारा पहने वस्त्र की प्रशंसा करते हैं।।७३।।

**5. VRIDANAK-RASA**

**262. (6)** The *Vridanak-rasa* (sentiment of shame or bashfulness) has its origin in (1) observing modest behaviour, (2) revealing secrets, and (3) transgressing codes of modest behaviour before wives of guru and other respectable persons. It is characterized by shame and apprehension. (72)

The example of *Vridanak-rasa* (sentiment of shame or bashfulness) is—

Is there anything more shameful than this popular practice of the elders commending the garments worn by a bride on the night of consummation of her marriage. I feel so ashamed ! (73)

**विवेचन**–लोक मर्यादा तथा आचार मर्यादा के उल्लंघन से व्रीड़नक रस की उत्पत्ति होती है और लज्जा आना एवं आशंकित होना उसके लक्षण हैं। काम करने के बाद सिर झुक जाना, शरीर का संकुचित होना और दोष प्रकट न हो जाए इस आशंका से मन का दोलायमान–डांवा डोल बना रहना लज्जा है।

इस उदाहरण से पता चलता है कि किसी क्षेत्र या किसी काल में ऐसी रूढ़ि या लोकपरम्परा रही होगी कि नववधू को अक्षतयोनि सिद्ध करने के लिए सुहागरात के बाद उसके रक्तरंजित वस्त्रों का प्रदर्शन किया जाता था और कुल के वृद्ध जन उसे देखकर सन्तोष व्यक्त करते थे। इसलिए व्रीडनकरस में इसका उदाहरण दिया है।।७३।। (हारि. वृत्ति. पृ. ३२४)

चित्र परिचय १९

Illustration No. 19

# नव रसों के उदाहरण
# (अनुभूति प्रधान)

१. वीर रस–वास्तव मे वीर वह है जिसने संसार-सुखो का त्यागकर काम, क्रोध आदि महाशत्रुओ का निग्रह किया है। जैसे भगवान महावीर ने समस्त वैभव त्यागकर दीक्षा ली। मन सयमी सच्चा वीर है।

२. शृंगार रस–सुन्दर युवतियो का नृत्य देखने, कमर व पॉवो मे बँधे घुघुरुओ की मधुर ध्वनि सुनने से विकारीभाव व विलासीभाव उत्पन्न होना शृगार रस का उदाहरण है।

३. अद्‌भुत रस–अद्‌भुत और कठिन कार्य को देखकर विस्मित होना। भौतिक जगत् मे जैसे किसी को बाँस की रस्सी पर हाथो व सिर पर कप-प्लेट रखकर एक चक्के वाली साइकिल चलाते देखकर दर्शको को विस्मय होता है। आध्यात्मिक दृष्टि मे–जिन वाणी सुनकर त्रिकालवर्ती तत्त्वो का ज्ञान हो जाना सबसे बडा आश्चर्य है।

४. रौद्र रस–किसी जीव की हिंसा/वध करते समय मुख पर अत्यन्त क्रूर भावो का उभरना, तथा पशुओ के रक्त-मॉस से सने हाथ आदि देखने से रौद्र रस का परिपाक होता है।

# EXAMPLES OF NINE RASAS
# (EXPERIENCE BASED)

**1. Vira-rasa**—He indeed is a great hero (Mahavir) who, after renouncing mundane pleasures, subdues and destroys great enemies like lust and anger True hero is he who has disciplined his mind

**2. Shringar-rasa**—Rising of pervert emotions and passions by seeing dances of beautiful women, and hearing the sweet and charming sound of jingling bells tied to their waist and feet

**3. Adbhut-rasa**—To be astonished by witnessing a strange and difficult act. The audience is astonished looking at an acrobat riding one wheeled cycle on a rope tied to two poles, taking cup-plates in hands and on head. From spiritual viewpoint the greatest wonder is the fact that in the words of the Jina are revealed all the objects and states of all the three periods of time (69)

**4. Raudra-rasa**—Extremely cruel expressions appear on the face when someone kills or tortures an animal The emotion further matures when he looks at his hands drenched in blood of that animal.

**Elaboration**—Transgressing the code of social behaviour and religious conduct produces this sentiment; bashfulness and apprehension are its expressions. Shame produces a feeling of apprehension of an ungainly act getting revealed and is expressed by bowing of head and cringing of the body.

This example reveals that at some place or period the custom of displaying a bride's blood-splotched garments after her honeymoon as the proof of her pre-marital chastity was prevalent. The elders of the family expressed their contentment after this display. That is why this has been included as an example of *Vridanak-rasa* (sentiment of shame or bashfulness).

**६. बीभत्सरस**

**(७) असुइ–कुणव–दुद्दंसणसंजोगब्भासगंधनिप्फण्णो।**
**निव्वेयऽविहिंसालक्खणो रसो होइ बीभत्सो ॥७४॥**

२६२. (७) अशुचि-मल मूत्रादि, कुणप–शव, दुर्दर्शन–लार आदि से व्याप्त घृणित शरीर को बारंबार देखने तथा उसकी दुर्गंध से बीभत्सरस उत्पन्न होता है। निर्वेद, ग्लानि या उदासीनता और अविहिंसा (जीव हिंसा के प्रति अरुचि) बीभत्सरस के लक्षण हैं।।७४।।

**बीभत्सो रसो जहा–**

**असुइमलभरियनिज्झर सभावदुग्गंधि सव्वकालं पि।**
**धण्णा उ सरीरकलिं बहुमलकलुसं विमुंचंति ॥७५॥**

बीभत्सरस का उदाहरण–

अपवित्र मल से भरे हुए झरनों वाला सर्वकाल स्वभाव से दुर्गन्धयुक्त यह शरीर सर्व कलहों का मूल है। यह जानकर जो उसकी मूर्च्छा का त्याग करते हैं, वे धन्य हैं।।७५॥

**6. VIBHATSA-RASA**

**262. (7)** The *Vibhatsa-rasa* (sentiment of disgust) is caused by repeatedly looking at and smelling the stench of filth (excreta etc.), corpse, or an obnoxious body covered with filth. It is characterize by feeling of detachment, disgust, and apathy for violence. (74)

The example of *Vibhatsa-rasa* (sentiment of disgust) is—

Blessed are the men who renounce their fond attachment with the body that abounds in streams filled with filth knowing that it has always been a source of stench and cause of all miseries. (75)

*७. हास्यरस*

**(८) रूव–वय–वेस–भासाविवरीयविलंबणासमुप्पन्नो।**

**हासो मणप्पहासो पकासलिंगो रसो होति॥७६॥**

२६२. (८) रूप–वय (अवस्था) वेष और भाषा की विपरीतता या विचित्रता से हास्य रस की उत्पत्ति होती है। हास्य रस मन को आह्लादित करने वाला है और मुख, नेत्र आदि का खिल जाना उसके लक्षण हैं॥७६॥

**हासो रसो जहा–**

**पासुत्तमसीमंडियपडिबुद्धं देयरं पलोयंती।**

**ही ! जह थण–भर–कंपण–पणमियमज्झा हसति सामा॥७७॥**

हास्य रस का उदाहरण–

स्तन–भार से नीचे झुकी हुई कटि वाली श्यामा स्त्री अपने सोये हुए देवर के मुख को काजल से पोत देती है और जब वह उठता है तब उसे ही देखकर हीं–हीं करती हुई हँसती है॥७७॥

**7. HASYA-RASA**

**262. (8)** The *Hasya-rasa* (sentiment of humour or comic sentiment) is inspired by paradox or bizarreness related to form, age, dress, and language. It produces joy and cheer and is characterized by brightening of the face and eyes. (76)

The example of Hasya-rasa (sentiment of humour or comic sentiment) is—

A dark complexioned woman, bent with the weight of her bosoms, smears lamp-black on the cheeks of the sleeping younger brother of her husband. When he wakes up she laughs loudly looking at his face. (77)

| चित्र परिचय २० | Illustration No. 20 |
|---|---|

५. व्रीड़नक—विनय व्यवहार तथा मर्यादा भग होने तथा गुप्त रहस्य प्रकट होने आदि कारणो से मन मे शर्म या सकोच का भाव उठना। जैसे कुल के गुरुजनो के समक्ष, मर्यादा भग या गुप्त रहस्य प्रकट होने से कुलवधू लज्जा से पानी पानी हो जाती है।

६. बीभत्स रस—घृणास्पद वस्तु को देखने-सुनने से इसकी उत्पत्ति होती है। जैसे पशु के सडे हुए शव पर गीधो, कौवो को माँस नोचते देखकर मन घृणा से भर जाता है।

७. हास्य रस—किसी विचित्र बात पर हँसना। जैसे भाभी ने सोये हुए देवर के मुँह पर काजल पोत दिया। जब वह उठा तो उसका काला मुँह देखकर सब ही-ही करके हँसने लगते है।

८. करुण रस—प्रियजन के वियोग की पीडा से शोक, विलाप रूप वेदना करुणाभाव है। जैसे-युवक की मृत्यु पर पत्नी, माता आदि का विलाप मन मे करुणाभाव पैदा करता है।

९. शान्त रस—काम, क्रोध आदि विकारो से मुक्त होकर समाधि भाव मे रमण करने पर परम शान्ति की अनुभूति होना जैसे-महायोगी वीतराग भगवान की शान्त, प्रसन्न भाव मुद्रा।

*सूत्र २६२-११*

**5. Vridanak-rasa**—The rising of the emotion of shame or bashfulness when codes of modesty and behaviour are transgressed or a secret is revealed. For example the face of a bride turns red with bashfulness when some very personal matter is revealed before elders.

**6. Vibhatsa-rasa**—It is evoked when looking at or hearing about an abhorrent thing For example the scene of vultures pecking at a decaying corpse of an animal fills one with disgust

**7. Hasya-rasa**—To laugh at some thing strange and comic For example a woman, smears lamp-black on the cheeks of the sleeping younger brother of her husband When he wakes up she laughs loudly looking at his face.

**8. Karun-rasa**—It is the pain of separation from the loved ones expressed by lamenting or crying For example on death of a young man the wailing of his wife, mother, and others evokes the emotions of karuna.

**9. Prashant-rasa**—It is the experience of ultimate peace when one is absorbed in profound meditation (*samadhi*) after freeing himself of passions like lust and anger. For example the serenity and radiance on the face of the detached and great yogi Tirthankar.

*—Sutra . 262-11*

८. करुणरस

(९) पियविप्पयोग–बंध–वह–वाहि–विणिवाय–संभमुप्पन्नो।
सोइय–विलविय–पव्वाय–रुन्नलिंगो रसो कलुणो॥७८॥

२६२. (९) निर्दोष प्रिय (पति, पुत्र आदि स्वजन) के वियोग, बंध, वध, व्याधि, विनिपात–पुत्रादि के मरण एवं संभ्रम–परचक्रादि के भय आदि के कारण करुणरस उत्पन्न होता है। शोक, विलाप, म्लानता, मुँह सूखना और रुदन आदि करुणरस के लक्षण हैं।।७८॥

कलुणो रसो जहा–

पज्झातकिलामिययं बाहागमयपप्पुयच्छियं बहुसो।
तस्स वियोगे पुत्तिय ! दुब्बलयं ते मुहं जायं॥७९॥

करुणरस का उदाहरण–(माता या सास कहती है)–हे पुत्रि ! प्रियतम के वियोग में अत्यधिक चिन्ता से क्लान्त–मुर्झाया हुआ और आँसुओं से भीगी आँखों वाला तेरा मुख दुर्बल हो गया है।।७९॥

**8. KARUN-RASA**

**262. (9)** The *Karun-rasa* (pathos or tragic sentiment) is caused by separation from the beloved (husband, son, etc.) confinement, killing, ailment, death (of husband, son, etc.) and fear. It is characterized by sorrow, lamenting, gloom, nervousness, and wailing. (78)

The example of *Karun-rasa* (pathos or sentiment of sorrow) is—

(Mother or an elderly lady says to a young girl—) O daughter ! The fatigue of excessive brooding triggered by separation from the beloved and tear-filled eyes have deprived your face of its healthy glow. (79)

९. प्रशान्त रस

(१०) निद्दोसमण–समाहाणसंभवो जो पसंतभावेणं।
अविकारलक्खणो सो रसो पसंतो त्ति णायव्वो॥८०॥

२६२. (१०) निर्दोष मन की समाधि (स्वस्थता और एकाग्रता) से और प्रशान्त भाव से शान्त रस उत्पन्न होता है। अविकार उसका लक्षण है।।८०॥

पसंतो रसो जहा—

सब्भावनिव्विकारं उवसंत—पसंत—सोमदिट्ठीयं।

ही ! जह मुणिणो सोहति मुहकमलं पीवरसिरीयं।।८१ ॥

प्रशान्त रस का उदाहरण—स्वभाव से विकार रहित, प्रशान्त, सौम्य दृष्टि युक्त और पुष्ट कान्ति वाला मुनि का मुख कमल की तरह अतीव सुशोभित हो रहा है।।८१ ॥

**9. PRASHANT-RASA**

**262. (10)** The *Prashant-rasa* (sentiment of serenity) is the consequence of the *samadhi* (profound meditation) of an unblemished mind and absolute serenity. It is characterized by absence of perversion. (80)

The example of *Prashant-rasa* (sentiment of serenity) is—

The radiant face of the sage with pacifying eyes, whose mind is tranquil and free of any aberrations, looks resplendent like a blooming lotus. (81)

(११) एए नव कव्वरसा बत्तीसादोसविहिसमुप्पण्णा।

गाहाहिं मुणेयव्वा हवंति सुद्धा व मीसा वा।।८२ ॥

से तं नवनामे।

२६२. (११) ये नव काव्यरस अलीक (असत्य), निरर्थक आदि बत्तीस दोष विधियों से उत्पन्न होते हैं, इन्हें उपर्युक्त गाथाओं से जानना चाहिए। ये रस किसी काव्य में कहीं शुद्ध (अमिश्रित) भी होते हैं और किसी में मिश्रित (अनेक रसों के मिश्रण से) भी होते हैं।।८२ ॥

नवनाम का निरूपण पूर्ण हुआ।

**262. (11)** These nine sentiments of poetry, which have their origin in thirty two kinds of faults (including falsity and the senseless) are to be known through the aforesaid verses. In some poem they are found to be pure (one single sentiment) and in others mixed (a mixture of more than one sentiment) as well. (82)

This concludes the description of *No nama* (Nine-named).

**विवेचन**–काव्य शास्त्र में नवरसों में प्रत्येक के चार भाव बताये गये हैं। रसों की उत्पत्ति, अनुभूति और अभिव्यक्ति में भाव, विभाव, अनुभाव आदि की विस्तृत चर्चा काव्य ग्रन्थों में मिलती है। जिसकी तालिका इस प्रकार है–

| रस | स्थायीभाव | संचारीभाव | विभाव | अनुभाव |
|---|---|---|---|---|
| (१) शृगार | रति | जुगुप्सा, आलस्य आदि | ऋतु, माला, आभूषण आदि | मुस्कराहट, मधुरवचन, कटाक्ष आदि |
| (२) हास्य | हास | लज्जा, निद्रा, असूया आदि | विकृत आकृति, वाणी, वेश आदि | स्मित, हास आदि |
| (३) करुण | शोक | निर्वेद, मोह, दीनता आदि | इष्ट वियोग, अनिष्ट सयोग आदि | दैवोपलम्भ, नि श्वास, स्वरभेद |
| (४) रौद्र | क्रोध | उग्रता, मद, चपलता आदि | असाधारण अपमान, कलह, विवाद आदि | नथुने फुलाना, होठ फडफडाना, कनपटी फडकना आदि |
| (५) वीर | उत्साह | गर्व, धृति, असूया, अमर्ष आदि | प्रतिनायक का अविनय, शौर्य, त्याग आदि | धैर्य, दानशीलता, वागृदर्प आदि |
| (६) भयानक | भय | त्रास, चिन्ता आवेग आदि | गुरु या राजा का अपराध, भयकर रूप देखना, भयंकर शब्द सुनना आदि | शरीर कम्पन, घबराहट, होठ सूखना कण्ठ सूखना आदि |
| (७) बीभत्स | जुगुप्सा | अपस्मार, दैन्य, जडता | घृणास्पद तथा अरुचिकर वस्तु का दर्शन आदि | अंगसकोच, थूकना, मुँह फेरना आदि |
| (८) अद्‌भुत | विस्मय | वितर्क, आवेग, औत्सुक्य आदि | दिव्य वस्तु का दर्शन, देवागमन, माया, इद्रजाल आदि | नेत्र विस्तार, निर्निमेष दर्शन, भ्रूक्षेप, रोमांच आदि |
| (९) शान्त | शम | धृति, हर्ष, निर्वेद आदि | वैराग्य, संसारभय, तत्त्वज्ञान आदि | यम–नियम पालन, अध्यात्म–शास्त्र चिन्तन आदि |
| (१०) वत्सल | वात्सल्य | हर्ष, गर्व, उन्माद आदि | शिशु–दर्शन आदि | स्नेहपूर्वक देखना, हँसना, गोद लेना आदि |
| (११) भक्ति | ईश्वर-विषयक प्रेम | हर्ष, औत्सुक्य, निर्वेद, आदि | राम, कृष्ण, महावीर आदि | नेत्र विकास, गद्‌गद् वाणी, रोमाच आदि |

**Elaboration**—There are said to be four *bhaavas* (states) of each of these nine sentiments—*sthayi-bhaava* (emotion), *sanchari-bhaava* (transitional state or moods), *vibhaava* (apparent cause), *anubhaava* (gesture). Detailed discussion about rising, experience, and expression of rasas (sentiments) is available in works of poetics. Here the names are given in tabulated form—

| **rasa** (sentiment) | **sthayi-bhaava** (emotion) | **sanchari-bhaava** (mood) | **vibhaava** (apparent cause) | **anubhaava** (gesture) |
|---|---|---|---|---|
| (1) *Shringar* | *rati* (erotic) | loathing, lethargy, etc. | season, garland, ornaments, etc. | smile, sweet words, flirtatious glance, etc. |
| (2) *Hasya* | *hasya* (humour) | bashfulness, sleep, jealousy, etc. | distorted shape, speech, dress, etc. | smile, laughter, etc. |
| (3) *Karun* | *shoka* (pathos) | detachment, fondness, humility, etc. | distance from the desired, proximity with undesired, etc | blaming fate, gasp, loss of speech, (etc.) |
| (4) *Raudra* | *krodh* (rage) | agitation, pride, infirmity, etc | great insult, quarrel, argument, etc. | flaring of nostrils, trembling of lips, and temples, etc |
| (5) *Vira* | *utsaha* (zeal) | pride, patience, jealousy, anger, etc. | misbehavior of antagonist, valour, sacrifice, etc. | patience, altruism, boasting, etc |
| (6) *Bhayanak* | *bhaya* (fear) | distress, worry, excitement, etc. | crime by guru or king, horrifying form, horrifying sound, etc. | trembling, nervousness, drying of lips and throat, etc. |
| (7) *Vibhatsa* | *jugupsa* (loathing) | epilepsy, humility, torpor, etc. | seeing loathsome and ugly things, etc. | flinching, spitting, turning away, etc |
| (8) *Adbhut* | *vismaya* (wonder) | argument, excitement, curiosity, etc | divine vision, appearing of a god, illusion, magic, etc | widening of eyes, staring, frowning, thrill, etc. |
| (9) *Shant* | *sham* (tranquillity) | patience, joy, detachment, etc. | detachment, fear of rebirth, knowledge of fundamentals, etc. | observing yogic conduct, philosophical contemplation, etc. |
| (10) *Vatsal* | *vatsalya* (affection) | joy, pride, frenzy, etc. | seeing a child, etc. | affectionate glance, laughing, taking the child in lap, etc. |
| (11) *Bhakti* | love for God | joy, curiosity, detachment, etc. | Rama, Krishna, Mahavir, etc. | widening of eyes, faltering speech, exhilaration, etc. |

प्रस्तुत सूत्र में बताये गये नव रसों के नाम, उत्पत्ति स्थान और लक्षणों की तालिका इस प्रकार है–

| रस | उत्पत्ति | लक्षण |
|---|---|---|
| वीर | परित्याग, तपश्चरण, शत्रुविनाश | अपश्चात्ताप, धैर्य, पराक्रम |
| शृंगार | रति, संयोग की अभिलाषा | विभूषा, विलास, कामचेष्टा, हास्य, लीला और रमण |
| अद्‌भुत | अपूर्व और अनुभूतपूर्व वस्तु | हर्ष और विषाद |
| भयंकर | भयंकर रूप आदि, अंधकार, चिन्ता और भयकर कथा | संमोह, संभ्रम, विषाद और मरण |
| व्रीडनक | गुह्य और गुरुस्त्री की मर्यादा का अतिक्रमण | लज्जा, शंका |
| बीभत्स | अशुचि पदार्थ, शव, अनिष्ट दृश्य और दुर्गंध | निर्वेद और जीव हिंसा के प्रति होने वाली घृणा |
| हास्य | रूप, वय, वेश और भाषा आदि का विपर्यय | मुख, नेत्र का विकास |
| करुण | प्रिय-वियोग, वध, बंध, विनिपात, व्याधि और संभ्रम | शोक, विलाप, म्लानता और रोदन |
| शान्त | एकाग्रता और प्रशान्त भाव | अविकार |

The table of the name, origin, and characteristics of nine rasas (sentiments) mentioned in this aphorism are as follows—

| **Rasa** | **Origin** | **Characteristics** |
|---|---|---|
| *Vira* | renunciation, austerities, destruction of enemies | non-repentance, patience, valour |
| *Shringar* | indulgence, desire for union | adornment, erotic gestures, sexual act, laughter, merriment, and amorous dalliance. |
| *Adbhut* | novelty and unique experience | joy and sorrow |
| *Raudra* | horrendous forms, sounds, and darkness and talks of these | perplexity, alarm, sorrow, and death. |
| *Vridanak* | breaking code of secrecy and modest behaviour with respectable women | shame and apprehension |

| | | |
|---|---|---|
| *Vibhatsa* | filth, corpse, and obnoxious things | detachment, disgust, and apathy for violence |
| *Hasya* | paradox or bizarreness of form, age, dress, and language | brightening of the face and eyes |
| *Karun* | separation from beloved, confinement, killing, ailment, death, and fear | sorrow, lamenting, gloom, nervousness, and wailing |
| *Prashant* | concentration and complete serenity | absence of perversion |

**बत्तीस दोष–**

सूत्र २६२/११ की व्याख्या में काव्य के बत्तीस दोषों का उल्लेख है, परन्तु उनका विवरण यहाँ नहीं दिया है। स्वर मंडल प्रकरण में भी बत्तीस दोषों का उल्लेख है। वहाँ टीकाकार में इनका संकेत किया है। ३२ दोष सार रूप में इस प्रकार हैं–

| | |
|---|---|
| (१) असत्य प्रतिपादन | (२) हिंसाकारक प्रतिपादन |
| (३) अर्थशून्य केवल शाब्दिक सरचना | (४) असंबद्ध प्रतिपादन |
| (५) छलयुक्त प्रतिपादन | (६) द्रोहपूर्ण उपदेश |
| (७) निस्सारता | (८) आवश्यकता से अधिक अक्षर और पद |
| (९) अपेक्षित अक्षरों और पदों से हीन | (१०) पुनरुक्ति |
| (११) व्याहत पूर्वापर विरोध | (१२) युक्ति-शून्यता |
| (१३) व्युत्क्रम | (१४) वचन-व्यत्यय |
| (१५) विभक्ति-व्यत्यय | (१६) लिग-व्यत्यय |
| (१७) स्वसिद्धान्त में अनुपदिष्ट | (१८) अपद-किसी अन्य छंद के अधिकार में अन्य छद का कथन |
| (१९) स्वभाव हीन | (२०) व्यवहित |
| (२१) कालदोष-काल का व्यत्यय | (२२) यतिदोष-अस्थान में विराम |
| (२३) छविदोष-अलंकार शून्यता | (२४) समयविरुद्ध-स्वसिद्धान्त के विरुद्ध |
| (२५) वचनमात्र-निर्हेतुक | (२६) अर्थापत्ति दोष |
| (२७) असमास दोष | (२८) उपमा दोष |
| (२९) रूपक दोष | (३०) निर्देश दोष |
| (३१) पदार्थ दोष | (३२) सन्धि दोष। |

*(देखें–बृहत्कल्पभाष्य भाग प्रथम, गाथा २७८ से २८१ की वृत्ति तथा ज्ञान मुनि कृत हिन्दी टीका भाग २ पृ. २८८ से २९०। नवरसों का विस्तृत वर्णन भी इसी भाग २ में पृ. ३०७ पर देखा जा सकता है।)*

**THIRTY TWO FAULTS**

In the elaboration of aphorism 262/11 there is a mention of 32 faults but their details have not been given. In the discussion about circle of musical sounds these 32 faults also find a mention. Brief information about these faults is as follows—

(1) To propagate false concepts.

(2) To propagate violent concepts.

(3) Meaningless composition of word.

(4) Incongruent propagation

(5) To propagate deceitful concepts.

(6) Hostile preaching.

(7) Worthlessness

(8) More then required syllabus and stanzas.

(9) Devoid of desired syllables and stanzas.

(10) Repetitiveness.

(11) Disturbing contradiction of sequence.

(12) Absence of logic.

(13) Disorder.

(14) Discrepancy of words

(15) Discrepancy of inflection

(16) Discrepancy of gender.

(17) Beyond one's faith

(18) Metrical discrepancy.

(19) Devoid of intrinsic characteristics.

(20) Concealed or isolated.

(21) Discrepancy of period

(22) Discrepancy of pause.

(23) Absence of ornamentation or rhetoric

(24) Contradiction of one's on theory.

(25) Without cause and reason.

(26) Faulty use of double meaning.

(27) Avoiding compounding where required.

(28) Faulty metaphor.

(29) Faulty allegory.

(30) Faulty instruction.

(31) Faulty meaning.

(32) Faulty coalescence or compounding

*(for more details refer to Brihatkalpabhashya, vritti of verses 278-281; Tika of Anuyogadvara Sutra by Shri Jnana Muni, part-2, p. 288-290. Detailed description of nine rasas is also available in the same part-2, p. 307)*

## सचित्र अनुयोगद्वार सूत्र प्रथम भाग समाप्त

## END OF ILLUSTRATED ANUYOGADVARA SUTRA FIRST PART